# विषय-सूची

## खण्ड १

## व्याकरण


पृष्ठाङ्क

### प्रथम अध्याय

संक्षिप्त व्याकरण परिचय ३
संस्कृत "
व्याकरण "
भाषा "
वाक्य ४
शब्द "
शब्द-विचार "
संज्ञा "
सर्वनाम "
विषेषण "
क्रिया "
अव्यय ५
वर्णविचार "
वर्णों के भेद "
स्वर-व्यञ्जन "
स्वर के भेद "
अन्तस्थ "
ऊष्म वर्ण "
अनुस्वार "
अनुनासिक "
व्यञ्जनों की जातियाँ "
स्पर्श वर्ण "
अन्तस्थ वर्ण "

पृष्ठाङ्क

ऊष्म वर्ण ६
वर्णों के उच्चारण स्थान "
लिंग विचार ७
पुल्लिंग "
स्त्रीलिङ्ग ८
नपुंसकलिङ्ग "
वचन विचार ९
पुरुष विचार "
वाक्य विग्रह १०
क्रिया के पूरक ११
क्रिया की वृत्तियाँ "
क्रियाओं के पद "
परस्मैपद और आत्मनेपद का भेद १२
उभयपदी क्रियाओं के प्रयोग "
वाच्य विमर्श "
कर्तृवाच्य "
कर्मवाच्य "
भाववाच्य १३
क्रियाओं के गण "

### द्वितीय अध्याय

संज्ञा-प्रकरण १४
सुप् प्रत्यय "
विभक्ति "
संज्ञाओं के विभाग १५

स्वरान्त पुल्लिंग संज्ञा शब्द १६
अकारान्त „
आकारान्त „
इकारान्त „
ईकारान्त १७
उकारान्त „
ऋकारान्त „
ऐकारान्त „
ओकारान्त „
औकारान्त „
स्वरान्त नपुंसकलिंग संज्ञा शब्द „
अकारान्त „
इकारान्त „
उकारान्त „
ऋकारान्त १८
स्वरान्त स्त्रीलिंग संज्ञा शब्द „
आकारान्त „
इकारान्त „
ईकारान्त „
उकारान्त „
ऊकारान्त „
ऋकारान्त १९
व्यञ्जनान्त संज्ञा शब्द „
चकारान्त शब्द „
पुल्लिंग „
स्त्रीलिंग „
जकारान्त शब्द „
पुल्लिंग „
स्त्रीलिंग „
नपुंसकलिंग „
तकारान्त शब्द २०
पुल्लिंग „
स्त्रीलिङ्ग „
नपुंसक लिङ्ग २०
दकारान्त शब्द „
पुल्लिङ्ग „
स्त्रीलिङ्ग „
धकारान्त शब्द २१
नकारान्त शब्द „
पुल्लिङ्ग „
स्त्रीलिङ्ग „
नपुंसकलिंग „
पकारान्त शब्द २२
भकारान्त शब्द „
रेफान्त शब्द „
वकारान्त शब्द „
शकारान्त शब्द „
षकारान्त शब्द „
सकारान्त शब्द „
हकारान्त शब्द २३
संज्ञा शब्दों की रूप-साधनिका २४
अजन्त पुल्लिंग शब्द „
'राम' शब्द „
'विश्वपा' „
'हाहा' २५
'हरि' „
'पति' २६
'सखि' „
'पपी' „
'बहुश्रेयसी' २७
'प्रधी' „
'गुरु' २८
'कर्तृ' „
'पितृ' २९
'धातृ' „
'क्रोष्टु'

'गो' ३०
अजन्त स्त्रीलिङ्ग शब्द "
'रमा' "
'मति' ३१
'नदी' ३२
'स्त्री' "
'लक्ष्मी' ३३
'श्री' "
'धेनु' ३४
'वधू' "
'मातृ' ३५
अजन्त नपुंसकलिङ्ग शब्द "
'फल' "
'गृह' ३६
'वारि' "
'दधि' ३७
'मधु' "
हलन्त पुल्लिङ्ग शब्द ३८
'भूभृत्' "
'भगवत्' "
'करिन्' ३९
'आत्मन्' "
'राजन्' "
'युवन्' ४०
'श्वन्' "
'विद्वस्' "
'चन्द्रमस्' ४१
'लिह्' "
'ब्रह्मन्' ४२
'वृत्रहन्' "
'मघवन्' "
'पथिन्' ४३
'ऋत्विज्' "
'भवत्' "
'पिपठिस्' ४४
हलन्त स्त्रीलिङ्ग शब्द "
'वाच्' "
'सरित्' ४५
'अप्' "
हलन्त नपुंसकलिङ्ग शब्द "
'जगत्' "
'नामन्' ४६
'शर्मन्' "
'ब्रह्मन्' ४७
'पयस्' "
'मनस्' "
'धनुष्' ४८

तृतीय : अध्याय ४९

सर्वनाम-प्रकरण

उत्तम पुरुष "
अस्मद् "
मध्यम पुरुष ५०
युष्मद् "
अन्य पुरुष ५१
इदम् "
एतद् "

सर्वनाम शब्दों की रूप-साधनिका

सर्व-पुल्लिङ्ग ५२
स्त्रीलिङ्ग "
नपुंसकलिङ्ग ५३
पूर्व-पुलिङ्ग "
पूर्व-स्त्रीलिङ्ग "
पूर्व-नपुंसकलिंग ५४
तद् ( =वह ) पुलिङ्ग "
तद् ( =वह ) स्त्रीलिङ्ग "
तद् ( =वह ) नपुंसकलिङ्ग "

यद् ( =जो ) पुल्लिङ्ग ५५
यद् ( =जो ) स्त्रीलिङ्ग ,,
यद् ( =जो ) नपुंसकलिङ्ग ,,
किम् ( =कौन ) पुल्लिङ्ग ,,
किम् ( =कौन ) स्त्रीलिङ्ग ५६
किम् ( =कौन ) नपुंसकलिङ्ग ,,
इदम् ( =यह ) पुल्लिङ्ग ,,
इदम् ( =यह ) स्त्रीलिङ्ग ५७
इदम् ( =यह ) नपुंसकलिङ्ग ,,
अस्मद् ( =मैं ) ,,
युष्मद् ( =तुम ) ५८
भवत् ( =आप ) पुल्लिङ्ग ,,
भवत् ( =आप ) स्त्रीलिङ्ग ५९
भवत् ( =आप ) नपुंसकलिङ्ग ,,
अदस् (=यह, वह) पुल्लिङ्ग ,,
अदस् (=यह, वह) स्त्रीलिङ्ग ६०
अदस् (=यह, वह) नपुंसकलिङ्ग ,,
एतद् (=यह) पुलिङ्ग ,,
एतद् (=यह) स्त्रीलिङ्ग ६१
एतद् (=यह) नपुंसक ,,
उभ (=दोनों) शब्द ,,
उभय (=दोनों) शब्द ६२

चतुर्थ : अध्याय ६३

विशेषण-प्रकरण ,,
सार्वनामिक विशेषण ,,
संख्यायें ६७
पूरणवाची संख्या शब्द ७१
क्रमवाची विशेषण शब्द ७५
विशेषणों की तुलना प्रक्रिया ,,
विशेषण शब्दों की रूप-साधनिका ७६
महत् (=बड़ा) पुलिङ्ग ७७
महत् (=बड़ा) स्त्रीलिङ्ग ,,
महत् (=बड़ा) नपुंसकलिङ्ग ,,
कति (=कितने) शब्द ७८
तादृश् (=उसके समान) पुल्लिङ्ग ,,
तादृश् (=उसके समान) स्त्रीलिङ्ग ,,
तादृश् (उसके जैसा) नपुंसकलिङ्ग ७९

संख्यावाचक विशेषण शब्द ,,

एक शब्द ,,
द्वि (=दो) शब्द ,,
त्रि (=तीन) शब्द ८०
चतुर (=चार) शब्द ,,
पंचन् ,,
षष्ठ ,,
सप्तन् ,,
अष्टन् ८१
नवन् ,,
दशन् ,,

पञ्चमोऽध्यायः ८२

क्रिया-प्रकरण ,,

क्रियाओं के प्रकार ,,
सकर्मक ,,
अकर्मक ,,
द्विकर्मक ,,
कर्तृवाच्य ,,
कर्मवाच्य ,,
क्रियाओं के काल ८३
वर्तमान ,,
भूत ,,
परोक्षभूत ,,
अनद्यतनभूत ,,
सामान्य भूत ,,
भविष्य ,,
अनद्यतन ,,
सामान्य ८४

| | |
|---|---|
| विधि | ८४ |
| आशीर्वाद | " |
| हेतुहेतुमद्भाव | " |
| दस लकार | " |
| धातुओं के तीन भेद | " |
| क्रियाओं (धातुओं) की संख्या | " |
| धातुओं के दस विभाग (गण) | ८५ |
| पद विचार | " |
| परस्मैपद | " |
| आत्मनेपद | " |
| उभयपद | " |
| वाच्य विचार | ८६ |
| कर्तृवाच्य | " |
| कर्मवाच्य | " |
| भाववाच्य | " |
| गण और उनकी धातुयें | " |
| प्रत्ययान्त धातुयें | " |
| णिजन्त | " |
| सन्नन्त | " |
| यङन्त | ८७ |
| नामधातु | " |
| णिजन्त धातुयें | " |
| प्रेरणार्थक | " |
| सन्नन्त धातुयें | ८८ |
| यङन्त धातु | " |
| नाम धातुयें | ८९ |
| **धातुरूप-साधनिका** | ९० |
| (१) भ्वादिगण | " |
| भू | " |
| लट् | " |
| लृट् | " |
| लोट् | " |
| लङ् | " |
| (२) हस्—हँसना | ९० |
| लट् | " |
| लृट् (सामान्य भविष्य) | ९१ |
| लङ् (अनद्यतन भूत) | " |
| लोट् (आज्ञा आदि) | " |
| विधिलिङ् (आज्ञा आदि) | " |
| (३) पठ—पढ़ना (लट्) | " |
| (४) रच—रचा करना (लट्) | " |
| लृट् | " |
| लङ् | " |
| लोट् | ९२ |
| विधिलिङ् | " |
| (५) वद् (बोलना) | " |
| (६) पा–पीना | " |
| (७) नम् झुकना, प्रणाम करना | " |
| (८) गम् जाना | " |
| (९) दृश्—देखना | " |
| (१०) सीद्—दुःखी होना इत्यादि | " |
| स्था—ठहरना | ९४ |
| स्मृ—स्मरण करना | " |
| ज़ि—जीतना | ९५ |
| लभ्—प्राप्त करना | " |
| सेव—सेवा करना | ९६ |
| मुद्—आनन्दित होना | " |
| वृध्—वृद्धि को प्राप्त होना | " |
| सह्—सहन करना | " |
| पच्—पकाना | ९७ |
| याच्—याचना करना, माँगना | ९८ |
| नी—ले जाना, पहुँचाना | " |
| हृ—हरण करना | ९९ |
| **२—अदादिगण** | |
| अद्—खाना | १०० |
| अस्—होना | " |

रुद्—रोना १०१
स्वप्—सोना ,,
हन्—मारना ,,
इ—जाना ,,
आस्—बैठना १०२
शी—शयन करना ,,
अधि-इ—अध्ययन करना १०३
दुह्—दुहना ,,
ब्रू—स्पष्ट बोलना १०४

३—जुहोत्यादिगण

हु—हवन करना; खाना लेना ,,
भी=डरना ,,
दा—देना १०५

४-दिवादिगण

दिव्-जुआ खेलना, चमकना आदि १०६
भ्रम्—भ्रान्त होना, घूमना ,,
युध्—युद्ध करना १०७
जन्—प्रादुर्भूत होना ,,
नश्—नष्ट होना १०८
नृत्—नाचना ,,

५—स्वादिगण

सु—स्नान करना, रस निचोड़ना आदि १०९
आप्—प्राप्त करना ११०
शक्—शक्त होना ,,

६—तुदादिगण

तुद्—व्यथा पहुँचाना, कष्ट देना ,,
मुच्—मोचन करना, छोड़ना १११
स्पृश्—छूना ११२
प्रच्छ्—पूछना ,,
इष्—इच्छा करना ११३
मृ—मरना ,,

७—रुधादिगण

रुध्-आवरण करना, रोकना ११४
भुज्-पालन करना, खाना ११५

८—तनादिगण

तन्-विस्तार करना, फैलाना ,,
कृ-करना ११६

९—क्रयादिगण

क्री-खरीदना ११७
ग्रह्-ग्रहण करना, लेना ११८
ज्ञा-जानना ११९

१०—चुरादिगण

चुर्-चुराना १२०
चिन्त् ,,
भक्ष् १२१
कथ् १२२

षष्ठोऽध्यायः

अव्यय-प्रकरण १२३
लक्षण ,,
प्रकार ,,
क्रिया-विशेषण ,,
क्रिया-विशेषण के प्रकार १२४
सामान्य क्रिया-विशेषण शब्द ,,
समयवाची ,,
स्थानवाची ,,
संख्यावाची ,,
विधिवाची ,,
अङ्गीकार या निषेधवाची ,,
प्रश्नवाचक क्रिया-विशेषण शब्द ,,
सम्बन्धवाची क्रिया-विशेषण शब्द ,,
क्रिया-विशेषण शब्दों के स्रोत १२५
मुख्य-मुख्य प्रचलित क्रिया-विशेषण ,,
समुच्चय बोधक शब्द १२५
प्रकार ,,
स्वायत्त ,,
परायत्त १२६

स्वायत्त समुच्चय बोधक शब्दों के उपभेद १३६
संयोगवाची ,,
विरोधवाची ,,
निष्कर्षवाची ,,
परायत्त समुच्चय बोधक शब्दों के उपभेद ,,
कालवाची ,,
स्थानवाची ,,
समयवाची ,,
कारणवाची ,,
तुलनावाची ,,
विरोधवाची ,,
कुछ मुख्य-मुख्य समुच्चय बोधक शब्द ,,
विस्मय बोधक शब्द १३८
उपसर्ग १४०
उपसर्गों की संख्या ,,
उपसर्गों का महत्त्व ,,
उपसर्गों के काम ,,
सादृश्य का बोध १४४
अभाव का बोध ,,
भिन्न प्रकारता का बोध ,,
अल्पता का बोध ,,
बुराई ,,
विरोध ,,
तद्धित ,,
कृदन्त १४५
समास ,,


## सप्तमोऽध्याय


कारक-प्रकरण १४६
लक्षण ,,
कारक के प्रकार ,,
सम्बन्ध कारक क्यों नहीं १४७
'सम्बोधन' कारक क्यों नहीं ,,
कर्त्ताकारक ( प्रथमा विभक्ति ) १४८
सम्बोधन ,,
कर्मकारक ,,
करण कारक १५१
सम्प्रदान कारक १५३
अपादान कारक १५६
सम्बन्ध कारक १५९
अधिकरण कारक १६२


## अष्टमोऽध्यायः


सन्धि-प्रकरण १६५
लक्षण ,,
महत्त्व ,,
प्रकार ,,
कुछ संकेत (=प्रत्याहार) ,,
स्वर-सन्धि १६७
नियम ,,
दीर्घसन्धि ,,
गुणसन्धि ,,
( वृद्धिसंधि ) १६८
यण् सन्धि १६९
पूर्वरूपसन्धि १७०
व्यञ्जन-सन्धि १७१
नियम ,,
(स्तोश्चुनाश्चुः) ,,
( ष्टुना ष्टुः ) ,,
विसर्ग-सन्धि १७६


## नवमोऽध्यायः


समास-प्रकरण १८०
समास के मुख्य भेद ,,
केवल समास ,,
अव्ययीभाव समास ,,

| | |
|---|---|
| तत्पुरुष समास | १८० |
| कर्मधारय समास | ” |
| द्विगु समास | ” |
| बहुव्रीहि समास | ” |
| द्वन्द्व समास | ” |
| अव्ययीभाव समास | १८१ |
| तत्पुरुष समास | १८३ |
| तत्पुरुष के अन्य भेद | १८४ |
| द्विगु समास | १८५ |
| उत्तरपदलोपी समास | ” |
| नञ् समास | ” |
| कु-गति-प्रादि समास | ” |
| उपपद समास | १८६ |
| बहुव्रीहि समास | ” |
| द्वन्द्व समास | १८८ |


दशमोऽध्यायः


| | |
|---|---|
| कृदन्त-प्रकरण | १९१ |
| लक्षण | ” |
| कृदन्त और तद्धित का भेद | ” |
| कृदन्तों के भेद | ” |
| कृत्य-प्रत्यय | ” |
| तव्यत् तव्य | ” |
| अनीयर् | १९२ |
| यत् | ” |
| क्यप् | ” |
| ण्यत् | १९३ |
| कृत् प्रत्यय | ” |
| पूर्व कृदन्त | १९४ |
| ण्वुल | ” |
| तृच् | ” |
| ल्यु | ” |
| णिनि | ” |
| अच् | ” |
| क | १९४ |
| अण् | १९५ |
| ट | ” |
| खश् | ” |
| खच् | ” |
| क्वनिप् | १९६ |
| ड | ” |
| भूतकालिक कृत् प्रत्यय | ” |
| क्त | ” |
| क्तवतु | १९७ |
| वर्तमान कालिक कृत् प्रत्यय | ” |
| शतृ और शानच् | ” |
| भविष्य कालिक कृत् प्रत्यय | ” |
| शील, धर्म, साधुकारिता वाचक कृत् प्रत्यय | ” |
| षाकन् | ” |
| उ | ” |
| क्विप् | १९८ |
| इत्र | ” |


उत्तर कृदन्त


| | |
|---|---|
| तुमुन् और ण्वुल | १९९ |
| घञ् | ” |
| एरच् | ” |
| अप् | ” |
| क्त्रि | ” |
| अथुच् | २०० |
| नङ् | ” |
| क्तिन् | ” |
| खल् | ” |
| युच् | ” |
| क्त्वा | २०१ |
| णमुल् | ” |

### उणादि-प्रत्यय

उण् २०१

### एकादशोऽध्यायः

तद्धित-प्रकरण २०३
अण् "
ण्य "
ईकक् "
यत् "
इञ् "
तल् "
क २०४
अण् "
वुन् "
अण् "
घ "
ख "
छ २०५
ञ् "
एण्य "
यत् "
मयट् "
यत् "
ठञ् २०६
ष्यञ् "
इमनिच् "
अण् "
ष्यञ् २०६
य "
इतच् "
इनि "
मतुप् "
उरच् "
तसिल् २०७
त्रल् "
दा "
थाल् "
तमप् इष्ठन् "
तरप् ईयसुन् "
डतरच् "
डतमच् २०८
अण् "
च्वि "
डाच् "

### द्वादशोऽध्यायः

स्त्री-प्रत्यय-प्रकरण
टाप् २०९
डाप् २१०
चाप् "
ङीप् "
ङीष् २१२
ङीन् २१५
ऊङ् २१६
ति "

## खण्ड २

## अनुवाद

### अध्याय १

अनुवादोपयोगी कुछ सूचनायें २१९
वचन "
लिंग २२४
विभक्ति २२५
पुल्लिंग २३०

स्त्रीलिङ्ग २३० 
पुल्लिंग २३६
नपुंसकलिंग २३८
कुछ क्त प्रत्ययान्त शब्द २४३
कुछ क्तवतु प्रत्ययान्त शब्द २४४
कुछ क्त्वा प्रत्ययान्त शब्द २४५
कुछ तुमन् प्रत्ययान्त शब्द २४६
कुछ तव्यत् और अनीयर् प्रत्ययान्त शब्द २४८
अनुवादोपयोगी २४९
कुछ कारक-नियम "
कर्ता कारक (प्रथम विभक्ति) "
कर्मकारक (द्वितीया विभक्ति) "
करण कारक (तृतीया विभक्ति) २५४
सम्प्रदान कारक (चतुर्थी विभक्ति) २५७
अपादान कारक पञ्चमी विभक्ति २६१
सम्बन्ध कारक २६५
अधिकरण कारक २६८

द्वितीयोऽध्यायः

संस्कृत में अनूदित कुछ आदर्श वाक्य २७१

अभ्यास १

लट् लकार वर्तमान काल "
लङ् लकार भूतकाल २७२
लृट् लकार भविष्यत् काल २७३
लोट् लकार आज्ञावाचक "
विधिलिङ्=चाहिये २७४
सर्वनाम "
रहा-रहे-रही २७५
बालक शब्द के रूप "
कर्त्ता "
कर्म २७६
करण "
सम्प्रदान २७६
अपादान "
सम्बन्ध २७७
अधिकरण "
सम्बोधन "
कुछ धातुयें "

अभ्यास १०

कुछ धातुएँ २७८

अभ्यास ११

संज्ञा-जनित क्रियाओं के कुछ प्रयोग २८०

अभ्यास १२

प्रेरणार्थक क्रियायें २८१

अभ्यास १३

क्त प्रत्यय २८२

अभ्यास १४

क्त प्रत्यय सम्बन्धी वाक्य "

अभ्यास १५

प्रत्यय सम्बन्धी वाक्य २८३
क्त, क्तवतु, तुमुन् "

अभ्यास १६

मुहावरेदार प्रयोग २८४

अभ्यास १७

मुहावरेदार प्रयोग २८५

अभ्यास १८

मुहावरेदार प्रयोग २८६

अभ्यास १९

विविध "

अभ्यास २०

विविध २८७

अभ्यास २१

विविध "

अभ्यास २२

विविध २८८

अभ्यास २३

विविध ,,

अभ्यास १

संस्कृत में अनूदित कुछ आदर्श वाक्य २९०

कारक-नियम सम्बन्धी कुछ वाक्य ,,

अभ्यास २

कुछ धातुयें २९२

अभ्यास ३

कुछ धातुयें २९३

अभ्यास ४

संज्ञा-जनित क्रियाओं के कुछ प्रयोग २९४

अभ्यास ५

संज्ञा-जनित क्रियाओं के कुछ प्रयोग २९५

अभ्यास ६

प्रेरणार्थक क्रियायें २९७

अभ्यास ७

लट् लकार—वर्तमानकाल २९७

अभ्यास ८

लट् लकार—वर्तमानकाल २९८

आत्मनेपद ,,

अभ्यास ९

लङ् लकार—भूतकाल ,,

अभ्यास १०

लोट् लकार ३००

अभ्यास ११

लृट् लकार—भविष्यकाल ,,

अभ्यास १२

विधिलिङ् ३०१

अभ्यास १३

पठ् धातु के सभी रूप ३०२

लट् लकार ,,

अभ्यास १४

लिट् लकार ३०३

अभ्यास १५

लुट् लकार ,,

अभ्यास १६

लृट् लकार ,,

अभ्यास १७

लोट् लकार ,,

अभ्यास १८

लङ् लकार ,,

अभ्यास १९

लृङ् लकार ३०५

अभ्यास २०

विधिलिङ् ३०६

अभ्यास २१

आशीर्लिङ् ,,

अभ्यास २२

सर्वनाम ३०७

अभ्यास २३

संख्यावाचक ३०८

अभ्यास २४

पूरणार्थक संख्या शब्द ३०९

अभ्यास २५

विशेषण का तर-तम भाव ३१०

अभ्यास २६

सम्बन्ध सूचक प्रत्यय ३११

अभ्यास २७

'का' बोधक शब्द प्रयोग ३१२

अभ्यास २८

सम शब्द का प्रयोग ३१३

अभ्यास २९

समानवाची शब्द ,,

अभ्यास ३०

रहा-रहे-रही ३१४

अभ्यास ३१

क्त प्रत्यय ,,

अभ्यास ३२

क्तवतु प्रत्यय ३१५

अभ्यास ३३

तव्यत् प्रत्यय ३१६

अभ्यास ३४

अनीयर् प्रत्यय ३१७

अभ्यास ३५

वाच्य सम्बन्धी ,,

तृतीयोऽध्यायः

हिन्दी से ३१८

संस्कृत में अनुवाद करो ,,

अभ्यास १

लट् लकार ,,

अभ्यास २

लट् लकार ,,

अभ्यास ३

लट् लकार ३२१

अभ्यास ४

लट् लकार ,,

अभ्यास ५

लङ् लकार ३२२

अभ्यास ६

लङ् लकार ,,

अभ्यास ७

लृट् लकार ३२३

अभ्यास ८

लृट् लकार ,,

अभ्यास ९

लोट् लकार ३२४

अभ्यास १०

लोट् लकार ,,

अभ्यास ११

विधि लिङ् ३२५

अभ्यास १२

विधिलिङ् ,,

अभ्यास १३

कर्त्ता कारक ३२६

अभ्यास १४

कर्म कारक ,,

अभ्यास १५

करण कारक ३२७

अभ्यास १६

सम्प्रदान कारक ३२८

अभ्यास १७

अपादान कारक ,,

अभ्यास १८

सम्बन्ध कारक ३२९

अभ्यास १९

अधिकरण कारक ,,

अभ्यास २०

उपपद विभक्तियाँ ३३०

अभ्यास २१

उपपद विभक्तियाँ ,,

अभ्यास २२

सर्वनाम ३३१

अभ्यास २३
विशेषण ३३२
अभ्यास २४
संख्यावाची विशेषण ”
अभ्यास २५
अव्यय शब्द ३३३
अभ्यास २६
प्रेरणार्थक धातुयें ३३४
अभ्यास २७
उपसर्ग युक्त धातुयें ३३५
अभ्यास २८
शतृ और शानच् प्रत्यय ३३६
अभ्यास २९
प्रत्यय सम्बन्धी वाक्य ”
क्त, क्तवतु, तुमुन् ”
अभ्यास ३०
विविध शब्द (हिन्दी से संस्कृत) ३३७
अभ्यास ३१
विविध शब्द ” ३३८
अभ्यास ३२
विविध शब्द ” ३३
अभ्यास ३३
विविध शब्द ” ३४०
अभ्यास ३४
विविध शब्द ” ३४१
अभ्यास ३५
विविध शब्द ” ३४२
अभ्यास ३६
विविध शब्द ” ३४३
अभ्यास ३७
विविध शब्द ” ३४५
अभ्यास ३८
विविध शब्द (हिन्दी से संस्कृत) ३४६
अभ्यास ३९
विविध शब्द ” ३४७
अभ्यास ४०
विविध शब्द ” ३४८
अभ्यास ४१
छीछालेदर ” ३४९
अभ्यास ४२
उस्ताद जी ” ३५०
अभ्यास ४३
दो मुसाफिर ” ३५१
अभ्यास ४४
दुष्ट भेड़िया ” ”
अभ्यास ४५
शठ के साथ शठता ” ३५२
अभ्यास ४६
वोपदेव ” ३५३
अभ्यास ४७
मीरा ( हिन्दी से संस्कृत ) ”
अभ्यास ४८
एक सरल सम्वाद ३५४
अभ्यास ४९
प्रातःकाल का उपयोग ३५५
अभ्यास ५०
रामचरितमानस ”
[ख] हिन्दी से संस्कृत में अनुवाद करो ३५७
अभ्यास १
लट् लकार—वर्तमान काल ”
अभ्यास २
लट् लकार—वर्तमान काल ३५८

अभ्यास ३

लट् लकार=वर्तमान काल ३५९

अभ्यास ४

लट् लकार=वर्तमान काल „

अभ्यास ५

लङ् लकार=अनद्यतन भूतकाल ३६०

अभ्यास ६

लङ् लकार=अनद्यतन भूतकाल ३६१

अभ्यास ७

लृट् लकार=भविष्यत् काल ३६२

अभ्यास ८

लृट् लकार=भविष्यत् काल ३६३

अभ्यास ९

लोट् लकार=आज्ञा „

अभ्यास १०

लोट् लकार आज्ञा ३६४

अभ्यास ११

विधिलिङ्=चाहिये ३६५

अभ्यास १२

विधिलिङ्=चाहिये „

अभ्यास १३

लुङ् लकार=सामान्य भूतकाल ३६६

अभ्यास १४

लुङ् लकार=सामान्य भूतकाल ३६७

अभ्यास १५

लिट् लकार=परोक्ष भूतकाल ३६८

अभ्यास १६

लिट् लकार परोक्ष भूतकाल ३६९

अभ्यास १७

आशीर्लिङ्=आशीर्वाद ३७७

अभ्यास १८

लुट् लकार=अनद्यतन भविष्यत् ३७१

अभ्यास १९

लृङ् लकार=हेतुहेतुमद् भविष्यत् काल ३७२

अभ्यास २०

कर्ता कारक ३७३

अभ्यास २१

कर्म कारक „

अभ्यास २२

करण कारक ३७४

अभ्यास २३

सम्प्रदान कारक ३७५

अभ्यास २४

सम्प्रदान कारक ३७६

अभ्यास २५

अपादान कारक „

अभ्यास २६

सम्बन्ध कारक ३७७

अभ्यास २७

अधिकरण कारक ३७८

अभ्यास २८

कर्ता और कर्म कारक ३७९

अभ्यास २९

करण और सम्प्रदान कारक ३८०

अभ्यास ३०

अपादान और सम्बन्ध कारक ३८१

अभ्तास ३१

अधिकरण और सम्बोधन कारक ३८२

अभ्यास ३२

उपपद विभक्तियाँ ३८३

अभ्यास ३३

उपपद विभक्तियाँ ३८४

अभ्यास ३४
सर्वनाम ३८५
अभ्यास ३५
विशेषण ३८६
अभ्यास ३६
विशेषण का तर-तम भाव ”
अभ्यास ३७
संख्यावाचक शब्द ३८७
अभ्यास ३८
पूरणार्थक संख्या शब्द ३८८
अभ्यास ३९
अव्यय शब्द ३८९
अभ्यास ४०
प्रेरणार्थक क्रियायें ”
अभ्यास ४१
प्रेरणार्थक क्रियायें ३९०
अभ्यास ४२
उपसर्ग युक्त धातुयें ३९१
अभ्यास ४३
शतृ और शानच् प्रत्यय ३९३
अभ्यास ४४
शतृ और शानच् प्रत्यय ३९४
अभ्यास ४५
क्त प्रत्यय ”
अभ्यास ४६
क्तवतु प्रत्यय ३९५
अभ्यास ४७
तुमुन् प्रत्यय ३९६
अभ्यास ४८
क्त्वा प्रत्यय ३९७
अभ्यास ४९
तव्यत् प्रत्यय ३९८

अभ्यास ५०
विविध शब्द ३९९
अभ्यास ५१
दो कुत्ते ४००
अभ्यास ५२
दो बकरे ४०१
अभ्यास ५३
असली मजाक ४०२
अभ्यास ५४
पेट ४०३
अभ्यास ५५
दिलीप ४०४
अभ्यास ५६
राजा नल ४०४
अभ्यास ५७
रणजीतसिंह ४०५
अभ्यास ५८
सदुपदेश ४०६
अभ्यास ५९
कविता ४०७
अभ्यास ६०
बुद्धि और स्वास्थ्य ”
अभ्यास ६१
महाश्वेता और पुण्डरीक ४०८
अभ्यास ६२
चन्द्रापीड और वैशम्पायन ४०९
अभ्यास ६३
शाप का अन्त ४१०
चतुर्थोऽध्यायः
[ख] संस्कृत से हिन्दी में अनुवाद करो ४१२

अभ्यास १
कारक चिह्न ४१२
अभ्यास २
कुछ धातुयें ४१३
अभ्यास ३
कर्ता और क्रिया का साम्य ४१३
अभ्यास ४
सर्वनाम ''
अभ्यास ५
कारक-कर्ता और कर्म ४१४
अभ्यास ६
कारक-करण और सम्प्रदान ''
अभ्यास ७
कारक-अपादान और सम्बन्ध ४१५
अभ्यास ८
कारक-अधिकरण और सम्बोधन ''
अभ्यास ९
लट् लकार ४१६
अभ्यास १०
लङ् लकार ''
अभ्यास ११
लृट् लकार ४१७
अभ्यास १२
लोट् लकार ''
अभ्यास १३
विधिलिङ् ४१८
अभ्यास १४
विद्या ''
अभ्यास १५
सदाचारः ४१९
अभ्यास १६
सत्सङ्गतिः ४२०
अभ्यास १७
परस्परं प्रीतिः ४२०
अभ्यास १८
परोपकाराय सतां विभूतयः ४२१
अभ्यास १९
ग्रीष्मः ४२२
अभ्यास २०
मूर्खाणां नेता महामूर्खः ''
अभ्यास २१
धर्मबुद्धिः पापबुद्धिश्च ४२३
अभ्यास २२
कृतघ्नतायाः फलम् ४२४
अभ्यास २३ ४२५
अभ्यास २४ ४२६
अभ्यास २५ ४२७
[ ख ] संस्कृत से हिन्दी में अनुवाद करो
अभ्यास १
कुछ धातुयें ४२९
अभ्यास २
कर्ता और क्रिया का साम्य ''
अभ्यास ३
सर्वनाम ४३०
अभ्यास ४
लट् लकार ''
अभ्यास ५
लङ् लकार ४३१
अभ्यास ६
लृट् लकार ''
अभ्यास ७
लोट् लकार ४३२

अभ्यास ८
विधिलिङ् ४३२
अभ्यास ९
वाच्य सम्बन्धी ४३३
अभ्यास १०
प्रत्यय ,,
अभ्यास ११
कृदन्त ४३४
अभ्यास १२
प्रेरणार्थक धातुयें ४३५
अभ्यास १३
उपसर्ग धातुयें ४३६
अभ्यास १४
उद्योगिनं पुरुषसिंहमुपैति लक्ष्मीः ४३७
अभ्यास १५
न हि सत्यात् परो धर्मः ४३८
अभ्यास १६
दीपावली: ,,
अभ्यास १७
ब्रह्मचर्यम् ४३९
अभ्यास १८
निद्रा ४४०
अभ्यास १९
ईश्वरः ४४०
अभ्यास २०
मूर्खसेवकः ४४१
अभ्यास २१
महाश्वेतावृत्तान्तः ,,
अभ्यास २२
दुष्यन्तः शकुन्तला च ४४२
अभ्यास २३
चञ्चला लक्ष्मीः ४४३
अभ्यास २४ ४४४
अभ्यास २५ ४४४
अभ्यास २६ ४४५
पञ्चमोऽध्यायः
[ क ] अशुद्धि-संशोधन ४४७
[ ख ] अशुद्धि-संशोधन ५५४
अभ्यास १–१५
षष्ठोऽध्यायः
लोकोक्तियाँ ४४५
सप्तमोऽध्यायः
हिन्दी में प्रचलित कुछ अशुद्ध प्रयोग ४८६

## खण्ड ३

## रचना

निबन्ध और पत्र-लेखन ४८९
[ क ] निबन्ध
निबन्धों के प्रकार ४९१
वर्णन-प्रधान ,,
चरित-प्रधान ,,
साहित्यिक ,,
भावात्मक ४९१
समस्या-प्रधान ,,
उपदेश-प्रधान ,,
विज्ञान-सम्बन्धी ४९२
निबन्ध-कला
निबन्ध-लेखन विधि ,,

अच्छे अंक प्राप्त करने की युक्तियाँ ४९३

कुछ निबन्ध

गौ २९५
अस्माकं विद्यालयः ४९६
आदर्शभूतः अध्यापकः ,,
छात्र-जीवनम् ४९७
विद्या ४९८
गंगानदी ५००
हिमालयः ५०१
भारतदेशः ५०२
उद्योगः ५०३
परोपकारः ५०४
सत्सङ्गतिः ५०६
सदाचारः ५०७
अहिंसा ५०८
व्यायामः ५१०
वसन्तर्तु ,,
वर्षर्तु ( वर्षा-ऋतु ) ५१२
इन्दिरागांधी ५१३
कश्चन महापुरुषः ( महात्मा बुद्धः ) ५१५
कश्चन संस्कृतकविः ( कालिदासः ) ५१६
संस्कृत-भाषायाः महत्त्वम् ५१८
संस्कृतस्यावनतेः कारणानि ५१९
भवितव्यता ५२१
सत्यम् ५२२
सन्तोषः ५२३
सन्मित्रम् ,,
धनम् (सर्वे गुणाः काञ्चनमाश्रयन्ति) ५२४
गीता उपदेशामृतम् ५२५
एकता ( संघे शक्तिः कलौ युगे ) ५२६
उपमा कालिदासस्य ,,
गुणाः पूजास्थानं गुणिषु न च लिङ्गं न च वयः ५२७
न निश्चितार्थाद् विरमन्ति धीराः ५२८
निबन्धलेखनार्थं कुछ अन्य शीर्षक

[ ख ] पत्र-लेखन ५३१
प्रधानाचार्य को प्रार्थना-पत्र ,,
प्रधानाचार्य को पत्र ,,
पिता को पत्र ५३२
प्रकाशक को पत्र ५३३
मित्र को पत्र ,,
निमन्त्रणपत्रम् ५३५
संस्कृत-परिषद् की सूचना ,,



# प्रथम अध्याय

## संक्षिप्त व्याकरण परिचय

**संस्कृत**—संस्कृत शब्द का अर्थ है 'संस्कार की हुई, परिमार्जित, शुद्ध वस्तु'। आजकल इससे आर्यों की साहित्यिक भाषा का बोध होता है। पहले जनसाधारण की भाषा 'प्राकृत' थी और आर्यपण्डितों की भाषा—'संस्कृत'।

**व्याकरण**—किसी भाषा विशेष के टुकड़े-टुकड़े करके उसके शुद्ध रूप को दिखाना ही व्याकरण कहलाता है। इसकी सहायता से हमें शुद्ध लिखना, बोलना और समझना आ जाता है।

**भाषा**—"विचार की अभिव्यक्ति के लिये व्यक्त ध्वनि संकेतों के व्यवहार को भाषा कहते हैं।"—डॉ० श्याम सुन्दर दास। "भाषा वह साधन है जिसके द्वारा एक प्राणी दूसरे प्राणी पर अपने विचार, भाव या इच्छा प्रकट करता है।"—डॉ० बाबूराम सक्सेना। "भाषा मनुष्य की चेष्टाओं, मनुष्यकृत चित्रों और अन्ततोगत्वा सर्वोपम साधन श्रवणीय ध्वनियों द्वारा अभिव्यक्त किये गये भावों के प्रकाशन का साधन है।"—डॉ० मंगल देव शास्त्री।

इससे प्रकट होता है कि—

१. स्व-इतर भाषा-भाषी से मिलने पर वस्तुओं के परिचय में अपनी इच्छा और बुद्धि का आदान-प्रदान करने के लिये **संकेतों** का प्रयोग किया जाता है।

२. गर्व, घृणा, क्रोध, लज्जा आदि को व्यक्त करने के लिये **मुख विकृति** देखने में आती है।

३. वाक्यों के भिन्न-भिन्न अर्थ प्रतीत कराने के लिये **स्वर भेद**। यथा—घड़ी आवाज, भरी आवाज, भर्राये और टूटे स्वर आदि का आश्रय लिया जाता है।



४. उच्चारण का वेग अर्थात् **प्रवाह** भी भाषा का प्रधान अंग है।

इस प्रकार स्पष्ट है कि इंगित मुखविकार, काकु, स्वर, बल और प्रवाह—ये छः अंग अशिक्षित जातियों में भाषा को व्यक्त करने के प्रधान साधन हैं। किन्तु शिक्षितों की भाषा वाक्यमयी होती है। वस्तुतः वाक्य ही भाषा का आधार है।

**वाक्य**—सार्थक शब्दों के समूह को वाक्य और वर्णों के **समूह** को **शब्द** कहते हैं।

**शब्द विचार**—भाषा व्याकरण के अनुसार शब्द पाँच प्रकार के होते हैं—

**१. संज्ञा**—किसी के नाम को संज्ञा कहते हैं। यथा—राम, मनुष्य, कलम, घोड़ा, सोना, कानपुर, हिमालय, गंगा, जर्मनी, सुन्दरता, ललाई आदि।

**२. सर्वनाम**—जिन शब्दों का प्रयोग संज्ञा के बदले में होता है, उन्हें सर्वनाम कहते हैं। जैसे—मैं, जो, तुम, कौन आदि।

वाक्यों को सुगढ़ और सुन्दर बनाने में सर्वनामों का बड़ा हाथ है। यथा—'राम राम के घर गया और राम ने राम की बहन से टीका लगवाया।' इस नीरस वाक्य का सुन्दर रूप इस प्रकार होगा—'राम **अपने** घर गया और **उसने अपनी** बहन से टीका लगवाया।'

**३. विशेषण**—जो शब्द संज्ञा और सर्वनाम शब्दों की विशेषता बतलावें उन्हें विशेषण कहते हैं। यथा—बड़ा, छोटा, सुन्दर, मोटी, काली, चपटा, मैला, गरम, बिगड़ैल आदि। कोई बिशेषण शब्द जिस किसी शब्द की विशेषता बतलावें उसे **'विशेष्य'** कहते हैं। 'विशेषण' के लिङ्ग, वचन और कारक का निर्धारण उसके 'विशेष्य' के अनुसार ही होता है। यथा—अच्छा लड़का, अच्छी किताब। अच्छा तोता, अच्छे तोते। घना जंगल, घने जंगल में।

**४. क्रिया**—जिन शब्दों से किसी काम का करना या होना जाना जाता है, उसे क्रिया कहते हैं। जैसे—गया, जाता है, पढ़ेगा, सो रहा था आदि। संस्कृत में क्रिया को 'धातु' कहते हैं।

५. **अव्यय**—जिन शब्दों के रूप सदा एक ही बने रहते हैं। वचन, लिङ्ग, पुरुष, कारक आदि के कारण जिनमें कभी कोई परिवर्तन नहीं आता, उन्हें अव्यय कहते हैं। यथा—आज, कल, अभी, हाय, धीरे-धीरे; कब, कैसे, कहाँ आदि इन शब्दों में क्रियाविशेषण शब्द, समुच्चयबोधक शब्द, विस्मयादिबोधक शब्द आदि होते हैं।

**वर्णविचार—वर्ण**—इन्हें ही अक्षर भी कहते हैं। वर्ण या अक्षर उन कल्पित चिह्नों का नाम है जो लिखने की भाषा में मान लिये गये हैं।

**वर्णों के दो भेद— (१) स्वर**—जिनका उच्चारण बिना दूसरे वर्णों की सहायता के स्वयं हो सकता है। (२) **व्यञ्जन**—जिनका उच्चारण बिना स्वर की सहायता के न हो सके।

**स्वर**—अ, आ, इ, ई, उ, ऊ, ऋ, ॠ, ऌ, ए, ऐ, ओ, औ।

**स्वर के दो भेद—(१) ह्रस्व**—अ, इ, उ, ऋ, ऌ। (२) **दीर्घ**—आ, ई, ऊ, ॠ, ए, ऐ, ओ, औ।

**व्यञ्जन**—इनकी संख्या ३६ है—

**कवर्ग**—क् ख् ग् घ् ङ्

**चवर्ग**—च् छ् ज् झ् ञ्

**टवर्ग**—ट् ठ् ड् ढ् ण्

**तवर्ग**—त् थ् द् ध् न्

**पवर्ग**—प् फ् ब् भ् म्

**अन्तस्थ**—य् र् ल् व्

**ऊष्म वर्ण**—श् ष् स् ह्

**अनुस्वार**—ं

**अनुनासिक**—ँ

**विसर्ग**—ः

**व्यञ्जनों की जातियाँ**—

**स्पर्श वर्ण**—इसमें क् से लेकर म् तक के अक्षर आते हैं।

**अन्तस्थ वर्ण**—य् र् ल् व्—ये स्वर और व्यञ्जन के बीच के हैं।

**ऊष्म वर्ण**—श् ष् स् ह्—इनका उच्चारण करने के लिये भीतर से जरा अधिक जोर से श्वास लानी पड़ती है।

इसी प्रकार पाँचों वर्गों के प्रथम और द्वितीय अक्षर ( क्, ख्, च्, छ्, ट्, ठ्, त्; थ्, प्, फ् ) तथा ऊष्म वर्णों ( श्, ष्, स्, ह् ) को **पुरुष व्यञ्जन** और शेष को **मृदु व्यञ्जन** कहते हैं।

इसी प्रकार एक ही स्थान से निकलने वाले वर्ण **सवर्ण** और भिन्न स्थानों से उच्चारण किये हुये वर्ण परस्पर **असवर्ण** कहलाते हैं।

**नोट**—क्ष्, त्र्, ज्ञ्—ये शुद्ध वर्ण नहीं हैं वरन् दो अक्षरों के मेल हैं। यथा—क्ष् = क् + ष्, त्र् = त् + र्, ज्ञ् = ज् + ञ्।

**वर्णों के उच्चारण स्थान—**

**१. अकुह विसर्जनीयानां कण्ठः**—अ, आ, कवर्ग और विसर्ग—इनका उच्चारण स्थान कण्ठ है।

**२. इ चु यशानां तालु**—इ, ई, चवर्ग, य्, श्—इनका उच्चारण स्थान तालु है।

**३. ऋ टु रषाणां मूर्धाः**—ऋ, टवर्ग, र्, ष्—इनका उच्चारण स्थान मूर्धा है।

**४. लृ तु लसानां दन्ताः**—लृ, तवर्ग, ल्, स्—इनका उच्चारण स्थान दन्त है।

**५. उ-पु-उपध्मानीयानामोष्ठौ**—उ, ऊ, पवर्ग और उपध्मानीय—इनका उच्चारण स्थान ओष्ठ है।

**६. ओदौतोः कण्ठोष्ठम्**—ओ, औ—इनका उच्चारण स्थान कण्ठ और ओष्ठ हैं।

**७. एदैतोः कण्ठतालु**—ए, ऐ—इनका उच्चारण स्थान कण्ठ और तालु हैं।

**८. वकारस्य दन्तौष्ठम्**—व का उच्चारण स्थान दन्त और ओष्ठ हैं।

**९. नासिका अनुस्वारस्य**—अनुस्वार का उच्चारण स्थान नासिका है।

**१०. ञमङणनानां नासिका च**—ङ, ञ, ण, न और म् का उच्चारण स्थान नासिका भी है।

**लिंग विचार**—संस्कृत भाषा में लिंग तीन हैं—पुल्लिग, स्त्रीलिंग और नपुंसकलिंग।

संस्कृत में लिंग निर्धारण एक समस्या है। एक ही वस्तु का बोध कराने वाला कोई शब्द पुल्लिग में है तो कोई स्त्रीलिंग अथवा नपुंसकलिंग में। यथा—तनुः (स्त्रीलिंग) देहः (पुल्लिग) और शरीरम् (नपुंसकलिंग)—ये सभी शब्द शरीरवाची हैं। ईसी प्रकार 'दाराः' शब्द पुल्लिग का होते हुये भी स्त्री का अर्थ बताता है। और 'देवता' शब्द स्त्रीलिंग का होते हुये भी देव (पुरुष) वाची है।

लिंग का यथार्थ ज्ञान तो कोषों से ही हो सकता है। तथापि लिंग परिज्ञानार्थ कुछ मोटे-मोटे नियम दिये जाते हैं।

**पुल्लिग**—

(क) वे शब्द जिनके अन्त में घञ्, अप्, घ, अच्, नङ् और कि प्रत्यय हो—वे प्रायः पुल्लिग में होते हैं। यथा—

घञन्त—पाकः, त्यागः, व्यायामः आदि।

अबन्त—करः, गरः, हरः आदि।

घान्त—विस्तरः, गोचरः आदि।

अजन्त—चयः, जयः आदि।

नङन्त—यज्ञः, यत्नः आदि।

क्यन्त—जलधिः, निधिः, आधिः आदि।

(ख) न् तथा उ में अन्त होने वाले शब्द भी प्रायः पुल्लिग के होते हैं। यथा—

राजन्, तक्षन् आदि।

प्रभुः, इक्षुः आदि।

(ग) जिन अकारान्त शब्दों की उपधा में घ्, ट्, ण्, न्, प्, भ्, म्, य्, र्, ष्, स् में से कोई अक्षर हो—वे प्रायः पुल्लिग के होते हैं। यथा—

स्तबकः, कल्कः, घटः, पटः, गुणः, गणः, पाषाणः, इनः, फेनः, यूपः, दीपः, स्तम्भः, कुम्भः, सोमः, भीमः, समयः, हयः, क्षुरः, अङ्कुरः, वृषः, वृक्षः, वत्सः, वायसः, महानसः आदि।

(घ) देव, असुर, आत्म, स्वर्ग, गिरि, समुद्र, नख, केश, दन्त, स्तन, भुज, कण्ठ, खड्ग, शर, पङ्क; ऋतु, पुरुष, कपोल, गुल्फ; मेघ, रश्मि, दिवस और एतदर्थक अन्य शब्द भी प्रायः पुल्लिग के ही होते हैं।

(ङ) दार, अक्षत, लाज, असु—ये पुल्लिग में और सदा बहुवचन में होते हैं। यथा—दाराः, अक्षताः, लाजाः, असवः।

**स्त्रीलिङ्ग**—( क ) अनि, ऊ, मि, नि, क्तिन ( ति ) और ई प्रत्ययों में अन्त होने वाले शब्द प्रायः स्त्रीलिंग में होते हैं। क्रम से उदाहरण—अवनिः, चमूः, भूमिः, ग्लानिः, कृतिः, लक्ष्मीः आदि।

(ख) टाप् ( आ ) प्रत्यय में अन्त होने वाले सभी शब्द स्त्रीलिंग के हैं। यथा—विद्या, अजा, कन्या आदि।

(ग) एकाक्षर ईकारान्त और ऊकारान्त शब्द भी स्त्रीलिंग में होते हैं। यथा—श्रीः, भूः आदि।

(घ) तल् (ता) प्रत्यय में अन्त होने वाले शब्द स्त्रीलिंग के हैं। यथा—पवित्रता, जनता, मान्यता आदि।

(ङ) एकोनविंशतिः ( १९ ) से लेकर नवनवतिः ( ९९ ) तक के सभी संख्यावाची शब्द स्त्रीलिंग के होते हैं।

(च) भूमि, विद्युत्, सरित्, लता और वनिता तथा तदर्थक अन्य शब्द भी प्रायः स्त्रीलिंग में ही होते हैं। यथा—पृथिवी, तडित्, नदी, वल्ली, स्त्री आदि।

(छ) ऋकारान्त शब्दों में केवल मातृ, दुहितृ, स्वसृ, पोतृ और नवान्तृ ही स्त्रीलिंग के हैं।

**नपुंसकलिङ्ग**—( क ) भावार्थक ल्युट्, क्त और त्व प्रत्ययों तथा कर्मार्थक ष्यञ्, यत्, य, ढक्, यक्, अञ्, अण्, वुञ् और छः प्रत्ययों से युक्त शब्द प्रायः नपुंसकलिंग में होते हैं। यथा—

**ल्युट**—हसनम्; **क्त**—गतम्; वातम्; **त्व**—शुक्लत्वम्।

**ष्यञ्**—चातुर्यम्; ब्राह्मण्यम्; **यत्**—स्तेयम्, **य**—संख्यम्; **ढक्**—कापेयम्; **यक्**—आधिपत्यम्; **अञ्**—औष्ट्रम्; **अण्**—द्वैहायनम्; **वुञ्**—पैत्रापुत्रकम्; **छः**—अच्छा वा कीयम्।

(ख) अव्ययीभाव समास, एक वचनान्त द्वन्द्व समास सर्वदा नपुंसकलिंग में होते हैं तथा द्विगु समास विकल्प से—यथा—**अव्ययीभाव**—अधिस्त्रि, यथाशक्ति ; **द्वन्द्व**—पाणिपादम्; **द्विगु**—त्रिभुवनम् ।

(ग) इस्, उस् में अन्त होने वाले शब्द नपुंसकलिंग के हैं। यथा—**इस्**—हविः, **उस्** = धनुः ।

(घ) अस् में अन्त होने वाले दो स्वरों वाले शब्द नपुंसकलिंग के हैं। यथा—मनः, यशः, तपः आदि ।

(ङ) त्र में अन्त होने वाले शब्द प्रायः नपुंसक होते हैं। यथा—छत्रम्, पत्रम् आदि ।

(च) जिन शब्दों की उपधा में 'ल' हो वे प्रायः नपुंसक होते हैं। यथा—कुलम्, स्थलम्, कूलम् आदि ।

(छ) 'शत' से आरम्भ करके ऊपर की संख्या नपुंसक होती है।

(ज) मुख, नयन, लोह, वन, मांस, रुधिर, कार्मुक, विवर, जल, हल, धन, अन्न, वल, कुसुम, शुल्क, पत्तन, रण और एतदर्थक अन्य शब्द प्रायः नपुंसकलिंग में होते हैं।

(झ) फलों की जाति बताने वाले शब्द नपुंसक होते हैं। यथा—आम्रम्, आमलकम् ।

**वचन विचार**—हिन्दी में केवल एकवचन और बहुवचन—ये दो ही वचन होते हैं, किन्तु संस्कृत में तीन वचन हुआ करते हैं।

१. **एकवचन**—जिस शब्द में एक वस्तु का बोध होता है, उसे एक वचन कहते हैं। यथा—रामः, नरः, अश्वः, नदी, फलम् आदि ।

२. **द्विवचन**—जिससे दो वस्तुओं का बोध होता है, उसे द्विवचन कहते हैं। यथा—नरौ, अश्वौ, नद्यौ, फले—आदि ।

३. **बहुवचन**—जिससे दो से अधिक वस्तुओं का बोध हो। यथा—नराः, अश्वाः, नद्यः, फलानि आदि ।

**पुरुष विचार**—पुरुष तीन होते हैं—(१) उत्तम पुरुष, (२) मध्यम पुरुष, (३) अन्य पुरुष (प्रथम पुरुष)।

जब कोई किसी से कोई बात कहता है या किसी को कुछ लिखता है तो उसमें तीन तरह के लोग होते हैं—( १ ) कहने या लिखने वाला, ( २ ) जिससे कहा जाय या जिसे लिखा जाय, ( ३ ) कोई और जिसके विषय में बात की जाय या लिखी जाय।

कहने या लिखने वाला अपने आपको 'मैं' या 'हम' कहता है। 'मैं' और 'हम' **उत्तम पुरुष सर्वनाम** कहे जाते हैं।

जिससे कहा जाता है या जिसे लिखा जाता है, उसे 'तू' या 'तुम' कहते हैं इसलिये 'तू' और तुम **मध्यम पुरुष सर्वनाम** कहलाते हैं।

बात में या लेख में जिस अन्य किसी का नाम या सर्वनाम आता है उसे **अन्य पुरुष** कहते हैं। इसे ही **प्रथम पुरुष** भी कहते हैं यथा— **राम** वहाँ गया था। **वह** बड़ा अच्छा आदमी है। **वे** मूर्ख हैं।—यहाँ पर राम, वह और वे **प्रथम पुरुष सर्वनाम** हैं।

**नोट**—ऊपर के वर्णन से स्पष्ट है कि उत्तम पुरुष और मध्यम पुरुष केवल सर्वनाम के ही होते हैं। किन्तु अन्य पुरुष ( प्रथम पुरुष ) संज्ञा का भी होता है और सर्वनाम का भी।

**वाक्य विग्रह**—प्रत्येक वाक्य के दो भाग होते हैं—

( १ ) उद्देश्य—जिसके विषय में कुछ कहा जाय।

( २ ) विधेय—किसी के विषय में जो कुछ भी कहा जाय।

उदाहरण—'रामः गृहं गच्छति'—इस वाक्य में 'राम' के विषय में कुछ कहा जा रहा है। इसलिये 'राम' उद्देश्य हुआ। राम के विषय में कहा गया कि वह घर जाता है। इसलिये 'गृहं गच्छति' विधेय हुआ। इसी प्रकार—

रामस्य स्वसा / गीतं गायति।

इदं फलं / अतिमधुरं अस्ति।

राजा / सैन्यसहितं सघने वने अटति।

आज्ञा वाचक वाक्यों में कभी-कभी उद्देश्य नहीं भी होता है, किन्तु छिपा अवश्य रहता है। यथा—'अत्रागच्छ'—इस वाक्य में उद्देश्यभूत 'त्वम्' छिपा हुआ है। शेष 'अत्रागच्छ' पद विधेय है।

**क्रिया के पूरक**—क्रिया की पूर्ति में जो सहायक बने, उन्हें **'कारक'** कहते हैं। यथा—'गच्छति' क्रिया अधूरी है, जब तक कि उसमें 'रामः' की पूर्व योजना न हो। अस्तु 'रामः गच्छति' में रामः कारक है। कारक आठ होते हैं—

१. कर्ता—काम का करने वाला ( बालकः )
२. कर्म—क्रिया का आधारभूत कर्म ( बालकम् )
३. करण—जिससे क्रिया की जाय ( बालकेन )
४. सम्प्रदान—जिसके लिये कुछ किया जाय ( बालकाय )
५. अपादान—जिससे कोई वस्तु अलग हो ( बालकात् )
६. सम्बन्ध—जिससे किसी का सम्बन्ध हो ( बालकस्य )
७. अधिकरण—जहाँ पर कोई कार्य हो ( बालके )
८. सम्बोधन—जिससे किसी को बुलाया या संकेत किया जाय ( हे बालक ! )

**क्रिया की वृत्तियाँ**—किसी क्रिया के करने में जो समय लगता है, उसे काल कहते हैं। यही क्रिया की वृत्ति है। क्रिया की १० वृत्तियाँ हैं, जिन्हें कि **'लकार'** कहते हैं—

१. लट्—वर्तमान
२. लङ्—अनद्यतनभूत
३. विधिलिङ्—विधि
४. लोट्—आज्ञा
५. लृट्—सामान्य भविष्य
६. लृङ्—क्रियातिपत्ति ( हेतुहेतुमद्भविस्य )
७. लिट्—परोक्षभूत
८. लुङ्—सामान्यभूत
९. लुट्—अनद्यतन भविष्य
१०. आशीर्लिङ्—आशीर्वाद ।

**क्रियाओं के पद**—क्रियाओं के तीन पद होते हैं—



१. परस्मैपद—यथा—गच्छति, गच्छतः, गच्छन्ति—आदि।

२. आत्मनेपद—यथा—लभते, लभेते, लभन्ते—आदि।

३. उभयपद—यथा—पचति, पचतः, पचन्ति और पचते, पचेते, पचन्ते—आदि।

**परस्मैपद और आत्मनेपद का भेद**—परस्मैपद का प्रयोग केवल कर्तृवाच्य की क्रियाओं में होता है, जबकि आत्मनेपद का प्रयोग कर्तृवाच्य, कर्मवाच्य और भाववाच्य तीनों की ही क्रियाओं में होता है।

**उभयपदी क्रियाओं के किस रूप का प्रयोग किया जाय**—उभयपद की क्रियाओं के दो रूप होते हैं—परस्मैपद का रूप और आत्मनेपद का रूप। जहाँ कोई काम स्वयं के लिये किया जाय वहाँ आत्मनेपद और जहाँ दूसरों के लिये किया जाय वहाँ परस्मैपद के रूप का प्रयोग करना चाहिये। यथा—

१. ब्राह्मणः भोजनं **पचते** (स्वयं खाने के लिये)।

२. सूपकारः भोजनं **पचति** (घर के सभी लोगों के लिये)।

**वाच्य विमर्श**—वाच्य तीन होते हैं—

(१) कर्तृवाच्य (२) कर्मवाच्य (३) भाववाच्य।

**कर्तृवाच्य**—कर्तृवाच्यप्रयोगे तु प्रथमा कर्तृकारके।
द्वितीयान्तं भवेत्कर्म कर्त्रधीनं क्रियापदम्॥

अर्थात्—कर्तृवाच्य में कर्ता में प्रथमा विभक्ति और कर्म में द्वितीया विभक्ति होती है। क्रिया कर्ता के अनुसार होती है। यथा—

रामः गृहं गच्छति।

**कर्मवाच्य**—

कर्मवाच्यप्रयोगे तु तृतीया कर्तृकारके।
प्रथमान्तं भवेत्कर्मं कर्माधीनं क्रियापदम्॥

अर्थात्—जब सकर्मक धातुओं का कर्त्ता तृतीया विभक्ति में और कर्म प्रथमा विभक्ति में होता है तथा क्रिया सर्वथा कर्म के अनुसार होती है, तब वह कर्मवाच्य कहलाता है। जैसे—



कुम्भकारेण घटः क्रियते।

**भाव वाच्य—**

कर्माभावे भाववाच्ये तृतीया कर्तृकारके।
क्रिया प्रथमे पुरुषे वचनैकानुसारिणी॥

अर्थात्—जब अकर्मक धातुओं का कर्ता तृतीया बिभक्ति में हो और क्रिया प्रथम पुरुष (अन्य पुरुष) एकवचनान्त हो तो भाववाच्य होता है। अकर्मक धातुओं का ही भाववाच्य होता है। यथा—

कृष्णेन सुप्यते।

**क्रियाओं के गण**—संस्कृत धातुयें १० गणों में विभक्त हैं—

१. भ्वादिगण
२. अदादिगण
३. जुहोत्यादिगण
४. दिवादिगण
५. स्वादिगण
६. तुदादिगण
७. रुधादिगण
८. तनादिगण
९. क्र्यादिगण
१०. चुरादिगण



# द्वितीय अध्याय

## संज्ञा-प्रकरण

हिन्दी में कर्ता, कर्मादि सम्बन्ध दिखाने के लिये 'ने' 'को' आदि शब्द जोड़ कर संज्ञा शब्दों का बेधड़क प्रयोग किया जाता है, किन्तु संस्कृत में संज्ञा शब्दों में कारक ( =विभक्ति ) सूचक प्रत्यय लगा कर यथेष्ट रूप सिद्ध कर लेते हैं। उक्त प्रत्ययों को 'सुप्' कहते हैं इसीलिये जिन शब्दों में ये प्रत्यय लगते हैं उन्हें 'सुपन्त' कहते हैं।

### सुप् प्रत्यय

| विभक्ति | अर्थ | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|---|
| प्रथमा | ने | सु | औ | जस् |
| द्वितीया | को | अम् | औट् | शस् |
| तृतीया | से, के द्वारा | टा | भ्याम् | भिस् |
| चतुर्थी | के लिये, को | ङे | भ्याम् | भ्यस् |
| पंचमी | से | ङसि | भ्याम् | भ्यस् |
| षष्ठी | का, की, के | ङस् | ओस् | आम् |
| सप्तमी | में, पै, पर | ङि | ओस | सुप् |

सम्बोधन के लिये अलग प्रत्यय नहीं दिये हैं, क्योंकि इसके रूप प्रथमा विभक्ति के अनुसार ही चलते हैं। केवल कहीं-कहीं एक वचन में अन्तर पड़ जाता है।

शब्दों में उक्त २१ प्रत्ययों का जोड़ना एक जटिल प्रक्रिया है। अस्तु जब तक पाणिनीय व्याकरण ( तत्सम्बन्धी सूत्रों ) का अच्छा ज्ञान नहीं हो जाता, तब तक प्रातिपदिकों[1] में सुप् प्रत्यय जोड़ कर रूप सिद्ध करना दुःसाध्य कर्म है। यथा--राम + सु = रामस् ( 'उपदेशेऽजनुनासिक इत्' सूत्र

---

१. अर्थवदधातुरप्रत्ययः प्रातिपदिकम्।
कृत्तद्धितसमासाश्च ॥

से 'सु' के उकार का लोप ) = रामः ( 'ससजुषो रुः' से अन्त्य' 'स्' को 'रु' हुआ; उपदेशेऽजनुनासिक इत्" से पुनः 'स' के उकार का लोप होकर 'र्' बना, 'स्वरवसानयोः विसर्जनीयः' सूत्र से उस 'र्' को विसर्ग हुआ )। इस प्रकार 'रामः' पद की सिद्धि होती है।

किन्तु कहीं-कहीं प्रथमा एक वचन उस 'सु' प्रत्यय का सर्वथा लोप हो जाता है, अर्थात् उसके लगने से भी मूल शब्द में कोई परिवर्तन नहीं हुआ करता। यथा—विद्या + सु = विद्या ( हल्ङ्याब्भ्यो दीर्घात्सुतिस्यपृक्तं हल्' सूत्र से 'सु' में अवशिष्ट रहने वाले 'स्' का लोप हो गया है।

इसी प्रकार एक उदाहरण और देखिये। नर + टा ( = तृतीया एक वचन का प्रत्यय ) = नर + इन ( 'टाङसिङसामिनात्स्याः' सूत्र से 'टा' को 'इन' हुआ ) = नरेण ( 'आद्गुणः' सूत्र से अ + इ मिलकर एकार गुणादेश हुआ तथा 'अट्कुप्वाङ् नुम् व्यवायेऽपि' सूत्र से रेफ के संयोग से नकार को णकार हो गया )।

किन्तु 'भगवत् + टा' में उक्त प्रक्रिया नहीं लगती। यहाँ तो मात्र 'चुट्' सूत्र से 'टा' के टकार का लोप होने पर 'आ' बचता है, जिसे पूर्वस्थित 'भगवत्' प्रातिपदिक शब्द में जोड़ देने से भगवत् + आ = भगवता रूप सिद्ध होता है।

इसी प्रकार पाणिनि के सम्बन्धित सूत्रों का परिज्ञान हो जाने पर संख्यातीत शब्दों में उक्त सुप् प्रत्यय जोड़-जोड़ कर उनकी रूपसिद्धि की जाती है। विस्तार के भय से ( अथ च इस पुस्तक-विशेष की प्राकरणिकता को ध्यान में रख कर ) हम यहाँ उक्त प्रक्रिया का विवेचन नहीं कर रहे हैं।

**संज्ञाओं के दो विभाग**—(१) स्वरान्त संज्ञा शब्द, (२) व्यञ्जनान्त संज्ञा शब्द।

**स्वरान्त में** ( १ ) अकारान्त शब्द प्रायः सभी पुल्लिग अथवा नपुंसक लिंग में होते हैं।

( २ ) आकारान्त शब्द प्रायः स्त्रीलिंग में होते हैं। थोड़े से ही पुल्लिग में होते हैं।

(३) इकारान्त शब्द कोई पुल्लिग में कोई स्त्रीलिंग में और कोई नपुंसकलिंग में होते हैं।

(४) ईकारान्त शब्द प्रायः स्त्रीलिंग में, कुछ-कुछ पुल्लिग में भी होते हैं।

(५) उकारान्त शब्द प्रायः तीनों चिह्नों में होते हैं।

(६) ऊकारान्त शब्द प्रायः स्त्रीलिंग, पुल्लिग दोनों में होते हैं।

(७) ऋकारान्त शब्द प्रायः सबके सब पुल्लिग में होते हैं।

(८) ऐकारान्त, ओकारान्त और औकारान्त शब्द बहुत कम।

(९) शेष स्वरों में अन्त होने वाले प्रातिपदिक शब्द प्रायः नहीं के बराबर हैं।

**स्वरान्त पुल्लिंग संज्ञा शब्द—**

१. **अकारान्त**—यथा—राम, वृक्ष, अश्व, सूर्य, चन्द्र, नर, पुत्र, सुर, देव, रथ, सुत, गज, रासभ (गधा), मनुष्य, जन, दन्त, लोक, ईश्वर, पाद, भक्त, मास, शठ, दुष्ट, कुक्कुर, वृक (भेड़िया), व्याघ्र, सिंह आदि। इसी प्रकार यादृश, तादृश, भवादृश, मादृश, त्वादृश, एतादृश आदि—**इन सभी के रूप बालक की तरह चलते हैं।**

२. **आकारान्त**—विश्वपा (संसारपालक), गोपा (गायरक्षक), शंखध्मा (शंख बजाने वाला), सोमपा (सोमरस पीने वाला), धूम्रपा, बलदा (बल देने वाला, इन्द्र) **आदि के रूप समान चलते हैं।**

३. **इकारान्त**—हरि, मुनि, ऋषि, कपि, यति, विधि, विरञ्चि, जलधि, गिरि, सप्ति (घोड़ा), रवि, वह्नि, अग्नि—**आदि के रूप 'कवि' शब्द की तरह चलते हैं।**

४. इकारान्त—'पति' शब्द के रूप सर्वथा भिन्न प्रकार के होते हैं। किन्तु जब 'पति' शब्द किसी शब्द के साथ समास के अन्त में आते हैं **तो उसके रूप कवि के समान चलते हैं।** यथा—भूपति, महीपति, गृहपति, नरपति, लोकपति, अधिपति, सुरपति, गजपति, गणपति, यूथपति, जगत्पति, बृहस्पति, पृथ्वीपति आदि।



५. सखि (= मित्र) शब्द के रूप भी बिलकुल भिन्न प्रकार के होते हैं।

६. **ईकारान्त**—प्रधी ( = अच्छा ध्यान करने वाला ), वेगी ( फुर्ती से जाने वाला ), जलपी (जल पीने वाला) आदि के रूप **'प्रधी' के समान ही चलते हैं।**

७. ईकारान्त 'सुधी' शब्द के रूप कुछ भिन्न प्रकार से चलते हैं और शुष्की, पक्वी, सुश्री, शुद्धधी, परमधी के रूप भी चलते हैं।

८. **उकारान्त**—शत्रु, रिपु, विष्णु, गुरु, उरु ( जाँघ ), जन्तु, प्रभु, शिशु, विधु ( चन्द्रमा ), पशु, शम्भु, वेणु ( बाँस ) **आदि के रूप 'भानु' की तरह चलते हैं।**

९. सुभ्रू (सुन्दर भौं वाला), स्वभू ( स्वयं पैदा हुआ ), प्रतिभू ( जामिन ) के रूप **'स्वयंभू' ( ब्रह्मा ) शब्द के समान चलते हैं।**

१०. **ऋकारान्त**—भ्रातृ, देवृ ( देवर ), जामातृ ( दामाद ) आदि के रूप 'पितृ' शब्द की तरह चलते हैं।

११. किन्तु 'दातृ' ( देने वाला ) शब्द के रूप कुछ भिन्न होते हैं और धातृ ( ब्रह्मा ), कर्तृ ( करने वाला ), गन्तृ ( जाने वाला ), नेतृ ( ले जाने वाला ), नप्तृ ( पोता ) के रूप भी उसी तरह चलते हैं।

१२. **ऐकारान्त**—रै ( धन )।

१३. **ओकारान्त**—गो ( साँड़, बैल )।

१४. **औकारान्त**—ग्लौ ( चन्द्रमा )।

**स्वरान्त नपुंसकलिंग संज्ञा शब्द—**

१. **अकारान्त**—मित्र, वन, अरण्य, मुख, कमल, कुसुम, पुष्प, पर्ण, नक्षत्र, पत्र, बीज, जल, तृण, गगन, शरीर, पुस्तक, ज्ञान **आदि के रूप 'फल' शब्द की तरह चलेंगे।**

२. **इकारान्त**—अस्थि, दधि, सक्थि ( जाँघ ), अक्षि ( आँख ) को छोड़ कर शेष सभी इकारान्त नपुंसकलिंग शब्दों के रूप **वारि ( जल के समान चलते हैं।**

३. **उकारान्त**—दारु ( काठ ), जानु ( घुटना ); जतु ( लाख ), तालु, मधु ( शहद ); सानु ( पर्वत की चोटी ) **आदि के रूप 'वस्तु' शब्द के समान होते हैं।**

४. ऊकारान्त विशेषण शब्दों के रूप चतुर्थी, पञ्चमी, षष्ठी और सप्तमी विभक्तियों के एक वचन में तथा षष्ठी व सप्तमी के द्विवचन में उकारान्त पुल्लिंग शब्द के समान विकल्प करके होते हैं।

५. **ऋकारान्त**—कर्तृ, नेतृ, धातृ, रक्षितृ आदि शब्द विशेषण हैं, इसलिये इनका प्रयोग तीनों लिंगों में होता है। इसलिये नपुंसक लिंग में भी इसके रूप 'कर्तृ, कर्तृणी, कर्तृणि' आदि की तरह चलते हैं।

**स्वरान्त स्त्रीलिंग संज्ञा शब्द—**

१. **आकारान्त**—रमा, बाला, निशा, कन्या, ललना, भार्या, बडवा (घोड़ी), राधा, सुमित्रा, तारा, कौसल्या, कला **आदि के रूप 'विद्या' शब्द के समान चलेंगे।**

२. **इकारान्त**—रुचि, धूलि, बुद्धि, गति, शुद्धि, भक्ति, शक्ति, श्रुति, स्मृति, शान्ति, नीति, रीति, रात्रि, जाति, पंक्ति, गीति **आदि के रूप 'मति' शब्द की तरह चलेंगे।**

३. **ईकारान्त**—राज्ञी (रानी), गौरी (पार्वती), जानकी, अरुन्धती, नटी, पृथ्वी, नन्दिनी, द्रौपदी, कैकेयी, देवी, पाञ्चाली, त्रिलोकी, पञ्चवटी, अटवी (जंगल), गान्धारी, कादम्बरी, कौमुदी (चाँदनी), कुन्ती, देवकी, सावित्री, गायत्री, कमलिनी, नलिनी **आदि के रूप 'नदी' शब्द की तरह चलते हैं।**

लक्ष्मी, श्री और स्त्री के रूप 'नदी' से कुछ भिन्न होते हैं। भी (डर), ह्री (लज्जा), धी (बुद्धि), सुश्री आदि के रूप भी 'श्री' शब्द की ही तरह चलते हैं।

४. **उकारान्त**—तनु (शरीर), रेणु (धूल), हनु (ठुड्डी) **आदि के रूप 'धेनु' शब्द की तरह चलते हैं।**

५. **ऊकारान्त**—चमू (सेना), रज्जू (रस्सी), श्वश्रू (सास), कर्कन्धू (बेर) **आदि के रूप 'वधू' शब्द की तरह चलते हैं।**

६. भू (पृथ्वी) के रूप 'वधू' से कुछ भिन्न है। 'भ्रू' के रूप भी ऐसे ही है।

७. **ऋकारान्त**—मातृ, यातृ ( देवरानी ), दुहितृ ( लड़की ) **के रूप मातृ शब्द की तरह ही चलते हैं।**

८. ऐकारान्त, ओकारान्त ( गो आदि ) और औकारान्त ( नौ = नाव; द्यौ = आकाश आदि ) शब्दों के रूप क्रमशः ऐकारान्त, ओकारान्त और औकारान्त पुल्लिग शब्दों की तरह ही चलते हैं।

## व्यञ्जनान्त संज्ञा शब्द

व्यञ्जनान्त संज्ञायें सभी लिंगों में प्रायः एक सी चलती हैं, इसलिये यहाँ पर वर्णक्रम से दी जा रही हैं।

### चकारान्त शब्द

१. **पुल्लिंग**—सत्यवाच्, पयोमुच् आदि **सभी चकारान्त पुल्लिग शब्दों के रूप जलमुच् ( बादल ) की तरह चलते हैं।** केवल प्राञ्च् ( पूर्वी ), प्रत्यञ्च ( पश्चिमी ), उदञ्च् ( उत्तरी ) और तिर्यञ्च ( तिरछा जाने वाला ) आदि अञ्च् ( जाना ) धातुओं से बने शब्दों के रूपों में कुछ भेद होता है।

२. **स्त्रीलिंग**—रुच्, त्वच् ( चमड़ा, पेड़ की छाल ), शुच् ( सोच; शोक ), ऋच् ( ऋग्वेद के मन्त्र ) **आदि सभी चकारान्त स्त्रीलिंग शब्दों के रूप वाच् ( वाणी ) की तरह होते हैं।**

### जकारान्त शब्द

१. **पुल्लिंग**—भूभुज् ( राजा ), हुतभुज् ( अग्नि ); भिजग् ( वैद्य ); वणिज् ( बनिया ) **आदि जकारान्त पुल्लिग शब्दों के रूप ऋत्विज् ( पुजारी ) की तरह चलते हैं।** केवल परिव्राज् ( संन्यासी ) के रूपों में थोड़ा भेद होता है। सम्राज् ( महाराज ), विश्वसृज् ( संसार का रचने वाला ), **विराज् (बड़ा) के रूप भी परिव्राज् के समान ही चलते हैं।**

२. **स्त्रीलिंग**—रुज् ( रोग ) **आदि जकारान्त स्त्रीलिंग शब्दों के रूप स्रज् ( माला ) के समान होते हैं।**

३. **नपुंसक लिंग**—सभी जकारान्त नपुंसकलिंग शब्दों के रूप **असृज् ( खून ) के समान होते हैं।**

## तकारान्त शब्द

**१. पुल्लिंग**—महीभृत् ( राजा, पहाड़ ), दिनकृत् ( सूर्य ), शशभृत् ( चन्द्रमा ). परभृत् ( कोयल ), मरुत् ( वायु ), विश्वजित् ( विश्व को जीतने वाला, एक प्रकार का यज्ञ ) **आदि के रूप भूभृत् (राजा, पहाड़) के समान चलते हैं।**

**२. पुल्लिंग**—धीमत् ( बुद्धिमान् ), बुद्धिमत्, भानुमत् ( चमकनेवाला ) सानुमत् ( पहाड़ ), धनुष्मत् ( धनुर्धारी ), अंशुमत् ( सूर्य ), विद्यावत् ( विद्वान् ), बलवत् ( बलवान् ), भगवत् ( पूज्य ), भाग्यवत्, गतवत् ( गया हुआ ) उक्तवत् ( बोल चुका हुआ ), श्रुतवत् ( सुन चुका हुआ ) **आदि के रूप श्रीमत् शब्द की तरह चलते हैं।**

**३. पुल्लिंग**—पठत् ( पढ़ता हुआ ), धावत्, गच्छत्, वदत्, पश्यत्, गृह्णत्, पतत्, शोचत् ( सोचता हुआ ), पिवत्, भवत् **सभी शतृ प्रत्ययान्त पुल्लिंग शब्दों के रूप तथा महत् ( बड़ा ) के रूप भवत् ( आप ) के समान होते हैं।**

**४. स्त्रीलिंग**—विद्युत् ( बिजली ), योषित्, ( स्त्री ) आदि तकारान्त स्त्रीलिंग शब्दों के रूप सरित् ( नदी ) की तरह चलते हैं।

**५. नपुंसक लिंग**—प्रायः सभी तकारान्त नपुंसक लिंग शब्दों के रूप जगत् ( संसार ) के समान होते हैं। केवल महत् ( बड़ा ) का रूप प्रथमा और द्वितीया विभक्ति के बहुवचन में 'महन्ति' न होकर 'महान्ति' होता है।

## दकारान्त शब्द

**१. पुल्लिंग**—हृदयच्छिद् ( हृदय को छेदने वाला ), मर्मभिद् ( मर्मस्थल को पीड़ा पहुँचाने वाला ), सभासद् ( सभा में बैठने वाला ), तमोनुद् ( सूर्य ), धर्मविद् ( धर्म को जानने वाला )। हृदयन्तुद् ( हृदय को पीड़ित करने वाला ) **आदि दकारान्त पुल्लिंग शब्दों के रूप सुहृद् (मित्र) के समान होते हैं।**

**२. स्त्रीलिंग**—शरद्, आपद्, सम्पद्, संसद् ( सभा ), दृषद् ( चट्टान, पत्थर ) **आदि दकारान्त स्त्रीलिंग शब्दों के रूप 'विपद्' के समान होते हैं।**

## धकारान्त शब्द

धकारान्त शब्द प्रायः स्त्रीलिंग के ही होते हैं। वीरुध् (लता), क्षुध् (भूख), कुध् (क्रोध), युध् (युद्ध) **आदि के रूप समिध् (यज्ञ की लकड़ी) के समान होते हैं।**

## नकारान्त शब्द

**१. पुल्लिग**—अध्वन् (मार्ग), अश्मन् (पत्थर), यज्वन् (यज्ञ करने वाला), ब्रह्मन् (ब्रह्मा) **आदि के रूप आत्मन् (आत्मा) के समान होते हैं।** राजन् (राजा), युवन् (जवान), श्वन् (कुत्ता), ऊर्वम् (घोड़ा, इन्द्र) मघवन् (इन्द्र) और पूषन् (सूर्य) के रूप कुछ भिन्नता लिये हुये होते हैं।

**२. पुल्लिग**—मूर्धन् (शिर) गरिमन् (बड़प्पन) लघिमन् (छोटापन) अणिमन् (छोटापन), शुक्लमन् (सफेदी), कालिमन् (कालापन), द्रढिमन् (मजबूती) आदि समस्त अन्नन्त पुल्लिग शब्दों के रूप **महिमन् (महिमा बड़प्पन के समान चला करते हैं।**

**३. पुल्लिगं**—स्वामिन्, करिन् (हाथी), गुणिन् (गुणी), मन्त्रिन्, (मंत्री), शशिन्, पक्षिन् (चिड़िया), धनिन्, वाजिन् (घोड़ा), तपस्विन्, एकाकिन्, (अकेला), बलिन् (ताकतवर), सुखिन् (सुखी), सत्यवादिन् (सत्य बोलने वाला) **आदि इन्नन्त शब्दों के रूप हस्तिन् (हाथी) की तरह चलेंगे।** केवल पथिन् (मार्ग) शब्द के रूपों में थोड़ा भेद होता है।

**४. स्त्रीलिंग**—सीमन् (सीमा, चौहद्दी) शब्द के रूप पुल्लिग शब्द महिमन् के समान ही होते हैं।

**५. नपुंसकलिंग**—धामन् (घर, चमक), ब्योमन् (आकाश), सामन् (सामवेद का मंत्र), प्रेमन् (प्यार), दामन् (रस्सी) **के रूप नामन् (नाम) के समान चलते हैं।**

**६. नपुंसकलिंग**—पर्वन् (पूर्णमासी, त्योहार), ब्रह्मन् (ब्रह्मा), वर्मन् (कवच), जन्मन् (जन्म), वर्त्मन् (रास्ता), शर्मन् (सुख) शब्दों के रूप चर्मन् (चमड़ा) की तरह होते हैं। **किन्तु अहन् (दिन) के रूप इससे कुछ भिन्न होते हैं।**

## पकारान्त शब्द

१. **स्त्रीलिंग**—अप् (पानी) शब्द के रूप केवल बहुवचन में चलते हैं।

## भकारान्त शब्द

१. **स्त्रीलिंग**—ककुभ् (दिशा) के समान ही अन्य **भकारान्त शब्दों के रूप भी चलते हैं।**

## रेफान्त शब्द

१. **स्त्रीलिंग**—इरन्त शब्दों के रूप 'गिर्' (वाणी) और उरन्त शब्दों के रूप **'पुर' नगर के समान चलते हैं।**

## वकारान्त शब्द

१. **स्त्रीलिंग**—वकारान्त शब्दों के रूप **दिव् (आकाश, स्वर्ग) शब्द के समान चलते हैं।**

## शकारान्त शब्द

१. **पुल्लिंग**—शकारान्त पुल्लिंग शब्दों के रूप **विश् (बनिया) के समान होते हैं।**

२. **स्त्रीलिंग**—शकारान्त स्त्रीलिंग शब्दों के रूप दिश् (दिशा) की तरह चलते हैं। निश् (रात) शब्द के रूप भिन्न होते हैं। उसके पहले पांच रूप नहीं हुआ करते।

## षकारान्त शब्द

१. **पुल्लिंग**—षकारान्त पुल्लिंग शब्दों के रूप द्विष् (शत्रु) की तरह चलते हैं।

२. **स्त्रीलिंग**—षकारान्त स्त्रीलिंग शब्दों के रूप **प्रावृष् (वर्षा ऋतु) की तरह होते हैं।**

## सकारान्त शब्द

१. **पुल्लिंग**—दिवौकस् (देवता), महौजस् (बड़ा तेजस्वी), वेधस् (ब्रह्मा), सुमनस् (अच्छे चित्त वाला), महायशस् (बड़ा यशस्वी), महातेजस् (बड़ी कान्ति वाला), विशालवक्षस् (बड़ी छाती वाला),

दुर्वासस्, दुर्वासा, बुरे कपड़ों वाला, प्रचेतस् **आदि सकारान्त पुल्लिंग शब्दों के रूप चन्द्रमस् ( चन्द्रमा ) के समान चलाये जाते हैं।**

२. **पुल्लिंग**—वस् में अन्त होने वाले शब्दों के रूप विद्वस् ( विद्वान् ) की तरह चलते हैं।

३. **पुल्लिंग**—श्रेयस् ( अधिक अच्छा ), गरीयस् ( अधिक बड़ा ), द्रढीयस् ( अधिक मजबूत ), द्राघीयस् ( अधिक लम्बा ), प्रथीयस् ( अधिक मोटा ) आदि ई स् प्रत्यय से बने पुल्लिग शब्दों के रूप लघीयस् ( उससे छोटा ) के समान चलते हैं।

४. **पुल्लिंग**—दोस् ( भुजा ) शब्द के रूप सर्वथा भिन्न हैं।

५. **स्त्रीलिंग**—सकारान्त अप्सरस् (अप्सरा) और आशिस् (आशीर्वाद) आदि शब्दों के रूप लगभग समान होते हैं।

६. **नपुंसकलिंग**—अम्भस् ( पानी ), नभस् (आकाश), आगस् (पाप), उरस् ( छाती ), मनस् ( मन ), वयस् ( उम्र ), रजस् ( धूल ), वक्षस् ( छाती ), तमस् ( अंधेरा ), अयस् ( लोहा ), वचस् ( वचन, बात ), यशस् ( यश, कीर्ति ), सरस् ( तालाब ), तपस् ( तपस्या ), शिरस् (शिर), **आदि असन्त नपुंसकलिंग शब्दों के रूप पयस् ( दूध, पानी ) की तरह चलते हैं।**

७. **नपुंसकलिंग**—इसन्त नपुंसकलिंग शब्दों के रूप हविस् ( हवन सामग्री ) की भाँति चलते हैं।

८. **नपुंसकलिंग**—उसन्त नपुंसकलिंग शब्दों के रूप चक्षुस् ( आँख ) की तरह चलेंगे। जैसे कि—धनुस् ( धनुष ), वपुस् ( शरीर ), आयुस् ( उम्र ), यजुस् ( यजुर्वेद ) आदि।

## हकारान्त शब्द

१. **पुल्लिग**—इहन्त पुल्लिग शब्दों के रूप **मधुलिह् ( शहद की मक्खी, भौंरा ) की तरह चलते हैं।**

२. **पुल्लिग**—उहन्त पुल्लिग शब्दों के रूप **अनडुह् ( बैल ) की तरह होते हैं।**

३. **स्त्रीलिंग**—अहन्त स्त्रीलिंग शब्दों के रूप **उपानह् ( जूता ) के समान चलाये जाते हैं।**

# संज्ञा शब्दों की रूप-साधनिका

## [ अजन्त पुल्लिंग शब्द ]

**( १ ) अकारान्त 'राम' शब्द—**

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | रामः | रामौ | रामाः |
| द्वितीया | रामम् | रामौ | रामान् |
| तृतीया | रामेण | रामाभ्याम् | रामैः |
| चतुर्थी | रामाय | रामाभ्याम् | रामेभ्यः |
| पञ्चमी | रामात् | रामाभ्याम् | रामेभ्यः |
| षष्ठी | रामस्य | रामयोः | रामाणाम् |
| सप्तमी | रामे | रामयोः | रामेषु |
| सम्बोधन | हे राम ! | हे रामौ ! | हे रामाः ! |

निम्नलिखित शब्दों के रूप 'राम' की तरह चलते हैं—

नर, शिव, कृष्ण, नट, छात्र, शिक्षक, नृप, चौर, गज, अश्व, मृग, नकुल, मयूर, सर्प, मूषक, कुक्कुर, बिडाल, मीन, कर, वृक्ष, मेघ, खल, कूप, आम्र—आदि ।

**२. आकारान्त 'विश्वपा' (=देवता, सूर्य, चन्द्रमा, संसार का रक्षक ) शब्द—**

| | ए० व० | द्वि० व० | ब० व० |
|---|---|---|---|
| प्र० | विश्वपाः | विश्वपौ | विश्वपाः |
| द्वि० | विश्वपाम् | विश्वपौ | विश्वपः |
| तृ० | विश्वपा | विश्वपाभ्याम् | विश्वपाभिः |
| च० | विश्वपे | विश्वपाभ्याम् | विश्वपाभ्यः |
| पं० | विश्वपः | विश्वपाभ्याम् | विश्वपाभ्यः |
| ष० | विश्वपः | विश्वपोः | विश्वपाम् |
| स० | विश्वपि | विश्वपोः | विश्वपासु |
| सम्बो० | हे विश्वपाः ! | हे विश्वपौ ! | हे विश्वपाः ! |

निम्नलिखित शब्दों के रूप 'विश्वपा' की तरह चलते हैं—

गोपा, सोमपा, धूम्रपा, बलदा, शंखध्मा—आदि ।

### ३. आकारान्त 'हा हा' ( = गन्धर्व विशेष ) शब्द—

| | ए० व० | द्वि० व० | ब० व० |
|---|---|---|---|
| प्र० | हाहा | हाहौ | हाहाः |
| द्वि० | हाहाम् | हाहौ | हाहाः |
| तृ० | हाहा | हाहाभ्याम् | हाहाभिः |
| च० | हाहे | हाहाभ्याम् | हाहाभ्यः |
| पं० | हाहाः | हाहाभ्याम् | हाहाभ्यः |
| ष० | हाहाः | हाहोः | हाहाम् |
| स० | हाहे | हाहोः | हाहासु |
| सम्बो० | हे हाहाः ! | हे हाहौ ! | हे हाहाः ! |

### ४. इकारान्त 'हरि' ( = विष्णु, सिंह, बन्दर आदि ) शब्द—

| | ए० व० | द्वि० व० | ब० व० |
|---|---|---|---|
| प्र० | हरिः | हरी | हरयः |
| द्वि० | हरिम् | हरी | हरीन् |
| तृ० | हरिणा | हरिभ्याम् | हरिभिः |
| च० | हरये | हरिभ्याम् | हरिभ्यः |
| पं० | हरेः | हरिभ्याम् | हरिभ्यः |
| ष० | हरेः | हर्योः | हरीणाम् |
| स० | हरौ | हर्योः | हरिषु |
| सम्बो० | हे हरे ! | हे हरी ! | हे हरयः ! |

निम्नलिखित शब्दों के रूप 'हरि' के समान चलते हैं—

मुनि, अरि, कवि, अलि, असि, अतिथि, ऋषि, गिरि, ध्वनि, निधि, पाणि, यति, रवि, रश्मि, व्याधि, सारथि—आदि ।

९. **अनुप्रतिगृणश्च**—अनु और प्रति उपसर्गों से परे गृ धातु के योग में चतुर्थी होती है। यथा—सः **होत्रे**ऽनुगृणाति प्रतिगृणाति वा धेनुं (होता पुरोहित को वह एक गाय देने का वचन देता है)।

१०. **परिक्रमणे सम्प्रदानमन्यतरस्यां**—जिस मूल्य या मजदूरी पर कोई पुरुष नियुक्त किया जाता है, वह मूल्य या मजदूरी में विकल्प से चतुर्थी (या तृतीया) होती है। यथा—**शताय** (शतेन वा) परिक्रीतोऽयं दासः।

११. **तादर्थ्ये चतुर्थी वाच्या** (वार्तिक)—जिस प्रयोजन के लिये कोई कार्य किया जाय, उसमें चतुर्थी होती है। यथा—काव्यं **यशसे**; **भूपाय** दारुः; **मुक्तये** हरिं भजति।

१२. **क्लृपि संपद्यमाने च** (वार्तिक)—क्लृप् धातु के योग में तथा उसके समानार्थक संपद्, भू, जन् आदि के योग में भी चतुर्थी होती है। यथा—यवागूः (=माड़) **मूत्राय** कल्पते, सम्पद्यते, भवति, जायते वा; भक्तिः ज्ञानाय कल्पते जायते वा।

१३. **उत्पातेन ज्ञापिते च** (वार्तिक)—उत्पात के द्वारा ज्ञापित वस्तु में चतुर्थी होती है। यथा—**वाताय** कपिला विद्युत् (=कपिल वर्ण की विद्युत् आँधी की सूचना देती है)।

१४. **हितयोगे च** (वार्तिक)—हित और सुख के योग में चतुर्थी होती है। यथा—ब्राह्मणाय हितं सुखं वा।

१५. **क्रियार्थोपपदस्य च कर्मणि स्थानिनः**—जब किसी वाक्य में तुमुन्नन्त धातु का अर्थ छिपा रहता है, तब उस तुमुन्नार्थक धातु का कर्म चतुर्थी में होता है। यथा—फलेभ्यः (=फलानि आहर्तुं) याति; **स्वयंभुवे** (=स्वयंभुवं प्रीणयितुं) नमस्कृत्य; **वनाय** (=वनं गन्तुं) गां मुमोच; **नृसिंहाय** (=नृसिंहं अनुकूलयितुं) नमः कुर्मः।

१६. **तुमर्थाच्च भाववचनात्**—किसी धातु में तुमुन् प्रत्यय जोड़ने पर जो अर्थ निकलता है; उसी को प्रकट करने के लिये उसी धातु से निष्पन्न भाववाचक संज्ञा का प्रयोग करने पर भी चतुर्थी होती है। यथा—

स्नानाय ( =स्नातुं ) गच्छति, यागाय ( यष्टुं, यज्ञसम्पादयितुं ) याति; दानाय ( =दातुं ) धनं अर्जयति ।

१७. **नमः स्वस्तिस्वाहास्वधाऽलंवषड्योगाच्च**—नमः, स्वस्ति, स्वाहा, स्वधा, अलं तथा वषट् शब्दों के योग में चतुर्थी होती है । यथा—**गुरवे** नमः; स्वस्ति **भवते**; **अग्नये** स्वाहा; **पितृभ्यः** स्वधा; **इन्द्राय** वषट् ।

→केवल पर्याप्त सामर्थ्यवाची 'अलं' के योग में 'चतुर्थी' होती है । यथा—**दैत्येभ्यः** हरिः अलं; अलं मल्लो **प्रतिमल्लाय** ।

→'अलं' की समानार्थक प्रभु, शक्त तथा प्र+भू के योग में भी चतुर्थी होती है । यथा—अयं मल्लः **प्रतिमल्लाय** प्रभुः शक्तः प्रभवति वा ।

→'नमः' पूर्वक 'कृ' धातु के योग में 'द्वितीया' लगती है । यथा—**मुनित्रयं** नमस्कृत्य । किन्तु 'प्र' उपसर्ग-पूर्वक 'नम्' धातु के योग में द्वितीया और चतुर्थी दोनों होती हैं । यथा—**धातारं** प्रणिपत्य प्रणम्य **त्रिलोचनाय** ।

१८. 'कहना' अर्थ वाली कथ्, ख्या, शंस्, चक्ष्, नि+विद् आदि धातुओं के योग में, जिससे कहा जाय, उसमें चतुर्थी होती है । यथा—आर्ये ! कथयामि **ते** भूतार्थम् (=आर्ये! मैं तुमसे सत्य कहता हूँ); एहि, इमां वनस्पति-सेवां **काश्यपाय** निवेदयावहे ( =आओ ! इस वृक्षकृत सेवा को गुरु से निवेदित करें ); **यस्मै** ब्रह्मनारायणं जगौ ।

१९. 'भेजना' अर्थ वाली धातुओं के प्रयोग में, जिस व्यक्ति के पास कोई भेजा जाता है, उसमें चतुर्थी लगती है । यथा—भोजेन दूतो **रघवे** विसृष्टः ( =राजा भोज ने रघु के पास दूत भेजा ), **माधवाय** पद्मवतीं प्रहिण्वता देवरातेन…( =माधव के पास पद्मवती को भेजने वाले देवरात ने— ) ।

२०. अनादर में 'मन्' धातु का गौण कर्म विकल्प से चतुर्थी ( या द्वितीया ) में रक्खा जाता है । यथा—न त्वां **तृणाय** ( तृणं वा ) मन्ये ( =मैं तुम्हें तिनके के बराबर भी नहीं मानता ) ।

→किन्तु यदि अनादर का भाव न हो और केवल समता या तुलना दिखलानी हो तो केवल द्वितीया लगती है । यथा—त्वां तृणं मन्ये ।

२१. **गत्यर्थकर्मणि द्वितीया चतुर्थ्यौ चेष्टायामनध्वनि**—यदि गत्यर्थक धातुओं का कर्म मार्गवाची न हो और क्रिया-निष्पादन में शरीराङ्गों से व्यापार करना पड़े तो उस कर्म में चतुर्थी ( और द्वितीया ) दोनों होते हैं। यथा—**ग्रामाय** ( ग्रामं वा ) गच्छति।

२२. **चतुर्थी चाशिष्यायुष्यमद्रभद्रकुशलसुखार्थहितैः**—आशीर्वाद अर्थ में 'आयुष्य' मद्र, भद्र, कुशल, सुख, अर्थ और हित आदि के योग में विकल्प से चतुर्थी ( और षष्ठी ) विभक्ति होती है। यथा—**देवदत्ताय** कुशलं भूयात्; स्वागतन्**ते**; स्वस्ति **ते** भूयात्; आयुष्यं चिरजीवितं **कृष्णाय** ( कृष्णस्य वा ) भूयात्; मद्रं भद्रं कुशलं निरामयं सुखं शं अर्थः हितं पथ्यं वा **कृष्णाय** ( कृष्णस्य वा ) भूयात्।

## अपादान कारक ( पञ्चमी विभक्ति )

१. **ध्रुवमपायेऽपादानम्**—जिससे किसी वस्तु का अलग होना पाया जाय, उसमें अपादान कारक और पंचमी विभक्ति लगती है। यथा—**वृक्षात्** फलानि पतन्ति; **अश्वपृष्ठात्** अपतत्।

२. **जुगुप्साविरामप्रमादार्थानामुपसंख्यानम्** ( **वार्तिक** )—जुगुप्सा, विराम, प्रमाद तथा उनकी समानार्थक धातुओं के योग में पंचमी विभक्ति होती है। यथा—**पापात्** जुगुप्सते; वत्स! **एतस्मात्** विरम; **स्वाधिकारात्** प्रमत्तः; **धर्मात्** प्रमाद्यति मुह्यति वा; न **निश्चितार्थात्** विरमन्ति धीराः।

३. **भीत्रार्थानां भयहेतुः**—जिसके कारण भय मालूम हो और जिससे रक्षा करनी हो, उसमें पञ्चमी विभक्ति लगती है। यथा—**सर्पात्** भयं; **सिंहात्** बिभेति; रक्ष मां **नरकपातात्**; न भीतो **मरणादस्मि; लोकापवादात्** भयं।

४. **पराजेरसोढः**—परा पूर्वक 'जि' धातु के योग में, जो असहनीय होता है, उसमें पञ्चमी विभक्ति लगती है। यथा—**अध्ययनात्** पराजयते ( =पढ़ने से जी चुराता है )।

५. **वारणार्थानामीप्सितः**—जिससे किसी को मना किया जाय या दूर किया जाय, उसमें पञ्चमी होती है। यथा—**पापात्** निवारयति; **यवेभ्यः** गां वारयति।

६. **अन्तर्धौ येनादर्शनमिच्छति**—जब छिपना या छिपाना अभीष्ट हो, तो जिससे छिपा-छिपाया जाय, उसमें पंचमी लगती है। यथा—**मातुः** निलीयते कृष्णः।

७. **आख्यातोपयोगे**—जिससे नियमपूर्वक विद्या ग्रहण की जाय, उसमें पंचमी लगती है। यथा— **उपाध्यायात्** व्याकरणं अधीते, मया **तीर्थात्** अभिनय विद्या शिक्षिता, **तेभ्यो**ऽधिगन्तुं निगमान्तविद्यां वाल्मीकिपार्श्वादिह पर्यटामि।

८. **जनिकर्तुः प्रकृतिः**—जन् धातु के योग में मूलकारण में पञ्चमी होती है। यथा—**गोमयात्** वृश्चिको जायते; **कामात्** क्रोधोऽभिजायते; **ब्रह्मणः** प्रजाः प्रजायन्ते।

९. **भुवः प्रभवश्च**—उत्पन्न होनेवाले का जो प्रभव ( = उत्पत्तिस्थान ) होता है, उसमें भी पञ्चमी लगती है। यथा—**हिमवतः**, **हिमालयात्** वा गंगा प्रभवति; **लोभात्** क्रोधो प्रभवति।

१०. **ल्यब्लोपे कर्मण्यधिकरणे**—ल्यप् का लोप होने पर कर्म और अधिकरण में पञ्चमी होती है। यथा—**प्रासादात्** ( = प्रासादं आरुह्य ) प्रेक्षते; **आसनात्** ( आसनं उपविश्य ) प्रेक्षते; **श्वसुरात्** ( = श्वसुरं अवलोक्य ) जिह्रेति।

११. **प्रश्नाख्यानयोश्च** ( वार्तिक )—प्रश्न और आख्यान ( = उत्तर ) वाची शब्दों के योग में पञ्चमी होती है। यथा—**कुतो** भवान्? पाटलिपुत्रात् ( = आप कहाँ से आ रहे हैं? पटना से। ); **कस्मात्** त्वं? **नद्याः** ( = तुम कहाँ से आ रहे हो? नदी के किनारे से )।

१२. **यतश्चाध्वकालनिर्माणं तत्र पञ्चमी** ( वार्तिक )—जिस स्थान या समय से दूसरे स्थान या समय की दूरी या अन्तर दिखलाया जाता है, उसमें पञ्चमी होती है। यथा—**वनात्** ग्रामः योजनं योजने वा तिष्ठति;

**कार्तिक्याः** आग्रहायणी मासे भवति ( =कार्तिक पूर्णिमा से अगहन की पूर्णिमा एक मास बाद होती है। )

→ध्यान रहे कि इसमें दूरी वाची शब्द प्रथमा या सप्तमी में रखा जाता है, जब कि काल वाची शब्द केवल सप्तमी में ( ऊपर देखिये—योजनं योजने, तथा मासे )।

१३. **पंचमी विभक्तेः**—ईयसुन् या तरप् प्रत्ययान्त विशेषण या सामान्य विशेषण द्वारा यदि किसी का तुलनात्मक भेद दिखलाया जाय, तो उसमें पंचमी होती है। यथा—श्रेयान् स्वधर्मः **परधर्मात्**; **स्वधर्मत्यागात्** मरणं श्रेयः; **मोहात्** अभूत् कष्टतरः प्रबोधः; **चैत्ररथात्** अनूने वृन्दावने ( =चैत्ररथ नामक वन के समकक्ष वृन्दावन में )।

१४. **अन्यारादितरर्तेदिक्शब्दाञ्चूत्तरपदाजाहियुक्ते**—अन्य, इतर, आरात् ( =समीप ), ऋते ( =बिना ) आदि शब्दों; दिशावाचक प्राक् ( =पूर्व ), प्रत्यक् ( =पश्चिम ), उदीच् ( =उत्तर ) आदि शब्दों तथा उत्तरा, दक्षिणा अथवा उत्तराहि, दक्षिणाहि आदि शब्दों के योग में पञ्चमी होती है। यथा—**कृष्णात्** अन्यः इतरः वा; **वनात्** आरात्; ऋते **कृष्णात्**; **ग्रामात्** पूर्वः उत्तरः वा, प्राक् प्रत्यक् वा **ग्रामात्**, दक्षिणा दक्षिणाहि उत्तरा उत्तराहि वा **ग्रामात्**।

१५. प्रभृति, आरभ्य, बहिः, अनन्तरं, परं और ऊर्ध्वं के योग में पञ्चमी होती है। यथा—**शैशवात्** प्रभृति पोषितां, प्रथमावलोकन **दिवसात्** आरभ्य, **ग्रामात्** बहिः निवसन्, **विवाहविधेः** अनन्तरं, **अस्मात्** परं ( =इसके बाद ), **मुहूर्तात्** ऊर्ध्वं म्रिये ( =क्षण भर के बाद मर जाऊँगा। )

१६. **पञ्चम्यपाङ्परिभिः**—कर्म प्रवचनीय संज्ञक अप, परि और आङ् के योग में पञ्चमी लगती है। यथा—अप **हरेः** संसारः ( =हरि को छोड़ कर अन्यत्र संसार है ), परि **संसारात्** मुक्तिः ( =सांसारिकता को छोड़ कर मुक्ति है ), **आमुक्तेः** संसारः ( =मुक्ति पर्यन्त यह संसार है )। इसी प्रकार आपरितोषात् विदुषां न साधु मन्ये प्रयोग-विज्ञानं, **आमूलात्** श्रोतुमिच्छामि आदि।

१७. **प्रतिः प्रतिनिधिप्रतिदानयोः**—प्रतिनिधि अथवा प्रतिदान अर्थ वाले कर्मप्रवचनीय 'प्रति' के योग में भी पंचमी लगती है। यथा—प्रद्युम्नः **कृष्णात्** प्रति ( =प्रद्युम्न कृष्ण के प्रतिनिधि हैं), **तिलेभ्यः** माषान् प्रतियच्छति ( =तिल के बदले उड़द देता है)।

१८. पृथक्, विना और नाना ( =विना) के योग में पंचमी (तृतीया या द्वितीया) होती है। यथा—**रामात्** (रामेण रामं वा) विना नोत्सहे जीवितुं, विभीषणः **रावणात्** (रावणेन रावणं वा) पृथक् अभवत्, नाना **नार्याः** (नार्या, नारीं वा) निष्फला लोक-यात्रा।

१९. **करणे च स्तोकाल्पकृच्छ्रकतिपयस्यासत्ववचनस्य**—अद्रव्यवाची स्तोक ( =थोड़ा), अल्प, कृच्छ्र ( =कठिनाई से) और कतिपय ( =कुछ) के करण में विकल्प से पंचमी (या तृतीया) होती है। यथा—**स्तोकात्** (स्तोकेन वा) मुक्तः, **अल्पात्** (अल्पेन वा) **कृच्छ्रात्** (कृच्छ्रेण वा) **कतिपयात्** कतिपयेन वा मुक्तः।

२०. **दूरान्तिकार्थेभ्यो द्वितीया च**—अद्रव्यवाची दूर और समीप अर्थ वाले शब्दों के योग में द्वितीया, तृतीया, पंचमी या सप्तमी में से कोई भी लग सकती है। यथा—दूरं दूरेण **दूरात्** दूरे वा ग्रामस्य, अन्तिकं अन्तिकेन **अन्तिकात्** अन्तिके वा ग्रामस्य।

## सम्बन्ध कारक (षष्ठी विभक्ति)

१. **षष्ठी शेषे**—सम्बन्ध में षष्ठी होती है। यथा—**राज्ञः** पुरुषः (स्वस्वामिभावसम्बन्ध), **रामस्य** पुत्रः (जन्यजनकभावसम्बन्ध), **पशोः** पादः (अवयवअवयवीभावसम्बन्ध), **भ्रुवोर्वचः** (स्थानीआदेशभावसम्बन्ध), **काष्ठस्य** क्रीडनकं (कार्यकारणभावसम्बन्ध) आदि।

२. **कर्मादीनामपि सम्बन्धमात्रविवक्षायां षष्ठ्येव**—'कर्म' आदि में भी 'सम्बन्ध' मात्र की विवक्षा होने पर षष्ठी ही लगती है। यथा—**मातुः** स्मरति (द्वितीयार्थे), **फलानां** तृप्तः (तृतीयार्थे), **सतां** गतं, भजे शम्भोः **चरणयोः**।

३. **षष्ठीहेतुप्रयोगे**—जब हेतु शब्द का वस्तुतः प्रयोग किया जाता है, तब हेतुभूत शब्द में तथा स्वयं हेतु शब्द में षष्ठी लगती है। यथा—

**अन्नस्य** हेतोः वसति, **अध्ययनस्य हेतोः** वसति; विस्मृतं **कस्य हेतोः, अल्पस्य हेतोः** बहु हातुमिच्छन् विचारमूढः प्रतिभासि में त्वम् ।

→**सर्वनाम्नस्तृतीया च**—किन्तु जब 'हेतु' शब्द के साथ किसी सर्वनाम का प्रयोग हो, तो उक्त सर्वनाम शब्द और 'हेतु' शब्द दोनों में तृतीया, पंचमी और षष्ठी में से कोई भी विभक्ति लग सकती है । यथा—कस्य हेतोः, कस्मात् हेतोः, केन हेतुना वा अत्र वसति ।

→**निमित्तपर्यायप्रयोगे सर्वासां प्रायदर्शनम्**—यदि 'निमित्त' अर्थ वाले कारण, प्रयोजन आदि का प्रयोग होता है तो प्रायः सभी विभक्तियों का प्रयोग किया जा सकता है । यथा—को हेतुः, किं प्रयोजनं, केन निमित्तेन, कस्मै निमित्ताय, कस्मात् प्रयोजनात्, कस्य निमित्तस्य, कस्मिन् प्रयोजने आदि ।

४. **षष्ठ्यतसर्थप्रत्ययेन**—अतसुच् ( = तस् ) प्रत्यय से अन्त होने वाले शब्दों तथा उस प्रत्यय का अर्थ रखने वाले प्रत्ययों से युक्त शब्दों के योग में षष्ठी होती है । यथा—**ग्रामस्य** दक्षिणतः पश्चिमतः, पुरः, पुरस्तात्, उपरि; उपरिष्टात् । उपरि अधः वा **तरूणाम्** ।

५. **एनपा द्वितीया**—एनप् ( एन ) प्रत्ययान्त शब्दों के योग में षष्ठी और द्वितीया दोनों होती हैं । यथा—दक्षिणेन उत्तरेण पश्चिमेन वा **ग्रामस्य** ग्रामं वा ।

६. **दूरान्तिकार्थैः षष्ठ्यन्यतरस्याम्**—दूर, अन्तिक ( = पास ) तथा तदर्थक शब्दों के योग में विकल्प से षष्ठी तथा पंचमी दोनों का प्रयोग होता है । यथा—**ग्रामस्य** ग्रामात् वा दूरं निकटं समीपं अन्तिकं वा ।

७. **अधीगर्थदयेशां कर्मणि**—अधि + इ ( = स्मरण करना ), दय् ( = दया करना ), ईश् ( = समर्थ होना ) तथा तदर्थक धातुओं के योग में षष्ठी होती है । यथा—सः **मातुः** अध्येति स्मरति वा, **रामस्य** दयमानः सः मृतः, नायं **गात्राणां** ईष्टे प्रभवति वा । ननु प्रभवति आर्यः **शिष्य** जनस्य । स्मरन् **राघव बाणानां** विव्यथे राक्षसेश्वरः । **रामस्य** दयमानः असौ अध्येति **तव** लक्ष्मणः ।

८. **जासिनिप्रहणनाटक्राथपिषां हिंसायाम्**—हिंसार्थक जस्, नि तथा प्र उपसर्गपूर्वक हन्, नट्, क्रथ् और पिष् धातुओं के कर्म में षष्ठी होती है। यथा—**चौरस्य** उज्जासनं, **चौरस्य** निहननं, प्रहणनं, निप्रहणं वा, **चौरस्य** उन्नाटनं क्राथनं पेषणं वा। प्रवृत्त एव स्वयं……क्रमेण पेष्टुं **भुवनद्विषां** असि।

९. **व्यवहृपणोः समर्थयोः**—वि और अव उपसर्गपूर्वक एक ही अर्थ वाली हृ तथा पण् धातुओं के कर्म में षष्ठी होती है। यथा—शतस्य व्यवहरणं पणनं वा (=सौ रुपये का सौदा या बाजी)। **प्राणानां** अपनिष्ट असौ ( =उसने तो प्राणों की बाजी लगा दी )।

१०. **दिवस्तदर्थस्य**—द्यूत अर्थ वाली दिव् धातु का कर्म भी षष्ठी में होता है। यथा—**शतस्य** दीव्यति।

—>किन्तु यदि उक्त दिव् धातु के पूर्व कोई उपसर्ग लगा हो, तो द्वितीया या षष्ठी में से कोई भी लग सकती है। यथा—**शतस्य** शतं वा प्रतिदीव्यति।

११. **प्रेष्यब्रुवोर्हविषो देवता सम्प्रदाने**—यदि किसी देवता को आहुति देनी है तो प्रेष्य और ब्रुव् धातुओं के योग में हविर्भूत कर्म में षष्ठी लगती है। यथा—अग्नये **छागस्य** प्रेष्य ( =भेजो ) अनुब्रूहि ( =दे दो ) वा।

१२. **क्तस्य च वर्तमाने**—वर्तमान काल की विवक्षा में क्त प्रत्यय के योग में षष्ठी होती है। यथा—**राज्ञां** मतः पूजितः वा बुद्धः ( =राजा गण बुद्ध को मानते हैं और पूजते हैं )।

—>किन्तु भूत काल की विवक्षा में 'क्त' प्रत्यय के योग में तृतीया ही होगी। यथा—न खलु विदिताः ते **चाणक्यहतकेन**।

१३. शतृ, शानच्, उ प्रत्यय, यक्, निष्ठा संज्ञक क्त और क्तवतु, खल् तथा तृन् प्रत्ययान्त शब्दों के योग में षष्ठी विभक्ति का निषेध है।

१४. **कृत्यानां कर्तरि वा**—जिन शब्दों में कृत्य प्रत्यय ( =तव्यत्, अनीयर्, यत्, ण्यत्, क्यप् और केलिमर् ) जुड़ जाते हैं, उनके योग में विकल्प से षष्ठी या तृतीया होती है। यथा—**मम** ( मया वा ) सेव्यो

हरिः; न वयं अनुग्राह्याः प्रायो **देवतानां**, न वञ्चनीयाः प्रभवोऽनुजीविभिः (अनुजीविनां वा)।

१५. तुल्य और उसके समानार्थक सदृश, सम, संकाश इत्यादि शब्दों के योग में विकल्प से षष्ठी (या तृतीया) होती है। यथा—कृष्णस्य (कृष्णेन वा) सदृशः समः संकाशः।

—>किन्तु तदर्थक तुल्य और उपमा शब्दों के योग में केवल षष्ठी होती है। यथा—तुल्य उपमा वा **कृष्णस्य** नास्ति।

## अधिकरण कारक ( सप्तमी विभक्ति )

१. **सप्तम्यधिकरणे**—क्रिया के आधार में सप्तमी होती है। यह आधार तीन प्रकार का होता है—(क) औपश्लेषिक (=जिसमें आधेय का भौतिक संश्लेष प्राप्त हो)। यथा—**कटे** काकः आस्ते (=कौआ चटाई पर है। (ख) वैषयिक (=जिसमें आधेय का बौद्धिक संश्लेष प्राप्त हो)। यथा—**मोक्षे** इच्छा अस्ति। (ग) अभिव्यापक (=जिसमें आधेय का व्याप्य-व्यापक सम्बन्ध प्राप्त हो)। यथा—**तिलेषु** तैलं अस्ति।

२. दूर, अन्तिक आदि शब्दों में तथा क्रिया के समय में सप्तमी होती है। यथा—ग्रामस्य **अन्तिके,** ग्रामात् **दूरे** आषाढस्य प्रथम**दिवसे** आदि।

३. **क्तस्येन्विषयस्य कर्मण्युपसंख्यानम्**—क्त प्रत्ययान्त शब्दों में इन् प्रत्यय लगाकर बने हुये शब्दों के योग में उनके कर्म में सप्तमी लगती है। यथा—अधीती **व्याकरणे,** गृहीती षट् **सांगेषु**।

४. **साध्वसाधुप्रयोगे च**—साधु और असाधु शब्दों के योग में सप्तमी होती है। यथा—साधुः कृष्णो **मातरि,** असाधुः **मातुले**।

५. **निमित्तात्कर्मयोगे**—जिस निमित्त (=फल) की प्राप्ति के लिये कोई कार्य किया जाता है, उस निमित्त भूत शब्द में सप्तमी लगती है। यथा—**चर्मणि** द्वीपिनं हन्ति **दन्तयो**र्हन्ति कुञ्जरम्। **केशेषु** चमरीं हन्ति **सीम्नि** पुष्कलको हतः॥ (=चमड़े के लिये गैंडे को, दाँतों के लिये हाथी को, बालों के लिये चमरीमृग और कस्तूरी के लिये पुष्कलमृग को मारा जाता है)।

६. **यस्य च भावेन भावलक्षणम्**—जब किसी काम के होने पर किसी दूसरे काम का होना या किया जाना प्राप्त हो, तो जो कार्य हो चुकता है, उसमें सप्तमी लगती है। यथा—**गोषु दुह्यमानासु** सः गृहं गतः; **रामे** वनं **गते** दशरथः प्राणान् तत्याज; **सर्वेषु** सुप्तेषु रात्रौ सुषुमा रोदिति।

७. **षष्ठी चानादरे**—जिसका अनादर या उपेक्षा करके कोई कार्य किया जाता है, उसमें विकल्प से षष्ठी या सप्तमी होती है। यथा—रुदतः पुत्रस्य **रुदति पुत्रे** वा सः प्राव्राजीत् ( = रोते हुये पुत्र की परवाह न करके वह संन्यासी बन गया )।

८. **स्वामीश्वराधिपतिदायादसाक्षि प्रतिभूप्रसूतैश्च**—स्वामी, ईश्वर, अधिपति, दायाद, साक्षी, प्रतिभू और प्रसूत इन सात शब्दों के योग में षष्ठी और सप्तमी में से कोई भी लगाई जा सकती है। यथा—गवां **गोषु** वा स्वामी ईश्वरः अधिपतिः वा; गवां **गोषु** वा प्रसूतः (= गायों को उत्तराधिकार में प्राप्त करने के लिये पैदा हुआ )।

९. **आयुक्तकुशलाभ्यांचासेवायाम्**—सब प्रकार से सेवा करने के अर्थ में आयुक्त और कुशल शब्दों का प्रयोग होने पर विकल्प से षष्ठी और सप्तमी दोनों का प्रयोग होता है। यथा—आयुक्तः ( = नियुक्त, समर्पित ) कुशलो ( = निपुण ) वा **हरिपूजने** हरिपूजनस्य वा।

१०. **यतश्च निर्धारणम्**—जाति, गुण, क्रिया, संज्ञा आदि की दृष्टि से यदि किसी समुदाय में से किसी एक का वैशिष्टय बतलाना हो तो षष्ठी और सप्तमी दोनों का प्रयोग हो सकता है। यथा—गवां **गोषु** वा कृष्णा बहुक्षीरा; कवीनां **कविषु** वा कालिदासः श्रेष्ठः; नदीनां **नदीषु** वा गंगा पूज्या।

—>किन्तु यदि समुदाय और उक्त व्यक्तिविशेष में वैधर्म्य ( = सादृश्य का अभाव ) हो तो केवल पंचमी लगती है। यथा—माथुराः **पाटलिपुत्रकेभ्यः** आढ्यतराः ( मथुरानिवासी पटनानिवासियों से अधिक समृद्ध हैं )।

११. **साधुनिपुणाभ्यामर्चायां सप्तम्यप्रतेः**—अर्चना अर्थ में साधु और निपुण शब्दों के योग में सप्तमी होती है, किन्तु 'प्रति' या तदर्थक किसी कर्मप्रवचनीय का योग होने पर सप्तमी नहीं होती। यथा—सः **मातरि**

साधुः निपुणो वा । किन्तु—सः साधुः निपुणो वा **मातरं** प्रति परि अनु वा ।

१२. **प्रसितोत्सुकाभ्यां तृतीया च**—प्रसित ( आसक्त ) और उत्सुक शब्दों के योग में तृतीया और सप्तमी विभक्तियाँ विकल्प से होती हैं। यथा—प्रसितः उत्सुको वा हरिणा **हरौ** वा; निद्रया **निद्रायां** वा उत्सुकः ।

१३. **नक्षत्रे च लुपि**—नक्षत्रवाची शब्दों के योग में विकल्प से तृतीया या सप्तमी विभक्तियाँ लगती हैं। यथा—मूलेन **मूले** वा देवीं आवाहयेत्, श्रवणेन **श्रवणे** वा विसर्जयेत्; पुष्येण **पुष्ये** वा कार्यमारभेत ।

१४. **सप्तमीपञ्चम्यौ कारकमध्ये**—दो कारकशक्तियों के बीच 'समय' या 'मार्ग' का अन्तर बतलाने वाले शब्दों में विकल्प से पंचमी या सप्तमी होती है। यथा—अस्मिन् दिने भुक्त्वा अयं त्र्यहात् **त्र्यहे** वा भोक्ता ( = आज करके यह तीन दिन बाद भोजन करेगा )। इहस्थोऽपि अयं क्रोशात् **क्रोशे** वा लक्ष्यं विध्येत् ( = यहाँ स्थित होने पर भी यह एक कोश पर स्थित लक्ष्य को बेध देगा )।

१५. 'अधिक' शब्द के योग में भी विकल्प से पंचमी या सप्तमी होती है। यथा—**लोके** लोकाद्वा अधिको हरिः ।

१६. **अधिरीश्वरे**—'स्वामी' के अर्थ में 'अधि' कर्मप्रवचनीय होता है और उसके योग में अधिकृत वस्तु में सप्तमी होती है। यथा—अधि **भुवि** रामः ( = राम संसार के स्वामी हैं )।

१७. गृहणार्थक और प्रहारार्थक धातुओं के योग में जिसे पकड़ा जाय या जिस पर प्रहार किया जाय, उसमें सप्तमी होती है। यथा—**केशेषु** गृहीत्वा; आर्तत्राणाय वः शस्त्रं न प्रहर्तुं **अनागसि** ।

१८. विश्वास अर्थबोधक शब्दों के योग में जिस पर विश्वास किया जाय उसमें सप्तमी लगती है। यथा—सः **मयि** विश्वसिति ।

# अष्टमोऽध्यायः

## सन्धि-प्रकरण

**लक्षण**—दो समीपस्थ शब्दों के मेल से जो परिवर्तन होता है, उसे सन्धि कहते हैं।

**महत्व**—वाक्य में शब्दों की सन्धि करना या न करना कहने वाले या लिखने वाले की इच्छा पर निर्भर है, किन्तु शब्द और धातु के रूपों में रूपों में और समास में सन्धि करना परम आवश्यक है। यथा—

पौ + अकः = पावकः

नि + अवसत् = न्यवसत्

यथा + इष्ट = यथेष्ट

मुख + इन्दु = मुखेन्दु—आदि।

किन्तु 'अहं तत्र अगच्छम्' या 'अहं तत्रागच्छम्' या 'तत्रागच्छमहम्' में से कुछ भी लिखना हमारी इच्छा पर है।

सन्धि कर देने से कभी वाक्य में सुन्दरता आ जाती है, कभी बोलने में आसानी मालूम होती है, वाक्य में दाल-चावल अलग-अलग रह कर विरसता नहीं उत्पन्न करते अपि तु घुटी-मिली स्वादिष्ट खिचड़ी का मजा आता है।

**प्रकार**—सन्धियाँ तीन प्रकार की होती हैं—

( १ ) स्वरसन्धि, ( २ ) व्यञ्जनसन्धि, ( ३ ) विसर्गसन्धि।

**कुछ संकेत ( = प्रत्याहार )**—सन्धियों से प्रयुक्त सूत्रों को भलीभाँति समझने के लिये निम्नस्थ सूक्ष्म संकेतों ( = प्रत्याहारों ) को समझ लेना बड़ा उपादेय है—

अण्—अ, इ, उ

अक्—अ, इ, उ, ऋ; लृ



अच्—अ, इ, उ, ऋ, लृ, ए, ऐ, ओ, औ

अश्—अ, इ, उ, ऋ, लृ, ए, ऐ, ओ, औ, ह, य, व, र, ल, ञ, म, ङ, ण, न, झ, भ, घ, ढ, ध, ज, ब, ग, ड, द

अट्—अ, इ, उ, ऋ, लृ, ए, ओ, ऐ, औ, ह, य, व, र

इक्—इ, उ, ऋ, लृ

एङ्—ऐ, ओ

एच्—ए, ओ, ऐ, औ

ऐच्—ऐ, औ

खय्—ख, फ, छ, ठ, थ, च, ट, त, क, प

खर्—ख, फ, छ, ठ, थ, च, ट, त, क, प, श, ष, स, ह

चर्—च, ट, त, क, प; श, ष, स

जश्—ज, ब, ग, ड; द

झश्—झ, भ, घ, ढ, ध, ज, ब, ग, ड, द

झष्—झ, भ, घ, ढ, ध

झल्—झ, भ, घ, ढ, ध, ज, ब, ग, ड, द, ख, फ, छ, ठ, थ, च, ट, त, क, प, श, ष, स, ह

यण्—य, र, ल, व

यम्—य, व, र, ल, ञ, म, ङ, ण, न

शल्—श, ष, स, ह

हश्—ह, य, व, र, ल, ञ, म, ङ, ण, न, झ, भ, घ, ढ, ध, ज, ब, ग, ड, द

हल्—ह, य, व, र, ल, ञ, म, ङ, ण, न, झ, भ, घ, ढ, ध, ज, ब, ग, ड, द, ख, फ, छ, ठ, थ, च, ट, त, क, प, श, ष, स, ह

संक्षेप में सभी वर्णों को चार गणों में बाँटा जा सकता है—

**पहला गण—खर्**—वर्गों के पहले और दूसरे अक्षर तथा श्, ष्, स्।

**दूसरा गण**—( १ ) अण्—सभी स्वर, और य्, र्, ल्, व्, ह्।

( २ ) झश्—वर्गों का तीसरे और चौथे अक्षर।

**तीसरा गण**—अश्—स्वर, वर्गों के तीसरे, चौथे और पाँचवें अक्षर तथा य्, र्, ल्, व्, ह्।

**चौथा गण**—झल्—य्, र्, ल्, व् और वर्गों के पाँचवें अक्षर को छोड़कर शेष सभी व्यञ्जन, अर्थात् वर्गों के पहले, दूसरे, तीसरे और चौथे अक्षर तथा—श्, ष्, स्, ह् ।

## स्वर-सन्धि

स्वर के साथ स्वर के मेल को स्वरसन्धि कहते हैं । इसे ही अच् सन्धि भी कहते हैं ।

**नियम—**

( १ ) यदि दीर्घ अथवा ह्रस्व अ, इ, उ और ऋ के बाद कोई सवर्ण स्वर आवे तो दोनों को मिलाकर सवर्ण दीर्घ स्वर होता है । **( अकः सवर्णे दीर्घः ) इसे दीर्घसन्धि कहते हैं** । उदाहरण—विद्या + आलयः = विद्यालयः । विद्या + अभ्यासः = विद्याभ्यासः । मही + इन्द्रः = महीन्द्रः । लक्ष्मी + ईशः = लक्ष्मीशः । गुरु + उपदेशः = गुरूपदेशः । वधू + उत्सवः = वधूत्सवः । पितृ + ऋणम् = पितॄणम् । शुभ + आगमनम् = शुभागमनम् । विद्या + अर्थी = विद्यार्थी । गिरि + इन्द्र = गिरीन्द्रः । श्री + ईशः = श्रीशः । गिरि + ईशः = गिरीशः । विधु + उदयः = विधूदयः । मातृ + ऋद्धिः = मातॄद्धिः । शश् + अङ्क = शशाङ्कः । महा + आशयः = महाशयः । साधु + ऊचुः = साधूचुः । इति + इव = इतीव । अभिमन्यु + उपाख्यानम्=अभिमन्यूपाख्यानम्—आदि ।

**अपवाद**—शक + अन्धुः = शकन्धुः । कुल + अटा = कुलटा ।

( २ ) यदि अ अथवा आ के बाद—( क ) इ अथवा ई हो तो वह दोनों के स्थान पर 'ए' हो जाता है । ( ख ) उ अथवा ऊ हो तो दोनों के स्थान पर 'ओ' हो जाता है । ( ग ) ऋ अथवा ॠ हो तो दोनों के स्थान पर 'अर्' हो जाता है । ( घ ) ऌ अथवा ॡ हो तो दोनों के स्थान पर 'अल्' हो जाता है । **( आद्गुणः ) इसे गुणसन्धि कहते हैं** । उदाहरण—

( क ) रमा + ईशः = रमेशः । देव + इन्द्रः = देवेन्द्रः । परम + ईश्वरः= परमेश्वरः । गण + ईशः = गणेशः । सुर + ईशः = सुरेशः । महा + ईशः =

महेशः । उप + इन्द्रः = उपेन्द्रः । नर + ईशः = नरेशः । पुत्र + इष्टिः = पुत्रेष्टिः । ईश्वर + इच्छा = ईश्वरेच्छा ।

( ख ) गंगा + उदकम् = गंगोदकम् । चन्द्र + उदयः = चन्द्रोदयः । गंगा + उर्म्मिः = गंगोर्म्मिः । हित + उपदेशः = हितोपदेशः । नील + उत्पलम् = नीलोत्पलम् । महा + उत्सवः = महोत्सवः । तडाग + उदकम् = तडागोदकम् । वृक्ष + उपरि = वृक्षोपरि । विशाल + उदरम् = विशालोदरम् । ज्ञान + उदयः = ज्ञानोदयः । नव + ऊढा = नवोढा । मम + ऊरुः = ममोरुः । वृषभ + ऊढः = वृषभोढः । शय्या + उत्सङ्गे = शय्योत्सङ्गे । शिला + उच्चये = शिलोच्चये ।

( ग ) वसन्त + ऋतुः = वसन्तर्तुः । महा + ऋषिः = महर्षिः । देव + ऋषिः = देवर्षिः । ब्रह्मा + ऋषिः = ब्रह्मर्षिः । शीत + ऋतौ = शीततौं । महा + ऋद्धिः = महर्द्धिः ।

( घ ) तव + लृकारः = तवल्लकारः ।

**नोट**—इस प्रकार के रूप वेद में मिलते हैं, लौकिक संस्कृत में नहीं ।

**अपवाद**—कुछ ऐसे भी शब्द हैं जिनमें उक्त नियम नहीं लगता । यथा—

१. अक्ष + ऊहिनी = अक्षौहिणी ।

२. स्व + ईरः = स्वैरः । स्व + ईरिणी = स्वैरिणी । स्व + ईरम् = स्वैरम् ।

३. प्र + ऊढः = प्रौढः । प्र + इषः = प्रैषः ।

४. अप + ऋच्छति = अपार्च्छति । प्र + ऋच्छति = प्रार्च्छति ।

५. सुख + ऋतः = सुखार्तः ।

( ३ ) यदि अ अथवा आ के बाद—( क ) ए अथवा ऐ आवे तो दोनों के स्थान पर 'ऐ' हो जाता है और यदि ( ख ) ओ अथवा औ आवे तो दोनों के स्थान पर 'औ' हो जाता है । **(वृद्धिरेचि) इसे वृद्धिसन्धि कहते हैं** । उदाहरण—

( क ) एक + एकम् = एकैकम् । महा + ऐरावतः = महैरावतः । परम + ऐश्वर्यम् = परमैश्वर्यम् । तथा + एव = तथैव । यदा + एव = यदैव । महा + ऐश्वर्यम् = महैश्वर्यम् । अद्य + एव = अद्यैव । यथा + एव = यथैव ।

( ख ) जल + ओघः = जलौघः । जल + ओका = जलौका ( जोंक ) । चित्त + औदार्यम् = चित्तौदार्यम् । शुद्ध + ओदनः = शुद्धौदनः । महा + ओषधिः = महौषधिः । महा + औषधम् = महौषधम् ।

**अपवाद**—किन्तु कुछ स्थलों पर उक्त नियम नहीं लगता । यथा—

१. प्र + एजते = प्रेजते

२. उप + ओषति = उपोषति

( ४ ) यदि ( क ) इ अथवा ई, ( ख ) उ अथवा ऊ ( ग ) ऋ अथवा ॠ, ( घ ) लृ अथवा ॡ के बाद असमान स्वर आवे तो इकार, उकार, ऋकार और लृकार के स्थान पर क्रमशः य्, व्, र्, ल् हो जाता है । **( इको यणचि ) इसे यण् सन्धि कहते हैं** । उदाहरण—

( क ) यदि + अपि = यद्यपि । अति + आचार = अत्याचारः । अभि + उदय = अभ्युदयः । प्रति + एकम् = प्रत्येकम् । देवी + आगता = देव्यागता । वली + ऋषभः = वल्यृषभः । वली + ऐरावतः = वल्यैरावतः । प्रति + उपकारः = प्रत्युपकारः । पार्वती + आराधनम् = पार्वत्याराधनम् । इति + आदि = इत्यादि । अपि + एवम् = अप्येवम् ।

( ख ) सु + आगतम् = स्वागतम् । अनु + एषणम् = अन्वेषणम् । अनु + अयः = अन्वयः । बहु + ऐश्वर्यम् = बह्वैश्वर्यम् । तनु + इन्द्रियम् = तन्विन्द्रियम् । वधू + ऐश्वर्यम् = वध्वैश्वर्यम् । वधू + औदार्यम् = वध्वौदार्यम् । मधु + अरिः = मध्वरिः । गुरु + आदेशः = गुर्वादेशः । प्रभु + आज्ञा = प्रभ्वाज्ञा । शिशु + ऐक्यम् = शिश्वैक्यम् ।

( ग ) पितृ + आदेशः = पित्रादेशः । मातृ + अनुमतिः = मात्रनुमतिः । पितृ + इच्छा = पित्रिच्छा । मातृ + ऐश्वर्यम् = मात्रैश्वर्यम् । पितृ + औदार्यम् = पित्रौदार्यम् । धातृ + अंशः = धात्रंशः । सवितृ + उदयः = सवित्रुदयः ।

( घ ) लृ + आकृतिः = लाकृतिः ।

( ५ ) यदि ए, ऐ, ओ, और औ के बाद कोई भी स्वर हो तो उनके स्थान पर क्रमशः अय्, आय्, अव् और आव् हो जाता है। ( **एचोऽयवायावः ) इसे अयादि चतुष्टय या अयादि सन्धि कहते हैं।** उदाहरण—

( क ) ने + अनम् = नयनम् । शे + अनम् = शयनम् । शे + इतम् = शयितम् । हरे + ए = हरये ।

( ख ) नै + अकः = नायकः । गै + अकः = गायकः । विनै + अकः = विनायकः । रै + ए = राये । रै + ओः = रायोः ।

( ग ) पो + अनः = पवनः । भो + अनम् = भवनम् । विष्णो + ए = विष्णवे । गो + ओः = गवोः ।

( घ ) पौ + अकः = पावकः । भौ + उकः = भावुकः । नौ + इकः = नाविकः । भौ + इनी = भाविनी । नौ + औ = नावौ ।

**नोट**—यकारादि प्रत्यय ( ऐसा प्रत्यय जिसके आदि में 'य्' हो ) परे रहने पर भी ओ और औ को क्रमशः 'अव्' और 'आव्' हो जाता है। यथा—गो + यम् = गव्यम् । नौ + यम् = नाव्यम् ।

( ७ ) किसी पद के अन्त में यदि ए अथवा ओ हो और उस पद के बाद में 'अकार' आवे तो उस अकार का लोप करके उसके स्थान पर अवग्रह का चिह्न ( ऽ ) लग जाता है। ( **एङः पदान्तादति ) इसे पूर्वरूपसन्धि कहते हैं। उदाहरण—**

हरे + अव = हरेऽव = हे हरि, रक्षा करो ।

विष्णो + अव = विष्णोऽव = हे विष्णु, रक्षा करो ।

इसी प्रकार—प्रभो + अनुगृहाण = प्रभोऽनुगृहाण !

को + अत्र = कोऽत्र । गजे + अस्मिन् = गजेऽस्मिन्—आदि ।

**नोट**—( १ ) 'गो' शब्द के बाद यदि 'अ' आवे तो 'अ' का विकल्प से लोप होता है। यथा—गो + अग्रम् = गोऽग्रम् या गो अग्रम् ।

( २ ) 'गो' के बाद अकारादि शब्द आने पर 'गो' के 'ओ' की जगह 'अव' का आदेश भी विकल्प से होता है। यथा—गो + अग्रम् = गवाग्रम् या गोऽग्रम् या गो अग्रम् ।

(७) प्लुत स्वर के बाद अथवा प्रगृह्यसंज्ञक वर्णों के बाद कोई स्वर हो, तो सन्धि नहीं होती। (**प्लुतप्रगृह्या अचि नित्यम्**) **इसे प्रकृतिभावसन्धि कहते हैं।**

(क) **प्लुत**—प्लुतों के साथ सन्धि नहीं होती। यथा—हे कृष्ण + आगच्छ = हे कृष्ण आगच्छ। एहि कृष्ण + अत्र गौश्चरति = एहि कृष्ण अत्र गौश्चरति।

(ख) **प्रगृह्य**—जब किसी संज्ञा, सर्वनाम या क्रिया के द्विवचन के अन्त में 'ई', 'अ' अथवा 'ए' रहता है तो उस 'ई', 'अ' और 'ए' से अन्तः होने वाले शब्द को **'प्रगृह्य'** कहते हैं। (= **ईदूदेद्द्विवचनं प्रगृह्यम्**)। इनके उपरान्त स्वर आने पर भी सन्धि नहीं होती। यथा—

लते + इमे = लते इमे। हरी + एतौ = हरी एतौ। साधू + अत्र = साधू अत्र। लते + अत्र = लते अत्र। विष्णू + इमौ = विष्णू इमौ। गंगे + अमू = गंगे अमू। पचेते + इमौ = पचेते + इमौ।

## व्यञ्जन-सन्धि

व्यञ्जन के साथ स्वर या व्यञ्जन के मेल को व्यञ्जन सन्धि कहते हैं। इसे ही हल्सन्धि भी कहते हैं।

**नियम**—

(१) (**स्तोश्चुनाश्चुः**)—यदि सकार और तवर्ग के बाद शकार या चवर्ग आवे तो सकार और तवर्ग को क्रमशः शकार और चवर्ग हो जाता है। यथा—

(क) हरिस् + शेते = हरिश्शेते। रामस् + चिनोति = रामश्चिनोति। दुस् + चरित्रम् = दुश्चरित्रम्। निस् + चयः = निश्चयः।

(ख) सत् + चित् = सच्चित्। तद्+जयः=जतज्जयः। भवत्+चरित्रम्= भवच्चरित्रम्। महत् + चित्रम् = महच्चित्रम्। धनिन् + जयः = धनिञ्जयः।

(२) (**ष्टुना ष्टुः**)—यदि सकार या तवर्ग के बाद षकार या टवर्ग का कोई वर्ण आवे तो सकार और तवर्ग के स्थान पर क्रमशः षकार और टवर्ग हो जाता है। यथा—

धनुस् + टंकारः = धनुष्टंकारः । रामस् + षष्ठः = रामष्षष्ठः । रामस् + टीकते = रामष्टीकते । तत् + टीका = तट्टीका । उत् + डयनम् = उड्डयनम् । चक्रिन् + ढौकसे = चक्रिण्ढौकसे ( = हे कृष्ण, तू जाता है ) ।

**नोट**—यदि तवर्ग के किसी अक्षर के बाद 'ष्' आवे तो उसके स्थान पर मूर्धन्य षकार नहीं होता । यथा—

सन् + षष्ठः = सन्षष्ठः ।

( ३ ) ( **झलां जशो अन्ते** )—यदि अन्तस्थ ( य, र, ल, व ) और अनुनासिक ( ङ, ञ, ण, न, म ) व्यञ्जनों को छोड़ कर शेष किसी व्यञ्जन के बाद किसी वर्ग का तीसरा या चौथा अक्षर या कोई स्वर आये तो उस पूर्व व्यञ्जन के स्थान पर उसी वर्ग का तीसरा अक्षर हो जाता है । यथा—अप् + जम् = अब्जम् । षट् + दर्शनम् = षड्दर्शनम् । जगत् + ईशः = जगदीशः । एतत् + दुष्टम् = एतद्दुष्टम् । पयोमुक् + गर्जति = पयोमुग्गर्जति । वाक् + धनी = वाग्धनी । वाक् + ईशः = वागीशः । अच् + अन्तः = अजन्तः । क्रुध् + धः = क्रुद्धः । बुध् + धि = बुद्धिः ।

( ४ ) ( **यरोऽनुनासिकेऽनुनासिको वा** )—यदि किसी पद के अन्त में र् और ह् को छोड़ कर शेष कोई व्यञ्जन हो और उसके बाद कोई अनुनासिक अक्षर हो तो उस पूर्व व्यञ्जन की जगह पर उसी वर्ग का पाँचवाँ अक्षर हो जाता है । यथा—

जगत् + नाथः = जगन्नाथः । षट् + मासा = षण्मासाः । एतद् + मुरारिः = एतन्मुरारिः । षट् + नगर्यः = षण्णगर्यः ।

**नोट**—प्रत्यय का अनुनासिक अक्षर परे होने पर तो नित्य ही अनुनासिक होता है । यथा—वाक् + मयम् = वाङ्मयम् । कियत् + मात्रम् = कियन्मात्रम् ।

( ५ ) ( **तोर्लि** )—यदि तवर्ग के बाद लकार आवे तो तवर्ग को भी लकार हो जाता है । यथा—तडित् + लता = तडिल्लता । उत् + लेखः = उल्लेखः । वृक्षात् + लगुडम् = वृक्षाल्लगुडम् । तद् + लयः = तल्लयः । तस्मात् + लालयेत् = तस्माल्लालयेत् ।

**नोट**—उक्त नियम में तवर्ग के 'न' को अनुस्वार हो जाता है। यथा—भवान् + लिखति = भवाँल्लिखति। महान् + लाभः = महाँल्लाभः। विद्वान्+ लसति = विद्वाँल्लसति।

**( ६ ) ( झयो होऽन्यतरस्याम् )**—यदि वर्गों के पहले, दूसरे, तीसरे और चौथे अक्षर के बाद 'ह्' आवे तो उस 'ह्' के स्थान पर उसी वर्ग का चौथा अक्षर विकल्प से हो जाता है। यथा—अच् + हलम् = अज्झलम्। षट् + हलम् = षड्ढलम्। तत + हितम्=तद्धितम्। वाक् + हरिः=वाग्घरिः। ककुप् + हस्ती = ककुब्भस्ती।

**( ७ ) ( शश्छोटि )**—जिस पद के अन्त में वर्गों का पहला, दूसरा, तीसरा और चौथा अक्षर हो उस पद के बाद यदि 'श्' आवे और उस 'श्' के बाद अनुनासिक व्यञ्जन का य, र, ल, व, ह में से कोई हो तो उस 'श्' के स्थान में विकल्प से 'छ्' हो जाता है।

**उदाहरण**—एतत् + श्रुत्वा = एतच् + श्रुत्वा = एतच्छ्रुत्वा अथवा एतच्श्रुत्वा। तद् + शिवः = तच्छिवः अथवा तच्शिवः। वनात् + शशः = वनाच्छशः अथवा वनात्शशः।

**नोट**—तवर्ग आदि के स्थान पर (खरि च) के अनुसार 'च' हो गया।

**( ८ ) ( मोऽनुस्वारः )**—पदान्त मकार के बाद यदि कोई व्यञ्जन हो तो मकार के स्थान पर विकल्प से अनुस्वार हो जाता है। यथा—

हरिम् + वन्दे = हरिंवन्दे। गृहम् + चलति = गृहं चलति, गृहञ्चलति। मृत्युम् + जयः = मृत्युं जयः, मृत्युञ्जयः। सम् + गमः = संगमः, सङ्गमः।

**नोट**—स्वर परे रहने पर 'म्' इस स्वर के साथ ही मिल जाता है। यथा—

सम् + आचारः = समाचारः।

**( ९ ) ( नश्चापदान्तस्य झलि )**—अपदान्त म् न् के बाद यदि अनुनासिक व्यञ्जन और य्, र्, ल्, व्, ह् को छोड़ कर शेष कोई व्यञ्जन हो तो म् या न् के स्थान पर अनुस्वार हो जाता है।

**उदाहरण**—आक्रम् + स्यते = आक्रंस्यते। यशान् + सि = यशांसि।

(१०) (**अनुस्वारस्य ययि परसवर्णः**)—यदि किसी पद के बीच में आये अनुस्वार के बाद श्, ष्, स् और ह् को छोड़ कोई और व्यञ्जन आवे तो अनुस्वार के स्थान पर उस व्यञ्जन विशेष का पाँचवाँ अक्षर हो जाता है। जैसे—अन्च् + इतः = अञ्चितः। सम् + कटम्=सङ्कटम्। शम् + भुः = शम्भुः। गम् + तारौ = गन्तारौ।

(११) **वा पदान्तस्य**—अनुस्वार के पदान्त में रहने पर भी ऊपर वाला नियम विकल्प से होता है। यथा—

ग्रामम् + गच्छति = ग्रामं गच्छति या ग्रामङ्गच्छति।
पुस्तकम् + पठति = पुस्तकं पठति या पुस्तकम्पठति।
तृणम् + चरति = तृणं चरति या तृणञ्चरति।
त्वम् + करोषि = त्वं करोषि या त्वङ्करोषि।

(१२) (**मो राजि समः क्वौ**)—किन्तु क्विप् प्रत्यय से युक्त राज् धातु परे हो तो सम उपसर्ग के म् को म ही बना रहेगा—यथा—सम् + राट् = सम्राट्।

(१३) (**रषाभ्यां नो णः समानपदे। अट्कुप्वाङ् नुम् व्यवायेऽपि**)—किसी समान पद (एक ही पद) में र्, ष्, ऋ और न् के बीच में कोई स्वर य्, र्, व्, ह् या ओष्ठ या कण्ठ स्थानीय व्यञ्जन आ जाय तो 'न्' को 'ण्' हो जाता है। यथा—

रामे + न = रामेण। पुष्पा + नि = पुष्पाणि।
मित्रा + नि = मित्राणि। द्रव्ये + न = द्रव्येण।
तृष् + ना = तृष्णा। मातृ + नाम् = मातृणाम्।

(१४) (**पदान्तस्य न**)—किन्तु 'न्' किसी पद के अन्त में हो तो ऊपर वाला नियम नहीं लगता। यथा—

रामान्। पितृन्। वृषभान्। ऋषीन्। आदि।

(१५) (**अपदान्तस्य मूर्धन्यः। इण्कोः। आदेशप्रत्यययोः**) **षत्व-विधान**—अकार भिन्न, किसी स्वर के बाद, कण्ठस्थानीय वर्ण या य्, र्, ल्, व् के बाद कोई प्रत्यय सम्बन्धी 'सकार' आवे या किसी अन्य वर्ण के

स्थान पर आदेशित 'सकार' हो तो उस 'सकार' के स्थान पर 'ष्' हो जाता है। यथा—

ए + साम् = एषाम्। वने + सु = वनेषु। ग्रामे + सु = ग्रामेषु। अन्ये + साम् = अन्येषाम्। मति + सु = मतिषु। नदी + सु = नदीषु। धेनु + सुं = धेनुषु। वधू + सु = वधूषु। धातृ + सु = धातृषु। गो + सु = गोषु आदि।

**नोट**—यदि स् पदान्त में आवे तो उक्त षत्व विधि न होगी। यथा—

करिस् = करिः (करिष् नहीं होगा)।

(१६) (**छे च**)—यदि 'छ्' के पूर्व कोई ह्रस्व या दीर्घ स्वर हो तो 'छ्' और उस स्वर के बीच में 'च्' आ जाता है। यथा—

तरु + छाया = तरुच्छाया। लक्ष्मी + छाया = लक्ष्मीच्छाया।

(१७) (**आङ् माङोश्च। दीर्घात्। पदान्ताद्वा**)—'छ्' के पूर्व यदि 'आ' उपसर्ग या 'मा' के आ को छोड़ अन्य कोई स्वर हो तो दोनों के बीच 'च्' विकल्प से आता है। यथा—रमणी + छलम् = रमणीछलम् या रमणी-च्छलम्।

**नोट**—किन्तु 'छ्' के पूर्व 'आ' उपसर्ग और 'मा' के रहने पर केवल एक ही रूप बनता है। यथा—मा + छिन्धि = माच्छिन्धि। आ + छादयति= आच्छादयति।

(१८) (**नश्छव्यप्रशान्**)—यदि पदान्त में 'न्' हो और उसके बाद च्, छ्, ट्, ठ् और त्, थ् में से कोई अक्षर हो तथा फिर उसके बाद कोई स्वर हो या किसी वर्ग के पाँचवें अक्षर को छोड़ कोई अक्षर हो या फिर य्, र्, ल्, व्, ह् हो तो उस नकार को **अनुस्वार** और **'सकार'** हो जाता है। यथा—कस्मिन् + चित् = कस्मिंश्चित्। अस्मिन् + तडागे = अस्मिंस्तडागे। चलन् + टिट्टिभः = चलंष्टिट्टिभः।

**नोट**—किन्तु प्रशान् को अनुस्वार और सकार नहीं होता। यथा—प्रशान् + तः = प्रशान्तः।

(१९) 'र्' से परे यदि 'र्' हो तो पूर्व 'र्' का लोप हो जाता है और

उससे पूर्व यदि अ, इ, उ में से कोई स्वर हो तो उसका दीर्घस्वर हो जाता है। यथा—

निर् + रसम् = नीरसम्। निर् + रोग, = नीरोगः।

## विसर्ग-सन्धि

विसर्ग के बाद कोई स्वर या व्यञ्जत आने पर जो विकार होता है उसे विसर्गसन्धि कहते हैं।

(१) (**खरवसानयोर्विसर्गनीयः**)—पदान्त 'स्' के बाद कोई वर्ण हो या न हो। उसकी जगह पर विसर्ग हो जाता है। यथा—

कृष्णस् + गच्छति = कृष्णः गच्छति। रामस् = राम + स् = रामः।

(२) (**ससजुषोरुः**) – सजुष् शब्द के 'ष्' को 'र्' हो जाता है और पदान्त 'र्' के परे खर् प्रत्याहार होने पर 'र्' के स्थान पर विसर्ग हो जाता है। यथा—

सजुष् = सजुर् = सजुः।

पितर् = पितः।

भ्रातुर् कन्यका = भ्रातुः कन्यका।

(३) (**विसर्जनीय सः**)—यदि विसर्गों के बाद च्, छ्, ट्, ठ्, त्, थ् आवे और उसके बाद ऊष्मवर्ण (श्, स्, ष्) न आवें तो विसर्ग के स्थान पर सकार हो जाता है।

(क) च्, छ् परे रहने पर विसर्ग को 'श्' होता है। यथा—

बालः + चलति = बालश्चलति। निः + छलः = निश्छलः। हरिः + चलति = हरिश्चलति।

(ख) ट्, ठ् परे रहने पर विसर्ग को 'ष्' होता है। यथा—

धनुः + टंकारः = धनुष्टंकारः।

(ग) त्, थ् परे रहने पर विसर्ग को 'स्' होता है। यथा—

विष्णुः + त्राता = विष्णुस्त्राता।

देवः + तिष्ठसि = देवस्तिष्ठति।

(४) (वा शरि)—विसर्ग के बाद श्, ष्, स् आने पर विसर्ग को विकल्प से सकार होता है। यथा—

हरिः + शेते = हरिश्शेते या हरिः शेते।
निः + सारः = निस्सारः या निःसारः।
निः + सरति = निस्सरति या निःसरति।
मनः + षष्ठम् = मनष्षष्ठम् या मनःषष्ठम्।

(५) (द्विस्त्रिश्चतुरितिकृत्वोऽर्थे)— द्विः, त्रिः और चतुः आदि क्रियाविशेषण अव्ययों के बाद यदि क्, ख्, प् और फ् आवें तो उक्त शब्दों के विसर्ग को विकल्प से 'ष्' हो जाता है। यथा—

द्विः + करोति = द्विष्करोति, द्विःकरोति।

(६) स् के स्थान पर आदेश दिये गये विसर्ग के पूर्व यदि छोटा 'अ' आवे और बाद में भी छोटा 'अ' अथवा कोई मृदु व्यञ्जन आवे तो विसर्ग का 'उ' हो जाता है। "अतो रोरप्लुतादप्लुते" के अनुसार अप्लुत अकार के बाद आये हुये 'र्' के बाद का 'अ' भी यदि अप्लुत हो तो 'र्' को 'उ' आदेश हो जाता है। इसी प्रकार "हशि च" के अनुसार हश् प्रत्याहार (मृदु व्यञ्जन) परे रहने पर भी अप्लुत 'अ' के परवर्ती 'र्' को 'उ' आदेश होता है। यथा—

शिवः + अर्च्यः = शिव + उ + अर्च्यः।
शिवो + अर्च्यः = शिवोऽर्च्यः।
देवः + वन्द्यः = देवो वन्द्यः।
रामः + अस्ति = रामोऽस्ति।
सः + अपि = सोऽपि।
एषः + अब्रवीत् = एषोऽब्रवीत्।
बालः + गच्छति = बालो गच्छति।
हरः + याति = हरो याति।
वृक्षः + वर्धते = वृक्षो वर्धते।

(७) (भोभगोअघोअपूर्वस्य योऽशि)—यदि विसर्ग के पूर्व 'आ'

रहे और बाद में कोई मृदुव्यञ्जन आवे तो विसर्ग का लोप हो जाता है। यथा—

बालाः + गच्छन्ति = बाला गच्छन्ति।
भक्ताः + जपन्ति = भक्ता जपन्ति।
नराः + वदन्ति = नरा + वदन्ति।
अश्वाः + धावन्ति = अश्वा + धावन्ति।

किन्तु जब विसर्ग के पूर्व 'आ' और बाद को कोई स्वर आवे, अथवा विसर्ग के पूर्व 'अ' और बाद में 'अ' से भिन्न कोई स्वर आवे तो विसर्गों का लोप करना या न करना अपनी इच्छा पर है। यथा—

देवाः + इह = देवा इह या देवायिह।

इसी प्रकार—

मुनयः + आप्नुवन्ति = मुनय आप्नुवन्ति।
शत्रवः + आपतन्ति = शत्रव आपतन्ति।
रामः + एति = राम एति।
जनः + इच्छति = जन + इच्छति।

(८) विसर्ग के पूर्व यदि अकार से भिन्न कोई स्वर हो और बाद में कोई भी स्वर अथवा कोई मृदुव्यञ्जन हो तो विसर्ग को 'र्' हो जाता है। यथा—

कविः + जयति = कविर्जयति।
भानुः + उदेति = भानुरुदेति।
मुनिः + ध्यायति = मुनिर्ध्यायति।
ऋषिः + हसति = ऋषिर्हसति।
लक्ष्मीः + याति = लक्ष्मीर्याति।
श्रीः + एषा = श्रीरेषा।

(९) (रोरि)—र् के बाद यदि 'र्' और 'ढ्' के बाद 'ढ्' आवे तो र् और ढ् का लोप हो जाता है और यदि उसके पूर्व अ, इ, उ, आदि ह्रस्व स्वर रहें तो उनको दीर्घ हो जाता है। (देखिए—ढ्रलोपे पूर्वस्य दीर्घोऽणः)। यथा—

पुनर् + रमते = पुना रमते ।

हरिर् + रम्यः = हरी रम्यः ।

शम्भुर् + राजते = शम्भू राजते ।

शिशुर् + रोदिति = शिशू रोदिति ।

वृढ् + ढः = वृढः ( 'वृढ्ढः' नहीं होगा ) ।

( १० ) ( **एतत्तदोः सुलोपोऽकोरनञ्समासे हलि** )—यदि 'सः' और 'एषः' के बाद कोई व्यञ्जन आवे तो उनके विसर्गों का लोप हो जाता है । यथा—

सः + शम्भुः = स शम्भुः ।

एषः + हरिणः = एष हरिणः ।



# नवमोऽध्यायः

## समास-प्रकरण

समास का अर्थ है एकाधिक शब्दों को इस प्रकार साथ रख देना कि उनके आकार में कुछ कमी भी हो जाय और अर्थ भी पूरा-पूरा विदित हो जाय। यथा—सभायाः पतिः = सभापतिः।

समास के मुख्य भेद ये हैं—

१. **केवल समास**—जिसका कोई विशेष नाम न हो।

२. **अव्ययीभाव समास**—जिसमें पूर्व पदार्थ प्रधान हो।

३. **तत्पुरुष समास**—जिसमें उत्तर पदार्थ प्रधान हो। इसके भी दो अन्य भेद हैं।

(क) **कर्मधारय समास**—यह भी उत्तर पदार्थ प्रधान वाला होता होता है। इसमें विशेषण और विशेष्य का समास होता है।

(ख) **द्विगु समास**—विशेषण और विशेष्य के समास में यदि विशेषण संख्यावाची है तो द्विगु समास होगा।

४. **बहुव्रीहि समास**—अन्य पदार्थ प्रधान होता है।

५. **द्वन्द्व समास**—इसमें उभय पदार्थ प्रधान होते हैं।

**केवल समास—**

**(सहसुपा)**—यथा—पूर्वं भूतः। उक्त सूत्र से सुबन्त 'पूर्व' का 'भूतः' के साथ समास हुआ। जिन पदों का समास होता है, उनके समुदाय की प्रातिपदिक सञ्ज्ञा होती है। प्रातिपदिक के अवयवभूत 'सुप्' का लोप हो जाता है, यहाँ पर। 'अम्' और 'सु' इन सुपों का लोप होने से 'पूर्वभूत' शेष रहा। अब 'भूतपूर्वं चरट्' इस पाणिनीय नियम से 'भूत' शब्द पहले रखा। इस प्रकार 'भूतपूर्व' बना।

**अव्ययीभाव समास—**

१. निम्नलिलित अर्थों में अव्यय का सुबन्त के साथ नित्य समास होता है—

(क) **विभक्ति**—किसी विभक्ति के अर्थ में। यथा—हरौ = हरि अधि= **अधि**हरि।

(ख) **सामीप्य**—समीपता के अर्थ में। यथा—कृष्णस्य समीपं = **उपकृष्णम्**। जरायाः समीपं = **उपजरसम्**। शरदः समीपं=**उपशरदम्**। गंगायाः समीपं = **उपगंगम्**।

(ग) **समृद्धि**—बढ़ती के अर्थ में। यथा—मद्राणां समृद्धिः = **समद्रम्**।

(घ) **व्यृद्धि**—घटती के अर्थ में। यथा—यवनानां व्यृद्धिः=**दुर्य**वनम्।

(ङ) **अभाव**—'न होना' के अर्थ में। मक्षिकाणां अभावः = **निर्म**क्षिकम्। मशकानां अभावः = **निर्म**शकम्।

(च) **अत्यय**—नाश के अर्थ में। यथा—हिमस्य अत्ययः = **अति**हिमम्।

(छ) **असम्प्रति**—अनुचित के अर्थ में। यथा—निद्रा सम्प्रति न युज्यते = **अति**निद्रम्।

(ज) **शब्द प्रादुर्भाव**—'शब्द होना' के अर्थ में। यथा—हरि शब्दस्य प्रकाशः ( = प्रादुर्भावः ) = **इति**हरि।

(झ) **पश्चात्**—'बाद में' और 'घट कर' के अर्थ में। यथा—विष्णोः पश्चात् = **अनु**विष्णु।

(ञ) **यथा**—यथा के अर्थ में। यथा के चार अर्थ हैं—

(१) **योग्यता**—रूपस्य योग्यं = **अनु**रूपम्।

(२) **वीप्सा**—अर्थं अर्थं प्रति = **प्रत्यर्थम्**।

(३) **पदार्थ का अतिक्रमण**—शक्तिम् अनतिक्रम्य=**यथा**शक्ति।

(४) **सादृश्य**—हरेः सादृश्यम् = **स**हरि।

(ट) **आनुपूर्व्य**—'क्रम से' के अर्थ में। यथा—ज्येष्ठमासस्य अनुपूर्व्येण = **अनु**ज्येष्ठम्।

(ट) **यौगपद्य**—'एक साथ' के अर्थ में। यथा—चक्रेण युगपत् = **सचक्रम्**।

(ड) **सादृश्य**—'सदृश' के अर्थ में। यथा—सदृशः सख्या = **ससखि**।

(ढ) **सम्पत्ति**—सम्पत्ति के अर्थ में। योग्यतानुसार मिले वैभव को सम्पत्ति कहते हैं: योग्यता से अधिक किसी देवता आदि की कृपा से प्राप्त हुये वैभव आदि को समृद्धि या ऋद्धि कहते हैं। यथा—क्षत्राणां सम्पत्तिः = **सक्षत्रम्**।

(ण) **साकल्य**—'सम्पूर्णतया' के अर्थ में। यथा—तृणम् अपरित्यज्य अत्ति = **सतृणम्** अत्ति (सब का सब खा जाता है।)

(त) **अन्त**—'पर्यन्त और तव' के अर्थ में। यथा—अग्निग्रन्थपर्यन्तम् अधीते = **साग्निम्** अधीते।

**नोट**—

(१) ऊपर के उदाहरणों मे से प्रत्येक समास होने की वजह से प्रातिपदिक बना। इसलिये उसके 'सुप्' का लोप हुआ।

(२) अव्ययीभाव समास में शब्द सदा नपुंसकलिंग में होता है।

(३) अव्ययीभाव समास में 'अव्यय' प्रायः पहले रखा जाता है।

(४) **अदन्त** अव्ययीभाव के परे 'सुप्' का लोप न होकर उसके स्थान पर 'अम्' का आदेश पंचमी विभक्ति को छोड़ कर शेष सभी विभक्तियों में प्रायः होता है। पंचमी विभक्ति का उदाहरण—'आप्रयागात् वृष्टो देवः' यहाँ पर 'आप्रयागं वृष्टो देवः' नहीं होगा।

(५) अव्ययीभाव समास में 'सह' को 'स' आदेश होता है, जब कि उत्तरपद **कालवाचक** न हो। कालवाचक उत्तरपद का उदाहरण—ज्येष्ठ मासस्य आनुपूर्वेण = 'अनुज्येष्ठम्'। 'सज्येष्ठं' नहीं होगा।

२. **'नदीभिश्च'**—नदीसंज्ञक (अर्थात् ईकारान्त, ऊकारान्त) शब्दों के साथ संख्यावाचक शब्दों का समास, विकल्प से हो जाता है। यथा—'पञ्चगङ्गम्, द्वियमुनम् आदि।

३. **'नस्तद्धिते'**—तद्धित प्रत्यय परे रहने पर नकारान्त शब्दों की 'टि' का लोप हो जाता है। यथा—आत्मन् + अधि = आत्म + अधि =

अधिआत्म = अधिआत्मं ( अम् का आदेश हुआ ) = अध्यात्मम् । इसी प्रकार राजन् + उपराजम् आदि ।

तत्पुरुष समास—

विभक्तियों के अनुसार इसके कई भेद हो जाते हैं ।

१. द्वितीया तत्पुरुष—"द्वितीया श्रितं[१]-अतीतं[२]-पतितं[३]-गतं[४]-अत्यस्तं[५]-प्राप्तं[६]-आपन्नैः[७]" । यथा—

( क ) कृष्णं श्रितः = कृष्णश्रितः ।
( ख ) दुःखम् अतीतः = दुःखातीतः ।
( ग ) नरकं पतितः = नरकपतितः ।
( घ ) स्वर्गं गतः = स्वर्गगतः ।
( ङ ) कूपम् अत्यस्तः = ( कुयें में फेंका गया ) = कूपात्यस्तः ।
( च ) सुखं प्राप्तः = सुखप्राप्तः ।
( छ ) संकटम् आपन्नः = संकटापन्नः ।

२. तृतीया तत्पुरुष—"तृतीया तत्कृतार्थेन गुणवचने" । यथा— धान्येन अर्थः = धान्यार्थः । शंकुलया खण्डः ( सरौते से काटा गया ) = शंकुलाखण्डः ।

"कर्तृकरणे कृता बहुलम्"—यथा—हरिणा त्रातः = हरित्रातः । नखैः भिन्नः = नखभिन्नः ।

३. चतुर्थी तत्पुरुष—"चतुर्थी तदर्थ-बलि-हित-सुख-रक्षितैः" । यथा— यूपाय दारु ( खम्भे के लिये लकड़ी ) = यूपदारु । भूतेभ्यः = बलिः = भूतबलिः । गोभ्यो हितं सुखं रक्षितं वा = गोहितम् ( गाय के लिये हितकर ), गोसुखम् ( गाय के लिये सुखकर ), गोरक्षितम् ( गाय के लिये सुरक्षित रखा हुआ ) ।

४. पञ्चमी तत्पुरुष—"पञ्चमी भयेन" = चौराद् भयम् = चौरभयम् ।

"स्तोक-अन्तिक-दूरार्थ-कृच्छ्राणि क्तेन"—इस सूत्रगत अर्थों में क्तान्त शब्दों के साथ ही समास होगा । यथा—

स्तोकात् + मुक्तः = स्तोकान्मुक्तः ( = थोड़ा सा खुला हुआ या छूटा हुआ)। अन्तिकात् + आगतः = अन्तिकादागतः (= समीप से आया हुआ)।

दूरात् + आगतः = दूरादागतः (दूर से आया हुआ)। कृच्छ्रात् + आगतः = कृच्छ्रादागतः ( कष्ट से या बड़ी मुश्किल से आया हुआ )।

५. **षष्ठी तत्पुरुष**—षष्ठ्यन्त शब्दों का सुबन्तों के साथ समास। यथा—राज्ञः + पुरुषः = राजपुरुषः। गवां अक्षि इव = गवाक्षः। विष्णोः पूरम् = विष्णुपुरम्। इसी प्रकार जोधपुरं, कर्णपुरम् आदि।

६. **सप्तमी तत्पुरुष**—"सप्तमी शौण्डैः"—शौण्ड ( = प्रवीण ) आदि शब्दों के साथ भी समास होता है। यथा—अक्षेषु शौण्डः = अक्षशौण्डः ( पासा खेलने में प्रवीण )।

७. **अर्धं नपुंसकम्**—'आधा' वाची शब्दों के साथ। यथा—अर्धं पिप्पल्याः = अर्धपिप्पली।

८. **"दिक्संख्ये संज्ञायाम्"**—संज्ञा अर्थं में दिशा और संख्यावाची शब्दों का भी समास होता है। यथा—पूर्व + इषुकामशमी = पूर्वेषुकामशमी ( = पूर्व का इषुकामशमी नाम का स्थान )। सप्त च ये ऋषयः = सप्तर्षयः।

**नोट**—( १ ) 'पञ्चब्राह्मणाः' में उक्त समास नहीं होगा, क्योंकि उनका प्रयोग संज्ञा अर्थ में नहीं हुआ है।

( २ ) 'पञ्चगवधनः' = पञ्चन् + गो = पञ्चगो। 'गो' के ओकार को 'अव' आदेश हो गया। इस प्रकार 'पञ्चगव' बना। तत्सम्बन्धी धन = पञ्चगवधन। इसमें भी तत्पुरुष समास ही है।

**तत्पुरुष के अन्य भेद**—

१. **कर्मधारय समास**—उन तत्पुरुषों को कर्मधारय कहते हैं जो कि समानाधिकरण हों अर्थात् जहाँ पूर्व और उत्तरपद दोनों ही समान विभक्त्यन्त हों।

**नोट**—पूर्वोक्त तत्पुरुष समास में पूर्व और उत्तरपद भिन्न विभक्त्यन्त थे, समान नहीं।

कर्मधारय के अन्तर्गत मुख्य सूत्र दो हैं—

( क ) "विशेषणं विशेष्येण बहुलम्"—यथा—नीलम् = उत्पलम् = नीलोत्पलम् । महान् चासौ राजा इति=महाराजः । इसी प्रकार परमराजः, धर्मराजः, देवराजः भोगराजः आदि बनते हैं ।

**नोट**—कृष्णश्चासौ सर्पश्चेति=कृष्णसर्पः । इसमें नित्य समास है । कर्मधारय नहीं । क्योंकि 'कालासाँप' तो साँपों की एक जाति होती है ।

( ख ) "उपमानानि सामान्यवचनैः"—यथा—घन इव श्यामः= घनश्यामः ।

२. **द्विगु समास**—"द्विगुरेकवचनं नपुंसकं च"—यथा—पंचानां गवां समाहारः = पंचगवम् । इसी प्रकार द्वयोः रात्र्योः समाहारः = द्विरात्रम् , तिसृणां रात्रीणां समाहारः = त्रिरात्रम्—आदि ।

३. **उत्तरपदलोपी समास**—यथा—

शाकप्रियः पार्थिवः = शाकपार्थिवः ।

देवपूजको ब्राह्मणः = देवब्राह्मणः ।

४. **नञ् समास**—यथा—

न + ब्राह्मणः = अब्राह्मणः ।

न + अश्वः = अनश्वः ( इसमें पहले—"न लोपो नञः" से नकार का लोप हुआ । अस्तु, शेष बचा अ + अश्वः । अब चूँकि 'अ' के परे 'अजादि' ( = अ ) है । इसलिये 'नुट्' का आगम् हुआ और 'अनश्वः' रूप सिद्ध हुआ ।

५. **कु-गति-प्रादि समास**—इनका समर्थ सुबन्त के साथ नित्य समास होता है । यथा—

( क ) कुत्सितः पुरुषः—कुपुरुषः ( बुरा आदमी ) ।

( ख ) अशुक्लं शुक्लं कृत्वा = शुक्लीकृत्य ।

पटत्-पटत् इति कृत्वा = पटपटाकृत्य ।

इसी प्रकार उरीकृत्य ( = स्वीकार करके ) ।

(ग) (i) 'प्र' आदि का 'गति' अर्थ में प्रथमान्त समर्थ सुबन्त के साथ समास होगा। यथा—

प्रगतः आचार्यः = प्राचार्यः ( = प्रधानाध्यापक)।

(ii) 'अति' आदि का 'क्रान्त' अर्थ में द्वितीयान्त समर्थ सुबन्तों के साथ समास होगा। यथा—अतिक्रान्तो मालाम् इति = अतिमालः (= माला का जो अतिक्रमण कर गया हो)। समास होने से यह 'अतिमालाम्' शब्द प्रातिपदिक बना। इसलिये उसके 'सुप्' अर्थात् 'म्' का लोप हो गया। अब बचा 'अतिमाला'। 'गोस्त्रियोरुपसर्जनस्य'—इस सूत्र से स्त्रीप्रत्ययान्त 'माला' शब्द को ह्रस्व हो गया। इसलिये 'अतिमाल' बना। इसका प्रथमा एकवचन में 'अतिमालः' रूप सिद्ध होता है। इसी प्रकार—

अतिरथः = अतिरथ = अतिरथ + सु = अतिरथः।

(iii) 'अव' आदि का तृतीयान्त समर्थ सुबन्त से समास होता है। यथा—अवक्रुष्टः कोकिलया = अवकोकिलः।

(iv) 'परि' आदि का चतुर्थ्यन्त समर्थ सुबन्त के साथ समास होता है। यथा—परिग्लानो अध्ययनाय = पर्यध्ययनः।

६. **उपपद समास**—'उपपदमतिङ्' अर्थात् यह समास तिङन्त शब्दों के साथ नहीं होता। उदाहरण—'कुम्भं करोति इति = कुम्भकार = कुम्भं + कृ = कुम्भ + अम् + कृ। अब कृ के ऋकार को 'आर्' वृद्धि हुई। इसलिये रूप बना कुम्भ + अम् + आर। समास होने की वजह से यह प्रातिपदिक बना इसलिये सुप् अर्थात् अम् का लोप हुआ। इस प्रकार 'कुम्भकार' शेष रहा। इसमें सु जोड़ कर 'कुम्भकारः' बना लिया।

**बहुव्रीहि समास—**

(१) प्रथमा को छोड़ कर शेष सभी विभक्तियों में यह समास होता है। यथा—

(क) **द्वितीया के अर्थ में**—प्राप्तम् उदकं यम् = प्राप्तोदको (ग्रामः) = वह गाँव जहाँ जल सुलभ है।

(ख) **तृतीया के अर्थ में**—ऊढो रथो येन = रूढरथो (अनड्वान्)।

(ग) **चतुर्थी के अर्थ में**—उपहृतः पशुर्यस्मै = उपहृतपशुः (रुद्रः)।

(घ) **पञ्चमी के अर्थ में**—उद्धृत ओदनो यस्याः = उद्धृतौदना (स्थाली) = जिसके चावल निकाल लिया गया है ऐसी बटलोई।

(ङ) **षष्ठी के अर्थ में**—पीतानि अम्बराणि यस्य=पीताम्बरो (हरिः)।

(च) **सप्तमी के अर्थ में**—वीराः पुरुषाः यस्मिन् = वीरपुरुषको (ग्रामः)।

२. जिसके परे 'ऊङ्' प्रत्यय ('ऊ' न हो, उस स्त्रीलिंगवाचक शब्द का पुंवाचक के समान रूप होता है। यथा—चित्राः गावो यस्य = चित्रगुः ( = चित्राः + गावः = चित्रा + गावः )। क्योंकि प्रातिपदिक होने से 'सुप्' का लोप हो गया। = चित्र + गो—क्योंकि पुंवद्भाव से टाप् का लोप होता है। = चित्र + गु = उपसर्जन होने से 'गो' को ह्रस्व उकार हो गया= चित्रगु + सु = चित्रगुः।

ऊङ् प्रत्यय वाला उदाहरण—वामोरुः भार्या यस्य = वामोरुभार्यः।

३. **पादस्य लोपोऽहस्त्यादिभ्यः**—बहुव्रीहि में 'हस्ति' को छोड़ कर अन्य उपमानों से परे 'पाद' शब्द का लोप हो जाता है। (**नोट**—'पाद' के केवल 'अकार' का लोप होता है।) यथा—व्याघ्रस्य इव पादौ यस्य = व्याघ्रपात्।

**नोट**—संख्या और 'सु' के पूर्व में होने पर भी 'पाद' का लोप हो जाता है। यथा—

द्वौ पादौ यस्य = द्विपात्।

शोभनौ पादौ यस्य = सुपात्।

**उपमान हस्ति वाला उदाहरण**—

हस्ति इव पादौ यस्य = हस्तिपादः (यहाँ पर 'पाद' का लोप नहीं हुआ।)

**४. सप्तम्या अलुक्**—यथा—कण्ठे कालो यस्य = कण्ठकालः (= नीलकण्ठ पक्षी या शिव)। इसी प्रकार सरसि जन्म यस्य = सरसिजम् ( = कमल )।

५. **"सुहृद्-दुर्हृदौ मित्राऽमित्रयोः"**—'मित्र' और 'शत्रु' के अर्थ में 'सु' और 'दुर्' से परे 'हृदय' को 'हृद्' हो जाता है। यथा—

शोभनं हृदयं यस्य = सुहृद् ( = मित्र )

दुष्टं हृदयं यस्य = दुर्हृद् ( = शत्रु )

६. **'उरः प्रभृतिभ्यः कप्'**—उरस्, सर्पिष् आदि से समासान्त में कप् ( = क ) प्रत्यय होता है। यथा—

व्यूढम् उरो यस्य = व्यूढोरस्कः ( = विशाल छाती वाला ) = व्यूढ + उरः + क = व्यूढ + उरस् + क, क्योंकि प्रातिपदिक होने से सुप् अर्थात् अम् का लोप हो गया। = व्यूढ + उरस्क = व्यूढोरस्क, क्योंकि अकार के परे उकार होने से दोनों को मिलकर गुण हो गया। व्यूढोरस्क + सु = व्यूढोरस्कः।

इसी प्रकार—

पियं सर्पिः यस्य = प्रियसर्पिष्कः ( = जिसे घी बहुत प्रिय हो। )

७. **'शेषे विभाषा'**—जिस बहुव्रीहि समास से परे किसी समासान्त का विधान न हुआ हो, उसके परे 'कप्' प्रत्यय विकल्प से होता है। यथा—महद् यशो यस्य = महायशस्कः या महायशाः।

**द्वन्द्व समास—**

१. **'चार्थे द्वन्द्वः'**—यथा—

अर्थश्च धर्मश्च = अर्थधर्मौ। किन्तु धर्मार्थौ रूप भी तो बनता है। इसका कारण यह है कि इस समास में उभय पद प्रधान हुआ करते हैं। इसलिए एक समस्या उठ खड़ी होती है कि किसे पहले रखें, इसी समस्या के निवारणार्थं कुछ नियम दिये जाते हैं—

( क ) 'घि' संज्ञक पद का पहले प्रयोग हो। यथा—हरिहरौ ( हरिश्च हरश्च )

( ख ) अजादि और अदन्त पद का पहले प्रयोग हो। यथा—ईशकृष्णौ ( ईशश्च कृष्णश्च )।

( ग ) जिस पद में थोड़े अच् हों उसका पहले प्रयोग हो। यथा—

शिवकेशवौ ( शिवश्च केशवश्च ) क्योंकि 'शिव' में दो अच् और 'केशव' में तीन अच् हैं।

(घ) **'अभ्यर्हितं च'**—इस सूत्र से अभ्यर्हित अर्थात् पूज्य होने के कारण 'मातापितरौ' ( =माता च पिता च ) में 'मातृ' शब्द का पूर्व निपात हुआ। क्योंकि गौरव में पिता से माता में १० गुण अधिक होते हैं।

**नोट**—किन्तु ध्यान रहे कि कहीं-कहीं एकशेष द्वन्द्व भी होता है। यथा—

माता च पिता च = पितरौ

२. **'द्वन्द्वश्च प्राणितूर्यसेनाङ्गानाम्'**—प्राणी ( =जीव ) तूर्य ( =बाजे ) और सेना के अंगों के वाचक शब्दों का द्वन्द्व एक वचनान्त होता है। प्राणियों के अंग जैसे हस्त, पाद, ग्रीवा आदि। तूर्य के अंग जैसे मृदंग, बाँसुरी आदि। सेना के अंग जैसे रथ, घोड़े आदि। उदाहरण—

(क) पाणी च पादौ च = पाणिपादम्

(ख) मार्दङ्गिकश्च वैणविकश्च = मार्दङ्गिकवैणविकम्

(ग) रथिकाश्च अश्वारोहाश्च = रथिकाश्वारोहम्

३. **'द्वन्द्वात् चु-द-ष-हान्तात् समाहारे टच्'**—द्वन्द्वात्मक चवर्गान्त, दकारान्त, षकारान्त और हकारान्त शब्दों में टच् प्रत्यय होता है। यथा—

(क) वाक् च त्वक् च तयोः समाहारः = वाक्त्वचम् ( =वाणी और त्वचा )

(ख) त्वक् च स्रक् च तयोः समाहारः = त्वक्स्रजम् ( =वाणी और माला )

(ग) शमी च दृशद् च तयोः समाहारः = शमीदृशदम् ( शमी और पत्थर )

(घ) वाक् च त्विट् च तयोः समाहारः = वाक्त्विटम् ( =वाणी और कान्ति )

(ङ) छत्रं च उपानत् च तयोः समाहारः = छत्रोपानहम् ( = छाता और जूता )

**सिद्धि—वाक्त्वचम्** = वाच् + त्वच् = वाक् + त्वच् + टच् प्रत्यय, क्योंकि 'चोकुः' सूत्र से 'वाच्' के 'च्' को 'क्' हो गया। = वाक् + त्वच् + अ, क्योंकि टच् प्रत्यय का लोप होने पर 'अ' शेष रहता है। = वाक्त्वच। इसका नपुंसकलिंग के एकवचन में 'वाक्त्वचम्' यह रूप बना।

**नोट**—'समाहार' के समास में सदैव नपुंसकलिंग होगा।



# दशमोऽध्यायः

## कृदन्त-प्रकरण

**लक्षण**—धातु में जिस प्रत्यय को जोड़ कर संज्ञा, विशेषण अथवा अव्यय आदि बनते हैं, उसे 'कृत्' प्रत्यय कहते हैं और इसके द्वारा जो शब्द सिद्ध होते हैं उन्हें 'कृदन्त' कहते हैं।

**कृदन्त और तद्धित का भेद**—तद्धित सदा किसी सिद्ध संज्ञा, विशेषण, अव्यय अथवा क्रिया के अनन्तर ही जोड़ा जाता है और इसका प्रयोजन किसी अन्य संज्ञा आदि का बनाना है। किन्तु 'कृत्' प्रत्यय केवल धातु में ही जोड़ा जाता है।

**कृदन्तों के भेद—**

कृदन्तों के मुख्य तीन भेद हैं—

(१) कृत्य (२) कृत् (३) उणादि।

## कृत्य-प्रत्यय

ये प्रत्यय सात हैं—(१) तव्यत्, (२) तव्य, (३) अनीयर्; (४) केलिमर्, (५) यत्, (६) क्यप्, (७) ण्यत्।

**नोट**—ये प्रत्यय सदा भाव और कर्मवाच्य में ही प्रयुक्त होते हैं, कर्तृवाच्य में नहीं। अर्थात् इन प्रत्ययों के योग में कर्ता में सदा तृतीया होती है। जब ये भाव में होंगे तो सदा नपुंसकलिंग और एकवचन। किन्तु जब 'कर्म' में होते हैं तब तो कर्म के अनुसार ही उनके लिंग और वचन होते हैं।

**१. तव्यत् (तव्य) और तव्य (तव्य)**—दोनों में कोई विशेष अन्तर नहीं है। दोनों से एक ही रूप बनता है। यथा—

एध् + तव्य = एधि + तव्य (सेट् धातुओं के योग में धातु और प्रत्यय के बीच में 'इट्' का आगम होता है) = एधितव्य + अम् = एधितव्यम् (त्वया) = तुझे बढ़ना चाहिये या तुझे बढ़ना उचित है।

२. **अनीयर्** ( अनीय )—यथा—एध् + अनीय् + अम्=एधनीयम् (त्वया इति शेषः ) ।

**नोट**—उक्त उदाहरण तो 'भाव' में हुये । इसलिये नपुंसकलिंग एकवचन हुआ । अब 'कर्म' में उनके उदाहरण देखिये—

चि + तव्य = चे + तव्य + सु ( 'सार्वधातुकार्धधातुकयोः' सूत्र से 'चि' को गुण होकर 'चे' बन गया ) = चेतव्यः ।

चि + अनीय् = चय् + अनीय् + सु = चयनीयः ।

प्रयोग—त्वया धर्मः चेतव्यश्चयनीयो वा ।

३. **केलिमर्** ( एलिम )—यथा—पच् + एलिम + जस् = पचेलिमाः ( माषाः इति शेषः ) = उड़द राँधने योग्य है ।

भिद् + एलिम + जस् = भिदेलिमाः ( सरलाः इति शेषः ) = देवदारु काटने योग्य है ।

४. **यत्**—'अचो यत्'—अजन्त धातुओं से परे 'यत्' ( = य ) प्रत्यय होता है । यथा—चि + य = चेय ( 'सार्वधातु०...' सूत्र से गुण हुआ ) + अम् = चेयम् = संचय करने के योग्य ।

**ईद्यति**—यत् परे होने पर 'आकार' को 'ईकार' हो जाता है । यथा—दा + य = दी + य ( 'ईद्यति' सूत्र से 'दा' को 'दी' हुआ ) = दे + य ( सार्वधातु० आदि सूत्र से गुण हुआ ) = देय + अम् = देयम् = जो देने योग्य हो ।

इसी प्रकार ग्ला + य = ग्ली + य = ग्ले + य = ग्लेय + अम् = ग्लेयम् = जो ग्लानि करने के योग्य है ।

**नोट**—जो धातु पवर्गान्त हो और उसकी उपधा में अकार हो तो उससे परे 'यत्' प्रत्यय ही होता है 'ण्यत्' नहीं । यथा—शप् + य = शप्य + अम् = शप्यम् ।

लभ् + य = लभ्य + अम् = लभ्यम् ।

५. **क्यप्**—इण् ( = जाना ) । स्तु ( = स्तुति करना ) । शास् ( शिक्षा देना ) । वृ ( = स्वीकार करना ) । दृ ( = आदर करना ) और जुष्

( =सेवा करना )—इन धातुओं से क्यप् ( य ) प्रत्यय होता है; यत् या 'ण्यत्' नहीं। यथा—

इ + क्यप् = इ + य = इ + त् + य ( जिसका पकार इत्संज्ञक हो ऐसे कृत् के परे रहते धातु के ह्रस्व को 'तुक्' का आगम होता है। ) = इत्य + सु = इत्यः = जो जाने योग्य है।

इसी प्रकार—स्तु + क्यप् = स्तु + त् + य = स्तुत्य + सु = स्तुत्यः = जो स्तुति के योग्य हो। शास् + क्यप् = शिस् + य = शिष्य + सु = शिष्यः = जो सिखाने योग्य है।

वृ + क्यप्=वृ + त्+य=वृत्य+सु = वृत्यः = जो स्वीकार करने योग्य है।

आङ्+दृ+क्यप्=आ+दृ + त् + य + सु=आदृत्यः = जो आदर के योग्य है।

जुष् + क्यप् = जुष् + य् + सु = जुष्यः=जो सेवा करने योग्य है।

७. **ण्यत् (= य)**—ऋकारान्त और हलन्त धातुओं से परे 'ण्यत्' प्रत्यय होता है। यथा—कृ + ण्यत् = कृ + य = कार् + य ( 'अचोञ्णिति' सूत्र से ऋकार को 'आर' वृद्धि हुई ) + अम् = कार्यम् = करने के योग्य।

इसी प्रकार हार्यम्, धार्यम् आदि भी।

**नोट**—ऊपर तो ऋकार का उदाहरण दिया गया।

अब हलन्त का उदाहरण लीजिये—

मृज् + ण्यत् = मृज् + य = मृग् + य ( णित् परे रहते च् और ज् को कवर्ग हो जाता है ) = मार्ग + य् ( आर् वृद्धि ) + सु = मार्ग्यः = शुद्ध करने के योग्य।

भुज् + ण्यत् = भुज् + य् = भुग् + य = भोग् + य + सु = भोग्यः = भोग किये जाने के योग्य।

**नोट**—किन्तु भक्षण करने के अर्थ में भोज्यः ही रहेगा।

## कृत् प्रत्यय

इन्हें दो भागों में बाँट देते हैं—

(१) पूर्व कृदन्त।

(२) उत्तर कृदन्त।

## पूर्व कृदन्त

**कर्तृवाचक कृत् प्रत्यय—**

१. **ण्वुल (=वु)**—कृ+वु=कार्+वु (अचोञ्णिति से 'ऋ' को 'आर्' वृद्धि) = कार्+अक् ('युवोरनाकौ' सूत्र से) + सु = कारकः = करने वाला।

२. **तृच् (=तृ)**—कृ + तृ = कर् + तृ ('सार्वधातु' आदि सूत्र से) = कर्तृ + सु = कर्ता = करने वाला।

**नोट**—ल्यु, णिनि और अच् प्रत्यय भी कर्तृ बोधक हैं। नन्द् आदि धातुओं के साथ 'ल्यु', ग्रह् आदि के साथ 'णिनि' और पच् आदि के साथ 'अच्' प्रत्यय लगता है। यथा—

३. **ल्यु (=यु)**—नन्द् + यु = नन्द् + अन् ('युवोरनाकौ' सूत्र से) = सु = नन्दनः = जो आनन्द कारक हो। इसी प्रकार—

जन् + अर्द + यु + सु = जनार्दनः = दुष्टजनों को मारने वाला, विष्णु।

**णिनि (=इन्)**—ग्रह् + इन् = ग्राह् + इन् (णित् परे रहते ग्रह की उपधा को दीर्घ हो गया) = ग्राहिन् + सु = ग्राही = ग्रहण करने वाला। इसी प्रकार मन्त्र् + इन् + सु = मंत्री।

स्था + इन् + सु = स्थायी आदि।

५. **अच् (= अ)**—पच् + अच् + सु = पचः = पकाने वाला। सर्प् + अच् + सु = सर्पः = सरकने वाला।

६. **क (= अ)**—जिन धातुओं की उपधा में इक् ( = इ, उ, ऋ, लृ ) हो उनसे तथा ज्ञा, प्री, किर् आदि धातुओं से परे 'क' प्रत्यय होता है। यथा—

ज्ञा + क = ज्ञा + अ = ज्ञ् + अ (कित् परे रहते 'आ' का लोप) = ज्ञ + सु = ज्ञः = जानने वाला।

प्री + क = प्री + अ = प्र + इय् + अ (कियत् परे रहते ईकार को इयङ् आदेश) = प्रिय + सु = प्रियः = प्रीति को करने वाला।

कृ + क = कृ + अ = किर् + अ = किर + सु = किरः = फेंकने वाला।
इसी प्रकार बुधः, कृशः आदि।

७. **अण्** ( =अ )—जब किसी धातु का उपपद कर्म हो तो उस धातु से परे 'अण्' प्रत्यय होता है। यथा—

कुम्भ + अम् + कृ + अण् = कुम्भ+कार + सु ( ऋ को आर् वृद्धि )= कुम्भकार + सु = कुम्भकारः = घड़ा बनाने वाला, कुम्हार।

८. **ट** ( =अ )—जिस धातु का उपपद अधिकरण (सप्तमी विभक्ति) हो। उससे परे 'ट' प्रत्यय लगता है। यथा—

कुरु + चर् + ट् = कुरु + चर् + अ ( सप्तमी वाचक 'सु' का लोप )= कुरुचर + सु = कुरुचरः = कुरु देश में फिरने वाला।

**नोट**—यदि अधिकरण के स्थान पर भिक्षा, सेना, आदाय—ये उपपद हों तो भी चर् धातु में 'ट' प्रत्यय ही लगेगा। यथा—

भिक्षां चरति = भिक्षा + चर् + ट = भिक्षा + चर् + अ = भिक्षाचरः = भिक्षा के लिये भ्रमण करने वाला।

सेनां चरति = सेना + चर् + ट (अ) = सेना चरः = जो सेना को जावे।

आदाय चरति = आदायचरः = लेकर जाने वाला।

**नोट**—हेतु, ताच्छील्य ( =स्वभाव ) अथवा अनुकूलता प्रकाशित करनी हो तो 'कृ' धातु के परे भी 'ट' प्रत्यय ही लगता है। यथा—

यशस्करी विद्या ( यशः+कृ+ट+ङीप ) इसमें हेतु है।

श्राद्धकरः = जिसका श्राद्ध करना स्वभाव है—इसमें ताच्छील्य है।

वचनकरः = आज्ञाकारी इसमें अनुकूलता है।

९. **खश्** ( =अ ) —यदि एज् ( काँपना ) धातु ण्यन्त हो ( =जिसके अन्त में णिच् हो ) तो उससे परे 'खश्' प्रत्यय होता है। यथा—

जनं + एजयति = जन + एज् + अ = जन + म् + एज्+अ ( मुम् = म का आगम ) = जन + म् + एज् + इ + अ ( णिच् वाचक 'इ' का आगम )= जनमेजय + सु = जनमेजयः = मनुष्यों को कँपाने वाला, परीक्षित का पुत्र।

१०. **खच्** ( = अ )—वद् धातु का उपपद प्रिय अथवा वश् हो तो उससे 'खच्' प्रत्यय होता है। यथा—

प्रियं वदति = प्रिय + वद + अ = प्रिय + म + वद + अ ( मुम् = का आगम ) = प्रियंवद + सु = प्रियंवदः = प्रिय बोलने वाला।

इसी प्रकार वशंवदः = आधीनता स्वीकार करने वाला।

११. **क्वनिप् ( वन् )**—कर्म उपपद हो तो दृश् धातु से परे मूल अर्थ में 'क्वनिप्' प्रत्यय लगता है। यथा—

पारं दृष्टवान् = पार + दृश् + वन् ( अम् का लोप ) = पारदृश्वन् + सु = पारदृश्वा = जिसने पार देखा।

राजन् शब्द उपपद हो तो युध् और कृ धातु से परे भी 'क्वनिप्' होता है। यथा—

राजानं + योधितवान् = राजन् + युध् + वन = राज + युध् + वन = राजयुध्वन् + सु = राजयुध्वा = जिसने राजा को लड़वाया।

१२. **ड ( = अ)**—जिसका उपपद सप्तम्यन्त हो। ऐसी जन् धातु से परे 'ड' प्रत्यय आता है। यथा—

सरसि + जातम् = सरस् + ज + अ + अम् = सरोजम् = कमल।

किन्तु तत्पुरुष में 'ङि' का लोप नहीं होता। यथा—सरसिजम्।

**भूतकालिक कृत् प्रत्यय—**

**क्त ( = त)** और **क्तवतु**—इन्हें 'निष्ठा' की संज्ञा प्रदान की गई है। 'क्त' का प्रयोग 'भाव' और 'कर्म' में, 'क्तवतु' का प्रयोग केवल 'कर्ता' अर्थ में होता है। यथा—

क्त—स्नातं मया ( भाव ), स्तुतस्त्वया विष्णुः ( कर्म )।

क्तवतु—विश्वं कृतवान् विष्णुः।

१. **क्त ( = त)**—यथा—(i) भिद् + क्त = भिन्नः। छिद् + क्त = छिन्नः।

(ii) जॄ + क्त = जीर्णः = पुराना। शॄ + क्त = शीर्णः = जो मारा गया।

(iii) नि + सद् लृ = निषण्णः।

(iv) म्लै + क्त = म्लानः। ग्लै + क्त = ग्लानः (= जिसने ग्लानि की)।

द्रै + क्त = द्राणः = जिसने कुत्सित गति की।

(v) शुष् + क्त = शुष्कः।

(vi) पच् + क्त = पक्वः।

(vii) क्षै + क्त = क्षामः (= दुबला)।

(viii) दृह् (= हिंसा करना) + क्त = दृढः (= स्थूल और बलवान्)।

२. क्तवतु—इसमें 'तवान्' (पुल्लिंग में), यथा—गम् + क्तवतु = गतवान्, 'तवती' स्त्रीलिंग में, यथा—गम् + क्त = गतवती और 'तवत्' नपुंसकलिंग में बचता है, यथा—गतवत्।

**वर्तमान कालिक कृत् प्रत्यय—**

**शतृ और शानच्**—इन्हें 'सत्' की संज्ञा मिली है। 'शतृ' परस्मैपद और 'शानच्' आत्मने पद की धातुओं में लगता है। 'शतृ' में 'ङीप्' और 'शानच्' में 'टाप्' लगाकर स्त्रीलिंग बनाते हैं।

शतृ यथा—**पचन्तं** देवदत्तं पश्य।

शानच् यथा—**पचमानं** देवदत्तं पश्य।

**भविष्य कालिक कृत् प्रत्यय—**

जो वर्तमान काल के सत् प्रत्यय (शतृ और शानच्) हैं। वे ही यहाँ भी होते हैं। अन्तर केवल इतना है कि ये प्रत्यय लृट् लकार के अन्य पुरुष के बहुवचन में जो धातु रूप बनता है। इसके अनन्तर जोड़े जाते हैं। यथा—भविष्यन्ति के 'भविष्य' में अत् और मान् जोड़ कर 'भविष्यत्' और 'भविष्यमाण' रूप बने। ये ही 'शतृ' और 'शानच्' के रूप हैं। इसी प्रकार 'करिष्यन्तम्' शतृ का और 'करिष्यमाणम्' शानच् का रूप है।

**शील, धर्म, साधुकारिता वाचक कृत् प्रत्यय—**

१. **षाकन्**—भिक्ष्, कुट्ट, लुण्ट्, वृङ्—इन धातुओं के परे ताच्छील्य आदि अर्थों में यह प्रत्यय होता है। यथा—

जल्प + षाकन् (= आक) = जल्पाकः

भिक्ष + षाकन् (= आक) = भिक्षाकः

लुण्ट् + षाकन् (= आक) = लुण्टाकः

वृ + षाकन् (= आक) = वराकः

२. **उ**—सन्नन्त धातुओं से परे, आङ् पूर्वक शस् के परे और भिक्ष् के परे ताच्छील्य आदि अर्थों में यह प्रत्यय लगता है। यथा—

चिकीर्ष् + उ = चिकीर्षुः

आशंस् + उ = आशंसुः

भिक्ष् + उ = भिक्षुः

३. **क्विप्**—भ्राज्, भास्, धुर्व्, द्युत्, अर्ज्, पॄ, जु और पाषाणवाची ग्रावन् शब्द पूर्वक ष्टु—इन धातुओं से परे ताच्छील्य आदि अर्थों में यह प्रत्यय लगता है। यथा—

वि + भ्राज् + क्विप् = विभ्राट् = चमकने वाला

भास् + क्विप् = भाः = चमकने वाला

धुर्व् + क्विप् = धूः = धुरा, घबड़ाहट

वि + द्युत् + क्विप् = विद्युत्

ऊर्ज + क्विप् = ऊर्ज या ऊर्ग = बलवान्

पॄ + क्विप् = पूः = नगरी

जु + क्विप् = जूः = शीघ्रगामी

ग्रावन् + ष्टु + क्विप् = ग्रावस्तुत = पत्थर की स्तुति करने वाला

**नोट**—इसी प्रकार वच्, प्रच्छ्, जु, श्रि आदि से परे भी 'क्विप्' प्रत्यय लगता है। यथा—

वच् + क्विप् = वाक् = वाणी

प्रच्छ + क्विप् = प्राट्

जु + क्विप् = जूः

श्रि + क्विप् = श्रीः।

४. **इत्र**—ऋ, लू, धू, षू; खन्, सह्, चर् आदि के परे इत्र प्रत्यय लगता है। यथा—

ऋ + इत्र = अरित्रम् = पतवार

लू + इत्र = लवित्रम् = हँसुवा, चाकू

धू + इत्र = धवित्रम् = पंखा

षू + इत्र = सवित्रम् = उत्पत्ति का कारण

खन् + इत्र = खनित्रम् = कुदाली

सह् + इत्र = सहित्रम् = छाता

चर् + इत्र = चरित्रम् = आचरण

## उत्तर कृदन्त

**नोट**—'पूर्व कृदन्त' के प्रत्यय प्रायः 'कारक' अर्थों में होते हैं और उत्त रकृदन्त के प्रत्यय प्रायः 'भाव' में होते हैं।

**१. तुमुन् और ण्वुल्**—जब एक क्रिया के निमित्त दूसरी क्रिया उपपद रहे तो भविष्य अर्थ में धातु से परे तुमुन् ( = तुम् ) और ण्वुल् ) प्रत्यय लगते हैं। यथा—

कृष्णं **द्रष्टुं** याति—इसमें तुमुन् है।
कृष्णं दर्शको याति—इसमें ण्वुल् है।

**नोट**—'तुमुन्' प्रत्यय लगने से अव्यय शब्द बनते हैं।

**२. घञ्**—यथा—पच् + घञ् ( = अ ) = पाकः।
रञ्ज् + घञ् ( = अ ) = रागः।
नि + चि + घञ् ( = अ ) = निकायः।
अव + तॄ (= तैरना)+घञ्=अवतारः=अवतार, घाट।
अव + स्तॄ (= फैलाना) + घञ् = अवतारः (=कनात)
रम् + घञ् = रामः।

**३. एरच्** ( = अ )—इवर्णान्त धातुओं के परे होता है। यथा—
चि + एरच् ( = अ ) = चयः।
जि + एरच् ( = अ ) = जयः।

**४. अप्** ( = अ )—ऋवर्णान्त या उकारान्त धातु से अप् प्रत्यय होता है। यथा—
कॄ + अप् ( = अ ) = करः = हाथ, बिखेरना।
स्तु + अप् ( + अ ) = स्तवः = स्तुति।

**५. क्त्रि** ( = त्रि )—जिस धातु का 'डु' इत् हो ( जैसे डुपच् = पच् ) उससे परे यह प्रत्यय होता है। यथा—
पच् + त्रि = पक्त्रि + मप् प्रत्यय = पक्त्रिमम्।

**नोट**—क्त्रि प्रत्यय के बाद सदैव ही 'मप्' प्रत्यय जुड़ता है।

६. **अथुच्**—जिस धातु का 'टु' इत् हो (जैसे—टुवेपृ = वेपृ) उससे परे लगता है। यथा—

वेपृ (= काँपना) + अथुच् (= अथु) + सु = वेपथुः = कँपकँपी, कंपन।

७. **नङ् ( = न )**—यज्, याच्, यत्, विच्छ्, प्रच्छ् और रक्ष् से परे 'नङ्' प्रत्यय लगता है। यथा—

यज् + नङ् ( = न ) = यज्ञः।

याच् + नङ् ( = न ) + टाप् = याञ्चा।

यत् + नङ् ( = न ) = यत्नः।

प्रच्छ् + नङ् ( = न ) = प्रश्नः।

८. **नन् ( = न )**—स्वप् धातु से परे होता है। यथा—

स्वप् + नन् ( = न ) = स्वप्नः।

९. **क्तिन् ( = ति )**—यह 'घञ्' का अपवाद है। 'घञ्' पुल्लिंगवाची है। यह स्त्रीलिंगवाची है। यथा—

कृ + क्तिन् ( = ति ) = कृतिः।

स्तु + क्तिन् ( = ति ) = स्तुतिः।

१०. **अ**—प्रत्ययान्त धातुओं से स्त्रीलिंग में 'अकार' प्रत्यय होता है। यथा—

कृ + सन् + अ = किर् + सन् + अ = कीर् + सन् + अ = किकीर् + सन् + अ = चिकीर् + सन् ( = स ) + अ = चिकीर् + ष् + अ = चिकीर्ष + टाप् = चिकीर्षा = इच्छा।

इसी प्रकार—ईह् + अ = ईहा = इच्छा।

११. **खल् ( = अ )**—जब दुःख अर्थ में 'दुर्' और सुख अर्थ में 'ईषद्' या 'सु' उपपद रहे तब धातु से परे 'खल्' प्रत्यय होता है। यथा—

दुर् + कृ + खल् ( = अ ) = दुष्करः।

इसी प्रकार ईषत्करः और सुकरः, जलधरः आदि बनते हैं।

१२. **युच् ( = यु )**—ऊपर बताई गई दशा में आकारान्त धातुओं से परे 'युच्' प्रत्यय होता है। यह खल् प्रत्यय का अपवाद है। यथा—

ईषद् + पा + युच् ( = यु ) = ईषत्पानः ।

इसी प्रकार दुष्पानः, सुपानः आदि ।

१३. **क्त्वा ( = त्वा )**—निषेधवाचक 'अलम्' और 'खलु' जिसके उपपद हों, उन धातुओं के परे 'क्त्वा' प्रत्यय लगता है । यथा—

अलं + दा + क्त्वा ( त्वा ) = अलं दत्वा = मत दो ।

इसी प्रकार—खलु पीत्वा = मत पियो ।

**नोट**—जब अनेक धातुओं का कर्ता एक हो तो पूर्वकाल वाली धातुयें क्त्वा प्रत्यय युक्त होती हैं । यथा—

भुक्त्वा ( = भुज् + क्त्वा ) पीत्वा ( = पा + क्त्वा ) वा व्रजति ।

**नोट**—उक्त नियम में यदि धातु के पूर्व कोई उपसर्ग हो तो 'क्त्वा' पर 'ल्यप्' का आदेश होता है । यथा—

प्र + कृ + क्त्वा = प्रकृत्य

आ + गम् + क्त्वा = आगत्य ।

वि + स्मृ + क्त्वा = विस्मृत्य—आदि ।

१४. **णमुल् ( = अम् )**—जब किसी क्रिया के बार-बार होने का प्रकाश करना हो तो 'णमुल्' प्रत्यय होता है । वीप्सा के कारण क्रियापद का द्वित्व हो जाता है । यथा—

स्मृ + 'णमुल्' ( = अम् ) स्मारम्-स्मारम् ।

( स्मारं स्मारं नमति शिवः = बारम्बार स्मरण करके शिव जी को नमस्कार करता है । )

पा + णमुल् ( = अम् ) = पायम्-पायम् ।

भुज् + णमुल् ( = अम् ) = भोजम्-भोजम् ।

श्रु + णमुल् ( = अम् ) = श्रावम्-श्रावम् ।

## उणादि-प्रत्यय

**उण् ( = उ )**—कृ, वा, पा, जि, मि, स्वद, साध, अश—इन धातुओं से परे उण् ( = उ ) प्रत्यय होता है । यथा—

कृ + उण् + सु = कारुः = कारीगर, शिल्पी ।
वा + उण् + सु = वायुः = पवन ।
पा + उण् + सु = पायुः = गुदा, मलद्वार ।
जि + उण् + सु = जायुः = औषधी ।
मि + उण् + सु = मायुः = पित्त ।
स्वद् + उण् + सु = स्वादुः = स्वादयुक्त ।
साध् + उण् + सु = साधुः = श्रेष्ठ पुरुष ।
अश् + उण् + आशु = शीघ्र ।



# एकादशोऽध्यायः

## तद्धित-प्रकरण

किसी सिद्ध रूप वाले संज्ञा, विशेषण, अव्यय अथवा क्रिया आदि के अनन्तर जुड़ कर 'तद्धित' तदन्य संज्ञा आदि का सृजन करते हैं।

**नोट**—ध्यान रहे कि कृत् प्रत्यय ( = कृदन्त ) केवल धातु में ही जुड़ते हैं।

**१. अण्** ( = अ )—अपत्यार्थ में 'अण्' लगता है। यथा—

अश्वपति + अण् ( = अ ) = आश्वपतम् = अश्वपति की सन्तान आदि।

**नोट**—शिव आदि में भी 'अण्' लगता है। यथा—

शिव + अण् = शैव

गंगा + अण् = गांगः आदि।

**२. ण्य** ( = य )—दिति, अदिति, आदित्य और पति शब्द उत्तरपद होने पर उन शब्दों से 'ण्य' प्रत्यय होता है। यथा—

दिति + ण्य ( = य ) = दैत्यः = दिति की सन्तान

अदिति + ण्य ( = य ) = आदित्यः = सूर्य, अदितिपुत्र।

**३. ईकक्** ( = ईक )—यथा—

बहिष् + ईक् = बाहीकः

**४. यत्** ( = य )—गो + यत् ( = य ) = गव्य + अम् = गव्यम् = गो की सन्तान, गो का विकार, जो गो का उपकारक हो जैसे तृण आदि।

**५. इञ्** ( = इ )—सन्तान अर्थ में अदन्त से परे होता है। यथा—

दक्ष + इञ् ( = इ ) = दाक्षिः = दक्ष की सन्तान।

**६. तल्** ( = त )—तलन्त शब्द सदैव स्त्रीलिंग होता है। यथा—

ग्राम + तल् ( = त ) = ग्रामता = गाँवों का समूह

जन + तल् = जनता = जनों का समूह

वन्धु + तल् = वन्धुता = वन्धुओं का समूह

गज + तल् = गजता = हाथियों का समूह ।

७. क—यथा—हस्तिन्+क+अम् = हास्तिकम् = हाथियों का समूह

धेनु + क + अम् = धेनुकम् = गायों का समूह ।

८. अण्—यथा—व्याकरण + अण् = वैयाकरणः ।

९. वुन् ( = वु )—यथा—शिक्षा + वु = शिक्षकः ।

इसी प्रकार मीमांसकः, नैयायिकः आदि ।

१०. अण्—उदुम्बर + अण् ( = अ ) = औदुम्बरः = जिसमें गूलर के पेड़ बहुत हों । ऐसा देश ।

११. घ ( = अ )—यथा—

राष्ट्र + घ ( = अ ) = राष्ट्रियः = जो देश में उत्पन्न हुआ हो ।

१२. ख ( = अ )—अवार-पार या पार-अवार—इनमें 'ख' प्रत्यय हो । यथा—

पारावार + ख = पारावारीणः = दोनों पार का ।

अवारपार + ख = अवारपारीणः = आर-पार का ।

ग्राम + ख = ग्रामीणः = गाँव का ।

१३. त्यल् ( = त्य )—दक्षिणा पश्चात् और पुरस् शब्दों के आगे यह प्रत्यय हो । यथा—

दक्षिणा + त्यल् = दाक्षिणात्यः = दक्षिण का, जो दक्षिण में उत्पन्न हुआ हो ।

पश्चात् + त्यल् = पाश्चात्यः = पश्चिम का, जो पश्चिम में उत्पन्न हुआ हो ।

पुरस् + त्यल् = पौरस्त्यः = जो पूर्व में उत्पन्न हुआ हो ।

१४. जब 'खञ्' या 'अण्' प्रत्यय परे हो तब एकार्थवाचक ( एकवचन ) युष्मद् और अस्मद् शब्दों के स्थान में 'तवक' और 'ममक' हो जाता है । यथा—



तवक + खञ् ( = अ ) = तावकीनः = तेरा ।

ममक + खञ् (= अ) = मामकीनः = मेरा ।

ममक + अण् = मामकः = मेरा ।

१५. 'छ' (= अ)—युष्मद् और अस्मद् से परे एकार्थ में 'छ' प्रत्यय भी होता है। इसकी वजह से 'युस्म्' और 'अस्म्' की जगह क्रमशः 'त्व' और 'म' का आदेश होता है। यथा—

युस्मद् + छ (= अ) = त्वद् + अ = त्वद्+ईय्+अ = त्वदीयः=तेरा ।

इसी प्रकार—अस्मद् + छ (= अ) = मदीयः = मेरा ।

१६. ठञ् (ठ = अ)—'काल' के परे 'ठञ्' होता है। यथा—

काल + ठञ् = कालिकम् = समय पर होने वाला ।

सम + काल + ठञ् = समकालिकः ।

मास + ठञ् = मासिकः = महीने में होने वाला ।

सम्वत्सर + ठञ् = साम्वत्सरिकम् = सालभर में होने वाला ।

१७. एण्य—प्रावृष् के साथ 'एण्य' लगता है। यथा—

प्रावृष् + एण्यः = प्रावृषेण्यः = जो वर्षा ऋतु में हो ।

१८. यत्—'तत्रभवः' अर्थ में 'यत्' प्रत्यय हो। यथा—

दन्त + यत् (= य) + अम् = दन्त्यम् = जो दांत का उपकारक हो ।

इसी प्रकार कण्ठ्यम् आदि ।

१९. मयट् (= मय)—पुरीष् अर्थ में गो से 'मयट्' प्रत्यय हो। यथा—गो + मयट् + अम् = गोमयम् = गाय का पुरीष=गोबर। मृत् + मयट् + अम् = मृन्मयम् = मिट्टी का विकार या अवयव ।

४०. यत् (= य)—यथा—

वयस् + यत् = वयस्यः = जो अवस्था में तुल्य हो ।

मूल + यत् = मूल्यः = मोल ली हुई वस्तु के जो समान दाम हो ।

कर्मन् + यत् = कर्मण्यः = जो कर्म में निपुण हो ।

सभा + यत् = सभ्यः = सभाओं में जो निपुण हो ।

इसी प्रकार—दण्ड्यः, वध्यः, अर्घ्यः आदि ।

२१. ठञ् (= अ)—'तस्येश्वरः' अर्थ में 'ठञ्' लगेगा। यथा—

सर्वभूमि+ठञ् (= अ) + सु = सार्वभौमः = सब धरती का स्वामी।

पृथिवी + ठञ् = पार्थिवः = पृथ्वी का स्वामी।

२२. ष्यञ् (= य)—शुक्ल + ष्यञ् (= य) = शौक्ल्यम् = सफेदी।

दृढ + ष्यञ् = दार्ढ्यम् = दृढ़ता।

२३. इमनिच् (= इमन्)—यथा—

पृथु + इमन् = प्रथिमन् + सु = प्रथिमा = मोटापन।

इसी प्रकार—म्रदिमा = कोमलता और द्रढिमा = मजबूती।

२४. अण् (= अ)—मृदु + अण् + अम् = मार्दवम् = कोमलता।

२५. ष्यञ् (= य)—जड + ष्यञ् = जाड्यम् = मूर्खता।

ब्राह्मण + ष्यञ् = ब्राह्मण्यम् = ब्राह्मणत्व।

२६. य—सख्युर्भाव में। यथा—

सखि + य + अम् = सख्यम् = मित्रता।

२७. इतच् (= इत)—'तदस्य संजातम्' इस अर्थ में। यथा—

पण्डा + इतच् = पण्डितः = जिसमें सत्य और असत्य के विवेक की बुद्धि उत्पन्न हो।

२८. इनि (= इन्)—अधीत् + इनि = अधीतिः + सु=अधीती = जिसने पढ़ लिया है।

२९. मतुप् (= मत्)—भूम (अधिक), निन्दा, प्रशंसा, नित्ययोग, अतिशय और संसर्ग में 'मतुप्' आदि प्रत्यय होते हैं। यथा—

गो + मत् = गोमान्।

विद्वस् + मत् = विदुष्मान्।

गरुत् + मत् = गरुत्मान्।

चूडा + मत् = चूडावान्।

३०. उरच् (= उर)—दन्त + उर = दन्तुरः = जिसके दाँत ऊँचे हैं।

३१. **तसिल्**—पंचमी के स्थान पर। यथा—
किम् + तसिल् ( तस् ) = कुतः।
इतम् + तसिल् ( तस् ) = इतः।
इसी प्रकार—अभितः, परितः, अतः आदि।

३२. **त्रल्** (= त्र )—यथा—
किम् + त्रल् = कुत्र = कहाँ।
यद् + त्रल् = यत्र = जहाँ।
इसी प्रकार—बहुत्र, तत्र, सर्वत्र।

३३. **दा**—समय के अर्थ में। यथा—
सर्व + दा = सदा।
एक + दा = एकदा।
इसी प्रकार—अन्यदा, कदा; यदा; तदा आदि।

३४. अनद्यतनकाल में 'हिल' और 'दा' प्रत्यय लगते हैं। यथा—
किम् + हिल् = कर्हि, किम् + दा = कदा।
यत् + हिल = यर्हि, यत् + दा = यदा।
तत् + हिल = तर्हि, तत् + दा = तदा।

३५. **थाल्**—'तेन प्रकारेण' इस अर्थ में। यथा—
तद् + थाल् ( था ) = तथा।

३६. **तमप्** और **इष्ठन्**—'अतिशयित' अर्थ में। यथा—
लघु + तमप् ( तम् ) = लघुतमः = सबसे छोटा।
लघु + इष्ठन् ( इष्ट ) = लघिष्ठ = सबसे छोटा।

३७. **तरप्** और **ईयसुन्**—'दो में से एक की श्रेष्ठता' के अर्थ में। यथा—
लघु + तरप् ( = तर ) = लघुतरः = दो में से छोटा।
लघु + ईयसुन् ( = ईयस् ) = लघीयस् + सु = लघीयान् = दो में से छोटा।

३८. **डतरच्**—'दो में से कौन' के अर्थ में। यथा—
क + डतरच् ( = अतर ) = कतरः।
इसी प्रकार—इतरः, ततरः आदि।

३९. **डतमच्**—'बहुतों में से कौन सा' के अर्थ में। यथा—

किम् + डतमच् ( = अतम ) = कतमः ।

इसी प्रकार—यतमः, ततमः आदि ।

४०. **अण्** ( = अ )—प्रज्ञा आदि के साथ । यथा—

प्रज्ञा + अण् ( = अ ) = प्राज्ञः ।

देवता + अण् ( = अ ) = दैवतः ।

वन्धु + अण् ( = अ ) = वान्धवः ।

४१. **च्वि**—'अभूत तद्भाव' में । यथा—

कृष्ण + च्वि + करोति = कृष्णीकरोति = जो काला नहीं है उसे काला करता है ।

इसी प्रकार—ब्रह्मीभवति आदि ।

४२. **डाच्** (=आ)—अव्यक्त ध्वनि के अनुकरण शब्द से भू, कृ और अस् धातुओं के योग में 'डाच्' (=आ) प्रत्यय लगता है । यथा—

पटत् + डाच् (आ) + करोति=पटपटा करोति=पट-पट करता है ।



# द्वादशोऽध्यायः

## स्त्री-प्रत्यय-प्रकरण

स्त्री-प्रत्यय वे हैं जिनके योग से पुंल्लिग शब्द स्त्रीलिङ्ग बन जाते हैं। ऐसे प्रत्यय संख्या में कुल आठ हैं—

टाप्, डाप्, चाप् ( सभी में 'आ' शेष रहता है ); ङीप्, ङीष्, ङीन्, ( सभी में 'ई' शेष बचता है ); ऊङ् (= ऊ ) और ति।

### टाप् (= आ )

१. **अजाद्यतष्टाप्**—अज, एड, कोकिल, चटक, अश्व, मूषिक, बाल; होड, वत्स तथा अन्य अकारान्त शब्दों में स्त्रीलिंग बनाने के लिये 'टाप्' लगता है। यथा—अज + टाप् = अजा ( = बकरी ); एड + टाप् = एडा (= भेड); कोकिल + टाप् = कोकिला ( = कोयल ); चटक + टाप् = चटका (=चिड़िया); अश्व+टाप् = अश्वा (=घोड़ी); मूषिक+टाप्=मूषिका (=चुहिया); बाल + टाप् = बाला ( = लड़की ); वत्स + टाप् = वत्सा ( = बछिया )।

इसी प्रकार—प्रिय > प्रिया, कान्त > कान्ता, वृद्ध > वृद्धा, दीन > दीना, अबल > अबला, सरल > सरला, चपल > चपला, निपुण > निपुणा; कृष्ण > कृष्णा, चतुर > चतुरा, प्रथम > प्रथमा, मनोहर > मनोहरा; प्रतिकूल > प्रतिकूला आदि।

२. **प्रत्ययस्थात्कात्पूर्वस्यात इदाप्यसुपः**—

यदि शब्द के अन्त में 'क' हो और उसके पूर्व 'अ' हो तो 'टाप्' लगने पर उस 'अ' का 'इ' हो जाता है। यथा—

कारक + टाप् = कारिका, वाचक + टाप् = वाचिका, नायक + टाप् = नायिका, बोधक + टाप् = बोधिका, याचक + टाप् = याचिका, साधक + टाप् = साधिका, गायक + टाप् = गायिका, बालक + टाप् = बालिका; पालक + टाप् = पालिका, दायक + टाप् = दायिका आदि।

—>उपर्युक्त सभी शब्द प्रत्ययान्त हैं। किन्तु यदि कोई शब्द प्रत्ययान्त न हो और फिर भी उसके अन्त में 'क' तथा उसके पूर्व 'अ' हो तो उक्त 'इ' नहीं होगा।

यथा—शङ्क + टाप् = शङ्का; चटक + टाप् = चटका, जीवक + टाप् = जीवका, अष्टक + टाप् = अष्टका, उपत्यक + टाप् = उपत्यका आदि।

डाप् (= आ)

१. **डाबुभाभ्यामन्यतरस्याम्**—मन्नन्त शब्दों (यथा यामन्, सीमन्) तथा बहुव्रीहि समास-युक्त अन्नन्त शब्दों (यथा—बहुपर्वन्, बहुयज्वन्, बहुराजन्) में 'ङीप्' न लग कर 'डाप्' लगता है। यथा—पामा = पाम (न लोपः प्रातिपादिकस्य) + डाप् = पामा, सीम = सीम + डाप् = सीमा। इसी प्रकार—बहुपर्वन् (बहूनि सन्ति अस्यां पर्वाणि) = बहुपर्व (न लोपः प्रातिपदिकस्य) + डाप् = बहुपर्वा, बहुराजन् (=बहवः सन्ति अत्र राजानः) = बहुराज (न लोपः प्रातिपदिकस्य) + डाप् = बहुराजा।

चाप् (= आ)

१. **यङश्चाप्**—जातिवाची यङ् प्रत्ययान्त शब्दों में 'चाप्' प्रत्यय लगता है। यथा—सौवीर्य+चाप् = सौवीर्या; आम्बष्ठ्य+शाप् = आम्बष्ठ्या; वाराह्य + चाप् = वाराह्या—आदि।

२. **षाच्च यञः** (वार्तिक)—षकार के बाद में स्थित यञ् (= य) से समाप्त होने वाले शब्दों में भी 'चाप्' प्रत्यय लगता है। यथा—शार्कराक्ष्य + चाप् = शार्कराक्ष्या। गोकक्ष्य + चाप् = गोकक्ष्या—आदि।

३. **सूर्याद्देवतायां चाप् वक्तव्यः** (वार्तिक)—देवतावाची सूर्य शब्द में भी विकल्प से चाप् प्रत्यय लगता है। यथा—सूर्य + चाप् = सूर्या (= सूर्य की पत्नी)। विकल्प से दूसरा प्रत्यय 'ङीष्' लगेगा।

ङीप् (= ई)

१. **ऋन्नेभ्यो ङीप्**—ऋकारान्त और नकारान्त पुल्लिग शब्दों से स्त्रीलिंग बनाने में ङीप् (= ई) प्रत्यय लगता है। यथा—**ऋकारान्त**—कर्तृ + ङीप् = कर्त्री, दातृ + ङीप् = दात्री, भर्तृ + ङीप् = भर्त्री, धातृ + ङीप् = धात्री, गन्तृ + ङीप् = गन्त्री, हन्तृ + ङीप् = हन्त्री, भोक्तृ + ई = भोक्त्री, प्रसवितृ + ङीप् = प्रसवित्री—आदि।[1]

१. दुहितृ, स्वसृ, तिसृ, चतसृ आदि में उक्त प्रत्यय नहीं लगेगा, क्योंकि ये स्वयं स्त्रीलिंग हैं। 'पितृ' में भी उक्त प्रत्यय नहीं लगेगा।

**नकारान्त**—मालिन् + ङीप् = मालिनी, मानिन् + ङीप् = मानिनी; कामिन् + ङीप् = कामिनी, विलासिन् + ङीप् = विलासिनी, मायाविन् + ङीप् = मायाविनी, गुणिन् + ङीप् = गुणिनी, तपस्विन् + ङीप् = तपस्विनी, मनोहारिन् + ङीप् = मनोहारिणी, प्रियवादिन् + ङीप् = प्रियवादिनी—आदि।

२. **टिड्ढाणञ्द्वयसज्दघ्नञ्मात्रच्तयपठक्ठञ्कञ्क्वरपः**—टित्; ढ, अण्, अञ्, द्वयसच्, दघ्नच्, मात्रच्, तयप्, ठक्, ठञ्, कञ्, क्वरप् आदि प्रत्ययों से बने अकारान्त शब्दों में 'ङीप्' प्रत्यय लगता है। यथा—

टित्—वनेचर + ङीप् = वनेचरी।
ढ—वैनतेय + ङीप् = वैनतेयी, गांगेय + ङीप् = गांगेयी, सारमेय + ङीप् = सारमेयी।
अण्—कुम्भकार + ङीप् = कुम्भकारी।
अञ्—तापस + ङीप् = तापसी।
द्वयसच्—जानुद्वयस + ङीप् = जानुद्वयसी।
दघ्नच्—जातुदघ्न + ङीप् = जानुदघ्नी।
मात्रच्—जानुमात्र + ङीप् = जानुमात्री।
तयप्—चतुष्टय + ङीप् = चतुष्टयी।
ठक्—धार्मिक + ङीप् = धार्मिकी।
ठञ्—मासिक + ङीप् = मासिकी।
कञ्—यादृश + ङीप् = यादृशी।
क्वरप्—नश्वर + ङीप् = नश्वरी।

३. उकार-लोप[1] और ऋकार-लोप[2] वाले प्रत्ययों से बने शब्दों में 'ङीप्' प्रत्यय लगता है। यथा—श्रीमत् + ङीप् = श्रीमती; बुद्धिमत्+ङीप् =

---

१. **उकार-लोप**—यथा—वतुप् और मतुप् आदि प्रत्यय, जिनके अन्त्य पकार का लोप तो 'हलन्त्यम्' सूत्र से और उसके पूर्ववर्ती उकार का लोप 'उपदेशेऽजनुनासिक इत्' सूत्र से हो जाता है।

२. **ऋकारान्त-लोप**—यथा—'शतृ' प्रत्यय, जिसके अन्त्य ऋकार का लोप हो जाता है। (उपदेशे सूत्र से)।

बुद्धिमती; पुत्रवत् + ङीप् = पुत्रवती; बलवत् + ङीप् = बलवती—आदि।

इसी प्रकार—कुर्वंत् + ङीप् = कुर्वती; विभ्रत्+ङीप् = विभ्रती, सत् + ङीप्=सती; रुदत् + ङीप् = रुदती—आदि।

**टिप्पणी**—भ्वादि, दिवादि और चुरादि गण की धातुओं में 'शतृ' प्रत्यय लगने से बने शब्दों में जब 'ङीप्' प्रत्यय स्त्रीलिंग की विवक्षा में लगाया जाता है, तो बीच में 'नकार' का आगम हो गया है। यथा—

**भ्वादि०**—भवत् + ङीप् = भवन्ती, गच्छत् + ङीप्=गच्छन्ती, पतत् + ङीप् = पतन्ती, पश्यत् + ङीप् = पश्यन्ती—आदि।

**दिवादि**—दीव्यत् + ङीप्=दीव्यन्ती, नश्यत् + ङीप्=नश्यन्ती, जीर्यंत् + ङीप् = जीर्यन्ती—आदि।

**चुरादि०**—चोरयत् + ङीप्=चोरयन्ती, चिन्तयत् = ङीप् = चिन्तयन्ती, कथयत् + ङीप् = कथयन्ती—आदि।

तुरादिगण और अदादिगण की धातुओं में विकल्प से 'नकार' का आगम होता है। यथा—

**तुदादि०**—तुदत् + ङीप् = तुदन्ती, तुदती; इच्छत् + ङीप् = इच्छन्ती, इच्छती—आदि।

**अदादि०**—रुदत् + ङीप् = रुदन्ती, रुदती; दुहत् + ङीप् = दुहन्ती, दुहती—आदि।

४. **पादोऽन्यतरस्याम्**—जिनका अन्त्य भाग 'पाद' हो ऐसे शब्दों में 'ङीप्' लगता है। यथा—द्विपाद् + ङीप्=द्विपादी, त्रिपाद् + ङीप्=त्रिपादी, चतुष्पाद + ङीप्= चतुष्पादी—आदि।

५. **यञश्च**—यञ् (= य) प्रत्ययान्त शब्दों में भी 'ङीप्' ही लगता है। ध्यान रहे कि 'हलस्तद्धितस्य' सूत्र से 'ङीप्' प्रत्यय लगने पर पूर्वोक्त 'यञ्' प्रत्ययान्त शब्दों (यथा गार्ग्य, आगस्त्य) के किसी 'हल्' के बाद स्थित 'य्' का लोप हो जाता है। यथा—गार्ग्य + ङीप् = गार्गी, आगस्त्य + ङीप्= आगस्ती, माण्डव्य + ङीप् = माण्डवी—आदि।

६. **द्विगोः**—द्विगुसमासान्त अकारान्त शब्दों में भी ङीप् प्रत्यय लगता है। यथा—अष्टाध्याय + ङीप् = अष्टाध्यायी; त्रिलोक + ङीप् = त्रिलोकी; पञ्चमूल + ङीप् = पञ्चमूली—आदि।

७. **वयसि प्रथमे**—यदि वृद्धावस्था से भिन्न अन्य अवस्थाओं का बोध होता हो, तो ऐसे अकारान्त शब्दों में 'ङीप्' लगता है। यथा—कुमार + ङीप्=कुमारी, किशोर + ङीप्=किशोरी, कलम + ङीप्=कलमी, चिरण्ट + ङीप् = चिरण्टी—आदि।

८. **पत्युर्नो यज्ञसंयोगे**—यज्ञफल की भागीदारी का भाव प्रकट होने पर 'पति' शब्द में 'ङीप्' प्रत्यय लगता है और उसमें नकार का आगम हो जाता है। यथा—पति + ङीप् = पत्नी।

यदि उक्त यज्ञफल की भागीदारी का भाव न हो तो 'पति' शब्द का स्त्रीलिंग में भी 'पति' ही रूप बनेगा। उदाहरण—शकुन्तला एवं आश्रमस्यास्य **पतिः** ( = शकुन्तला ही इस तपोवन की स्वामिनी है)। इस अर्थ में 'पति' में 'ङीप्' नहीं लगा और न 'नकार' का आगम ही हुआ।

किसी पूर्वपद से युक्त 'पति' शब्द में विकल्प से 'ङीप्' की योजना और 'नकार' का आगम होता है। यथा—वृद्धपत्नी या वृद्धपतिः (= वृद्धः पतिः यस्याः सा); स्थूलपत्नी या स्थूलपतिः—आदि।

'सौत' आदि अर्थों में 'पति' में सदैव 'ङीप्' की योजना और नकार का आगम होगा। यथा—सपत्नी, वीरपत्नी, एकपत्नी—आदि।

## ङीष् ( = ई )

१. **षिद्गौरादिभ्यश्च**—षित् शब्दों ( यथा—नर्तक, खनिक, पथिक आदि ) तथा गौरादि गण में पठित शब्दों ( यथा—गौर, मनुष्य, मत्स्य, शृङ्ग, पिङ्गल, हय, गवय आदि )। के बाद 'ङीष्' प्रत्यय लगता है। 'ङीष्' ( = ई ) लगने पर अन्त्य अकार का लोप हो जाता है। यथा—

**षित्०**—नर्तक + ङीष् = नर्तकी; खनक + ङीष् = खनकी; पथिक + ङीष् = पथिकी—आदि।

**गौरादि०**—गौर + ङीष् = गौरी; सुन्दर + ङीष् = सुन्दरी; पितामह + ङीष् = पितामही, मातामह + ङीष् = मातामही, नट + ङीष्=नटी, तरुण + ङीष् = तरुणी, स्थल + ङीष् = स्थली—आदि।

२. **जातेरस्त्रीविषयादयोपधात्**—जाति का बोध होने से जातिवाचक अकारान्त शब्दों में 'ङीष्' प्रत्यय लगता है ( तथा उसके लगने से उन शब्दों

के अन्त्य अकार का लोप हो जाता है)। यथा—सिंह + ङीष् = सिंही, मृग + ङीष् = मृगी, व्याघ्र + ङीष् = व्याघ्री, भल्लुक + ङीष् = भल्लुकी, हरिण + ङीष् = हरिणी, हंस + ङीष् = हंसी, राक्षस + ङीष् = राक्षसी, मानुष + ङीष् = मानुषी—आदि।

३. **पुंयोगादाख्यायाम्**—पुरुषवाचक शब्दों में जाया ( = पत्नी ) अर्थ में ङीष् प्रत्यय लगता है। यथा—शूद्रस्य जाया शूद्री, नापितस्य जाया नापिती, निषादस्य जाया निषादी, ब्राह्मणस्य जाया ब्राह्मणी—आदि।

**टिप्पणी**—किन्तु 'वैश्य' और 'क्षत्रिय' शब्दों से पूर्वोक्त जाया अर्थ में ङीष्' लगने पर 'आनुक्' ( = आन् ) का आगम हो जाता है। यथा—वैश्य से वैश्यानी, क्षत्रिय से क्षत्रियाणी।

४. **इन्द्रवरुणभवशर्वरुद्रमृडहिमारण्ययवयवनमातुलाचार्याणामानुक्**—इन्द्र, वरुण, भव, शर्व, रुद्र, मृड, हिम, अरण्य, यव, यवन, मातुल, आचार्य आदि शब्दों में 'ङीष्' प्रत्यय लगने के पूर्व 'आनुक्' ( आन् ) का आगम हो जाता है। यथा—

इन्द्र + ङीष् = इन्द्राणी, वरुण + ङीष् = वरुणानी, भव + ङीष्=भवानी, शर्व + ङीष् = शर्वाणी, रुद्र + ङीष् = रुद्राणी, मृड + ङीष् = मृडानी, हिम + ङीष् = हिमानी, अरण्य + ङीष् = अरण्यानी, यव + ङीष् = यवानी, यवन + ङीष् = यवनानी, मातुल + ङीष्=मातुलानी, आचार्य + ङीष्=आचार्याणी—आदि।

५. **क्रीतात् करणपूर्वात्**—करणवाची पूर्वपद से युक्त क्रीत शब्दान्त शब्दों में 'ङीष्' प्रत्यय लगता है। यथा—वस्त्रक्रीत ( = वस्त्रेण क्रीतः ) + ङीष् = वस्त्रक्रीती। इसी प्रकार वसनक्रीती, रथक्रीती—आदि।

६. **स्वाङ्गाच्चोपसर्जनादसंयोगोपधात्**—बहुव्रीहि समास में अवयववाचक अकारान्त शब्दों विकल्प से 'ङीष्' प्रत्यय लगता है। यथा—चन्द्रमुख ( = चन्द्र इव मुखं यस्य ) + ङीष् = चन्द्रमुखी। पक्षान्तर में 'टाप्' लग कर 'चन्द्रमुखा' भी बनता है। इसी प्रकार—सुकेशी और सुकेशा, कृशांगी और कृशांगा, मृदुगात्री और मृदुगात्रा, बिम्बोष्ठी और बिम्बोष्ठा, कोकिलकण्ठी और कोकिलकण्ठा—आदि।

**टिप्पणी**—( १ ) 'नखमुखात्संज्ञायाम्' सूत्र के अनुसार बहुव्रीहि समास भिन्न संज्ञावाची नखान्त और मुखान्त शब्दों में 'ङीष्' प्रत्यय नहीं लगता ( 'टाप्' लगता है )। यथा—शूर्पणखा, वज्रणखा, गौरमुखा, कालमुखा—आदि ।

२. **'दिक्पूर्वपदान्ङीष्'** सूत्र से—जिस शब्द का पूर्वपद दिशावाची हो; उसमें 'ङीष्' प्रत्यय लगता है । यथा—प्राङ्मुख + ङीष् = प्राङ्मुखी, प्रत्यङ्मुख + ङीष् = प्रत्यङ्मुखी, प्राङ्नासिक + ङीष् = प्राङ्नासिकी—आदि ।

३. **'नासिकोदरौष्ठजङ्घादन्तकर्णशृङ्गाच्च'**— सूत्रानुसार— नासिका, उदर, ओष्ठ, जङ्घा, दन्त, कर्ण और भृङ्ग शब्दों के योग में विकल्प से 'ङीष्' होता है । यथा—तुङ्गनासिकी, तुङ्गनासिका, दीर्घोदरी, दीर्घोदरा; विपुलोष्ठी, विपुलोष्ठा, सुदीर्घकर्णी, सुदीर्घकर्णा—आदि ।

७. **'पाककर्णपर्णपुष्पफलमूलबालोत्तरपदाच्च'**—पाक, कर्ण, पर्ण, पुष्प, फल, मूल और बाल आदि उत्तरपदों से युक्त शब्दों में 'ङीष्' प्रत्यय लगता है । यथा—ओदनपाक + ङीष् = ओदनपाकी; शंकुकर्ण + ङीष् = शङ्कुकर्णी; शालपर्ण + ङीष् = शालपर्णी; शङ्खपुष्प + ङीष् = शङ्खपुष्पी; दामीफल + ङीष् = दामीफली; दर्भमूल + ङीष् = दर्भमूली; गोबाल + ङीष् = गोबाली ।

८. **बह्वादिभ्यश्च**—'बहु' आदि गण में पठित शब्दों में 'ङीष्' प्रत्यय लगता है । यथा—बहु + ङीष् = बह्वी, लघु + ङीष् = लघ्वी, तनु + ङीष् = तन्वी—आदि ।

## ङीन् ( = ई )

१. **शार्ङ्गरवाद्यञोङीन्**—शार्ङ्गरव आदि गण में पठित जातिवाचक शब्दों में 'ङीन्' प्रत्यय लगता है । यथा—शार्ङ्गरव + ङीन् = शार्ङ्गरवी ( = शृङ्गारु ऋषि के वंश की कन्या )। इसी प्रकार—गौतमी, आत्रियेयी; आशोकेयी—आदि ।

२. **नृनरयोर्वृद्धिश्च** ( वार्तिक )—'ङीन्' प्रत्यय लगने पर 'नृ' और 'नर' शब्दों में वृद्धि आदेश होता है । यथा—नृ + ङीन् अथवा नर + ङीन् = नारी ।

## ऊङ् ( = ऊ )

१. **ऊङुतः**—मनुष्यवाचक उकारान्त शब्दों में 'ऊङ' प्रत्यय लगता है। यथा—कुरु + ऊङ् = कुरूः, कद्रु + ऊङ् = कद्रूः, कर्कन्धु + ऊङ् = कर्कन्धूः—आदि।

**टिप्पणी**—रज्जु आदि शब्दों में 'ऊङ्' प्रत्यय नहीं लगता। यथा—रज्जुः, आखुः, हनुः, कमण्डलुः; कृकवाकुः, अध्वर्युः—आदि।

२. **ऊरूत्तरपदादौपम्ये**—यदि उपमा अर्थ में किसी शब्द का उत्तरपद 'ऊरु' हो, तो उसमें 'ऊङ्' प्रत्यय लगता है। यथा—रम्भोरु ( = रम्भे इव ऊरु यस्य ) + ऊङ् = रम्भोरुः। इसी प्रकार—करभोरुः—आदि।

**टिप्पणी**—यदि वाम आदि विशेषणों के बाद भी 'ऊरु' शब्द हो तो भी 'ऊङ्' प्रत्यय लगता है। यथा—वाम-ऊरु + ऊङ् = वामोरूः। इसी प्रकार—शफोरूः, संहितोरूः, लक्षणोरुः।

## ति ( = ति )

१. **यूनस्तिः**—युवन् शब्द से स्त्रीलिंग बनाने में 'ति' प्रत्यय लगता है और 'युवन्' के नकार का लोप हो जाता है। यथा—युवन् + ति=युवतिः। विकल्प से युवती भी बनता है।

**विशेष**—( १ ) सम्बन्धवाचक शब्दों के स्त्रीलिंग शब्द अनियमित रूप से बनते हैं। यथा—पति से पत्नी, पिता से माता, श्वसुर से श्वश्रू, ज्येष्ठ से ज्येष्ठानी—आदि।

( २ ) निम्नलिखित छः शब्द स्वयम् स्त्रीलिंग हैं, अतएव इनमें स्त्री-प्रत्यय नहीं लगते—स्वसृ ( = स्वसा ), ननान्दृ ( = ननान्दा ), दुहितृ (= दुहिता), तिसृ (= तिस्रः), चतसृ (= चतस्रः) और मातृ (= माता)। ( दे०—'न षट्स्वस्रादिभ्यः' )।

# अध्याय १

## [ क ] अनुवादोपयोगी कुछ सूचनायें

१. साधारण हिन्दी के वाक्य को पहले शुद्ध हिन्दी के वाक्य में परिवर्तित कर लो। इस प्रकार जो नया वाक्य बनेगा, उसमें लगभग वे ही शब्द होंगे, जिनका प्रयोग तुम्हें संस्कृत में करना है।

यथा—'मास्टर साहब' के स्थान पर 'अध्यापक जी', 'स्कूल' के स्थान पर 'पाठशाला', कमरे के स्थान पर 'कक्ष' और 'छुट्टी' के स्थान पर 'अवकाश' आदि का प्रयोग वाञ्छनीय है। अब इस प्रकार बने हुये नये वाक्य में जो शब्द आये हैं उनके आगे केवल कारक और कोई क्रिया विशेष ही लगाना अवशेष रह जाता है। एक उदाहरण देखिये—

**"हमारे गाँव के लोग लड़ाकू नहीं हैं।"** इसकी शुद्ध हिन्दी— "हमारे ग्राम के निवासी युद्धप्रिय नहीं हैं।"—यह होगी।

अब इसका अनुवाद संस्कृत में इस प्रकार होगा—

"अस्माकं ग्रामस्य निवासिनः युद्धप्रियाः न सन्ति।"

इसी प्रकार—"गाँवों के स्कूलों के लड़के मैले कपड़े पहनते हैं" इसकी शुद्ध हिन्दी इस प्रकार होगी—"ग्रामों के विद्यालयों के बालक मलिन वस्त्र धारण करते हैं।" इसका अनुवाद संस्कृत में इस प्रकार होगा—"ग्रामाणां विद्यालयानां बालकाः मलिनानि वस्त्राणि धारयन्ति।"

२. कर्त्ता और क्रिया में **'वचन'** का साम्य होता है, अर्थात् दोनों में समान वचन होना चाहिये। जिस वचन में कर्त्ता हो, क्रिया भी उसी वचन की होनी चाहिये। यथा—

(१) **'अश्वः चरति'**—इस वाक्य में 'अश्वः' एक वचन है, इसलिये क्रिया 'चरति' भी एक वचन रक्खी गई है। यहाँ पर 'अश्वः' के साथ 'चरतः' या 'चरन्ति' क्रियायें लगाने से वाक्य; अशुद्ध हो जाता।

(२) **'चौरौ चोरयतः'**—इस वाक्य में 'चौरौ' कर्त्ता के द्विवचनात्मक होने के कारण ही 'चोरयतः' क्रिया भी द्विवचनात्मक है। यहाँ पर 'चौरौ' के साथ 'चोरयति' अथवा 'चोरयन्ति' लगाने से वाक्य में अशुद्धि आ जायेगी।

(३) **'बुधाः पठन्ति'**—में कर्ता 'बुधाः' और क्रिया 'पठन्ति' दोनों में बहुवचन है। 'बुधाः' के साथ 'पठति' या 'पठतः' लगाना अशुद्ध है।

३. कर्ता और क्रिया में 'पुरुष' का भी साम्य होता है, अर्थात् कर्ता जिस पुरुष में हो क्रिया भी उसी पुरुष की होनी चाहिये।

यथा—(१) 'रामः गच्छति', 'रामः गच्छसि' और 'रामः गच्छामि'—इन तीनों वाक्यों में 'रामः' नामक कर्ता के साथ एकवचन की ही क्रिया लगाई गई है। किन्तु तीनों क्रियाओं के पुरुष भिन्न हैं क्योंकि 'रामः' अन्य पुरुष का शब्द है, अस्तु उसके साथ अन्य पुरुष की क्रिया 'गच्छति' ही लगाना ठीक है। इस प्रकार 'रामः गच्छति' यह शुद्ध वाक्य हुआ, शेष दोनों वाक्य अशुद्ध हैं।

(२) 'त्वं पठति', 'त्वं पठसि' और 'त्वं पठामि' इन तीनों वाक्यों में 'त्वं पठसि' ही शुद्ध है, क्योंकि इसमें 'त्वं' नामक कर्ता और 'पठसि' नामक क्रिया दोनों ही मध्यम पुरुष में हैं।

(३) 'अहं धावति', 'अहं धावसि' और 'अहं धावामि' इन तीनों वाक्यों में से 'अहं धावामि' ही शुद्ध है, क्योंकि इसमें कर्ता शब्द 'अहं' और क्रिया शब्द 'धावामि' दोनों ही उत्तम पुरुष में हैं।

**नोटः**—(१) इस प्रकार स्पष्ट है कि कर्ता और क्रिया में पुरुष और वचन का साम्य रहता है, अर्थात् जिस पुरुष और जिस वचन में कर्ता होगा, क्रिया भी उसी पुरुष और उसी वचन की होगी।

(२) निम्नस्थ वाक्यों को शुद्ध करो :—

अहं पूजयसि। ते इच्छावः। वयं विशामि। वयं सिंचावः। त्वं रक्षति। यूयं द्रवामः। तौ गच्छथः। बालकाः पतामः। ते नयथः। स नश्यसि। युवां धावतः। बालकौ हसथ। आवां गच्छतः। बालकाः क्रीडति। मयूरः नृत्यन्ति। पिकः कूजति।

४. हिन्दी के 'आप' शब्द के लिये संस्कृत में 'भवत्' शब्द है, जिसका रूप पुल्लिग में 'भवान्' होता है, स्त्रीलिंग में 'भवति' होता है और नपुंसक लिंग में 'भवत्' ही रहता है।

यद्यपि यह शब्द मध्यमपुरुष का है, तथापि इसके साथ अन्यपुरुष की क्रिया ही लगाई जाती है। 'वचन' का प्रयोग पूर्ववत् ही रहेगा। उसमें कोई परिवर्तन नहीं होता। यथा—

| | |
|---|---|
| आप पढ़ते हैं | = भवान् पठति। |
| आप दोनों हँसते हैं | = भवन्तौ हसतः। |
| आप सब कहाँ जाते हैं | = भवन्तः कुत्र गच्छन्ति ? |
| आप लिखती हैं | = भवती लिखति। |
| आप दोनों नाचती हैं | = भवत्यौ नृत्यतः। |
| आप सब गाती हैं | = भवत्यः गायन्ति। |

**नोटः**—(१) 'भवत्' शब्द के रूप पुल्लिग में 'भगवत्' के समान, स्त्रीलिंग में 'नदी' के समान और नपुंसक लिंग में 'जगत्' के समान चलते हैं।

५. यदि अन्यपुरुष के दो कर्ता 'च' शब्द के द्वारा जुड़े हों और दोनों एकवचनात्मक ही हों तो उनकी सम्मिलित क्रिया अन्यपुरुष के द्विवचन में रक्खी जायगी, एकवचन में नहीं। कुछ विद्यार्थी अज्ञानवश एकवचन का ही प्रयोग करते हुये मिले हैं। यथा—

(१) राम और श्याम हँसते हैं = रामः श्यामश्च **हसतः**।

(२) गोविन्द और नारायण अपनी पुस्तक पढ़ते हैं=गोविन्दो नारायणश्च स्वपुस्तकं **पठतः**।

(३) नेवला और साँप दोड़ते हैं = नकुलः सर्पश्च **धावतः**।

**नोट**—उक्त वाक्यों में 'हसति', 'पठति' और 'धावति' का क्रमशः प्रयोग असंगत है।

६. यदि भिन्न वचन वाले दो या दो से अधिक अन्यपुरुष के कर्ता 'च' शब्द द्वारा जुड़े हों और वे एक ही क्रिया को करते हों, तो वह क्रिया अन्यपुरुष के बहुवचन में होगी। यथा—

(१) ततः कुन्ती च राजा च भीष्मश्च सह बन्धुभिः। ददुः श्राद्धं तदा पाण्डो.........आदि।

(२) अयं बालकः ताः बालिकाः च **क्रीडन्ति**।

(३) पाण्डवाः कौरवाः च कलहं **कुर्वन्ति**।

**नोटः**—किन्तु कभी-कभी एक ही क्रिया के भिन्न वचन वाले कई कर्ता होने पर भी क्रिया अपने से समीपतम कर्ता से ही सम्बन्ध रखती है। यथा—

अहश्च रात्रिश्च उभे च सन्ध्ये धर्मोऽपि **जानाति** नरस्य वृत्तम्।

७. यदि किसी वाक्य में उत्तम, मध्यम और अन्य पुरुष के कर्ता 'च' शब्द के द्वारा जुड़े हों तो उनकी सम्मिलित क्रिया **'उत्तम पुरुष'** के अनुसार होगी और क्रिया का वचन उस वाक्य के **कर्ताओं की संख्या** के अनुसार होगा। यथा—

(१) वह, तुम और मैं यहाँ पर खड़े हैं = सः त्वं अहं च अत्र **तिष्ठामः**।

(२) तुम, मैं और राम आज घूमने के लिये क्यों न जावें? = त्वं अहं रामश्च अद्य पर्यटनाय कथं न **गच्छेम**?

८. यदि किसी वाक्य में एक कर्ता उत्तम पुरुष का और दूसरा मध्यम पुरुष का हो तथा दोनों कर्ता 'च' शब्द से जुड़े हों तो उनकी सम्मिलित क्रिया **उत्तम पुरुष** के अनुसार ही होगी और क्रिया का वचन भी उस वाक्य के **कर्ताओं की संख्या** के अनुसार ही होगा। यथा—

(१) तुम और हम भोजन पचाते हैं = त्वं अहं च भोजनं **पचावः**।

(२) हम लोग और तुम लोग मिलकर फुटबाल खेलते हैं = वयं यूयं च परस्परं मिलित्वा पादकन्दुकं **क्रीडामः**।

९. यदि किसी वाक्य में एक कर्ता उत्तम पुरुष का और दूसरा अन्य पुरुष का हो तथा दोनों कर्ता 'च' शब्द से जुड़े हों तो उनकी सम्मिलित क्रिया **उत्तम पुरुष** के अनुसार ही होगी और क्रिया का वचन भी उस वाक्य के **कर्ताओं की संख्या** के अनुसार ही होगा। यथा—

(१) मैं और राम कानपुर जावेंगे=अहं रामश्च कान्यकुब्जपुरं **गमिष्यावः**।

(२) रणधीर और हम लोग बाजार जा रहे हैं = रणधीरः वयं च आपणं **गच्छामः** ।

१०. यदि किसी वाक्य में एक कर्ता मध्यम पुरुष का हो और दूसरा अन्य पुरुष का हो और दोनों कर्ता 'च' शब्द द्वारा जुड़े हों तो उनकी सम्मिलित क्रिया **मध्यमपुरुष** के अनुसार होगी और क्रिया का वचन उस वाक्य के **कर्ताओं की संख्या** के अनुसार ही होगा । यथा—

(१) राम और तुम क्या देख रहे हो ? = रामः त्वं च किं **पश्यथः** ।

(२) तुम, हरि और राम यहाँ पर हीं रहो = त्वं हरिः रामश्च अत्रैव **तिष्ठत** ।

११. यदि किसी वाक्य में भिन्न-भिन्न पुरुषों के कर्ता 'च' शब्द से न मिलकर 'वा' शब्द से मिले हों तो उस वाक्य में क्रिया के पुरुष और वचन **अन्तिम कर्ता** के अनुसार होंगे । यथा—

(१) इस काम को वह करे या तुम लोग = सः यूयं वा एतत् कर्म **कुरुत** ।

(२) इस काम को तुम करो या वे लोग करें = त्वं ते वा एतत् कर्म **कुर्वन्तु** ।

(३) तुम या तुम्हारे भाई कचहरी जावें = त्वं ते भ्रातरो वा राजद्वारं **गच्छेयुः** ।

(४) वह, तुम या मैं इस काम को कर सकते हैं = सः त्वं अहं वा एतद् कर्म कर्तुं **शक्नोमि** ।

(५) मैं या तुम दोनों एक पत्र लिखें = अहं युवां वा पत्रमेकं **लिखेतम्** ।

(६) तुम वे, सब या हम दोनों पुस्तक पढ़ते हैं = त्वं ते आवां वा पुस्तकं **पठावः** ।

१२. लिंग भेद का क्रिया पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता अर्थात् कर्ता किसी भी लिंग का हो, किन्तु क्रिया के रूप में कोई परिवर्तन नहीं होगा । यथा—(अ) राम घर जाता है = रामः गृहं **गच्छति** ।

(ब) सीता घर जाती है = सीता गृहं **गच्छति** ।

(स) मेरा दोस्त घर जाता है = मे मित्रं गृहं **गच्छति** ।

उक्त तीनों वाक्यों में कर्ता के लिंग में भेद है। 'रामः' शब्द पुल्लिङ्ग है, 'सीता' शब्द स्त्रीलिङ्ग है और 'मित्रं' शब्द नपुंसक लिङ्ग का है। कर्ता भिन्न होने पर भी तीनों वाक्यों की क्रिया में कोई अन्तर नहीं है। भिन्न लिङ्ग वाले तीनों कर्ताओं के साथ "गच्छति" क्रिया ही लगाई गई है। इस प्रकार स्पष्ट है कि लिङ्ग का क्रिया पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता।

१३. संस्कृत में वाक्यान्तर्गत शब्दों के आगे पीछे लिखने के विषय में कोई नियम नहीं है। हिन्दी में पहले कर्ता, फिर कर्म और फिर उसके बाद क्रिया का प्रयोग होता है। यथा 'राम घर जाता है'। इसी प्रकार अंग्रेजी में पहले कर्ता, फिर क्रिया और तत्पश्चात् कर्म आदि का प्रयोग होता है। यथा **'राम गोज होम'**। किन्तु इस प्रकार का कोई नियम संस्कृत में नहीं है। आप किसी शब्द को आगे पीछे कहीं भी रख सकते हैं। किन्तु फिर भी वाक्य अशुद्ध न होगा कारण यह है कि संस्कृत में शब्दगत विभक्तियों के रूप निश्चित होते हैं अस्तु आगे या पीछे कहीं भी किसी शब्द को रखने से उसके अर्थ में अन्तर नहीं पड़ता। हिन्दी आदि भाषाओं में विभक्तियों के निश्चित रूप के न होने से ही "बरसेगा कम्बल भीगेगा पानी" आदि वाक्यों में हास्यास्पदता के दर्शन होते हैं। संस्कृत में ऐसी बात नहीं है। यथा—

(१) अहं गृहं गच्छामि। (२) गच्छाम्यहं गृहम्।
(३) गृहमहं गच्छामि। (४) गृहं गच्छाम्यहम्।

ये चारों ही वाक्य शुद्ध और समानार्थक हैं।

१४. विशेषण पद में विशेष्य के अनुसार ही लिंग, वचन और विभक्तियाँ होती हैं अर्थात् जिस लिंग में विशेष्य होगा, विशेषण भी उसी लिंग में होना चाहिये। जिस वचन में विशेष्य हो, उसके विशेषण को भी उसी वचन में होना चाहिये। इसी प्रकार विशेष्य जिस विभक्ति में हो, उसके विशेषण को भी उसी विभक्ति से युक्त होना चाहिये। यथा—

**लिंग** { ज्येष्ठो भ्राता = सबसे बड़ा भाई।
ज्येष्ठा भगिनी = सबसे बड़ी बहन।
ज्येष्ठं कलत्रम् = सबसे बड़ी स्त्री।

वचन { **हरितं** पत्रम् = हरा पत्ता ।
**हरितानि** पत्राणि = हरे पत्ते ।
**हरिते** फले = दो हरे फल ।

विभक्ति { **तस्मिन्** वृक्षे **एको** वानरो निवसति ।
**तस्मात्** वृक्षात् **इदं** फलं अपतत् ।
**तस्मै** बालकाय **तत्** क्रीडनकं देहि ।

विभक्ति { **धीमता** कृष्णेन **दुष्टः** कंसो हतः ।
वनं गत्वा स च **सुन्दरीम्** एकां युवतीं अपश्यत् ।
गृध्रकूट **नाम्नि** पर्वते **महान्** पिप्पलवृक्षः अस्ति ।

१५. कुछ संख्यावाची विशेषणों के लिङ्ग और वचन निश्चित होते हैं; उसमें कोई परिवर्तन नहीं होता। विशेष्य किसी भी लिङ्ग और किसी भी वचन का हो, उस विशेषण शब्द विशेष का रूप वैसा ही बना रहेगा। यथा—

(१) शतं बालकाः = सौ लड़के ।

(२) शतं स्त्रियः = सौ औरतें ।

(३) शतं फलानि = सौ फल ।

(४) विंशतिः पुरुषाः = बीस आदमी ।

(५) अशीतिः कमलपुष्पाणि = अस्सी कमल के फूल ।

(६) त्रिंशत् नद्यः = तीस नदियाँ ।

(७) चतुश्चत्वारिंशत् मणयः = चवालीस मणियाँ ।.........आदि ।

१६. यदि कोई 'विशेषण शब्द' दो या दो से अधिक 'विशेष्य-शब्दों' की विशेषता बतलाये तो उस 'विशेषण' शब्द का वचन 'विशेष्य' शब्दों के सम्मिलित वचन के अनुसार होगा । यथा—

(१) राजा राज्ञी च **स्तुत्यचरितौ** स्तः ।

(२) दशरथो भीष्मो हरिश्चन्द्रश्च **दृढ़प्रतिज्ञाः** आसन् ।

१७. यदि कोई 'विशेषण-शब्द' दो या दो से अधिक 'विशेष्य-शब्दों' की विशेषता बतलाये तो इसका लिंग इस प्रकार निर्धारित किया जायगा :—

(१) यदि एक विशेष्य पुल्लिंग है और दूसरा स्त्रीलिंग, तो उक्त विशेषण शब्द पुल्लिंग वाले विशेष्य से ही सम्बन्ध स्थापित करेगा ।

(२) यदि एक विशेष्य पुल्लिंग है और दूसरा नपुंसक लिंग, तो वह विशेषण शब्द नपुंसक लिंग वाले विशेष्य से ही सम्बन्ध स्थापित करेगा।

(३) यदि एक विशेष्य स्त्रीलिंग है और दूसरा नपुंसक लिंग, तो वह विशेषण शब्द नपुंसक लिंग वाले विशेष्य से ही सम्बन्ध स्थापित करेगा। यथा—

(१) राजा राज्ञी च **स्तुत्यचरितौ** स्तः (यहाँ पर स्त्रीलिंगवाची 'स्तुत्य चरितौ' का प्रयोग अशुद्ध होगा।)

(२) धर्मः, सुखं च, **इमे** पोष्य-पोषकभावेन वर्तते (यहाँ पर 'इमे' नपुंसक लिंग का द्विवचनात्मक शब्द है। यह पुल्लिंग का बहुवचनात्मक शब्द नहीं है।)

(३) **अतिशोभने इमे** वनं वाटिका च स्तः (यहाँ पर 'अतिशोभने' और 'इमे' शब्द नपुंसकलिंग के हैं, स्त्रीलिंग के नहीं।)

एक अन्य उदाहरण—

धर्मः कामश्च दर्पश्च हर्षः क्रोधं सुखं वयः।
अर्थादेतानि सर्वाणि प्रवर्तन्ते न संशयः॥

यहाँ पर नपुंसकलिंग के बहुवचनात्मक 'एतानि' शब्द का प्रयोग दर्शनीय है :

१८. कभी-कभी बहुत से विशेष्य-शब्दों में से जिस लिंग के विशेष्यों की बहुलता होती है, 'विशेषण शब्द' भी उसी लिंग में प्रयुक्त होता है। यथा—

वृद्धौ च मातापितरौ साध्वी भार्या सुतः शिशुः।
अप्यकार्यशतं कृत्वा भर्तव्या **सर्वे** मनुरब्रवीत्॥

अर्थ—मनुजी का कहना है कि बूढ़े माता-पिता, भली स्त्री, पुत्र और किसी भी बच्चे का पालन करना ही चाहिये, भले ही उन्होंने सैकड़ों बुरे काम किये हों।

यहाँ पर पुल्लिंग शब्दों की बहुलता होने से 'भर्तव्याः' क्रिया-पद और 'सर्वे' विशेषण-पद 'पुल्लिंग' तथा बहुवचन में रक्खे गये हैं।

१९. कभी-कभी 'विशेषण-शब्द' अपने से समीपतम 'विशेष्य-शब्द' के लिंग और वचन से ही तादात्म्य स्थापित करता है। यथा—

उद्वेगः कलहः कण्डूः **सेव्यमाना च वर्धते।**

इस वाक्य में विशेषण-पद 'सेव्यमाना' और क्रिया-पद **'वर्धते'** का निर्धारण कण्डूः ( खुजली ) शब्द के आधार पर हुआ है, जो कि एक स्त्रीलिंग शब्द है।

२०. विभक्तियों के चिह्नों को कभी न भूलना चाहिये। इनसे सामान्य वाक्यों के अनुवाद में बड़ी सहायता मिलती है। वे चिह्न इस प्रकार हैं—

कर्ता—ने, अथवा, जहाँ कोई चिह्न न हो।

कर्म—को।

करण—ने, से, के द्वारा।

सम्प्रदान—लिये, के लिये, को।

अपादान—से ( अलगावसूचक )।

सम्बन्ध—का, के, की।

अधिकरण—में, पै, पर।

सम्बोधन—हे, अरे, अरी।

२१. किसी वाक्य में **'उद्देश्य'** और **'विधेय'** ये दो अंश होते हैं। यथा—

रामः गृहं गच्छति।

कभी-कभी वाक्य के विधेय अंश में ऐसे संज्ञा-शब्द आ जाते हैं, जिनका 'कर्ता' से सीधा सम्बन्ध होता है। इसीलिये उनमें अनुरूपता भी मिलती है। यथा—

**सीता** रामस्य **भार्या** आसीत्।

यहाँ पर 'सीता' और 'भार्या' स्त्रीलिंग के एकवचन होने से परस्पर अनुरूप हैं।

किन्तु विधेयगत संज्ञा-शब्दों के लिये यह आवश्यक नहीं है कि उनके लिंग और वचन 'कर्ता' के अनुसार ही हों। यथा—

(१) **कैकेयी** । दशरथस्य **प्राणाधारः आसीत्**=कैकेयी दशरथ के प्राणों का आधार थी।

(२) **सीता** रामस्य **जीवितं** आसीत् = सीता रामचन्द्र जी का जीवन थीं।

**नोट**—प्रथम वाक्य में स्त्रीवाची 'कैकेयी' के लिये 'प्राणाधारः' पुल्लिंग शब्द प्रयुक्त हुआ है। इसी प्रकार द्वितीय वाक्य में भी स्त्रीवाची 'सीता' शब्द के लिये 'जीवितं' नपुंसक लिंग के शब्द का प्रयोग देखने योग्य है।

(३) **गुणाः पूजास्थानं** गुणिषु न तु रूपम् = गुणियों में गुण ही पूजा के स्थान होते हैं, रूप नहीं।

**नोट**—इस वाक्य में बहुवचनान्त 'गुणाः' के लिये एकवचनान्त 'पूजा स्थानं' का प्रयोग दर्शनीय है।

२२. जब "पात्र,'आस्पद, स्थान, पद, प्रमाण, भाजन"—ये शब्द विधेय के तौर पर प्रयुक्त होते हैं, तो ये सर्वदा एकवचन और नपुंसकलिंग में ही रक्खे जाते हैं, चाहे कर्ता किसी भी लिंग अथवा वचन का हो। यथा—

(१) अस्मिन् विषये तु **भवन्तः प्रमाणम्** = इस विषय में तो आप ही प्रधानपुरुष हैं।

(२) **रामः** यशसां **भाजनम्** = राम यश के पात्र हैं।

(३) **पुरीषः** तु सर्वेषां **घृणास्पदं** भवति = मल तो सभी की घृणा की चीज है।

(४) **गुणाः पूजास्थानं** गुणिषु=गुणियों में गुण ही तो पूजा की वस्तु है।

(५) अहं सर्वेषां **निन्दापात्रम्** अभूवम्=मैं सब की निन्दा का पात्र बना।

(६) **भवान्** एव **आश्रयपदम्** अस्मद् विधानाम्=हमारे जैसों के तो आप ही आश्रय-स्थान हैं।

(७) **सुपुत्रः** पितुः **गर्वास्पदं** भवति = सपूत पिता के लिये गर्व की वस्तु है।

(८) स तु तस्याः अभिमानभूमिः = वही है उसके अभिमान का आधारभूत कारण।

(९) सम्पदः परमापदां पदम् = सम्पत्ति ही बड़ी-बड़ी आपदाओं का कारण है।

२३. किसी शब्द के पूर्व में 'आ' का प्रयोग करने पर वह शब्द स्वल्पार्थ का द्योतक होता है। यथा—

(१) आ + उष्णं जलम् = ओष्णं जलं = कुछ-कुछ गरम पानी।

(२) आ + समाप्ति गतो मे ज्वरः = आसमाप्ति गतो मे ज्वरः = मेरा बुखार करीब-करीब खतम हो गया है।

२४. वर्तमानकालिक एकवचनान्त क्रिया के आगे 'स्म' जोड़ देने से भूतकालवाची क्रिया बन जाती है। यथा—

(१) { रामः गृहं गच्छति = राम घर जाता है।
रामः गृहं गच्छति स्म = राम घर जाता था।

(२) { वने सिंहः प्रतिवसति = वन में शेर रहता है।
वने सिंहः प्रतिवसति स्म = वन में शेर रहता था।

२५. किल, खलु, यावत्, नु, च, चेत्—ये शब्द वाक्य के पूर्व में कभी नहीं आते।

२६. 'ष' और 'र' के बाद 'न' आवे तो उसका 'ण' हो जाता है, किन्तु यदि श, ष, ठ, ल, ण बीच में आ जाय तो नहीं होता। यथा—

(१) 'नर' शब्द से षष्ठी—बहुवचन में 'नराणां' बनता है।

(२) 'मनुष्य' शब्द से षष्ठी—बहुवचन में 'मनुष्याणां' बनता है।

(३) 'हरि' शब्द से तृतीया—एकवचन में 'हरिणा' बनता है।

(४) 'पुष्प' शब्द से तृतीया—एकवचन में 'पुष्पेण' बनता है।

किन्तु—(१) 'कृश्' धातु में 'ल्युट्' प्रत्यय लगाने पर 'कर्शनम्' बनता है।
(२) 'दृश्' धातु में 'ल्युट्' प्रत्यय लगाने पर 'दर्शनम्' बनता है।

२७. जहाँ सदृशवाची 'वत्' लगता है, वहाँ कोई विभक्ति नहीं लगती। यथा—

| | | |
|---|---|---|
| मनुष्यवत् | = | मनुष्य की तरह |
| पशुवत् | = | जानवर की तरह |
| तृणवत् | = | तिनके के समान |
| लोष्ठवत् | = | ढेले के समान |

किन्तु 'इव' लगाने पर षष्ठी विभक्ति लगानी पड़ती है। यथा—
नरस्य इव = मनुष्य के समान।

२८. आवश्यकता पड़ने पर प्रायः 'आ', 'ई', 'ऊ' और 'ति' जोड़कर पुल्लिग से स्त्रीलिंग शब्द बनाये जा सकते हैं। यथा—

(१) अजः ( = बकरा ), अजा ( = बकरी )
(२) पुत्रः ( = लड़का ), पुत्री ( = लड़की )
(३) रम्भोरुः=(केले के तने के समान चिकनी जाँघों वाला), रम्भोरुः = ( केले के तने के समान चिकनी जाँघों वाली )।
(४) युवन् = ( जवान लड़का ), युवति = ( जवान लड़की )।

उदाहरण के लिये 'बड़ी बहन' के लिये 'अत्तिका' शब्द हमें नहीं मालूम है, किन्तु 'अग्रजः'=(बड़ा भाई) शब्द का हमें ज्ञान है। बस 'अग्रज' में 'आ' लगाकर तदर्थक 'अग्रजा' शब्द बनाकर काम चला लेना चाहिये। इस प्रकार बने कुछ शब्द ये हैं :—

| पुंल्लिग शब्द | | स्त्रीलिङ्ग शब्द | |
|---|---|---|---|
| चटकः | = | चटका | (= चिड़िया) |
| बालः | = | बाला | (= लड़की) |
| वत्सः | = | वत्सा | (= बेटी, बछेड़ी) |
| अजः | = | अजा | (= बकरी) |
| शूद्रः | = | शूद्रा | (= नीच कुल की स्त्री) |
| ज्येष्ठः | = | ज्येष्ठा | (= सबसे बड़ी) |
| मध्यमः | = | मध्यमा | (= मँझली; बीच की) |
| कनिष्ठः | = | कनिष्ठा | (= सबसे छोटी ) |
| वृद्धः | = | वृद्धा | (= बुढ़िया ) |

| | | | |
|---|---|---|---|
| सुतः | = | सुता | (= लड़की) |
| अज्ञातः | = | अज्ञाता | (= न जानी हुई) |
| सुनयनः | = | सुनयना | (= सुन्दर नेत्रों वाली) आदि। |

इसी प्रकार यदि 'घोड़ी' के लिये 'वड़वा' शब्द नहीं मालूम है तो झट 'हयः=(घोड़ा)' शब्द में 'ई' लगाकर तदर्थक 'हयी' शब्द बना लेना चाहिये। इस प्रकार से बने कुछ शब्द ये हैं—

| पुल्लिङ्ग शब्द | | स्त्रीलिङ्ग शब्द | |
|---|---|---|---|
| तरुणः | = | तरुणी | (= जवान लड़की) |
| नदः | = | नदी | (= जल का सुदीर्घ प्रवाह) |
| किशोरः | = | किशोरी | (= छोटी लड़की) |
| छागः | = | छागी | (= बकरी) |
| पुत्रः | = | पुत्री | (= लड़की) |
| यादृशः | = | यादृशी | (= जैसी) |
| तादृशः | = | तादृशी | (= वैसी) |
| नर्तकः | = | नर्तकी | (= नाचने वाली) |
| रजकः | = | रजकी | (= धोबिन) |
| गौरः | = | गौरी | (= गौरी, पार्वती) |
| हरिणः | = | हरिणी | (= मादा हिरन) |
| पितामहः | = | पितामही | (= दादी, आजी) |
| सुन्दरः | = | सुन्दरी | (= रूपवती) |
| गोपः | = | गोपी | (= ग्वालिन) |
| कामुकः | = | कामुकी | (=काम वासना के वश में स्त्री) आदि। |

२९. यह भी देखने में आया है कि विद्यार्थी कभी-कभी अव्यय शब्दों के भी रूप चलाने लगते हैं। यह अशुद्ध है। कुछ विद्यार्थी ऐसे भी मिले हैं जिन्हें कि शायद किसी अव्यय शब्द विशेष के आगे 'विसर्ग' लगा कर ही सन्तोष मिलता है। यह भी अशुद्ध है। अव्यय शब्दों के रूप कदापि नहीं चलते। तीनों लिंगों, तीनों वचनों और सातों विभक्तियों में उनका एक ही

निश्चित रूप होता है। इन अव्यय शब्दों को इस पुस्तक के सम्बन्धित अध्याय में देखकर हृदयंगम कर लेना चाहिये।

**नोटः**—उक्त अव्यय शब्दों के अतिरिक्त संस्कृत में कुछ "शब्द" ऐसे भी हैं जिनका प्रयोग अव्यय शब्दों की भाँति ही होता है। यथा—

अन्यत् = दूसरा प्रमाण, अस्ति = आस्तिकवाद, नास्ति = नास्तिकवाद, ओम् = ब्रह्मबोधक पवित्र शब्द, अस्तम् = अस्त होना, नमः = नमस्कारसूचक, भूः = पृथ्वी, भुवः = आकाश, स्वः = स्वर्ग, स्वस्ति=प्रसन्नता, शम्=प्रसन्नता, संवत् = साल, वदि = अँधेरा पाख, सुदि = उजेला पाख, स्वाहा = देवताओं के प्रति हवन, स्वधा = पितरों के प्रति हवन, चाटु = चापलूसी से पूर्ण।

३०. यदि कोई धातु उभयपदी है, तो उसका प्रयोग परस्मैपद और आत्मनेपद दोनों में ही हो सकता है। किन्तु यदि किसी क्रिया विशेष का फल किसी **दूसरे के लिये** हो तो परस्मैपद का प्रयोग करना चाहिये और यदि उस क्रिया का फल **स्वयं के लिये** ही हो तो आत्मनेपद का प्रयोग करना चाहिये। यथा—

(१) रसोइया चावल पकाता है (दूसरों के लिये) = सूपकारः ओदनं **पचति**।

(२) देवदत्त चावल पकाता है (अपने ही लिये) = देवदत्तः ओदनं **पचते**।

(३) पुरोहित यज्ञ करता है (यजमान के लिये) = पुरोहितः **यजति**।

(४) राजा यज्ञ करता है (अपने लिये) = राजा **यजते**।

३१. यदि समासों का थोड़ा सा ज्ञान हो जाय तो अनुवाद करते समय बड़ी सरलता मालूम पड़ने लगती है। समास द्वारा शब्दों को जोड़ने से बहुत से शब्दों में विभक्तियों के चिह्न लगाने की आवश्यकता भी नहीं पड़ती। यथा—

"सभी राजाओं के सामने अपमानित की गई द्रौपदी को देखकर भीम सभा के खम्भे को ही उखाड़ने लगता है" इसका अनुवाद इस प्रकार किया जा सकता है—

"सर्वेषां राज्ञां समक्षे अपमानितां द्रौपदीं दृष्ट्वा भीमः सभायाः स्तम्भमेव तुलयति।"

किन्तु समास का सहारा लेकर हम इस वाक्य का अनुवाद इस प्रकार करते हैं—

**"सर्वराजसमक्षमपमानितां** द्रौपदीं दृष्ट्वा भीमः **सभास्तम्भं** तुलयति।"

इसी प्रकार "रघुवंश के रचयिता कालिदास कवियों के कुल के गुरु ही थे" का अनुवाद "रघुवंशस्य प्रणेता कालिदासः कवीनां कुलस्य गुरुः एव आसीत्" न करके **"रघुवंशप्रणेता कालिदासः कविकुलगुरुः** एव आसीत्" ही करना अधिक सरल प्रतीत होता है।

इसी प्रकार "एकदा रात्रौ **निजगृहे** सुखं शयानः **स्त्रीक्रन्दनं** शुश्राव। पश्चात् **रोदनरवानुसारेण** गच्छन् **सर्वावयवसुन्दरीं** स्त्रियमेकां रुदतीं ददर्श।" में सामासिक शब्दों का प्रयोग दर्शनीय है—

(१) निजगृहे = निजे गृहे।
(२) स्त्रीक्रन्दनम् = स्त्रियाः क्रन्दनम्।
(३) रोदनरवानुसारेण = रोदनस्य रवस्य अनुसारेण।
(४) सर्वावयवसुन्दरीम् = सर्वैः अवयवैः सुन्दरीम्।

इसी सत्य के पोषक निम्नस्थ प्रयोग भी दर्शनीय हैं—

(१) सभायाः पतिः = सभापतिः
(२) खड्गेन हतः = खड्गहतः
(३) राज्ञः पुरुषः = राजपुरुषः
(४) चौराद् भयम् = चौरभयम्
(५) न सत्यम् = असत्यम्
(६) कुत्सितः पुरुषः = कुपुरुषः
(७) दीर्घं नयनम् = दीर्घनयनम्
(८) रामश्च कृष्णश्च = रामकृष्णौ
(९) गावः च अश्वा च = गवाश्वम्
(१०) माता च पिता च = मातापितरौ अथवा पितरौ
(११) पुत्रेण सह = सपुत्रः
(१२) मांस कामयती स्त्री = मांसकामा

(१३) कूपे मण्डूकः इव = कूपमण्डूकः
(१४) विशालौ बाहू यस्य = विशालबाहुः
(१५) दीर्घाः केशाः यस्याः = दीर्घकेशी
(१६) पयसां धरः = पयोधरः
(१७) गंगा च यमुना च = गंगायमुने
(१८) अहनि च दिवा च = अहर्दिवम्
(१९) व्याघ्र इव पुरुषः = पुरुषव्याघ्रः
(२०) ब्राह्मणानाम् कुलम् = ब्राह्मणकुलम्

३२. तद्धित प्रत्ययों का सामान्य ज्ञान भी अनुवाद को कभी-कभी कुछ अंशों में सरल बना देता है। उदाहरण के लिये—

(१) वसुदेवस्य पुत्रः = वासुदेवः
पर्वतस्य पुत्री = पार्वती
द्रोणस्य पुत्रः = द्रौणिः
दशरथस्य पुत्रः = दाशरथिः
(२) शर्करानिर्मितम् = शार्करम्
ऊर्णानिर्मितम् = और्णम् (ऊनी)
(३) कपोतानां समूहः = कापोतम्
बकानां समूहः = बाकम्
मयूराणां समूहः = मायूरम्
काकानां समूहः = काकम्
राज्ञाम् समूहः = राजकम्
मनुष्याणां समूहः = मानुष्यकम्
(४) अश्वेन यः चरति = अश्विकः
रथेन यः चरति = रथिकः
पथा यः चरति = पथिकः
(५) मृदंगवादकः = मार्दंगिकः
वीणावादकः = वैणिकः
झर्झरीवादकः = झार्झरिकः

| | | |
|---|---|---|
| (६) पृथुभावः | = प्रथिमा | ( = महानता ) |
| मृदुभावः | = म्रदिमा | ( = कोमलता ) |
| तनुभावः | = तनिमा | ( = पतलापन ) |
| पटुभावः | = पटिमा | ( = चालाकी ) |
| महत् | = महिमा | ( = बड़प्पन ) |
| लघु | = लघिमा | ( = छोटापन ) |
| गुरु | = गरिमा | ( = भारीपन, बड़ाई ) |
| बालभावः | = बालिमा | ( = बचपना ) |
| दृढभावः | = द्रढिमा | ( = मजबूती ) |
| कृशभावः | = क्रशिमा | ( = दुबलापन, कमजोरी ) |
| उष्णभावः | = उष्णिमा | ( = गर्माहट ) |
| जडभावः | = जडिमा | ( = मूर्खता ) |
| मधुरभावः | = मधुरिमा | ( = मिठास ) |
| शुक्लभावः | = शुक्लिमा | ( = सफेदी ) |
| (७) भगिन्याः पुत्रः | = भागिनेयः | ( = भानजा ) |
| विनतायाः पुत्रः | = वैनतेयः | ( = गरुड़ ) |
| कुलटायाः पुत्रः | = कौलटेयः | |
| दासस्य पुत्रः | = दासेयः | |
| मण्डूकस्य पुत्रः | = माण्डूकेयः | |
| अत्रेः पुत्रः | = आत्रेयः | |
| (८) गङ्गायाः इदम् | = गाङ्गेयम् | |
| गङ्गायाः अयं | = गाङ्गेयः | |
| नद्याः इदम् | = नादेयम् | |
| वाराणस्याः इदम् | = वाराणसेयम् | |
| वाराणस्याः अयम् | = वाराणसेयः | |
| (९) सायं भवः | = सायंतनः | ( = शाम का ) |
| अद्य भवः | = अद्यतनः | ( = आज का ) |
| ह्यः भवः | = ह्यस्तनः | ( = कल का ) |
| दिवा भवः | = दिवातनः | ( = दिन का ) |

३३. संस्कृत में लिङ्ग निर्धारण एक समस्या है। एतद्विषयक कोई भी निश्चित नियम नहीं बनाया जा सकता। इसका ज्ञान तो सबसे अच्छी तरह शब्दकोष से ही हो सकता है अथवा धीरे-धीरे अभ्यास करते-करते हो सकता है।

अंग्रेजी में सजीव पदार्थों के लिये पुल्लिंग तथा निर्जीव पदार्थों के लिये नपुंसकलिंग का प्रयोग किया जाता है, किन्तु संस्कृत में ऐसा नहीं है। इसमें तो निर्जीव वस्तुओं के लिये भी पुल्लिंग और स्त्रीलिंग का प्रयोग होता है। यथा—

समिध् ( = हवन सामग्री ), अप् ( = पानी ) और वाच् ( = वाणी ) शब्द नपुंसक लिंग के न होकर स्त्रीलिंग के हैं। इसी प्रकार क्षुरः ( छुरा ), वृक्ष ( = पेड़ ) आदि शब्द नपुंसकलिंग में न होकर पुल्लिंग में होते हैं।

संस्कृत में एक ही अर्थ वाले कुछ शब्द विभिन्न लिंगों में पाये जाते हैं। यथा—पत्नीवाची, 'भार्या' शब्द स्त्रीलिंग में, 'दार' शब्द पुल्लिंग में और 'कलत्र' शब्द नपुंसक लिंग में प्रयुक्त होते हैं।

संस्कृत में कुछ शब्द ऐसे भी हैं जिनके कई अर्थ होते हैं। एक ही शब्द एक अर्थ में तो किसी लिंग में और दूसरे अर्थ में किसी दूसरे लिंग में पाया जाता है। यथा—

'मित्र' शब्द 'सूर्य' के अर्थ में 'पुल्लिंग' किन्तु 'दोस्त' के अर्थ में 'नपुंसक लिंग' में प्रयुक्त होता है।

**नोटः**—इतना सब होते हुये भी निम्नस्थ सूचनाओं के द्वारा विद्यार्थियों की लिंगनिर्धारण सम्बन्धी समस्या को अंशतः दूर करने की चेष्टा कर रहा हूं।

३४. **पुल्लिंग** शब्दों को जानने के लिये अधोलिखित बातों को ध्यान में रखना चाहिये—

[क] धातु-जनित वे शब्द जिनके अन्त में (१) 'अ', (२) 'न' और (३) 'इ' आवें। यथा—



(१) करः ( = हाथ ), गरः ( = पेय पदार्थ, विष ); चरः (=जासूस),

त्यागः ( = छोड़ना ), पाकः (= पकाकर सिद्ध किया हुआ पदार्थ ), मानः ( = गर्व ), भावः ( = भाव ) आदि ।

(२) यज्ञः ( = यज्ञ ), विघ्नः ( = अड़चन ) आदि शब्द ।

(३) आधिः (= मानसिक कष्ट), व्याधिः (= शारीरिक कष्ट), निधिः (= खजाना), वारिधिः (= समुद्र) समाधिः आदि ।

[ख] वे शब्द जिनके अन्त में 'उ' आवे । यथा—

प्रभुः (= स्वामी), भानुः (= सूर्य), गुरुः (= पूज्य जन, आचार्य), सेतुः (= बाँध), हेतुः (= कारण), इक्षुः ( = ईख) आदि ।

**नोट**—उकारान्त कुछ शब्द नपुंसकलिंग में भी होते हैं । उन्हें आगे चल कर गिनावेंगे ।

[ग] वे शब्द जिनके अन्त में क्, ट्, ण्, थ्, न् , प् , भ् , म् , य् , र्, ष् अथवा स् हो । यथा—

(१) स्तवकः (= गुच्छा), कारकः (= करने वाला)
(२) घटः (= घड़ा), पटः ( = कपड़ा )
(३) पाषाणः (= पत्थर), गुणः ( = अच्छाई)
(४) शोथः (= सूजन), रथः ( = रथ)
(५) फेनः (= फेना), श्येनः ( = बाज)
(६) दीपः (= दीपक), नीपः ( = कदम्ब का पेड़)
(७) कुम्भः (= घड़ा), वृषभः ( = साँड़)
(८) सोमः (= चन्द्रमा । सोमरस) धूमः ( = धुआँ )
(९) समयः (= समय), चयः ( = ढेर)
(१०) क्षुरः (= छुरा), अंकुरः ( = कोपल)
(११) वृषः (= बैल), दोषः ( = बुराई)
(१२) वायसः (= कौआ), पावसः ( = वर्षा)

[घ] वे शब्द जिनके अन्त में 'अ' हो और उसके पूर्व यदि 'आ' हो तो वे शब्द प्रायः पुल्लिग में होते हैं । यथा—

प्रकाशः, मानः, अपमानः, भावः, अपराधः, व्यवहारः, व्यायामः, अपाङ्गः (= नेत्रों के कोने) आदि ।

[ङ] वे शब्द जिनके अन्त में 'इक' हो—नाविकः (=मल्लाह); यामिकः (=सिपाही), वैणिकः (=वीणावादक), तूलिकः (=चित्रकार), तैलिकः (=तैल)—आदि।

३५. **"स्त्रीलिंग"** शब्दों को जानने के लिये निम्नस्थ बातों पर ध्यान रखना चाहिये :—

[क] वे शब्द जिनके अन्त में 'आ', 'ई' और 'ऊ' होवे। यथा—

(१) रमा, लता, माला, भार्या, शिला, तृष्णा, लज्जा, विद्या, निद्रा, कन्या, शाला, आज्ञा, प्रमदा, रसना, क्रीड़ा आदि।

(२) नदी, जननी, मही, दासी, विभावरी, देवी, नारी, पत्नी, कुमारी, भगिनी, पुत्री, सखी, रजनी, नलिनी आदि।

(३) वधूः, चमूः (=सेना), भूः (=पृथ्वी), भ्रूः (=भौंह), यवागूः (=लपसी) आदि।

[ख] वे शब्द जिनके अन्त में 'ति', 'नि', 'मि' और 'अनि' हो। यथा—

(१) गतिः (= चाल, हालत), मतिः (=बुद्धि), श्रुतिः (=वेद), कीर्तिः, प्रकृतिः, विभक्तिः, प्रीतिः, विभूतिः, रीतिः आदि।

(२) अवनिः (= भूमि), खनिः (= खान) आदि।

(३) भूमि, नेमिः आदि।

(४) ग्लानिः, हानिः आदि।

[ग] २० से लेकर ९९ तक के सभी शब्द। यथा—

विंशतिः एकविंशतिः, द्वाविंशतिः, त्रयोविंशतिः, आदि।

३६. **"नपुंसकलिंग"** शब्दों को जानने के लिये नीचे लिखी बातों पर ध्यान रखना चाहिये :—

[क] 'अन' और 'त'—इन कृदन्त चिह्नों से युक्त शब्द नपुंसकलिंग में होते हैं। यथा—

(१) हसनम्, गमनम्, भोजनम्, लेखनम्, पठनम्, आगमनम्, शयनम् आदि।

(२) गीतम् (=गीत), स्मितम् (=मुस्कराहट), हसितम् (=हँसी) आदि।

[ख] जिन शब्दों में तद्धित प्रत्यय 'त्व' लगा हो, वे शब्द नपुंसकलिंग में होंगे। यथा—शुक्लत्वं, मलिनत्वं, कृष्णत्वं आदि।

[ग] वे शब्द जिनके अन्त में 'अस्', 'इस्', 'उस्' और 'मन्' लगा हो। यथा—

(१) यशस्, मषस्, उषस्, पयस्, वासस् (= कपड़े), वयस् (= आयु), चेतस् (= मन), तमस् (= अन्धकार), रजस् (= धूल) आदि।

(२) सर्पिस् (= घी), ज्योतिष् (= ज्योतिष विद्या) आदि।

(३) धनुष्, चक्षुष् (= आँख), अचक्षुस् (= अन्धा), दीर्घायुस् (= लम्बी आयु वाला) आदि।

(४) चर्मन् (= चमड़ा), वर्मन् (कवच), कर्मन् (= काम), नामन् (= नाम), शर्मन् (= शर्म) आदि।

[घ] वे शब्द जिनके अन्त में 'त्र' या 'ल' आवे। यथा—

(१) पत्रम् (= चिट्ठी, पत्ता), छत्रम् (= छाता), नेत्रम् (= आँख), वस्त्रम् (= कपड़े), क्षेत्रम् (= खेत, मैदान), मित्रम् (= दोस्त) आदि।

(२) फलम्, जलम्, कुलम्, कूलम् (= किनारा), स्थलम्, कमलम्, बलम् (= ताकत, सेना) आदि।

[ङ] जितने भी फलबोधक शब्द हैं, वे सभी नपुंसकलिंग में होते हैं। यथा—

आम्रम्, आमलकम्, दाडिमम् आदि।

[च] लक्ष (= लाख) और कोटि (= करोड़) शब्दों को छोड़कर शेष सभी १०० और उसके ऊपर के शब्द नपुंसकलिंग में होते हैं। यथा—

शतम् (= सौ), सहस्रम् (= हजार), अयुतम्, अर्बुदम् आदि।

३७. (१) संस्कृत में कुछ शब्द ऐसे भी हैं जो कि पुल्लिंग भी हैं और स्त्रीलिंग भी। यथा—

गो, मणि, यष्टि (= लकड़ी), मुष्टि (= मुट्ठी), मसि (= स्याही), मृत्यु, सिन्धु, कर्कन्धु (= बेर), रेणु, रज्जु, नाभि, बाहु, अशनि, अरणि, श्रोणि, योनि, ऊर्मि आदि।

(२) संस्कृत में कुछ शब्द ऐसे भी हैं जो कि पुंलिंग भी हैं और नपुंसकलिंग भी। यथा—

घृत (= घी), भूत, ऐरावत, लोहित (= खून), शृंग, अर्घ, निदाघ

(= गर्मी), उद्यम, कुंज, कुथ (= झूल), कूर्च (= मोरपंख, दाढ़ी), कवच, दर्प, पुच्छ, कबन्ध, औषध, आयुध, दण्ड, मण्ड (= चावल का माँड); खण्ड, शव, आकाश, कुश, अंकुश, गृह, मेह, बर्ह (= मोरपंख), देह, पटह (= नगाड़ा), दैव, ककुद, मधु, सानु (=चोटी), कमण्डलु, कण्टक, मोदक (= लड्डू), चषक (= प्याला), मस्तक, कपट, कपाट, कीट, रण, तोरण, स्वर्ण, व्रण (= घाव), चरण, विषाण, तृण, तीर्थ, प्रोथ (= जानवरों का थूथुन), यूथ (= झुण्ड), गूथ (= मल), मान, यान (= सवारी), पुलिन (= नदी का किनारा), उद्यान, शयन, आसन, स्थान, चन्दन, भवन, वसन, वितान (= तम्बू), विमान, शूर्प (= सूप), द्वीप, विटप (= पेड़), उडुप (= डोंगी, छोटी नाव), जृम्भ (= जँभाई), संग्राम, कुसुम, आश्रम, होम, गोमय (= गोबर), मलय, किसलय, चक्र, वज्र, क्षीर, उशीर (= खस), शिशिर, विष, वर्ष, उपवास, कार्पास, कंस (= कटोरा), अरण्य, मूल, मूसल (= मूसर), कुण्डल, विडाल, शूल, पात्र आदि।

३८. (१) संस्कृत में कुछ शब्द ऐसे हैं जिनका प्रयोग सदा ही बहुवचन में होता है। यथा—

दाराः (= पत्नी), अक्षताः (= विना कुटे चावल), लाजाः (= भुने हुये चावल। खीलें), असवः (= प्राणपोषक वायु), आपः (= जल), सुमनसः (=फूल), समाः (=वर्ष), सिकताः (=बालू), वर्षाः (=बरसात), अप्सरसः (=अप्सरा), प्राणाः (= प्राण)। इनके अतिरिक्त तीन और उसके बाद की संख्यायें सदा बहुवचनान्त ही रहती हैं। 'एक' शब्द' 'एक' (= १) के अर्थ में एकवचनान्त और 'कई' के अर्थ में बहुवचनान्त हो जाता है। यथा—'एके वदन्ति'।

(२) संस्कृत में कुछ शब्द ऐसे भी हैं जो सदा द्विवचनान्त ही प्रयुक्त होते हैं। यथा—

दम्पति (दम्पती) = पत्नी और पति।

अश्विन् (अश्विनौ) = अश्विनीकुमारों का जोड़ा।

मातृ, पितृ (पितरौ) = माता और पिता।

द्वि (द्वौ, द्वे) = दो।

३१. **'ऐसा करते हुये'** के अर्थ में 'शतृ' और 'शानच्' नाम के कृदन्त प्रत्ययों का प्रयोग होता है। यथा—

(१) अम्बरतलाद् **अवतरन्तं** नारदम् अपश्यत् हरिः=भगवान ने आकाश से उतरते हुये नारद को देखा।

(२) वने **गच्छन्** रामः सिंहमेकं अपश्यत्=जंगल **जाते हुये** राम ने एक शेर को देखा।

(३) **याचमानाय** भिक्षुकाय भोजनं देहि=**माँगते हुये** भिखारी को खाना दे दो।

(४) सू सू शब्दं **कुर्वती** गौः मृता=सू सू **करती हुई** गाय मर गई।

(५) **एधमाना** निदाघ-ऊष्मा भृशं पीडयति जनान्=ग्रीष्म काल की **बढ़ती हुई** गर्माहट लोगों को बहुत परेशान कर देती है।

(६) **म्रियमाणस्य** नरस्य **गलन्तः** अश्रुविन्दवः=**मरते हुये** मनुष्य के **गिरते हुये** आँसू।

ऊपर के वाक्यों में हमने देखा कि किसी धातु में 'शतृ' का प्रयोग हुआ है और किसी में 'शानच्' का। अस्तु, यह जान लो कि किस धातु में 'शतृ' और किस में 'शानच्' लगाना चाहिये।

[क] परस्मैपद की धातुओं में 'शतृ' का प्रयोग होता है। यथा—

| | | |
|---|---|---|
| भू | भवत् | = होते हुये |
| गम् | गच्छत् | = जाते हुये |
| अद् | अदत् | = खाते हुये |
| कृ | कुर्वत् | = करते हुये |
| चुर् | चोरयत् | = चोरी करते हुये |
| बुध् | बोधयत् | = जगाते हुये |
| आ + गम् | आगच्छत् | = आते हुये |

**नोटः**—इन शत्रन्त शब्दों के रूप पुल्लिंग में 'भगवत्' के समान; स्त्रीलिंग में 'नदी' के समान और नपुंसकलिंग में 'जगत्' के समान चलेंगे। एक उदाहरण से यह बात स्पष्ट हो जावेगी। देखिये :—

'भवत्=होते हुये' के रूप पुल्लिंग में—भवान्, भवन्तौ, भवन्तः आदि।

'भवत् = होते हुये' के रूप स्त्रीलिंग में—भवती, भवत्यौ, भवत्यः आदि।
'भवत् = होते हुये' के रूप नपुंसकलिंग में—भवत्, भवती, भवन्ती आदि।

[ख] आत्मनेपद की धातुओं में 'शानच्' लगाया जाता है। यथा—

| | | |
|---|---|---|
| एध् | एधमान | = बढ़ते हुये |
| वन्द् | वन्दमान | = वन्दना करते हुये |
| शी | शयान | = सोते हुये |
| धा | दधान | = धारण करते हुये |
| दिव् | दीव्यमान | = खेलते हुये |
| कृ | कुर्वाण | = करते हुये |
| क्री | क्रीणान | = खरीदते हुये |
| चुर् | चोरयमाण | = चुराते हुये |

**नोट**—इन शानजन्त शब्दों के रूप पुल्लिंग में 'बालक' स्त्रीलिंग में 'लता' और नपुंसकलिंग में 'फलम्' के समान चलेंगे। एक उदाहरण से यह बात स्पष्ट हो जावेगी। देखिये :—

'एधमान=बढ़ते हुये' के रूप पुल्लिंग में—एधमानः, एधमानौ, एधमानाः आदि।

'एधमान=बढ़ते हुये' के रूप स्त्रीलिंग में—एधमाना, एधमाने, एधमानाः आदि।

'एधमान = बढ़ते हुये' के रूप नपुंसकलिंग में—एधममानम्, एधमाने, एधमानानि आदि।

[ग] उभयपद की धातुओं में शतृ और शानच् के रूप अलग-अलग होते हैं। यथा :—

दिव् दीव्यत् (श०), दीव्यमानः (शा०) = खेलते हुये।
दुद् तुदत् (श०), तुदमान (शा०) = कष्ट देते हुये।

४०. भूतकाल के अर्थ में 'क्त' और 'क्तवतु' नामक कृदन्त प्रत्ययों का प्रयोग भी किया जाता है। यथा—

(१) 'कुम्हार ने घड़ा बनाया' इस वाक्य का सामान्यरूप से भूतकाल में

अनुवाद होगा 'कुम्भकार घटं अकरोत्'। इसी वाक्य को 'क्त' के सहारे बनाने पर अनुवाद इस प्रकार होगा 'कुम्भकारेण घटः कृतः।' यही वाक्य 'क्तवतु' के सहारे इस प्रकार का होगा 'कुम्भकारः घटं कृतवान्।'

(२) 'वह घर गई' = भूतकाल में 'सा गृहं अगच्छत्।' 'क्त' के आधार पर 'सा गृहं गता।' 'क्तवतु' के आधार पर 'सा गृहं गतवती।'

**नोटः**—'क्त' प्रत्यय में क्रिया के बाद प्रायः **'त'** और 'क्तवतु' में क्रिया के बाद प्रायः **'तवान्'** लगता है। इस प्रकार से बने हुये शब्दों के रूप लिंग, वचन और विभक्ति के अनुसार चला लेते हैं। यथा—

(१) राम वन गये='रामः वनं **गतः**।' अथवा 'रामः वनं **गतवान्**।'

(२) सीता वन को गई='सीता वनं **गता**।' अथवा 'सीता वनं **गतवती**।'

(३) दही गिर पड़ी = 'दधि **पतितम्**।'

(४) वन में गये हुये राम ने रावण को मार डाला = 'वनं **गतेन** रामेण रावणो **हतः**।' अथवा 'वनं **गतो** रामः रावणं **हतवान्**।'

(५) उसके चले जाने पर सीता ने रोना शुरू किया='तस्मिन् **गते** सीता रोदनं प्रारभत्।' अथवा 'तस्मिन् **गते** सीतया रोदनं **प्रारब्धम्**।' अथवा 'तस्मिन् **गते** सीता रोदनं **प्रारब्धवती**।'

## कुछ क्त प्रत्ययान्त शब्द

| | | |
|---|---|---|
| नी | नीत | = ले जाया गया |
| कृ | कृत | = किया गया |
| त्यज् | त्यक्त | = छोड़ा गया |
| स्वप् | सुप्त | = सोया हुआ |
| लभ् | लब्ध | = पाया हुआ, पाया गया |
| वच् | उक्त | = कहा गया |
| नश् | नष्ट | = नष्ट किया गया |
| सिच् | सिक्त | = सींचा गया |
| प्रच्छ् | पृष्ट | = पूछा गया |
| दह् | दग्ध | = जलाया गया |

| | | |
|---|---|---|
| लिह् | लीढ | = चाटा गया |
| शी | शयित | = सोया हुआ |
| पत् | पतित | = गिरा हुआ |
| कथ् | कथित | = कहा गया |
| कृ | कीर्ण | = बिखराया हुआ |
| हन् | हत | = मारा गया |
| गम् | गत | = गया हुआ |
| खन् | खात | = खोदा गया |
| जन् | जात | = पैदा हुआ |
| दा | दत्त | = दिया गया आदि । |

## कुछ क्तवतु प्रत्ययान्त शब्द

| | | | |
|---|---|---|---|
| भू | भूतवत् | हस् | हसितवत् |
| पठ् | पठितवत् | वद् | उदितवत् |
| पच् | पक्ववत् | गम् | गतवत् |
| पा | पीतवत् | श्रु | श्रुतवत् |
| लभ् | लब्धवत् | सह् | सोढवत् सहितवत् |
| याच् | याचितवत् | नी | नीतवत् |
| रुद् | रुदितवत् | स्वप् | सुप्तवत् |
| हृत् | हृतवत् | शी | शयितवत् |
| भी | भीतवत् | दा | दत्तवत् |
| नश् | नष्टवत् | युध् | युद्धवत् |
| आप् | आप्नुवत् आदि । | | |

**नोटः**—ऊपर दिये गये क्त और क्तवतु प्रत्ययान्त शब्दों को भी पूर्वोक्त विधि से पुंल्लिग, स्त्रीलिंग और नपुंसकलिंग बनाकर उनके रूप 'वचन' और 'विभक्तियों' के अनुसार चलेंगे ।

**४१.** एक काम को करके जब कोई दूसरा काम किया जाय तो पहले काम को सूचित करने वाली क्रिया में 'क्त्वा' प्रत्यय लगता है । इस प्रत्यय में

क्रिया के बाद प्रायः 'क्त्वा' लग जाता है। यथा—

(१) शत्रुओं को जीत कर राजा लौट रहा है = शत्रून् **जित्वा** निवर्तते राजा।

(२) पानी पीकर इधर आओ = पानीयं **पीत्वा** अत्रागच्छ।

**कुछ क्त्वा प्रत्ययान्त शब्द**

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| भक्ष् | — | भक्षयित्वा | = | खाकर |
| कथ् | — | कथयित्वा | = | कहकर |
| चुर् | — | चोरयित्वा | = | चुराकर |
| मुष् | — | मुषित्वा, मोषित्वा | = | चुराकर |
| ज्ञा | — | ज्ञात्वा | = | जानकर |
| ग्रह् | — | गृहीत्वा | = | लेकर |
| क्री | — | क्रीत्वा | = | खरीद कर |
| भुज् | — | भुक्त्वा | = | खाकर |
| मुच् | — | मुक्त्वा | = | छोड़कर |
| मृ | — | मृत्वा | = | मर कर |
| प्रच्छ् | — | पृष्ट्वा | = | पूछ कर |
| आप् | — | आप्त्वा | = | पाकर |
| दा | — | दत्वा | = | देकर |
| शी | — | शयित्वा | = | सोकर |
| आस् | — | आसित्वा | = | पाकर—आदि। |

**नोट**:—किन्तु यदि क्रिया के पूर्व कोई **'उपसर्ग'** लगा हो तो 'क्त्वा' प्रत्यय के स्थान पर 'ल्यप्' का आदेश हो जाता है। यथा—

(१) शत्रुओं को जीतकर राजा लौट रहा है = शत्रून् **विजित्य** निवर्तते राजा।

(२) वह घोड़े पर चढ़कर वन को गया = सः अश्वम् **आरुह्य** वनं गतः।

इसी प्रकार—



प्र + वच् = प्रोच्य = कह कर

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| अवं + कृ | = | अवकीर्य | = | बिखराकर |
| आ + पृ | = | आपूर्य | = | भरकर |
| उत् + प्लुत् | = | उत्प्लुत्य | = | उछलकर |
| द्विधा + कृ | = | द्विधाकृत्य | = | दुगना करके |
| प्र + इ | = | प्रेत्य | = | मरकर |
| अधि + इ | = | अधीत्य | = | पढ़कर |
| वि + नी | = | विनीय | = | विनम्र होकर आदि। |

**नोट** :—'क्त्वा' प्रत्ययान्त सभी शब्द अव्यय होते हैं। उनके रूप नहीं चलते। केवल एक ही निश्चित रूप होता है।

४२. कभी-कभी 'लिये' के अर्थ में चतुर्थी विभक्ति के स्थान पर 'तुमुन्' प्रत्यय का प्रयोग भी होता है। इस प्रत्यय में क्रिया के बाद 'तुम्' लग जाता है। यथा—

(१) मैं नहाने के लिये जाता हूँ = अहं **स्नानाय** गच्छामि = अहं **स्नातुं** गच्छामि।

(२) तुम्हारा काम करने के लिये मेरे पिताजी आवेंगे = तव कार्यस्य **करणाय** आगमिष्यति मे पिता = तव कार्यं **कर्तुं** आगमिष्यति मे पिता।

(३) माली फूलों को तोड़ने के लिये जाता है = मालाकारः पुष्पाणां **त्रोटनाय** गच्छति = मालाकारः पुष्पाणि **त्रोटितुं** गच्छति।

(४) विद्यार्थी इस पाठ को पढ़ने के लिये यहाँ पर आया है = छात्रः पाठस्यास्य **पठनाय** अत्रागतः = छात्रः पाठम् इदं **पठितुम्** आगतः।

## कुछ तुमुन् प्रत्ययान्त शब्द

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| भू | — | भवितुम् | = | होने के लिये |
| हस् | — | हसितुम् | = | हँसने के लिये |
| पठ् | — | पठितुम् | = | पढ़ने के लिये |
| वद् | — | वदितुम् | = | कहने के लिये |
| पच् | — | पक्तुम् | = | पकाने के लिये |
| दृश् | — | द्रष्टुम् | = | देखने के लिये |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| पा | — | पातुम् | = | पीने के लिये |
| जि | — | जेतुम् | = | जीतने के लिये |
| श्रु | — | श्रोतुम् | = | सुनने के लिये |
| लभ् | — | लब्धुम् | = | पाने के लिये |
| सह् | — | सोढुम्<br>सहितुम् | = | सहने के लिये |
| याच् | — | याचितुम् | = | माँगने के लिये |
| नी | — | नेतुम् | = | ले जाने के लिये |
| हृ | — | हर्तुम् | = | हरण करने के लिये |
| अद् | — | अत्तुम् | = | खाने के लिये |
| रुद् | — | रोदितुम् | = | रोने के लिये |
| स्वप् | — | स्वप्तुम् | = | सोने के लिये आदि। |

**नोट** :—तुमुन् प्रत्ययान्त शब्द भी अव्यय होते हैं। इनके भी रूप नहीं चलते। इनका भी एक ही निश्चित रूप होता है।

४३. कभी-कभी **"चाहिये"** के अर्थ में विधिलिङ् के स्थान पर 'तव्यत्' और 'अनीयर्' प्रत्ययों का भी प्रयोग होता है। 'तव्यत्' प्रत्यय में क्रिया के बाद प्रायः 'तव्य' और 'अनीयर्' प्रत्यय में क्रिया के बाद प्रायः 'नीय' जुड़ जाता है। यथा—

(१) उसे गाँव जाना चाहिये = सः ग्रामं गच्छेत्' (विधि०) = तेन ग्रामो **गन्तव्यः** (तव्यत्)।

(२) मुझे यह करना चाहिये = अहम् इदं कुर्याम् (विधि०) = मया इदं **करणीयम्** (अनीयर्)।

**नोट** :—(१) यदि तव्यत् और अनीयर् प्रत्यय सकर्मक धातु से प्रयुक्त होते हैं, तो उसके साथ तीनों लिंग और तीनों वचन आते हैं। यथा—

१. उसे अपना पाठ पढ़ना चाहिये = तेन स्वपाठः **पठितव्यः**।

२. उसे अपने पाठ पढ़ने चाहिये = तेन स्वपाठाः **पठितव्याः**।

३. उसे गीता पढ़नी चाहिये = तेन गीता **पठितव्या**।

४. मुझे यह करना चाहिये = मया इदं **करणीयम्**।

(२) यदि तव्यत् और अनीयर् प्रत्यय अकर्मक धातु से प्रयुक्त होते हैं तो उनके साथ केवल नपुंसकलिंग के एकवचन का ही प्रयोग होता है। यथा—

१. उसे बैठना चाहिये = **तेन आसितव्यम्।**

२. मुझे पढ़ना चाहिये = मया **पठनीयम्।**

३. मुझे हंसना चाहिये = मया **हसितव्यः।**

### कुछ तव्यत् और अनीयर् प्रत्ययान्त शब्द

| (धातु) | ( तव्यत् ) | ( अनीयर् ) |
|---|---|---|
| श्रु | श्रोतव्य | श्रवणीय |
| पा | पातव्य | पानीय |
| दृश् | दृष्टव्य | दर्शनीय |
| पच् | वक्तव्य | पचनीय |
| पठ् | पठितव्य | पठनीय |
| नी | नेतव्य | नयनीय |
| हृ | हर्त्तव्य | हरणीय |
| भू | भवितव्य | भवनीय |
| ब्रू | वक्तव्य | वचनीय |
| हन् | हन्तव्य | हननीय आदि। |

४४. अन्त में मैं विद्यार्थियों को सचेत कर देना चाहता हूं कि अनुवाद करते समय वे अपने सामान्य विवेक से भी काम लें। अनुवाद करते समय मूल भाषा के शब्दों पर ही केवल दृष्टि न रखकर उसके भावों पर ही विशेष दृष्टि रखनी चाहिये, अन्यथा 'विनायकं प्रकुर्वाणः रचयामास वानरम्' की स्थिति उत्पन्न हो जायगी। उदाहरण के लिये—

१. **वह मुँह देखी करता है**—इसका अनुवाद "सः मुखं दृष्ट्वा करोति" उचित नहीं है। अपितु "सः पक्षपातं करोति" ही ठीक होगा।

२. **उसने तो भण्डा ही फोड़ दिया**—इसका अनुवाद "स तु भाण्डमेव अभाक्षीत्" सर्वथा हास्यास्पद है। इसका अनुवाद तो "तेन तु रहस्यमेव उद्घाटिम्।" ही उचित होगा।

—:o:—

# [ ख ] अनुवादोपयोगी

## कुछ कारक-नियम

### (क) कर्ता कारक (प्रथमा विभक्ति)

१. कर्तृवाच्य के कर्ता में प्रथमा विभक्ति होती है। यथा—

क—**रामः** पठति = राम पढ़ता है।

ख—**बालकौ** क्रीडतः = दो लड़के खेलते हैं।

ग—**अश्वाः** धावन्ति = घोड़े दौड़ते हैं।

२. कर्तृवाच्य का 'कर्म' कर्मवाच्य में प्रथमान्त हो जाता है। यथा—

क—रामेण हतो **बालिः** = राम के द्वारा बालि मारा गया।

ख—हनुमता दग्धा **लंका** = हनुमान के द्वारा लंका जलाई गई।

ग—अस्माभिः **कथा** श्रूयते = हमारे द्वारा कथा सुनी जाती है।

३. सम्बोधन में भी प्रकारान्तर से प्रथमा विभक्ति ही होती है। यथा—

क—हे **राम** ! अत्रागच्छ = हे राम ! यहाँ आओ।

ख—हे **बालकौ** ! अत्रागच्छतम् = हे दोनों लड़को ! यहाँ आओ।

ग—भो **जनाः** ! अत्रागच्छत = हे मनुष्यो ! यहाँ आओ।

### (ख) कर्मकारक (द्वितीया विभक्ति)

१. कर्तृवाच्य के कर्म में द्वितीया विभक्ति होती है। यथा—

(क) रामः **पुस्तकं** पठति = राम किताब पढ़ता है।

(ख) वयं **चित्राणि** पश्यामः = हम लोग तस्वीरें देखते हैं। यथा—

२. गत्यर्थक धातुओं के योग में द्वितीया विभक्ति आती है। यथा—

(क) **गृहं** गच्छाम्यहम् = मैं घर जाता हूँ।

(ख) **वनं** अटति स कौन्तेयः = वह कुन्ती का पुत्र अर्थात् जंगल में घूमता-फिरता है।

(ग) अधिज्य धन्वा विचचार **दावम्** = धनुष पर डोरी चढ़ाकर वह जंगल में घूमा करता था।

(घ) मनसा **कृष्णम्** एति = वह मन से कृष्ण के पास जाता है अर्थात् उनका ध्यान करता है।

(ङ) ते आनन्दस्य परां **कोटिं** ययौ = वे आनन्द की चरमसीमा तक पहुँच गये।

(च) इति चिन्तयन्नैव स **निद्रां** ययौ = ऐसा सोचते ही सोचते वह निद्रा को प्राप्त हुआ अर्थात् सो गया।

३. 'अधि' उपसर्ग पूर्वक शी, स्था और आस् धातुओं के योग में द्वितीया विभक्ति लगाई जाती है। यथा—

(क) गोविन्दः **पर्यङ्कं** अधिशेते = गोविन्द पलंग पर सोता है।

(ख) शकुन्तला **शय्यां** अधिशेते = शकुन्तला सेज पर लेटती है।

(ग) **आसनं** अधितिष्ठति बालः = बच्चा आसन पर बैठता है।

(घ) हरिः **गृहं** अधितिष्ठति = हरि घर पर बैठा हुआ है या घर में है।

(ङ) राजा **सिंहासनं** अध्यास्ते = राजा सिंहासन पर बैठता है या बैठा हुआ है।

(च) गोविन्दः **गृहं** अध्यास्ते = गोविन्द घर में है।

४. निम्नलिखित शब्दों के योग में भी द्वितीया विभक्ति होती है:—

(क) धिक्कार सूचक 'धिक्' और 'हा' शब्दों के योग में। यथा—

(१) धिक् **पापिनं** पुत्रम् = पापी पुत्र को धिक्कार है।

(२) धिक् **पिशुनम्** = चुगलखोर मनुष्य को धिक्कार है।

(३) हा **कृष्णाभक्तम्** = कृष्ण की भक्ति न करने वाले को धिक्कार है।

(ख) अभितः परितः, सर्वतः, उभयतः आदि शब्दों के योग में। यथा—

(१) **ग्रामं** अभितः परितः सर्वतः वा वृक्षाः सन्ति = गाँव के चारों तरफ पेड़ हैं।

(२) सर्वतः **प्रासादं** दण्डधारिणः विचरन्ति = राजमहल के चारों तरफ दण्डधारी घूम रहे हैं।

(३) उभयतः **कृष्णं** गोपाः सन्ति = कृष्ण दोनों ओर ग्वाले हैं।

(४) **यमुनां** उभयतः तरवः सन्ति = यमुना के दोनों ओर पेड़ हैं।

(ग) उपरि-उपरि, अधः-अधः, अधि-अधि आदि शब्दों के योग में। यथा—

(१) उपर्युपरि **लोकं** हरिः = हरि सब लोकों के ऊपर हैं।

(२) अधोऽधो **लोकं** पातालः = पाताल सब लोकों के नीचे है।

(३) नवान् **मेघान्** अधोऽधः = नये बादलों के नीचे।

(४) अध्यधिः **लोकं** = संसार के नीचे।

(घ) समीप अर्थ वाले समया और निकषा शब्दों के योग में। यथा—

(१) **ग्रामं** समया नदी वर्तते = गाँव के पास नदी है।

(२) **खड्गं** निकषा एव द्विनालिका वर्तते = तलवार के पास ही बन्दूक रक्खी है।

(ङ) विना अर्थ वाले विना, ऋते, अन्तरेण आदि शब्दों के योग में। यथा—

(१) **ज्ञानं** विना न मुक्तिः = ज्ञान के बिना मुक्ति नहीं होती।

(२) **विद्यां** ऋते अर्थलाभो नैव भवति = विद्या के बिना धन की प्राप्ति नहीं होती।

(३) **धर्ममन्तरेण** जनस्य न सुखम् = धर्म के विना लोगों को सुख नहीं मिलता।

(च) अन्तरा ( बीच में ) शब्द के योग में। यथा—

**रामं कृष्णं** चान्तरा गोपालः वर्तते = राम और कृष्ण के बीच में गोपाल है।

(छ) अति, प्रति, अनु और उप शब्दों के योग में। यथा—

(१) अति **देवान्** कृष्णः = कृष्ण देवताओं से बढ़कर हैं।

(२) अति **रामं** गोविन्दः = गोविन्द राम से बढ़कर है।

(३) **दीनं** प्रति दयां कुरु = गरीब के प्रति दयापूर्ण व्यवहार करो।

(४) **गृहं** प्रति गच्छति देवदत्तः = देवदत्त घर की तरफ जा रहा है।

(५) अहं **त्वां** अनुधावामि = मैं तुम्हारे पीछे-पीछे दौड़ता हूँ।



(६) **रामं** अनुगच्छति सीता = सीता राम के पीछे-पीछे चलती है।

(७) **जपं** अनु प्रावर्षत = जप के पीछे ( बाद ) वर्षा हुई ।

(८) सर्वं ते **मां** अनु = तुम्हारी हर चीज मेरे से पीछे है ( घटिया है ) ।

(९) अनु **पितरं** गच्छति सुतः = बाप के पीछे-पीछे बेटा चलता है ।

(१०) अनु **हरिं** सुराः = देवता हरि से घट कर हैं ।

५. 'अभि + नि' उपसर्गों से युक्त विश् धातु के योग में भी द्वितीया विभविभक्ति होती है । यथा—

(१) सुशीला **सन्मार्गं** अभिनिविशते = सुशीला सन्मार्ग पर चलती है या प्रवेश करती है ।

(२) धान्या सा गणिका पुत्री **याभेव** भवन्मनो अभिनिविशते = वह वेश्या की लड़की धन्य है जिसमें आपका मन अनुरक्त है ।

६. क्रिया-विशेषण सूचक शब्द भी प्रायः द्वितीयान्त ही होते हैं । यथा—

(१) कमला **मधुरं** गायति = कमला मधुर गीत गाती है ।

(२) मृगाः **सत्वरं** धावन्ति = हिरन तेजी से दौड़ते हैं ।

७. 'उप', 'अनु', 'अधि' और 'आ' उपसर्गों के साथ 'वस्' धातु के योग में भी द्वितीया विभक्ति का प्रयोग होता । यथा—

(१) हरिः **वैकुण्ठं** उपवसति = हरि वैकुण्ठ में रहते हैं ।

(२) **वृजं** अनुवसति मुरारिः = कृष्ण जी वृज में रहते हैं ।

(३) **कैलाशम्** अधिवसति त्रिनयनः = शंकर जी कैलास पर्वत पर रहते हैं ।

(४) **साहसमेव** आवसति श्रीः = साहस में ही लक्ष्मी का निवास है ।

८. अधोलिखित १६ धातुयें और उनकी समानार्थक धातुयें **दो कर्म** लेती हैं । उनके योग में भी इसीलिये द्वितीया होती है । यथा—

(१) दुह् = दुहना ( **गां पयः** दोग्धि गोपः = ग्वाला गाय का दूध दुहता है । )

(२) याच् = माँगना ( वामनो **वलिं वसुधां** याचते = वामन भगवान् वलि से वसुधा माँगते हैं । )

(३) पच् = पकाना ( **तण्डुलान् ओदनं** पचति सूपकारः = रसोइया चावलों से भात पकाता है । )

(४) दण्ड् = दण्ड देना ( **गर्गान् शतं** दण्डयति राजा = राजा गर्गों पर सौ रुपया दण्ड करता है । )

(५) रुध् = रोकना, घेरना ( कृषकस्तु व्रजम् अवरुणद्धि **गाम्** = किसान गाय को बाडे में घेरता है, अर्थात् बन्द कर देता है । )

(६) प्रच्छ = पूछना (**माणवकं पन्थानं** पृच्छति वटुः = ब्राह्मण माणवक से रास्ता पूछता है ।)

(७) चि = चुनना, तोड़ना ( सीता **वृक्षं फलानि** अवचिनोति चिनोति वा = सीता पेड़ से फल तोड़ती है ।)

(८) ब्रू = कहना, शास् = उपदेश देना (उपाध्यायः **मां धर्मं** **ब्रूते** शास्ति वा = गुरुजी मुझे धर्म का उपदेश देते हैं ।)

(९) जि = जीतना (द्यूतकरः **देवदत्तं शतं** जयति = जुआरी देवदत्त से सौ रुपये जीत लेता है ।)

(१०) मथ् = मथना (**सुधां क्षीरनिधिं** मथ्नाति सुरासुरसमुदयः = देव और दानवों का समुदाय अमृत के लिये सागर को मथता है ।)

(११) मुष् = चुराना (**देवदत्तं शतं** मुष्णाति ते सुतः = तुम्हारा लड़का देवदत्त के सौ रुपये चुराता है ।)

(१२) नी, हृ, कृष् और वह = ले जाना (हरिः **ग्राममजां** नयति हरति कर्षति वहति वा = हरि बकरी को गाँव ले जाता है ।)

**नोट**—पूर्व निर्देशानुसार उक्त धातुओं की समानार्थक दूसरी धातुयें **दो कर्म** वाली होती हैं और उनके योग में भी द्वितीया विभक्ति होती है । यथा—

१. **माणवकं धर्मं** भाषते वक्ति वा तस्य जनकः = माणवक का पिता उसे धर्म का उपदेश करता है, या; उससे धर्म कहता है, या, धर्म की बात कहता है ।

(२) **बलिं वसुधां** भिक्षते हरिः = भगवान् बलि से वसुधा मांगते हैं । आदि ।

३. किन्तु जब उक्त द्विकर्मक धातुयें **कर्मवाच्य** में प्रयुक्त होती हैं तो—



(क) पहली १२ धातुओं ( दुह् , याच्, पच्, दण्ड्, रुध्, प्रच्छ, चि, ब्रू,

शास्, जि, मथ् और मुष् ) का अप्रधान कर्म प्रथमान्त (= कर्ता कारक में) हो जाता है। यथा—

(१) **धेनुः** पयो दुह्यते रामेण = राम के द्वारा गाय का दूध दुहा जाता है।

(२) **दशरथः** रामं ययाचे कौशिकेन = विश्वामित्र के द्वारा दशरथ से राम को मांगा गया।

(३) **उदधिः** सुधां ममन्थे देवैः = देवताओं के द्वारा अमृत के लिये समुद्र को मथा गया। आदि।

(ख) अन्तिम चार धातुओं (नी, हृ, कृष् और वह्) का **'प्रधान कर्म'** प्रथमान्त हो जाता है। यथा—

तेन **गावः** ग्रामं नीयते, ह्रियन्ते, कृष्यन्ते, उह्यन्ते वा = उसके द्वारा गायें गांव को ले जाई जाती हैं।

## (ग) करण कारक (तृतीया विभक्ति)

१. 'करण' में तृतीया आती है। यथा—

(१) स खड्गेन शत्रुं प्रहरति = वह तलवार से शत्रु को मारता है या शत्रु पर प्रहार करता है।

(२) रामेण **बाणेन** हतो बालिः = राम के द्वारा बाण से बालि मारा गया।

२. कर्तृवाच्य का 'कर्ता' कर्मवाच्य और भाववाच्य में तृतीयान्त हो जाता है। यथा—

(१) { **रामो** बालिं हन्ति = राम बालि को मारते हैं।
**रामेण** बालिः हन्यते = राम के द्वारा बालि मारा जाता है।

(२) { **त्वं** स्वपिषि = तुम सोते हो।
**त्वया** सुप्यते = तुम्हारे द्वारा सोया जाता है।

(३) { **अहं** जीवामि = मैं जीता हूँ।
**मया** जीव्यते = मेरे द्वारा जिया जाता है आदि।

३. प्रकृति (स्वभाव) आदि के सूचक शब्द तृतीयान्त होते हैं। यथा—

(१) स **प्रकृत्या** दयालुः = वह स्वभाव से दयावान् है।

(२) **गोत्रेण** गार्ग्यः = वह गोत्र से गार्ग्य है।

(३) **जटाभिः** तापसः = जटाओं से लगता है कि वह साधु है।

४. क्रिया-विशेषण सूचक शब्दों में द्वितीया के ही समान प्रायः तृतीया विभक्ति का भी प्रयोग होता है। यथा—

(१) स **सुखेन** जीवति = वह सुख से जीता है।

(२) शिशुः **क्लेशेन** स्थातुं शक्नोति = बच्चा कठिनता से खड़ा हो पाता है।

(३) रामः **सरलतया** पठति = राम आसानी से पढ़ता है।

५. जिस दाम में कोई वस्तु खरीदी जाती है उसे तृतीया में रखते हैं। यथा—

(१) **कियता मूल्येन** क्रीतं इदं पुस्तकम् = यह पुस्तक कितने मूल्य पर खरीदी ?

(२) **शतेन** क्रीता इयं शाटी = यह साड़ी सौ रुपये में खरीदी गई।

(३) इयं द्विचक्रिका **सार्धशतेन** क्रीता = यह साइकिल डेढ़ सौ रुपये में खरीदी है।

६. गत्यर्थक धातुओं के योग में **वाहन** (सवारी) में तृतीया लगती है। यथा—

राजा **रथेन** वनं अटति = राजा रथ से जंगल में घूमता-फिरता है।

७. जिस किसी का भी नाम लेकर शपथ ली जाय वह तृतीयान्त होता है। यथा—

(१) अहन्तु **स्वप्राणः** शपे = मैं तो अपने प्राणों की कसम खाता हूँ।

(२) कथं शपसे **स्वजीवितेन** = अपनी जान की कसम क्यों खाते हो।

(३) **भरतेनात्मा** चाहं शपे = मैं अपनी और भरत की कसम खाता हूँ।

८. जिस **'दिशा'** या **'मार्ग'**, से किसी स्थान विशेष पर जाया जाय, वह भी तृतीया में रक्खा जाता है। यथा—

(१) **केन मार्गेण** काशीं गच्छेयम् = मैं किस रास्ते से काशी जाऊँ ?

(२) **उत्तरेण** गन्तव्यं भवता = आपको उत्तर से जाना चाहिये।

९. सह, साकं, सार्धं और समं के योग में भी तृतीया का प्रयोग होता है। यथा—

(१) पिता **पुत्रेण** सह गच्छति = पिता अपने लड़के के साथ जाता है ।

(२) प्रविशतु साकं **मया** सौधे = आप मेरे साथ महल में प्रवेश करिये ।

(३) **शशिना** सार्धं याति कौमुदी = चांद के साथ चांदनी भी चली जाती है ।

(४) **मात्रा** समं क्रीडति बालकोऽयम् = यह बच्चा मां के साथ खेलता है ।

१०. शरीर के जिस अङ्ग में खराबी हो, उसमें तृतीया विभक्ति होती है । यथा—

(१) हरिः **नेत्रेण** काणः अस्ति = हरि आँख का काना है ।

(२) अयं साधुः **नेत्राभ्यां** अन्धः = यह साधू दोनों आँखों से अन्धा है ।

(३) गोविन्दः **शिरसा** खल्वाटोऽस्ति = गोविन्द सिर का गंजा है ।

(४) गोपालः **कर्णाभ्यां** बधिरः = गोपाल कानों से बहरा है ।

(५) गणेशः **पादेन** खञ्जः अस्ति = गणेश पैरों से लंगड़ा है ।

(६) ज्ञानः **पृष्ठेन** कुब्जः = ज्ञान पीठ का कुबड़ा है ।

११. हीनार्थक (हीन, रहित आदि) और वारणार्थ (अलम् कृतम् किम् आदि) शब्दों के योग में तृतीया होती है । यथा—

(१) **अर्थेन** हीनः कृषकोऽयम् = यह किसान धनहीन है ।

(२) **विद्यया** विहीनः पशुः = विद्या से हीन मनुष्य पशु के समान होता है ।

(३) **पुच्छेन** रहितोऽयं वानरः = इस बन्दर के पूंछ नहीं है ।

(४) अलं **श्रमेण** = मेहनत करना बेकार है अर्थात् मत करो ।

(५) अलं **रुदितेन** = रोओ मत ।

(६) अलं **विवादेन** = झगड़ा या बहस मत करो ।

(७) कृतम् **अत्यादरेण** = इतनी अधिक इज्जत क्यों कर रहे हो अर्थात् मत करो ।

(८) कृतम् **एभिः परुषवचनैः** = इन कठोर शब्दों से क्या लाभ अर्थात् इनका व्यवहार मत करो ।

(९) किम् **अनेन** विवादेन = झगड़ा या बहस क्यों करते हो अर्थात् मत करो ।

(१०) **पुत्रेण** किं यो न विद्वान् न धार्मिकः = उस पुत्र से क्या लाभ जो न तो विद्वान् हो और न धार्मिक अर्थात् ऐसा पुत्र पैदा ही न हो।

१२. 'विना' के योग में भी विकल्प से तृतीया विभक्ति लगती है। यथा—

**रामेण** विना मह्यं किमपि न रोचते = राम के बिना मुझे कुछ भी नहीं सुहाता।

१३. दिव् ( = जुआ खेलना ) धातु के योग में विकल्प से तृतीया और द्वितीया दोनों का ही प्रयोग होता है। यथा—

मुरारिः **अक्षैः अक्षान्** वा दीव्यति = मुरारी पासों से जुआ खेलता है।

१४. काल और मार्ग के अत्यन्त संयोग में तृतीया विभक्ति का प्रयोग होता है। यदि उससे किसी काम का समाप्त होना बतलाया जाये। यथा—

(१) **अह्ना** अनुवाकोऽधीतः = एक दिन में अनुवाक पढ़ डाला।

(२) **क्रोशेन** एक अनुवाकोऽधीतः = एक कोश में ही अनुवाक पढ़ डाला (अर्थात् चलते-चलते पढ़ डाला)।

१५. समता के योग में प्रायः तृतीया विभक्ति लगाई जाती है। यथा—

(१) **स्वरेण** पितरं अनुहरति रामः = राम का स्वर उसके पिता के स्वर के समान ही है।

(२) अस्य मुखं मातुः **मुखेन** संवदति = इसका मुंह अपनी माँ के मुँह से मिलता-जुलता है।

(३) **विष्णुना** सदृशो हि वीर्ये आसीत् स नृपः = वह राजा पराक्रम में विष्णु के ही समान था।

## (घ) सम्प्रदान कारक (चतुर्थी विभक्ति)

१. जिसे कोई चीज दी जाय उसमें चतुर्थी लगती है। यथा—

(१) राजा **ब्राह्मणाय** गां ददाति = राजा ब्राह्मण को गाय देता है।

(२) **मह्यं** पुस्तकं देहि = मुझे किताब दो।

२. क्रुध्, द्रुह्, ईर्ष्य् और असूय् और उनकी समानार्थक धातुओं के योग में चतुर्थी विभक्ति का प्रयोग किया जाता है। यथा—

(१) स्वामी **सेवकाय** क्रुध्यति = मालिक नौकर पर क्रोध करता है।

(२) शठाः **सर्वेभ्यः** द्रुह्यन्ति = शठ लोग सभी से द्रोह करते हैं।

(३) दुर्योधनः **पाण्डवेभ्यः** ईर्ष्यति=दुर्योधन पाण्डवों से ईर्ष्या करता है।

(४) खलाः **सज्जनेभ्यः** असूयति = दुष्ट लोग सज्जनों में ऐब निकाला करते हैं।

(५) सीता **रावणाय** अकुप्यत् = सीता जी रावण पर क्रोधित हुईं।

३. किन्तु यदि उक्त क्रुध्, द्रुह्, ईर्ष्य और असूय् आदि धातुओं के पूर्व कोई 'सर्वनाम' हो तो चतुर्थी न लगाकर द्वितीया विभक्ति ही लगेगी। यथा—

(१) किं **मां** संक्रुध्यति = मुझ पर क्रोध क्यों करते हो?

(२) स तु नित्यमेव अस्मत् **शरीरं** अभिद्रोग्धुं यतते = वह तो सदा ही मेरे शरीर को चोट पहुँचाने का प्रयत्न किया करता है।

४. रुच् और स्पृह् धातुओं के योग में चतुर्थी विभक्ति ही आती है। यथा—

(१) **मह्यं** फलं रोचते = मुझे फल अच्छे लगते हैं।

(२) **हरये** रोचते भक्तिः = हरि को भक्ति अच्छी लगती है।

(३) स **धनाय** स्पृहयति = वह धन की इच्छा करता है।

(४) **पुष्पेभ्यः** स्पृहयति बाला = लड़की फूलों की इच्छा करती है।

५. अच्छा या बुरा भाग्य बतलाया' इस अर्थ वाली 'राध्' और 'ईक्ष्' आदि धातुओं के योग में चतुर्थी विभक्ति प्रयुक्त होती है। यथा—

(१) ज्योतिषी **कृष्णाय** राध्यति = ज्योतिषी कृष्ण का अच्छा या बुरा भाग्य देखता है।

(२) गणकः **मह्यं** ईक्षते = ज्योतिषी मेरा भाग्य देखता है।

६. श्लाघ् (= प्रशंसा करना), ह्नु (= छिपाना), स्था (= रुकना, खड़ा होना) और शप् (= कसम खाना)—इन धातुओं के योग में कर्मभूत व्यक्ति या शब्द विशेष में चतुर्थी विभक्ति लगती है। यथा—

गोपी कामवशात् **कृष्णाय** श्लाघते-ह्नुते तिष्ठते शपते वा = कामान्ध होकर गोपी कृष्ण के रूप आदि की प्रशंसा करती है, उनसे अपने भाव को छिपाने का प्रयास करती है, उनकी प्रतीक्षा करती है (भोग आदि के लिये) और उनके समक्ष शपथ खाती और खिलाती है (यथा—तुम्हें कसम है, ऐसा मत करो आदि)।

७. 'कहना' इस अर्थवाली कथ्, ख्या, शंस्, चक्ष् और निविद् आदि धातुओं के योग में भी चतुर्थी विभक्ति ही आती है। यथा—

(१) स **मैथिलाय** कथयांबभूव = उन्होंने मिथिलापति जनक से कहा।

(२) आख्याहि **मे** को भवानुग्ररूपः = मुझे बतलाइये कि इस उग्र रूप में आप कौन हैं?

(३) उपस्थितां होमवेलां **गुरवे** निवेदयामि = मैं जाकर गुरु जी से बतला दूं कि होम का समय हो गया है।

८. मन् (= मानना) धातु से यदि 'अनादर' का भाव झलकता हो, तो चतुर्थी या द्वितीया का प्रयोग होता है। किन्तु यदि केवल 'तुलना' ही की जाय तो केवल द्वितीया ही प्रयोग में आती है। यथा—

(१) न त्वां **तृणाय** मन्ये **तृणं** वा = मैं तुम्हें तिनके के बराबर भी नहीं समझता।

(२) स स्ववधूं **गणिकां** मन्यते = वह अपनी वधू को गणिका के समान मानता है।

९. जिसका कर्जा हो, उसके लिये चतुर्थी विभक्ति प्रयुक्त होती है। यथा—

(१) अहं **तुभ्यं** शतं धारयामि = मेरे ऊपर तुम्हारे सौ रुपये उधार हैं।

(१) **भक्ताय** धारयते मोक्षं हरिः = भक्त को मोक्ष दिलाने का ऋण भगवान् के ऊपर चढ़ा रहता है।

१०. जिस प्रयोजन के लिये कोई कार्य किया जाता है, उस प्रयोजन में चतुर्थी होती है। यथा—

(१) भक्तो **मुक्तये** हरिं भजति = भक्त मुक्ति के लिये ईश्वर का भजन करता है।

(२) स **फलेभ्यः** उपवनं गच्छति = वह फल लाने के लिये बगीचे में जाता है।

(३) वणिकः **धनाय** प्रयतते = व्यापारी धन के लिये प्रयत्न करता है।

(४) शिशुः **मोदकाय** रोदिति = बच्चा लड्डू के लिये रोता है।

(५) धनं **सुखाय** भवति = धन इसलिये इकट्ठा किया जाता है कि सुख मिले।

(६) काव्यं **यशसे** = काव्य इसलिये रचा जाता है कि यश मिले।

(७) विद्या **ज्ञानाय** भवति = विद्या ज्ञान के लिये अर्जित की जाती है।

(८) धर्मः **मोक्षाय** कल्पते सम्पद्यते जायते वा = धर्म मोक्ष के लिये होता है या किया जाता है।

११. जिस वस्तु के बनाने के लिए किसी दूसरी वस्तु का अस्तित्व रहता है, उसमें चतुर्थी होती है। यथा—

(१) **शकटाय** दारु = गाडी बनाने के लिये लकड़ी।

(२) **कुण्डलाय** हिरण्यं क्रीतम् = कुण्डल बनवाने के लिये सोना खरीदा।

(३) **आभूषणाय** स्वर्णमिदम् = यह सोना गहने बनाने के लिये है।

१२. नमः, स्वस्ति, स्वाहा, स्वधा और वषट् के योग में चतुर्थी विभक्ति आती है। यथा—

(१) **तस्मै** श्री**गुरवे** नमः = उन गुरु जी को नमस्कार है।

(२) **नमस्तुभ्यम्** = तुम्हें नमस्कार है।

(३) स्वस्ति **भवते** = आपका कल्याण हो।

(४) स्वस्ति **तेऽस्तु** = तुम्हारा कल्याण हो।

(५) **प्रजाभ्यः** स्वस्ति = प्रजा का कल्याण हो।

(६) **अग्नये** स्वाहा = यह आहुति अग्नि के लिये है।

(७) **पितृभ्यः** स्वधा = यह बलि पितरों के लिये है।

(८) **इन्द्राय** वषट् = यह भाग इन्द्र के लिये है।

१३. प्रणम् और प्रणपत् आदि प्रणामार्थक धातुओं के योग में विकल्प से चतुर्थी और द्वितीया का प्रयोग किया जाता है। यथा—

(१) न प्रणमन्ति **देवताभ्यः** = (वे लोग) देवताओं को प्रणाम नहीं करते।

(२) **तां** देवीं प्रणमामि = उस देवी को मैं प्रणाम करता हूँ।

(३) **वागीशं** प्रणिपत्य = वागीश्वर को प्रणाम करके।

१४. यदि 'नमः' के परे 'कृ' धातु हो तो उसके योग में चतुर्थी न होकर द्वितीया विभक्ति हो जाती है। यथा—

(१) **देवान्** नमस्कृत्य = देवताओं को नमस्कार करके।

(२) **पितरं** नमस्करोमि = ( मैं ) पिता जी को नमस्कार करता हूँ ।

१५. 'समर्थता' सूचक 'अलम्' और उसके समानार्थक 'प्रभुः, समर्थः, शक्तः और प्र + भू' आदि शब्दों के योग में चतुर्थी का प्रयोग होता है । यथा—

(१) अलं मल्लो **मल्लाय** = (यह) पहलवान (उस) पहलवान के लिये काफी है ।

(२) **दैत्येभ्यो** हरिः अलम् = राक्षसों के लिये हरि पर्याप्त हैं ।

(३) अयं मल्लः तस्मै **मल्लाय** समर्थः शक्तः प्रभुः वा = यह पहलवान उस पहलवान के लिये काफी है ( अर्थात् उससे लड़ने में पूर्ण समर्थ है । )

(४) विधिरपि न **येभ्यः** प्रभवति=ब्रह्मा भी जिनसे पार नहीं पा सकते ।

## (ङ) अपादान कारक (पञ्चमी विभक्ति)

१. जिससे किसी चीज का अलग होना पाया जाय, उसमें पंचमी विभक्ति होती है । यथा—

(१) स **प्रासादात्** अपतत् = वह महल में गिर पड़ा ।

(२) गंगा **हिमालयात्** निस्सरति = गंगा हिमालय से निकली है ।

(३) **वृक्षात्** पर्णानि पतन्ति = पेड़ से पत्ते गिरते हैं ।

(४) हरिः **ग्रामात्** आयाति = हरी गाँव से आता है ।

२. जिससे कोई वस्तु या पुरुष आदि दूर किया जाता है या मना किया जाता है, उसमें पंचमी विभक्ति होती है । यथा—

(१) **यवेभ्यो** गां निवारयति वारयति वा = जो ( खाने ) से गाय को रोकता है ।

(२) मित्रं **पापाद्** निवारयति = मित्र को पाप से दूर करता है ।

३. जिससे कोई चीज पढ़ी या मालूम की जाय उसमें भी पंचमीं विभक्ति लगती हैं । यथा—

(१) **उपाध्यात्** अधीते = उपाध्याय जी से सीखता है ।

(२) **अध्यापकाद्** गणितं पठति = मास्टर साहब से गणित पढ़ता है ।

(३) **तेभ्य** अधिगन्तुं उदन्तमिदं आगतोऽहम् = उनसे यह खबर जानने के लिये ही मैं आया हूँ ।

४. 'भय' या 'भय से बचाव' सूचक शब्दों के योग में जिससे डर या भय आदि मालूम हो, उसमें पंचमी विभक्ति का प्रयोग होता है। यथा—

(१) **चौराद्** बिभेति = चोर से डरता है।

(२) सर्पः **नकुलाद्** बिभेति = साँप नेवले से डरता है।

(३) स्वल्पमपि अस्य धर्मस्य त्रायते महतो **भयात्**=इस धर्म का अल्पांश भी बड़े-बड़े भय से छुटकारा दिला देता है।

(४) कपेः **नादात्** अत्रासिषुः शिशवः = बन्दर की आवाज से बच्चें डर गये।

(५) **सर्पाद्** भयम् = सांप से डर है।

(६) **नरकयातनायाः** मां रक्ष = नरक की यातना से मेरी रक्षा करो।

(७) पाहि मां **विपदः** = विपत्ति से मुझे बचाओ।

५. अधोलिखित शब्दों के योग में भी पंचमी विभक्ति का प्रयोग किया जाता है—

**'क'**—प्रभृति और आरम्भ के योग में पंचमी—

(१) **ततः** प्रभृति = तब से लेकर।

(२) **तस्मात् दिनात्** प्रभृति = उस दिन से लेकर।

(३) **जन्मनः** प्रभृति मया मांसं न भुक्तम् = जन्म से लेकर मैंने मांस नहीं खाया।

(४) **तस्मात् दिनात्** आरभ्य मया न चोरितं किंचिदपि = उस दिन से लेकर मैंने कुछ भी नहीं चुराया।

**'ख'**—'बिना' के योग में विकल्प से द्वितीया, तृतीया और पंचमी का प्रयोग होता है। यथा—

(१) **नारीं** विना निष्फला लोकयात्रा=स्त्री के बिना जीवन व्यर्थ है।

(२) **ज्ञानेन** विना न मुक्तिः = ज्ञान के बिना मुक्ति नहीं मिलती।

(३) **परिश्रमात्** विना न साफल्यम् = परिश्रम के बिना सफलता नहीं मिलती।

**'ग'**—'बहिः' और 'पृथक्' के योग में पंचमी का प्रयोग होता है। यथा—

(१) **ग्रामात्** बहिः शिवालयः अस्ति = गाँव के बाहर शंकर जी का मन्दिर है ।

(२) **गृहात्** पृथक् गोशाला अस्ति = घर से अलग गोशाला है ।

'घ'—'ऊर्ध्वम्' और 'अनन्तरम्' के योग में भी पंचमी का ही प्रयोग होता है । यथा—

(१) **संवत्सरात्** ऊर्ध्वं आगन्तव्यम् भवता = आप को एक साल के बाद आना चाहिये ।

(२) **अत** ऊर्ध्वं नागमिष्यामि कदापि = इसके बाद मैं कभी भी न आऊँगा ।

(३) **अध्ययनात्** अनन्तरं स क्रीडति = पढ़ने के बाद वह खेलता है ।

'ङ'—'अन्य', 'भिन्न' और 'इतर' आदि शब्दों के योग में । यथा—

(१) **ईश्वराद्** अन्यः को मां पातुं समर्थः = ईश्वर के अलावा और कौन मुझे बचा सकता है ।

(२) **कृष्णाद्** अन्यं कमपि बालं आहूयतम् = कृष्ण को छोड़ कर किसी दूसरे बच्चे को बुलाओ ।

(३) **नगराद्** भिन्नो वर्तते ग्रामः = गाँव नगर से भिन्न होता है ।

(४) **अंगुष्ठात्** इतरा अंगुलिका तर्जनी इत्यभिधीयते = अँगूठे से दूसरी अँगुली को तर्जनी कहते हैं ।

(५) **रामात्** इतरो न कोऽपि रोचते मह्यम् = राम को छोड़कर दूसरा कोई मुझे अच्छा नहीं लगता ।

६. जो जिसका उत्पादक हो, उसमें पंचमी लगती है । यथा—

(१) **गोमयात्** वृश्चिकः जायते = गोबर से बिच्छू पैदा होता है ।

(२) **हिमालयात्** गंगा प्रभवती = हिमालय से गंगा नदी निकलती है ।

(३) **दुग्धात्** दधि भवति = दूध से दही बनती है ।

(४) **ब्रह्मणः** प्रजायन्ते प्रजाः = प्रजा की उत्पत्ति ब्रह्म से होती है ।

(५) **कामात्** क्रोधः अभिजायते = काम से क्रोध पैदा होता है ।

७. जिससे छिपना हो उसमें पंचमी लगती है । यथा—

**मातुः** निलीयते कृष्णः = कृष्ण जी अपनी माता यशोदा से छिपते हैं ।

८. 'मार्ग' और 'काल' की अवधि में भी पंचमी ही होती है। यथा—

(१) **कर्णपुरतः** पंचाशत् क्रोशाः = कानपुर से पचास कोस की दूरी।

(२) **जन्मनः** दसमे मासे = जन्म से दसवें महीने में।

९. 'जुगुप्सा', 'विरामः' और 'प्रमाद' बोधक शब्दों के योग में पंचमी का प्रयोग किया जाता है। यथा—

(१) **पापात्** जुगुप्सते = पाप से घृणा करता है।

(२) दिलीपः **आफलोदयात् कर्मणः** न विरराम = फल प्राप्ति तक दिलीप ने काम करने से विराम नहीं किया।

(३) **स्वाध्यायात्** मा प्रमदः = स्वाध्याय में आलस्य मत करो।

(४) **स्वाधिकारात्** प्रमत्तः = अपने कर्त्तव्य के प्रति उदासीन (लापरवाह)।

(५) प्रसमीक्ष्य निवर्तेत सर्वमांसस्य **भक्षणात्** = खूब सोच-समझकर सभी प्रकार के मांसों का भक्षण नहीं करे।

(६) **धर्मात्** मुह्यति = धर्म से जी चुराता है।

१०, 'परा' उपसर्ग पूर्वक 'जि' धातु के योग में 'अरुचि' या 'ऊबना' आदि के अर्थ में पंचमी विभक्ति का प्रयोग किया जाता है। यथा—

अध्ययनात् पराजयते = वह पढ़ने से ऊब गया है (आजिज आ गया है)।

११. कभी-कभी 'क्त्वा' आदि प्रत्ययों को छिपाने के लिये भी पंचमी काम में आती है। यथा—

(१) **प्रासादात्** प्रेक्षते (प्रासादं आरुह्य प्रेक्षते) = महल पर चढ़ कर देखती है।

(२) **आसनात्** प्रेक्षते (आसने उपविश्य प्रेक्षते) = आसन पर बैठकर देखता है।

(३) **श्वसुरात्** जिह्रेति (श्वसुरं वीक्ष्य जिह्रेति) = ससुर को देखकर शर्माती है।

१२. कभी-कभी प्रश्नोत्तर के लिये भी पंचमी का आश्रय लिया जाता है। यथा—

(१) कस्मात् त्वं ? नद्याः । = तुम कहाँ से आ रहे हो ? नदी पर से ।

(२) कुतो भवान् ? पाटलिपुत्रात् । = आप कहाँ से आ रहे हैं ? पटना से ।

१३. अपने मत की पुष्टि के लिये प्रमाण देते समय भी पंचमी का आश्रय लेते हैं । यथा—

पर्वतो वह्निमान्, धूमात् = पर्वत में आग है, क्योंकि धुआँ उठ रहा है ।

१४. जब क्रियाओं के साथ 'स्तोक', 'अल्प', 'कृच्छ्र', 'कतिपय' आदि का प्रयोग क्रिया-विशेषण के रूप में होता है, तो विकल्प से पंचमी या तृतीया का प्रयोग होता है । यथा—

(१) 'स्तोकेन मुक्तः' अथवा 'स्तोकात् मुक्तः' = कुछ-कुछ खुला हुआ ।

(२) 'अल्पेन मुक्तः' अथवा 'अल्पात् मुक्तः' = थोड़ा-सा छूटा हुआ ।

(३) 'कृच्छ्रेण कृतः' अथवा 'कृच्छ्राद् कृतम्' = कठिनता से किया गया ।

(४) 'कतिपयेन प्राप्तः' अथवा 'कतिपयात् प्राप्तः' = कुछ लोगों से प्राप्त हुआ ।

## (च) सम्बन्ध कारक (षष्ठी विभक्ति)

१. सम्बन्ध में—यथा—

(१) **कस्य** इदं पुस्तकम् = यह किताब किसकी है ?

(२) मातृस्वसा **मे** मृता = मेरी मौसी मर गई ।

(३) **लोकानां** अधिपः = लोकों का स्वामी ।

२. निर्धारण में—यथा—

(१) **नृणां** ब्राह्मणः श्रेष्ठः = मनुष्यों में ब्राह्मण श्रेष्ठ हैं ।

(२) **कवीनां** कालिदासो श्रेष्ठः = कवियों में कालिदास श्रेष्ठ हैं ।

(३) **गवां** कृष्णा बहुक्षीरा=गायों में से काली गाय बहुत दूध देने वाली होती है ।

३. 'समीप' और 'तुल्य' तथा उनके समानार्थक शब्दों के बोध में । यथा—

(१) **नगरस्य** समीपं एव आश्रमपदम् = नगर के पास ही आश्रम है ।

(२) **चन्द्रस्य** तुल्यं मुखम् = चन्द्रमा के समान मुख ।

(३) **कृष्णस्य** तुल्यः सदृशः समो वा = कृष्ण के समान ।
(४) कोऽन्योऽस्ति सदृशो **मम** = मेरे समान और दूसरा कौन है ।

४. हेतु प्रयोग में । यथा—
(१) **कस्य** हेतोः सोऽत्र वसति = वह किस लिये यहाँ रह रहा है ?
(२) **अन्नस्य** हेतोः वसति = अन्न के लिये रहता है ।
(३) **अल्पस्य** हेतोः बहुहातुमिच्छसि = तुम तो थोड़े के लिये बहुत कुछ गँवाना चाहते हो ।
(४) रोदिषि **कस्य** हेतोः = किस लिये रोते हो ?

५. आशीर्वाद में—यथा—
(१) **तव** सुखं भूयात् = तुम्हें सुख मिले या सुखी रहो ।
(२) **कृष्णस्य** आयुष्यं भूयात् = कृष्ण दीर्घायु होवे ।
(३) **कृष्णस्य** चिरजीवितं भूयात् = कृष्ण चिरंजीवी हो ।
(४) **कृष्णस्य** भद्रं कुशलं कल्याणं निरामयं सुखं शं हितं वा भूयात् = कृष्ण का भला हो ।

६. (क) तस् प्रत्ययान्त शब्द षष्ठी विभक्तियुक्त किसी न किसी शब्द विशेष के साथ ही प्रयुक्त होते हैं । यथा—
(१) **ग्रामस्य** दक्षिणतः उत्तरतः वा गाँव के दक्षिण या उत्तर की तरफ ।
(२) **गृहस्य** पृष्ठतः आम्रवृक्षः अस्ति = घर के पिछवाड़े आम का पेड़ है ।

(ख) तस् प्रत्ययान्त शब्दों के समानार्थक उपरि-उपरिष्ठात्, अधः अधस्तात्, पुरः पुरस्तात्, पश्चात् आदि शब्द भी षष्ठी विभक्ति से युक्त किसी शब्द विशेष के साथ ही प्रयुक्त होते हैं । यथा—
(१) **अर्कस्य** उपरि = अकवन के पौधे के ऊपर ।
(२) **तरूणां** अधः अधस्तात् वा = पेड़ों के नीचे ।
(३) **तस्य** पुरः पुरस्तात् वा कथमपि स्थित्वा = उसके सामने बड़ी मुश्किल से खड़े होकर ।

७. उत्तरेण, दक्षिणेन आदि एनान्त शब्दों के योग में विकल्प से द्वितीया या षष्ठी विभक्तियों का प्रयोग होता है । यथा—

**ग्रामस्य ग्रामं** वा उत्तरेण = गाँव के उत्तर की ओर।

८. 'दूर' अन्तिक और तदर्थक अन्य शब्दों के योग में या तो षष्ठी लगती है या पंचमी। यथा—

(१) **ग्रामस्य ग्रामात्** वा वनं निकटं समीपं वा अस्ति = गाँव के निकट जंगल है।

(२) तव **गृहस्य गृहात्** वा दूरे मम वसतिः = मेरा मकान तुम्हारे घर से दूर है।

(३) **रामात् रुद्रस्य** यो दूरं, पापात् दुःखस्य सोऽन्तिकम् = जो राम और शिव से दूर रहता है, वह पाप और दुःख के पास रहता है।

(४) प्रत्यासन्नो माधवी **मण्डपस्य** = वह माधवी लता के मंडप के पास है।

(५) **तस्य** सकाशम् = उसके पास।

९. निम्नस्थ धातुओं के योग में षष्ठी आती है—

**'क' 'याद करना'** अर्थ वाली स्मृ, अधि + इ, आदि धातुओं के योग में यथा—

(१) कच्चिद् **भर्तुः** स्मरसि = क्या तुम्हें अपने स्वामी की याद आती है।

(२) स्मरन् **राघवबाणानां** विव्यथे राक्षसेश्वरः = राम के बाणों की याद करके रावण को दुःख हुआ।

(३) अध्येति **तव** लक्ष्मणः = लक्ष्मण तुम्हारी याद करते हैं।

**'ख'** "अधिकार होना" अर्थ वाली प्र + भू, ईश आदि धातुओं के योग में, यथा—

(१) प्रभवति **निजस्य** कन्यका जनस्य महाराजः = महाराज को अपनी कन्या पर पूरा पूरा अधिकार है।

(२) यदि तं प्रेक्षमाणा **आत्मनः** प्रभविष्यामि = यदि उसे देखकर मैं अपने आप पर काबू कर सकी तो...... ।

(३) कथंचित् ईशा **मनसां** बभूवुः = बड़ी मुश्किल से वे अपने मन पर काबू कर सके।

**'ग' 'दया करना'** अर्थ वाली 'दय्' आदि धातुओं के योग में, यथा—

(१) **'रामस्य'** दयमानः = राम के ऊपर दया करता हुआ।

(२) कथं न दयसे **दीनजनस्य** = गरीबों पर दया क्यों नहीं करते ?

१०. 'व्यापार में लगाना' या 'जुये के दाव में लगाना' इन अर्थों वाली "वि + अव + हृ = व्यवहृ', 'पण्' और 'दिव्' आदि धातुओं के योग में षष्ठी विभक्ति का प्रयोग होता है। यथा—

(१) **शतस्य** व्यवहरति = व्यापार में सौ रुपये लगाता है।

(२) **प्राणानां** अपणिष्ट असौ=इसने प्राणों को भी बाजी में लगा दिया। अथवा प्राणों की बाजी लगा दी।

(३) अदेवीत् **बन्धुभोगानां** युधिष्ठिरः = युधिष्ठिर ने अपने भाइयों और भोगों को जुये में गँवा दिया।

११. 'मध्ये', 'पारे', 'कृते' आदि अव्ययों के साथ भी षष्ठी का प्रयोग होता है। यथा—

(१) **गंगायाः** मध्ये पारे वा = गंगा के बीच में या गंगा के उस पार।

(२) **अमीषां प्राणानां** कृते = इन प्राणों के लिये।

## (छ) अधिकरण कारक (सप्तमी विभक्ति)

१. जिस स्थान पर किसी काम का करना या होना पाया जाय, उसमें सप्तमी लगती है। यथा—

(१) रामः **पाठशालायां** पुस्तकं पठति = राम स्कूल में किताब पढ़ता है।

(२) **स्थाल्यां** ओदनं पचति मे माता = मेरी माँ बटलोई में चावल पकाती है।

(३) तस्य **कर्णे** किमपि कथयति स कर्कटकः = वह कर्कटक उसके कान में कुछ कहता है।

२. जिस समय कोई कार्य सम्पन्न हो उसमें भी सप्तमी आती है। यथा—

(१) **शैशवे** वेदं अपठम् = बचपन में मैंने वेद पढ़ा।

(२) **बाल्ये** पितुर्वशे तिष्ठेत् पाणिग्राहस्य यौवने = (स्त्री को) बचपन में पिता के वश में और जवानी में पति के वश में रहना चाहिये।

(३) जब किसी कार्य के हो जाने पर कोई दूसरा कार्य हो, तो जो कार्य हो चुकता है, उसमें सप्तमी लगती है। यथा—

(क) **सूर्ये** अस्तं **गते** गोपाः गृहं आगच्छन् = सूर्य के अस्त हो जाने पर ग्वाले घर को आगये।

(ख) **रामे** वनं **गते** दशरथः प्राणान् अत्यजत् = राम के वन चले जाने पर दशरथ ने प्राण त्याग दिये।

(ग) **सुरेशे गायति** सर्वे अहसन् = सुरेश के गा चुकने पर सबलोग हँस पड़े।

(घ) **सर्वेषु शयानेषु** श्यामा रोदिति = सब के सो जानेपर श्यामा रोती है।

(४) निर्धारण में षष्ठी की ही भाँति सप्तमी का प्रयोग भी होता है। यथा—

(क) **गोषु** कृष्णा बहुक्षीरा = गायों में काली गाय बहुत दूध देने वाली होती है।

(ख) **छात्रेषु** रामः पटुः = विद्यार्थियों में राम होशियार है।

(ग) **नृषु** ब्राह्मणः श्रेष्ठः = मनुष्यों में ब्राह्मण श्रेष्ठ है।

(५) प्रेम, आसक्ति अथवा आदरसूचक शब्दों के योग में जिसके प्रति उक्त भाव हो, उसमें सप्तमी आती है। यथा—

(क) पिता **पुत्रे** स्निह्यति = पिता पुत्र से स्नेह करता है।

(ख) अध्यापकः **छात्रेषु** स्निह्यति = अध्यापक विद्यार्थियों से स्नेह करता है।

(ग) **शिवे** मम महान् अनुरागः = शंकर जी से मुझे बहुत प्रेम है।

(घ) **तापसकन्यकायां अस्यां** मे महान् अभिलाषः = तपस्वी की इस कन्या से मैं बहुत प्रेम करता हूँ अथवा इसके प्रति मेरे हृदय में बहुत बड़ी चाह है।

(ङ) **धर्मे** रतिः कार्या = धर्म से प्रेम करना चाहिये।

(च) **ब्रह्मणि** रमते मे मनः = मेरा मन ब्रह्म के चिन्तन में ही रमता है।

(छ) **अशुद्धप्रकृतौ राज्ञि** जनता न अनुरज्यते = उस राजा से जनता स्नेह नहीं करती जिसके मंत्रीगण भ्रष्ट हो गये हों।

(ज) मृतस्य भ्रातुः **भार्यायां** यो अनुरज्येत कामतः = जो काम-वश मरे हुये भाई की स्त्री से प्रेम करे।

(६) 'साधु' और 'असाधु' शब्दों के योग में भी सप्तमी का प्रयोग होता है। यथा—

(क) साधुः कृष्णो **मातरि**=माता के प्रति कृष्ण का व्यवहार अच्छा है।

(ख) असाधुर्मातुले कृष्णः = कृष्ण का व्यवहार अपने मामा के प्रति ठीक नहीं है।

७. यदि किसी प्रयोजन के लिये किसी काम को किया जाता है और उस प्रयोजन का उस कर्म के 'आधार' के साथ घनिष्ट सम्बन्ध होता है तो उस प्रयोजन में सप्तमी का प्रयोग होता है। यथा—

**चर्मणि** द्वीपिनं हन्ति **दन्तयो**र्हन्ति कुञ्जरम्।
**केशेषु** चमरीं हन्ति **सीम्नि** पुष्कलको हतः॥

(लोग चीते को **खाल के लिये** मारते हैं और हाथी को **दाँतों के लिये**। चमरी मृग को उसके **बालों के लिये** मारते हैं और कस्तूरी मृग को **कस्तूरी के लिये**)।

८. निम्नस्थ शब्दों के योग में विकल्प से षष्ठी या सप्तमी का प्रयोग किया जाता है:—

स्वामी, ईश्वर, अधिपति, दायाद (=उत्तराधिकारी), साक्षिन (=गवाह), प्रतिभू (=जमानत) आदि। यथा—

(१) **गवां गोषु** वा स्वामी = गायों का मालिक।
(२) **पृथिव्याः पृथिव्यां** वा ईश्वरः = पृथ्वी का स्वामी।
(३) **ग्रामाणां ग्रामेषु** वा अधिपतिः = गाँवों का मालिक।
(४) **पित्रंशस्य पित्रंशे** वा दायादः=पिता के हिस्से का उत्तराधिकारी।
(५) **व्यवहारस्य व्यवहारे** वा साक्षी = मुकदमे में गवाह।
(६) **दर्शनस्य दर्शने** वा प्रतिभूः = देखने के लिये जमानत।

# द्वितीयोऽध्यायः

## [ क ] संस्कृत में अनूदित कुछ आदर्श वाक्य

### अभ्यास १

[ लट् लकार = वर्तमान काल ]

१. वह पढ़ता है = सः पठति ।
२. वह पढ़ती है = सा पठति ।
३. वह खाता है = सः खादति ।
४. वह खाती है = सा खादति ।
५. तुम खाते हो = त्वं खादसि ।
६. तुम खाती हो = त्वं खादसि ।
७. मैं पढ़ता हूँ = अहं पठामि ।
८. मैं पढ़ती हूँ = अहं पठामि ।
९. आप खाते हैं = भवान् खादति ।
१०. आप खाती हैं = भवती खादति ।
११. कौन बुलाता है ? = कः आह्वयति ?
१२. वह क्यों मुझे बुलाती है ? = सा कथं मां आह्वयति ?
१३. क्या जपती हो ? = त्वं किं जपसि ?
१४. मैं कुछ नहीं जपती हूँ = अहं न किञ्चित् जपामि ।
१५. तुम क्या पढ़ती हो ? = त्वं किं पठसि ?
१६. घोड़ा दौड़ता है = अश्वः धावति ।
१७. कल्लू आम चूसता है = कल्लूः आम्रं चूषति ।
१८. विनोदिनी चना चबाती है = विनोदिनी चणकं चर्वति ।
१९. क्यों हँसते हो ? = कथं हससि ?
२०. आप क्या चाहते हैं ? = भवान् किं इच्छति ?
२१. ओले गिरते हैं = वर्षोपलाः पतन्ति ।

२२. मास्टर साहब कुछ बोलते हैं = अध्यापकमहोदयः किमपि वदति ।
२३. यह क्या कहती है ? = इयं किं कथयति ?
२४. वहाँ क्या होता है ? = तत्र किं भवति ?
२५. शेर गरजता है = सिंहः गर्जति ।

## अभ्यास २

### [ लङ् लकार = भूतकाल ]

१. उसने पढ़ा = सः अपठत् ।
२. कुत्ता क्यों भूँका ? = कुक्कुरः कथं अबुक्कत् ?
३. तुम क्यों हँसे ? = त्वं कथं अहसः ?
४. आप कहाँ से आईं ? = भवती कुतः आगच्छत् ?
५. मैं प्रयाग से आई हूँ = अहं प्रयागात् आगच्छम् ।
६. उसने जो चाहा सो पाया = सः यद् ऐच्छत् तत् प्राप्नोत् ।
७. तुमने कहाँ तक पढ़ा है ? = त्वं कियद् अपठः ?
८. जनता नहीं समझती कि तुमने क्या कहा ? = जनता न जानाति यत् त्वं किं अकथयः ?
९. वह वहाँ क्यों ठहरा ? = एषः तत्र कथं अतिष्ठत् ?
१०. आपने क्या खाया ? = भवान् किं अखादत् ?
११. मैंने कुछ नहीं खाया = अहं किमपि न अखादम् ।
१२. जब मैंने चाहा तब नहीं पाया = यदा अहम् ऐच्छम् तदा न प्राप्नवम् ।
१३. ईश्वर ने जो किया, अच्छा किया = ईश्वरः यद् अकरोत्, उत्तमं अकरोत् ।
१४. मैंने साधु के पैर नहीं छुवे = अहं साधोः पादं न अस्पृशम् ।
१५. तुम कहाँ गयी थीं ? = त्वं क्व आगच्छः ?
१६. तुमने किसको बुलाया ? = त्वं कं आह्वयः ?
१७. तुमने कुछ सुना है ? = त्वं किमपि अशृणोः ?
१८. जो पैदा किया सो खा लिया = यद् अर्जयम्, तद् अखादम् ।
१९. कुछ याद किया है ? = किञ्चित् स्मरः !
२०. सब भूल गया हूँ = अहं सर्वं व्यस्मरम् ।

## अभ्यास ३

### [ लृट् लकार = भविष्यत् काल ]

१. वह पढ़ेगा = सः पठिष्यति ।
२. तू जायेगा = त्वं गमिष्यसि ।
३. मैं आऊँगा = अहं आगमिष्यामि ।
४. वह देखेगा = स द्रक्ष्यति ।
५. राम धनुष तोड़ेंगे = रामः चापं त्रोटयिष्यति ।
६. वे दोनों गीता पढ़ेंगे = तौ गीतां पठिष्यतः ।
७. हम दान करेंगे = वयं दानं करिष्यामः ।
८. किसान खेत सींचेंगे = कृषकाः क्षेत्राणि सेक्ष्यन्ति ।
९. वह पानी पियेगा = सः जलं पास्यति ।
१०. मैं कानपुर जाऊँगा = अहं कान्यकुब्जपुरं गमिष्यामि ।

## अभ्यास ४

### [ लोट् लकार = आज्ञावाचक ]

१. वह पुस्तक पढ़े = सः पुस्तकं पठतु ।
२. तू गाँव को जा = त्वं ग्रामं गच्छ ।
३. मैं खाना खाऊं = अहं भोजनं खादानि ।
४. तुम सब काम करो = यूयं कार्यं कुरुत ।
५. इसे इनाम दो = अस्मै पुरस्कारं यच्छ ।
६. इस घड़े से जल लाओ = अनेन घटेन जलं आनय ।
७. अपने पिता की सेवा करो = स्वपितरं सेवस्व ।
८. हम सब सेवा करें = वयं सेवामहे ।
९. तुम्हारा कल्याण होवे = तव कल्याणं अस्तु ।
१०. राजा मुझे धन देवे = राजा मह्यं धनं ददातु ।
११. हम सोवे = वयं शयामहै ।
१२. लड़का खिलौना खेले = बालकः क्रीडनकं खेलतु ।

## अभ्यास ५

### [ विधिलिङ् = चाहिये ]

१. उसे पढ़ना चाहिये = सः पठेत् ।
२. तुम्हें लिखना चाहिये = त्वं लिखेः ।
३. मुझे गुरु को नमस्कार करना चाहिये = अहं गुरुं नमेयम् ।
४. शिष्य से हार की इच्छा करनी चाहिये = शिष्यात् पराभवं इच्छेत् ।
५. सम्पत्ति में खुश न होना चाहिये = सम्पत्तौ न हृष्येत् ।
६. स्त्रियों पर क्रोध नहीं करना चाहिये = स्त्रीभ्यः न क्रुध्येत् ।
७. तुम्हें शत्रुओं से युद्ध करना चाहिये = यूयं शत्रुभिः युध्येध्वम् ।
८. विद्वानों की सभा में मूर्खों को चुप रहना चाहिये = पण्डितानां समाजे मूर्खाः मौनं भजेयुः ।
९. दुष्ट मनुष्य को भलाई करके शान्त करना चाहिये = दुर्जनः उपकारेण शाम्येत् ।
१०. हमें रस्सी को साँप नहीं मान लेना चाहिये = वयं रज्जुं सर्पं न मन्येमहि ।

## अभ्यास ६

### [ सर्वनाम ]

१. सूर्य किस दिशा में हैं = सूर्यः कस्यां दिशायां वर्तते ?
२. उसका वर्ताव कैसा है ? = तस्य व्यवहारः कीदृशः अस्ति ?
३. इस पेड़ का फल कड़ुआ है = अस्य वृक्षस्य फलं कटु अस्ति ।
४. आपकी भाभी कहाँ हैं ? = भवतः प्रजावती कुत्र वर्तते ?
५. इस लड़की की आयु क्या है ? = अस्याः कन्यायाः आयुः किमस्ति ?
६. मेरा यहाँ कोई नहीं है = मम इह कोऽपि नास्ति ।
७. आपके साथ कौन है ? = भवता सह कोऽस्ति ?
८. जिस समय रावण था उस समय त्रेतायुग था = यस्मिन् समये रावणः आसीत् तस्मिन् समये त्रेतायुगम् आसीत् ।
९. आपके पीछे कोई है = भवतः पृष्ठतः कश्चिद् वर्तते ।
१०. वह चिट्ठी किस किताब में है ? = तत् पत्रं कस्मिन् पुस्तके अस्ति ?

## अभ्यास ७

### [ रहा-रहे-रही ]

१. वह पढ़ रहा है = सः पठन् अस्ति ।
२. वह पढ़ रही है = सा पठन्ति अस्ति ।
३. तुम पढ़ रहे हो = त्वं पठन् असि ।
४. तुम पढ़ रही हो = त्वं पठन्ती असि ।
५. मैं पढ़ रही हूँ = अहं पठन्ती अस्मि ।
६. मैं पढ़ रहा हूँ = अहं पठन् अस्मि ।
७. वह पढ़ रहा था = सः पठन् आसीत् ।
८. वह पढ़ रही थी = सा पठन्ती आसीत् ।
९. तुम पढ़ रहे थे = त्वं पठन् आसीः ।
१०. तुम पढ़ रही थी = त्वं पठन्ती आसीः ।
११. मैं पढ़ रहा था = अहं पठन् आसम् ।
१२. मैं पढ़ रही थी = अहं पठन्ती आसम् ।
१३. वह पढ़ रहा होगा = सः पठन् भविष्यति ।
१४. वह पढ़ रही होगी = सा पठन्ती भविष्यति ।
१५. तुम पढ़ रहे होगे = त्वं पठन् भविष्यसि ।
१६. तुम पढ़ रही होगी = त्वं पठन्ती भविष्यसि ।
१७. मैं पढ़ रहा हूँगा = अहं पठन् भविष्यामि ।
१८. मैं पढ़ रही होऊँगी = अहं पठन्ती भविष्यामि ।

## अभ्यास ८

### ( 'बालक' शब्द के रूप )

### [ कर्त्ता ]

१. वह लड़का कहाँ जाता है ? = स **बालकः** कुत्र गच्छति ।
२. वे दो लड़के किताब पढ़ते हैं = तौ **बालकौ** पुस्तकं पठतः ।
३. ये लड़के फूल सूंघते हैं = इमे **बालकाः** पुष्पाणि जिघ्रन्ति ।

### [ कर्म ]

१. मैं एक लड़के को देखता हूं = अहं एकं **बालकं** पश्यामि ।

२. वह दो लड़कों को बुलाती है = सा **बालकौ** आह्वयति ।

३. महेश लड़कों को मारता है = महेशः **बालकान्** प्रहरति ।

### [ करण ]

१. सुशीला एक लड़के के साथ नाचती है = सुशीला एकेन **बालकेन** सह नृत्यति ।

२. ओमी दो लड़कों के साथ खेलता है = ओमी **बालकाभ्यां** सह क्रीडति ।

३. पुष्पा चार लड़कों के साथ गाती है = पुष्पा चतुर्भिः **बालकैः** सह गायति ।

### [ सम्प्रदान ]

१. राम उस लड़के के लिये फल लाता है = रामः तस्मैः **बालकाय** फलं आहरति ।

२. वेला दो लड़कों को मिठाई देती है = वेला **बालकाभ्यां** मिष्ठान्नं ददाति ।

३. लड़कों को लड्डू बहुत अच्छे लगते हैं = **बालकेभ्यः** मोदकानि बहु रोचन्ते ।

### [ अपादान ]

१. सीता किस लड़के से घृणा करती है ? = सीता कस्मात् **बालकात्** जुगुप्स्यते ?

२. उन दो लड़कों के बिना मजा नहीं आता = ताभ्यां **बालकाभ्यां** विना मोदः न जायते ।

३. बिल्ली सभी लड़कों से डरती है = बिडाली सर्वेभ्यः **बालकेभ्यः** बिभेति ।

## [ सम्बन्ध ]

१. शैला इस लड़के की बहन है=शैला अस्य **बालकस्य** भगिनी अस्ति ।
२. ये उन दो लड़कों की किताबें हैं=इमानि तयोः **बालकयोः** पुस्तकानि सन्ति ।
३. गोपाल लड़कों के फल चुरा लेता है=गोपालः **बालकानां** फलानि अपहरति ।

## [ अधिकरण ]

१. रणधीर इस लड़के से स्नेह करता है=रणधीरः अस्मिन् **बालके** स्निह्यति ।
२. उन दोनों लड़कों में से प्रदीप अधिक चंचल है=तयोः **बालकयोः** प्रदीपः चपलतरोऽस्ति ।
३. सभी लड़कों में से अनिल श्रेष्ठ होगा=सर्वेषु **बालकेषु** अनिलो श्रेष्ठो भविता ।

## [ सम्बोधन ]

१. हे बालक ! इधर आओ=**हे बालक !** अत्रागच्छ ।
२. हे दो बालकों ! एक निबन्ध लिखो=**हे बालकौ !** निबन्धमेकं लिखतम् ।
३. हे बालकों ! अपनी किताब पढ़ो=**हे बालकाः !** स्वपुस्तकं पठत ।

# अभ्यास ९

## [ कुछ धातुयें ]

१. गोपी कृष्ण को सुलाती है=गोपी कृष्णं शाययति ।
२. गायक स्वरों को बदलता है=गायकः स्वरान् विकुरुते ।
३. दो दीपक एक दूसरे का उपकार नहीं करते=न हि प्रदीपौ परस्परस्य उपकुरुतः ।
४. लक्ष्मी वही है जिससे कि दूसरे का भला किया जाय=सा लक्ष्मीः उपकुरुते यया परेषाम् ।
५. सांड़ प्रसन्न होकर जमीन खोदने लगता है=अपस्किरते वृषो हृष्टः ।

६. हाथी धूल बिखेरता है = गजो धूलि अपकिरति ।
७. महल की छत से धुँआ उठता है = हर्म्यतलात् धूमः आक्रामति ।
८. चोर सिपाही को धोखा देता है = चोरं यामिकं गर्द्धयते ।
९. वह कुत्ते को लालची बनाता है = सः श्वानं गर्द्धयति ।
१०. बच्चा कौर को निगल जाता है = बालः ग्रासं संगिरति ।
११. चारण अपने स्वामी के गुणों का बखान करता है=चारणः स्वस्वामिनः गुणाः संगिरते ।
१२. पिशाच खून पीता है = पिशाचः अवगिरते शोणितम् ।
१३. भाप ऊपर उठती है = वाष्पः उद्गच्छति ।
१४. विद्यार्थी पढ़ने से थक जाता है = छात्रः अध्ययनात् पराजयते ।
१५. सुनार सोने को तपाता है = सुवर्णकारः सुवर्णं उत्तपति ।
१६. बन्दर अपना मुँह खोलता है = वानरः मुखं व्याददाति ।
१७. पिता अपनी लड़की को देखना चाहता है=पिता स्वकन्यकां दिदृक्षते।
१८. योधा लड़ाई के लिये तैयार होता है = योधः युद्धाय सन्नह्यते ।
१९. वह मजदूरों को नौकर रखता है = सः कर्मकरान् उपनयते ।
२०. शिष्य गुरु के क्रोध को दूर करता है=गुरोः क्रोधं विनयति शिष्यः ।

## अभ्यास १०

### [ कुछ धातुयें ]

१. वह सरकता है = सः सरति ।
२. मैं छूता हूँ = अहं स्पृशामि ।
३. तुम पूँछते हो = त्वं पृच्छसि ।
४. वे दोनों क्रोध करते हैं = तौ कुप्यतः ।
५. मनुष्य लोभ करते हैं = नराः लुभ्यन्ति ।
६. वे सब पुष्ट होते हैं = ते पुष्यन्ति ।
७. हम सब सूखते हैं = वयं शुष्यामः ।
८. सीता कपड़ा धोती है = सीता वस्त्रं क्षालयति ।
९. तुम कष्ट देते हो = त्वं तुदसि ।

१०. वह प्रसिद्ध करती है = सा प्रथयति ।

११. लड़के आनन्दित होते हैं = कालकाः माद्यन्ति ।

१२. तुम थकते हो = त्वं श्राम्यसि ।

१३. घी पिघलता है = घृतं द्रवति ।

१४. वह फेंकता है = सः अस्यति ( क्षिपति ) ।

१५. लुटेरे लूटते हैं = लुण्टाकाः लुण्ठन्ति ।

१६. हम दुःख देते हैं = वयं पीडयामः ।

१७. वह बकवास करता है = सः जल्पति ।

१८. माता आलिंगन करती है = माता श्लिष्यति ।

१९. पथिक थकता है = पथिकः क्लाम्यति ।

२०. मैं प्रसन्न करता हूँ = अह प्रीणयामि ।

२१. वे नष्ट होते हैं = ते क्षयन्ति ।

२२. हम दोनों पास जाते हैं = आवां उपगच्छावः ।

२३. वह दूर करता है = सः अपनयति ।

२४. मैं ऊपर उठता हूँ = अहं उत्पतामि ।

२५. मैं कूदता हूँ = अहं कूर्दामि ।

२६. वह उत्तर देता है = सः प्रतिवदति ।

२७. वे दोनों पाते हैं = तौ अधिगच्छतः ।

२८. वह सामने जाता है = सः अभिगच्छति ।

२९. राम उत्तर देता है = रामः प्रतिभाषते ।

३०. वे अलग होते हैं = ते विश्लिस्यन्ति ।

३१. यह मिलता-जुलता है = इदं सङ्गच्छते ।

३२. दुःख दूर होते हैं = दुःखानि गलन्ति ।

३३. चोर धन चुराता है = चोरः धनं चोरयति ।

३४. योद्धा बाण चलाता है = योधः बाणं क्षिपति ।

३५. वीर बाण चलाता है = शरमस्यति वीरः ।

३६. बेटा बाप को तसल्ली देता है = पुत्रः जनकं सान्त्वयति ।

३७. कौवा बलि को खाता है = काकः बलिं खादति ।

३८. सुनार सोना तौलता है = स्वर्णकारः सुवर्णं तोलयति ।
३९. मूर्ख बकवाद करते हैं = मूढाः जल्पन्ति ।
४०. लोग राजा को प्रसन्न करते हैं = नृपतिं प्रीणयन्ति ।

## अभ्यास ११

### [ संज्ञा-जनित क्रियाओं के कुछ प्रयोग ]

१. मोहन पट-पट शब्द करता है = मोहनः पटपटायते ( पटपटा ) ।
२. बेल हरी हो रही है = लता हरितायते ( हरित ) ।
३. अस्त होता हुआ सूर्य लाल हो रहा है = अस्तयान् रविः लोहितायते ( लोहित ) ।
४. घोड़ा पूँछ उठा रहा है = अश्वः उत्पुच्छयते ( पुच्छ ) ।
५. महरा बर्तन इकट्ठा कर रहा है = पात्रमार्जकः सम्भाण्डयते ( सम + भाण्ड ) ।
६. नाई माणवक के बाल बनाता है = छुरिकः नापितः वा माणवकं मुण्डयति ( मुण्ड ) ।
७. रसोइया खाने में नमक मिलाता है = पाचकः व्यञ्जनं लवणयति ( लवण ) ।
८. मेरी माँ दूध पीकर ही रहने का व्रत लेती हैं = मम माता पयः व्रतयति ( व्रत ) ।
९. किसान हल चलाता है = कृषकः हलयति ( हल ) ।
१०. राम झगड़ा करता है = राम कलयति ( कलि = झगड़ा ) ।
११. बालिका वीणा के साथ ही गाती है = बालिका उपवीणयति (वीणा) ।
१२. बन्दर अपनी देह खुजलाता है = वानरः स्वगात्रं कण्डूयते वा ( कण्डू = खुजली ) ।
१३. वह द्वेष करता है = सः असूयति असूयते वा ( असु = द्वेष, वैर ) ।
१४. पुजारी पूजा करता है = पूजकः सपर्यति ( सपर्या = पूजनसामग्री ) ।
१५. वैद्य दवा करता है = वैद्यः भिषज्यति ( भिषज् = दवा ) ।
१६. प्रातःकाल होता है = उषस्यति ( उषस् = प्रातःकाल ) ।

१७. बच्चे की लीलाओं से माता सुखी होती है = बाललीलाभिः माता सुखायते ( सुख )।

१८. पुत्र के आचरण को देख कर पिता दुःखी होता है = पुत्राचरणं विलोक्य पिता दुःखायते ( दुःख )।

१९. विद्वान् सभी जगह पूजा जाता जाता है = विद्वान् सर्वत्र महीयते ( मही )।

२०. चोर गायब हो जाता है = चौरः तिरस्यति ( तिरस )।

## अभ्यास १२

### [ प्रेरणार्थक क्रियायें ]

१. तुम्हें कौन पढ़ाता है ? = कस्त्वां पाठयति ।

२. माँ बच्चे को चलाती है = माता शिशुं चालयति ।

३. गाय बछड़े को दूध पिलाती है = धेनुः वत्सं पयः पाययति ।

४. तुम्हें कौन भेजता है = कः त्वां गमयति व्राजयति वा ।

५. ईश्वर मुझे व्यर्थ जिलाता है = ईश्वरः मां व्यर्थमेव जीवयति ।

६. पेड़ से फल मत गिराओ = वृक्षात् फलानि मा पातय ।

७. यहाँ पर कुआँ मत खुदवाओ = अत्र कूपं मा खानय ।

८. राम ने लक्ष्मण से तप करवा कर मेघनाथ का वध करवाया = रामः लक्ष्मणेन तपः कारयित्वा मेघनाथस्य वधं अकारयत् ।

९. बछड़े को दूध पिलाने के लिये गाय वहाँ गई = वत्सं दुग्धं पाययितुं धेनुः तत्र गता ।

१०. तुम मुझे कुछ भी नहीं दिलाते हो = त्वं मह्यं किमपि न दापयसि ।

११. जब तुम सुनाओगे तब सुनूँगा, जब दिखाओगे तब देखूँगा = यदा त्वं श्रावयिष्यसि तदा श्रोष्यामि, यदा दर्शयिष्यसि तदा द्रक्ष्यामि ।

१२. प्रबन्धक राम को उठाता है और कृष्ण को बैठाता है = प्रबन्धकः रामं उत्थापयति कृष्णं च उपवेशयति ।

१३. आप अपनी बहन को भेज दीजिये = भवान् स्वभगिनीं प्रेषयतु ।



१४. मैं तुम्हें नहीं छुआता हूँ = अहं त्वां न स्पर्शयामि ।

१५. इस सन्दूक को मजदूर से लिवा जाकर घर में रक्खूंगा=इमां मञ्जूषां भारवाहेन श्रमिकेन वा नाययित्वा गृहे स्थापयिष्यामि ।

## अभ्यास १३

### [ क्त प्रत्यय ]

१. किसने हँसा ? = केन हसितम् ?
२. वाल्मीकि ने सीता को देखा = वाल्मीकिना सीता दृष्टा ।
३. आपने जल पिया = भवता जलं पीतम् ।
४. दशरथ ने राम को बुलाया = दशरथेन रामः आहूतः ।
५. मैंने अभी तक कुछ नहीं खाया = मया अद्युनावधि किमपि न खादितम् ।
६. जिसने वेद पढ़ा वह विद्वान् हुआ = येन वेदः पठितः स विद्वान् अभवत् ।
७. तुमने अभी तक पत्र नहीं लिखा = त्वया अद्युनावधि पत्रं नैव लिखितम् ।
८. उसने कहा, पर किया नहीं = तेन कथितं परन्तु कृतं नैव ।
९. राम ने जब सारी विद्या पढ़ ली तब वह घर आ गये = रामेण यदा सर्वा विद्या पठिता तदा सः गृहं आगतः ।
१०. मैंने माँ से सभी कुछ कह दिया = मया अम्बा सर्वमेव कथिता ।

## अभ्यास १४

### [ क्त प्रत्यय सम्बन्धी वाक्य ]

१. मर जाओ = क्षीणायुः क्षितायुः वा भव ।
२. यह तपस्वी बहुत दुबला हो गया है = क्षीणः क्षतः वा अयं तपस्वी
३. आग बुझ गई = निर्वाणोऽग्निः ।
४. यह वह स्थान है जहाँ कृष्ण बैठा करते थे=इदं कृष्णस्य आसितम् ।
५. यह वह मार्ग है, जिधर से राम गये थे = इदं रामस्य यातम् ।
६. बच्चा म्लान हो गया है = म्लानो बालः ।

७. लक्ष्मण राम के पीछे पैदा हुये = रामं अनुजातो लक्ष्मणः ।
८. विष्णु गरुड़ पर चढ़े = गरुडमारूढो हरिः ।
९. कृष्ण शेष नाग पर सोये = शेषं अधिशायितः कृष्णः ।
१०. मेरी माँ ने एकादशी के दिन उपास किया = एकादशीं उपोषिता मे जननी ।

## अभ्यास १५

### [ प्रत्यय सम्बन्धी वाक्य ]

### "क्त, क्तवतु, तुमुन"

१. कुम्हार ने घड़ा बनाया = कुम्भकारेण घटः **कृतः** ।
२. जुलाहे ने साड़ी बनाई = तन्तुवायेन शाटी **निर्मिता** ।
३. राम ने फल खाया = रामेण फलं **भक्षितम्** ।
४. मैंने कहा = मया **कथितम्** ।
५. बन्दर पहाड़ पर चढ़ गया = वानरः पर्वतं **आरूढः** ।
६. मेरी कलम कहाँ चली गई ? = क्व **गता** मे लेखिनी ।
७. कुम्हार ने घड़ा बनाया = कुम्भकारः घटं **कृतवान्** ।
८. वे दोनों फल लाये = तौ फलानि **आनीतवन्तौ** ।
९. नहा कर तू यहाँ आ = **स्नात्वा** त्वं अत्र आगच्छ ।
१०. सिद्धार्थ घोड़े पर चढ़ कर वन को गया = सिद्धार्थः अश्वं **आरुह्य** वनं **गतः** ।
११. शत्रुओं को जीत कर राजा लौट रहा है = शत्रून् **विजित्य** निवर्तते राजा ।
१२. योगी इन्द्रियों को जीतने के लिये प्रयत्न करता है = योगी इन्द्रियाणि **जेतुं** यतते ।
१३. मैं स्नान करने के लिये नदी पर जाता हूँ = अहं **स्नातुं** नदीं गच्छामि ।
१४. झोपड़ी में घुस कर वह मर गया = उटजं **प्रविश्य** स **मृतः** ।
१५. मेरा घोड़े पर बैठने का विचार हो गया है अश्वं आरोढुं मे मतिजाता ।

१६. पथिक आधा रास्ता पार करके आराम करता है = पान्थः मार्गार्धं अतिक्रम्य श्राम्यति ।

१७. देवदत्त जल में डूब गया = जले निमग्नः देवदत्तः ।

१८. गोपाल दलदल में पड़ी गाय को छुड़ाता है = गोपालः पङ्के पतितां धेनुं उद्धरति ।

१९. प्रतिदिन प्रातःकाल उठ कर पढ़ाई शुरू करनी चाहिये = प्रत्यहं प्रातरुत्थाय अध्ययनं आरभेत् ।

२०. जनक ने राम आदि को बुलाने के लिये दूत भेजे = जनकः रामादीन् आनेतुं दूतान् प्रहितवान् ।

२१. राजा ने बहुत से कुयें और तालाब खुदवाये = नृपतिना बहवः कूपाः तडागाश्च खाताः ।

२२. वन से लौट कर राम ने राज्य करना प्रारम्भ किया = वनात् प्रतिनिवृत्य रामो राज्यं कर्तुं आरभत ।

२३. दलदल में फँसा हुआ हाथी मर गया=पङ्के निमग्नः कुञ्जरो मृतः ।

२४. राजा शिकार करने के लिये घोड़े पर चढ़ कर वन को गया = अश्वं आरुह्य राजा मृगयां कर्तुं वनं गतः ।

२५. पृथ्वी पर चरने के लिये घोड़ा छोड़ दिया गया = पृथिव्यां चरितुं अश्वो मुक्तः ।

## अभ्यास १६

### [ मुहावरेदार प्रयोग ]

१. दिन ढल गया = परिणतो दिवसः ।

२. आप कुशल से तो हैं = अपि कुशलं भवतः ?

३. घने अन्धकार में कहाँ जा रहे हो = सूचीभेद्ये तमसि क्व यासि ?

४. समय जानने के लिये वह बाहर आया = वेलोपलक्षणार्थं स बहिरागतः ।

५. हमें चाहिये कि हम समय के पाबन्द बनें = वयं सामयिका भवेम ।

६. वह आकाश के फूल चुनता है अर्थात् मन के लड्डू फोड़ता है = गगनकुसुमानि अवचिनोति सः ।

७. ऐसी अफवाह फैल गई = इति वार्ता प्रसृता ।
८. यह अपने को विद्वान् समझता है = पण्डितं मन्योऽयम् ।
९. मेरे सिर में दर्द है = शिरोवेदना मां बाधते ।
१०. यह बेसिर पैर की बातें मत करो = अलम् अनेन असम्बद्धेन आलापेन ।
११. वह मुझे जाने नहीं देता = मां स गन्तुं न ददाति ।
१२. जब गायें दुही जा रही थीं तब वह गया = स गोषु दुह्यमानासु गतः ।
१३. मुँह पर चाटा मारता है = मुखे चपेटां ददाति ।
१४. यह तो नाम लेते समय भूल हो गई = गोत्रस्खलितम् एतत् ।
१५. तुम देर क्यों लगा रहे हो = त्वं कथं चिरायसे ।

## अभ्यास १७

### [ मुहावरेदार प्रयोग ]

१. मैं भरसक कोशिश करूँगा = अहं **यावच्छक्यं** प्रयतिष्ये ।
२. मैं अपने आप से ही लज्जित हूँ = **स्वहृदयेनापि** जिह्रेमि ।
३. उसे मरे हुए आज दस महीने हो गये = अद्य दशमो मासः तस्योपरतस्य ।
४. तुम तो स्वभाव से ही सुन्दर हो = प्रकृत्या चारुदर्शनस्त्वम् ।
५. यह सब प्रेम के अनुरूप ही है = सदृशम् एतत्सर्वं स्नेहस्य ।
६. तुम्हें न देखे हुये बहुत समय बीत गया = महती वेला व्यतीता तव अदृष्टस्य ।
७. बस अब उलहना मत दीजिये = अलमलम् उपालम्भेन ।
८. मेरे देखते-देखते वह मर गई = पश्यतो मे सा मृता ।
९. मुझे स्वेच्छाचारी न समझिये = न मयि कामचारः शंकनीयः ।
१०. यह कोई आश्चर्य की बात नहीं = नैतच्चित्रम् ।
११. कुछ समय इन्तजार कर लीजिये = कश्चित् कालः प्रतीक्ष्यताम् ।
१२. यह ऐसा फिर कभी न करेगा = नैवं वारान्तरं स करिष्यति ।
१३. मेरा मन चञ्चल हो रहा है = दोलायते मे मनः ।

१४. कैसे जिन्दा रहूँगा = कथं जीवितं धारयिष्यामि ।
१५. मेरा हृदय बैठा जा रहा है = सीदति मे हृदयम् ।

## अभ्यास १८

### [ मुहावरेदार प्रयोग ]

१. कितने बजे हैं = का वेला वर्तते ?
२. रात कितनी बाकी है = कियदवशिष्टं रजन्याः ।
३. यह बात मेरे कान तक पहुँच गई है = इदं मे कर्णपथं आयातम् ।
४. आप क्या काम करते हैं = कां वृत्ति उपजीवित आर्यः ?
५. इस विषय में जो कुछ आप कहेंगे, वही किया जायगा = अत्र भवन्तः प्रमाणम् ।
६. मैंने तुम्हारा क्या बिगाड़ा है = मया ते किं प्रतिकूलं आचरितम् ?
७. ऊपर-ऊपर से अच्छा लगने वाला = आपातरमणीयम् ।
८. मैं स्वयं अपने वश में नहीं हूँ = न प्रभवामि आत्मनः ।
९. उसके गुणों की सीमा नहीं है = तस्य गुणानां इयत्ता न वर्तते ।
१०. गलती हर इन्सान से होती है = मनुष्याः स्खलनशोलाः ।
११. यह कोई अटूट नियम नहीं है = नायमेकान्तो नियमः ।
१२. निन्दा होती है = वाच्यतां याति ।
१३. मर गया = पञ्चत्वं गतः ।
१४. तुम्हें मैं कुछ भी नहीं समझता = त्वामहं तृणाय मन्ये ।
१५. डंडों से लड़ाई हुई = दण्डादण्डि युद्धं जातम् ।

## अभ्यास १९

### [ विविध ]

१. क्या आज्ञा है ? = का आज्ञा वर्तते ?
२. क्या दवात में पानी है ? = किं मसीपात्रे जलं अस्ति ?
३. इतनी कृपा ही बहुत है = इयती एव कृपा पर्याप्ता ।
४. यह सोना कैसा है ? इदं सुवर्णं कीदृशं अस्ति ?
५. मेरे पेट में दर्द है = मम उदरे पीडा वर्तते ।

६. तुम्हारे लड़के की संगति खराब है=तव पुत्रस्य संगतिः बहुदूषिता ।
७. यह वस्त्र कहाँ का है ? = इदं वस्त्रं कुत्रत्यम् ?
८. दाल में नमक अधिक है = द्विदले लवणं अधिकं विद्यते ।
९. क्या यह गेहूँ की रोटी है ? = किं इयं गोधूमस्य रोटिका अस्ति ?
१०. मनुष्य और स्त्री में क्या भेद होता है ? = मनुष्ये महिलायां च को भेदः ?

## अभ्यास २०

### [ विविध ]

१. क्या है ? कुछ नहीं = किमस्ति ? किंचिदपि न ।
२. कुछ तो है ही—कुछ भी नहीं=किंचितत् तु अस्त्येव—किंचिदपि न।
३. मेरा स्वभाव चिड़चिड़ा है = मम स्वभावः कोपनः ।
४. नारंगी कैसी है ?—मीठी है = नारङ्गं कीदृशम् ? मधुरं अस्ति ।
५. इस सुराही का मुख बहुत छोटा है = अस्या घटिकायाः मुखं बहु संकुचितं अस्ति ।
६. मोहन आपका कौन लगता है ? = मोहनः भवतः को भवति ?
७. पानी ठंडा है ?—है = जलं शीतलं अस्ति किम् ?—अस्त्येव ।
८. तुम्हारी परीक्षा कब होगी ?—परसों होगी = तव परीक्षा कदा भविष्यति ?—परश्वः भविष्यति ।
९. आप उदास क्यों हैं ? = भवान् उदासीनः कथम् ?
१०. कौन भाषा अच्छी है ?—संस्कृत = का भाषा श्रेष्ठा ?—संस्कृत भाषा ।

## अभ्यास २१

### [ विविध ]

१. पुस्तक कहाँ है ? = पुस्तकं कुत्र अस्ति ?
२. संदूक में है = पेटिकायां अस्ति ।
३. तुम्हारे हाथ में क्या है ? = तव करे किमस्ति ?
४. गोपाल के साथ कौन है ? सुभद्रा है । = गोपालेन सह का अस्ति ? सुभद्रा अस्ति ।

५. साबुन कहाँ है ? कुयें पर है । = फेनिलः कुत्र वर्तते ? कूपे अस्ति ।
६. तुम्हारी कन्या के साथ कोई नहीं है = तव कन्यया सह कोपि नास्ति ।
७. भक्त राम से अलग नहीं है = भक्तः रामात् पृथक् नास्ति ।
८. यदि ऐसा है तो अच्छा है = यदि एवं अस्ति तर्हि वरं अस्ति ।
९. कल्लू प्रसन्न है = कल्लूः प्रसन्नः अस्ति ।
१०. मैं उदास हूँ = अहं दुर्मनायमानो ऽस्मि ।

## अभ्यास २२
### [ विविध ]

१. गाय बछड़े को दूध पिलाती है = धेनुः वत्सं दुग्धं पाययति ।
२. राम ने लक्ष्मण से तप करवा कर मेघनाथ का वध करवाया = रामः लक्ष्मणेन तपः कारयित्वा मेघनादस्य वधं अकारयत् ।
३. मैंने अब तक कुछ नहीं खाया है = मया अधुनावधि किमपि न खादितम् ।
४. तुमने अभी दूध पिया है = त्वया अधुनैव दुग्धं पीतं अस्ति ?
५. तुमने उसे कैसे हँसा दिया ? = त्वया सः कथं हासितः ?
६. मैंने अवश्य इस स्कूल में पढ़ा होगा = मया अस्मिन् विद्यालये अवश्यं पठितं भवेत् ।
७. तुम्हें पराई औरत को नहीं देखना चाहिये = त्वया पर-स्त्री नैव दर्शनीया ।
८. यह बात कहने लायक नहीं है = एषा वार्ता भाषितव्या नास्ति ।
९. ब्राह्मण को तेल न बेचना चाहिये = ब्राह्मणेन तैलं न विक्रेतव्यम् ।
१०. क्या यह गन्ना चूसने लायक है ? = किं अयं इक्षुदण्डः चूष्यः अस्ति ?

## अभ्यास २३
### [ विविध ]

१. दूसरे की लड़की बहन के समान होती है = परकीया बालिका भगिनी तुल्या वर्तते ।

२. तुम्हारे समान इस नगर में कोई नहीं है = युष्मत्समः अस्मिन् नगरे कोऽपि नास्ति ।

३. आपका यह कहना ठीक है = भवदीयं कथनं इदं यथार्थं अस्ति ।

४. आज तुम्हारी सूरत कैसी है ? = अद्य युष्माकं आकारः कीदृशः अस्ति ?

५. आज तुम्हारा क्या हाल है ? = अद्य युष्माकं कः समाचारः ?

६. आपका नाम क्या है ? = भवतः किं नाम ?

७. क्या तुम्हारी लड़की गूंगी है ? = किं तव कन्या मूका अस्ति ?

८. क्या आप बीमार हैं ? = किं भवान् रुग्णः ?

९. आप दुवले क्यों हैं ? निर्बलः कथमस्ति भवान् ?

१०. यह औरत कितनी मोटी है = इयं स्त्री कियती स्थूला !

# [ ख ] संस्कृत में अनूदित कुछ आदर्श वाक्य

## अभ्यास १

### ( कारक-नियम सम्बन्धी कुछ वाक्य )

१. वह पैरों से चलता है = सः पादाभ्यां चलति ।

२. मैं फलों के लिये जाता हूँ = अहं फलेभ्यो गच्छामि ।

३. पोखरों से सुअर उठते हैं ( निकलते हैं ) = पल्वलेभ्यः वराहाः उत्तिष्ठन्ति ।

४. कुम्हार दण्ड से घड़ा बनाता है = कुम्भकारः दण्डेन घटं रचयति ।

५. विद्यार्थी पढ़ने के लिये यहाँ रहते हैं = छात्राः अध्ययनेन अत्र निवसन्ति ।

६. सीता रावण पर कुपित होती है = सीता रावणाय कुप्यति ।

७. हरि पर राम की मोहरें उधार हैं = हरिः निष्कान् धारयति रामाय ।

८. राजा महल से अपराधी को देखता है = नृपः प्रसादात् अपराधिनम् पश्यति ।

९. बच्चा लड्डुओं की इच्छा करता है = बालः मोदकेभ्यः स्पृहयति ।

१०. किसान तिल के बदले में उड़द देता है = कृषीवलः तिलेभ्यः माषान् प्रतियच्छति ।

११. सूर्य से संसार को सुख मिलता है = रवेः सुखं अधिगच्छति लोकः ।

१२. कलह से दुःख पैदा होते हैं = कलिभ्यः दुःखानि उद्भवन्ति ।

१३. काफिला एक द्वीप से दूसरे द्वीप में घूमता फिरता है = द्वीपाद् द्वीपं अटति सार्थः ।

१४. योद्धा पैदल सैनिकों के साथ जाता है = योधः पत्तिभिः सार्धं गच्छति ।

१५. क्रोध के कारण राम नौकर को मारता है = रामः क्रोधात् भृत्यं ताडयति ।

१६. सिपाही घोड़े से उतरता है = यामिकः अश्वाद् अवतरति ।

१७. सिंह नखों से हाथी को फाड़ डालता है = सिंहः नखैः गजान् दारयति ।

१८. बिल्ली कुत्ते से डरती है = बिडाली कुक्कुराद् बिभेति ।

१९. हाथी पहाड़ पर से गिर पड़ा = गजः पर्वतात् अपतत् ।

२०. मैं बगीचे से वापस आता हूँ = अहं उद्यानात् प्रत्यागच्छामि ।

२१. बन्दर पूँछ हिलाता है = वानरः लाङ्गूलं चालयति ।

२२. मैं हाथियों के समूह को देखती हूँ = अहं गजयूथं पश्यामि ।

२३. वन में हिंसक जन्तु घूमा करते हैं = वने श्वापदाः सञ्चरन्ति ।

२४. हम ईश्वर की कृपा से जीवित रहते हैं = वयं ईश्वरस्य प्रसादेन जीवामः ।

२५. झील में कमल पैदा होते हैं = कासारे कमलानि उद्भवन्ति ।

२६. गर्मी में सूर्य का प्रकाश प्रचण्ड हो जाता है = निदाघकाले सूर्यस्य प्रकाशः चण्डो भवति ।

२७. दुष्टों का चरित्र निन्दनीय होता है=शठानां चरितं गर्ह्यम् भवति ।

२८. कविगण विश्व में वीरों के पराक्रमों की प्रशंसा करते हैं = कवयः लोकेषु वीराणां पराक्रमान् प्रथयन्ति ।

२९. बादलों से जल की बूंदें गिरती हैं = मेघेभ्यः जलस्य बिन्दवः पतन्ति ।

३०. भौंरे फूलों की गन्ध चुराते हैं = अलयः कुसुमानां गन्धं हरन्ति ।

३१. मनुष्यों के रोग दवा से नष्ट होते हैं = मनुष्याणां अगदेन व्याधयः नश्यन्ति ।

३२. चन्द्रमा का प्रकाश लोगों के लिये आनन्दकारक होता है = चन्द्रस्य प्रकाशः जनानां आह्लादकः भवति ।

३३. योद्धा के हाथ में तलवार है = योधस्य पाणौ खड्गोऽस्ति ।

३४. मूर्ख मनुष्य साधुओं के वचनों का उल्लंघन करते हैं=मूर्खाः साधूनां वचनं अतिक्राम्यन्ति ।

३५. दो वीरों में युद्ध होता है = वीरयोः युद्धं भवति ।

३६. नदियों में गंगा श्रेष्ठ है = नदीनां गंगा श्रेष्ठा ।

३७. आचार्य जी विद्यार्थियों से स्नेह करते हैं=आचार्य छात्रेषु स्निह्यन्ति ।

३८. दो बन्दर पेड़ों से फल गिराते हैं = कपी वृक्षेभ्यः फलानि क्षिपतिः ।

३९. समुद्र का पानी खारा होता है = समुद्रस्य जलं लवणम् ।

४०. जब जब धर्म का अभाव होता है, तब तब किसी न किसी उपाय से अधर्म का नाश होता है = यदा यदा धर्मस्य अभावः भवति तदा तदा केनापि उपायेन अधर्मः नश्यति एव ।

## अभ्यास २

### ( कुछ धातुयें )

१. कितने बजे हैं = का वेला वर्तते ।

२. भक्त मुक्ति चाहता है = भक्तः मुक्ति समीहते ।

३. गंगा प्रयाग में यमुना से मिलती है = गंगा प्रयागे यमुनया सङ्गच्छते ।

४. लोभ से बुद्धि डिग जाती है = लोभेन बुद्धिः चलति ।

५. स्त्री के नेत्रों से आंसू टपकते हैं = नार्याः नेत्राभ्यां अश्रूणि गलन्ति ।

६. अच्छे मनुष्यों का यश संसार में फैलता है = सुजनस्य कीर्तिः लोके प्रसरति ।

७. आकाश धूल से भरा जाता है = आकाशः पांशुभिः भ्रियते ।

८. शंकरजी की मूर्ति बनाई जाती है = शिवस्य प्रतिमा ( प्रतिकृतिः ) निर्मीयते ।

९. शत्रु की सम्पदा राजा द्वारा अधिकार में की जाती है = शत्रुसम्पदा राज्ञा अधिक्रियते ।

१०. लड़की का पति दामाद कहलाता है = कन्यायाः भर्ता जामाता इति अभिधीयते ।

११. आप किस गोत्र के हैं = भवान् कं गोत्रं सनाथीकरोति ?

१२. शेर गरजता है = सिंहः संस्वरते ।

१३. घोड़ें में बपौती के गुण आते हैं = अश्वाः पैतृकं अनुहरन्ते ।

१४. राम अपने पिता ( के किसी गुण विशेष ) की नकल करता है = रामः स्वपितरं अनुहरति ।

१५. कृष्ण कंस को ललकारते हैं = कृष्णः कंसं आह्वयते ।

१६. पिता पुत्र को पुकारता है = पिता पुत्रं आह्वयति ।

१७. मालिक नौकर को सान्त्वना देता है = स्वामी सेवकं उपवदते ।

१८. भिखारी दाता की प्रशंसा करता है = भिक्षुकः दातारं उपवदते ।

१९. ब्राह्मण लोग परस्पर जोरों से बातचीत कर रहे हैं = ब्राह्मणाः संप्रवदन्ते ।

२०. मुर्गे बांग दे रहे हैं = कुक्कुटाः संप्रवदन्ति ।

## अभ्यास ३

### ( कुछ धातुयें )

१. इस प्यारे मित्र से विदा ले लो = आपृच्छस्व प्रियसखं अमुम् ।

२. राजा ने केवल पृथ्वी का ही भोग किया = पृथ्वीपालः केवला पृथ्वीमेव बुभुजे ।

३. बूढ़े आदमी को सैकड़ों दुःख भोगने पड़ते हैं = वृद्धो जनो दुःखशतानि भुङ्क्ते ।

४. राजा पृथ्वी का पालन करता है = राजा महीं भुनक्ति ।

५. पेड़ फैलता है = तरुः आयच्छते ।

६. सीता अपना हाथ फैलाती है = सीता आयच्छते स्वपाणिम् ।

७. उमा कुएँ से रस्सी खींचती है = उमा कूपाद् रज्जुं आयच्छति ।

८. तुम्हारे पिताजी कपड़े पहनते हैं = तव पिता वस्त्रं आयच्छते ।

९. मजदूर बोझा उठाता है = श्रमिकः भार उद्यच्छते ।

१०. ब्राह्मण धान इकट्ठा करता है = विप्रः व्रीहीन् संयच्छते ।

११. पुरोहित दान को स्वीकार कर लेता है = पुरोहितः दानं उपयच्छते ।

१२. जनक अपनी लड़की का विवाह करते हैं = जनकः स्वकन्यां उपयच्छते ।

१३. देवदत्त दूसरे की स्त्री को अपनी स्त्री बनाता है = देवदत्तः परस्य भार्यां उपयच्छति ।

१४. बेटा ! यह काम रहने दो = वत्स ! एतस्मात् विरम ।

१५. कुत्ता डण्डे से डराया जाता है = श्वा दण्डेन लापयते ।

१६. जटाओं के कारण मुनि का आदर किया जाता है = जटाभिः लापयते मुनिः ।

१७. मूर्खता की वजह से ब्राह्मण ठगा जाता है = मौर्ख्येण लापयते ब्राह्मणः ।

१८. वह ठग बच्चे को ठग लेता है = स धूर्तः बालं उल्लापयते ।

१९. वह बदमाश देवदत्त को ठगता है = सः धूर्तः देवदत्तं वञ्चयते ।

२० पथिक सर्प से बचता है = पान्थः अहिं वञ्चयति ।

## अभ्यास ४

### ( संज्ञा-जनित क्रियाओं के कुछ प्रयोग )

१. अध्यापक शिष्य को पुत्र की तरह चाहता है = अध्यापकः छात्रं पुत्रीयति ( पुत्र ) ।

२. भिखारी अपनी झोंपड़ी को महल मानता है = भिक्षुः स्वकुट्यां कुटीं वा प्रासादीयति ( प्रासाद ) ।

३. राजा अपने महल को कुटी ही मानता है = राजा स्वप्रासादं कुटीयति ( कुटी ) ।

४. वह लोगों को आश्चर्यचकित कर देता है = स लोकान् चित्रीयते ( चित्र ) ।

५. मुनि तपस्या करता है = मुनिः तपस्यति ( तप ) ।

६. वह कृष्ण की भांति लीला करता है = सः कृष्णायते ( कृष्ण ) ।

७. वह एक विद्वान् की तरह काम करता है = सः विद्वायते (विद्वस्) ।

८. वह अप्सरा की तरह व्यवहार करती है = सा अप्सरायते (अप्सरस्) ।

९. वह लड़कियों की सी अदा दिखाती है = सा कुमारायते (कुमारी) ।

१०. वह हरिणी के समान आचरण करती है = सा हरिणायते (हरिणी) ।

११. वह युवती का सा दम भरती है = सा युवायते ( युवति ) ।

१२. वह सौत की तरह व्यवहार करती है = सा सपत्नायते सपत्नीयते वा ।

१३. वह आंसू बहाता है = सः वाष्पायते ( वाष्प ) ।

१४. अँगीठी गर्मी देती है = अंगारशकटिका उष्मायते ( उष्मा ) ।

१५. साबुन फेना देता है = फेनिलः फेनायते ( फेन ) ।

१६. मेरे पिता जी सुख का अनुभव करते हैं = सुखायते मम पिता (सुख) ।

१७. बादल शब्द करता है = मेघः शब्दायते (शब्द) ।

१८. मूर्ख कलह करता है = मूर्खः कलहायते (कलह) ।

१९. दुर्दिन आ रहा है = दुर्दिनायते ( दुर्दिन ) ।

२०. कोहरा छा रहा है = नीहारायते (नीहार) ।

## अभ्यास ५

### ( संज्ञा-जनित क्रियाओं के कुछ प्रयोग )

१. सोमदत्त पुत्र की इच्छा करता है = सोमदत्तः पुत्रीयति (पुत्र) ।

२. भोजदेव कवि की इच्छा करते हैं = भोजदेवः कवीयति (कवि) ।

३. ग्वाला गाय की इच्छा करता है = गोपः गव्यति ( गो ) ।

४. प्रजा राजा की इच्छा करती है = प्रजाः राजीयन्ति ।

५. वह मधु ( शहद एवं शराब ) की इच्छा करता है = सः मधुस्यति मध्वस्यति वा (मधु) ।

६. बिल्ली दही की इच्छा करती है = मार्जारी दधिस्यति दध्यस्यति वा (दधि) ।

७. घोड़ी घोड़े की इच्छा करती है (भोग के लिये) = बडवा अश्वीयति (अश्व) ।

८. वह घोड़े की इच्छा करता है (रखने के लिए) = सः अश्वीयति ( अश्व ) ।

९. गाय सांड की इच्छा करती है (भोग के लिये)=गौः वृषस्यति (वृष) ।

१०. वह घोड़े की इच्छा करता है ( रखने के लिये ) = स वृषीयति ( वृष ) ।

११. बालक दूध की इच्छा करता है (पीने के लिये) = बालः क्षीरस्यति ( क्षीर ) ।

१२. ग्वाला दूध की इच्छा करता है (पाने के लिये) = गोपः क्षीरीयति (क्षीर)।

१३. वह भोजन करना चाहता है = सः अशनायति (अशन)।

१४. वह भोजन पाना चाहता है = सः अशनीयति (अशन)।

१५. वह पानी पीना चाहता है = सः उदन्यति (उदक=पानी, उदन्या= प्यास)।

१६. वह पानी लेना चाहता है = सः उदकीयति (उदक)।

१७. वह धन पाना चाहता है = सः धनायति (धन)।

१८. वह धनी होना चाहता है = सः धनीयति (धन)।

## अभ्यास

### (प्रेरणार्थक क्रियायें)

१. गुरु जी हमें पढ़ाते हैं = गुरुः मां पाठयति।

२. सीता पुस्तक दिखलाती है = सीता पुस्तकं दर्शयति।

३. राम मुझे आसन पर बैठाता है = रामः मां आसने आसयति।

४. वह नौकर से चावल पकवाता है = सः भृत्येन ओदनं पाचयति।

५. तुम मुझे क्यों वहाँ भेज रहे हो = त्वं किमर्थं मां तत्र गमयसि ?

६. पुरोहित धनमित्र से यज्ञ करवाता है = याजकः धनमित्रं याजयति।

७. वह अपने लड़के से भीख दिलवाता है=सः स्वपुत्रेण भिक्षां दापयति।

८. कृष्ण ने अर्जुन को अपना विराट्रूप दिखलाया = कृष्णः स्वीयं विराट्रूपं अर्जुनं अदर्शयत्।

९. धर्म धर्मशील पुरुष को स्वर्ग भेजता है = धर्मस्तु धार्मिकं स्वर्गलोकं गमयति।

१०. गर्मी में धूप शरीर को तपाती है, पसीने को पैदा करती है और प्यास को बढ़ाती है = निदाघकाले घर्मोऽङ्गानि तापयति स्वेदं प्रवर्तयति तृष्णा च परिवर्धयति।

## अभ्यास ७

### लट् लकार ( वर्तमानकाल )

१. बादल बरसता है = मेघः वर्षति, मेघः जलं क्षरति ।

२. तुम क्या चुराते हो ? = त्वं किं चोरयसि ?

३. आप किसको बुलाते हैं ? = भवान् कं आह्वयति ?

४. मोहन जल भरता है = मोहनः जलं भरति ।

५. श्यामा जल क्यों नहीं भरती ? = श्यामा कथं जलं न भरति ।

६. मैं अभी जाता हूँ = अहं अधुनैव गच्छामि ।

७. तुम क्यों नहीं जाते हो ? = त्वं कथं न गच्छसि ?

८. बच्चा गिरता है = बालकः पतति ।

९. तुम क्या याद करती हो ? = त्वं किं स्मरसि ?

१०. जब वर्षा होती है, तब ठण्ड होती है = यदा वर्षा भवति, तदा शैत्यं भवति ।

११. गर्मी कब होती है ? = उष्णता कदा भवति ?

१२. रोटी क्या होती है ? = रोटिका किं भवति ?

१३. कुत्ता क्यों भूंकता है ? = कुक्कुरः कथं बुक्कति ?

१४. माता कहाँ घूमती है ? = माता क्व भ्रमति ?

१५. मैं व्यर्थ जीता हूँ = अहं व्यर्थं जीवामि ।

१६. क्या गिनते हो ? = त्वं किं गणयसि ?

१७. मैं राम से नहीं बोलता = अहं रामं न वदामि ।

१८. तुम मुझ से क्या कहती हो ? = त्वं मां किं कथयसि ?

१९. मैं गोपाल के साथ जाता हूँ = अहं गोपालेन सह गच्छामि ।

२०. तुम किसके लिये जल भरते हो ? = त्वं कस्मै जलं भरसि ?

२१. वह व्यर्थ में पहाड़ खोदता है = सः व्यर्थमेव पर्वतं खनति ।

२२. धोबी धोती धोता है = रजकः धौतं प्रक्षालयति ।

२३. मैं तुम्हारे साथ खेलता हूँ = अहं त्वया सह क्रीडामि ।

२४. लड़के स्कूल जाते हैं = बालकाः विद्यालयं गच्छन्ति ।

२५. जो वेद पढ़ता है, वह विद्वान् होता है = यः वेदं पठति सः विद्वान् भवति ।

## अभ्यास ८

### ( लट् लकार = वर्तमानकाल )
### ( आत्मनेपद )

१. तुम लोग झूठ बोलते हो = यूयं असत्यं **भाषध्वे** ।

२. आकाश में पक्षी उड़ते हैं = आकाशे पक्षिणः **उड्डीयन्ते** ।

३. विद्या धर्म से शोभा पाती है = विद्या धर्मेण **शोभते** ।

४. डर के मारे मेरा कलेजा कांप रहा है = भयात् **वेपते** मे हृदयम् ।

५. भिखारी धनिक से पैसा माँगता है = याचकः धनिकं द्रव्यं **याचते** ।

६. बुद्धिमान लोग मोक्ष पाते हैं = बुधाः मोक्षं **विन्दन्ते** ( = लभन्ते ) ।

७. मित्रों की उन्नति से लोग प्रसन्न होते हैं = मित्राणां अभ्युदये नराः मोदंते ।

८. हम गुरुजनों की सेवा करते हैं = वयं गुरून् **सेवामहे** ।

९. इस बच्चे को तो दूध अच्छा लगता है = अस्मै बालकाय तु क्षीरं रोचते ।

१०. जौहरी मणियों को परखता है = मणिकारः मणीन् **परीक्षते** ।

११. साधु लोग मोक्ष के लिये यत्न करते हैं = साधवः मोक्षाय **यतन्ते** ।

१२. हवा से पेड़ कांपने लगते हैं = वातेन वृक्षाः **कम्पन्ते** ।

१३. पापी लोग बदनामी की परवाह नहीं करते = पापाः वचनीयं न **ईक्षन्ते** ।

१४. पुष्पा सदैव मधुरता से बोलती है = पुष्पा सदैव मधुरं **भाषते** ।

१५. शिक्षक लोग अनुशासन का भंग होना नहीं सहन करते = शिक्षकाः अनुशासनभङ्गं न **क्षमन्ते** ।

## अभ्यास

### ( लङ् लकार = अनद्यतन भूतकाल )

१. मंत्रियों ने राजा से बातचीत की = सचिवाः भूपं अभाषन्त ।

२. बाघ की आवाज़ से स्त्री का हृदय कांप उठा = व्याघ्रस्य विरावेण प्रमदायाः हृदयं अवेपत ।

३. कृष्ण गोपियों के साथ यमुना किनारे क्रीड़ा किया करते थे = कृष्णः गोपीभिः सार्धं यमुनातीरे अरमत ।

४. उसने तो राजा के आगे भी झूठ बोल दी = स तु राज्ञः पुरतोऽपि असत्यं अवदत् ।

५. स्त्री की चोटी से फूल गिर पड़े = ललनायाः कबर्याः कुसुमानि असंस्रन्त ।

६. राम का रावण के साथ युद्ध हुआ = रामस्य रावणेन सह युद्धं अभवत् ।

७. मैंने अपनी गलती समझ ली = अहं स्वस्खलितं अवागच्छम् ।

८. पहले मैं कानपुर में रहता था = पुरा अहं कान्ययकुब्जपुरे अवसम् ।

९. जनक ने अपनी लड़की को बुलाया = जनकः स्वकन्यां आह्वयत् ।

१०. योधागण रथ को युद्धभूमि में ले गये = योधाः रथं समराङ्गणं अनयन् ।

११. दशरथ पुत्रशोक से मर गये = दशरथः पुत्र-शोकेन अम्रियत ।

१२. दशरथ ने राम के वियोग में प्राण त्याग दिये = दशरथः रामस्य वियोगेन प्राणान् अत्यजत् ।

१३. हमने जंगल में भैंसों को देखा = वयं अरण्ये महिषान् अपश्याम ।

१४. सांप ने उस लड़के को डस लिया = नागः तं बालं अदशत् ।

१५. तुमने कलाओं में परम प्रवीणता पा ली थी = त्वं कलासु परं प्रावीण्यं अविन्दः ।

१६. दो लड़कियाँ छाया में बैठ गईं = बालिके छायायां उपाविशताम् ।

१७. सूर्य अस्त हो गया = सूर्यः अस्तं अगच्छत् ।

१८. बादलों से जल की बूंदे गिरीं = मेघेभ्यः जलबिन्दवः अपतन् ।

१९. शिकारी ने वाण से हिरण को घायल किया = व्याधः बाणेन मृगं अविध्यत् ।

२०. व्यापारियों ने परिश्रम से बहुत धन पाया = वणिकाः परिश्रमेण प्रभूतधनं अलभन्त ।

## अभ्यास १०

### ( लोट् लकार )

१. आप इतमिनान के साथ जाइये = स्वैरं गच्छतु भवान् ।

२. बिल्ली धीरे धीरे चूहे के पास जावे = बिडाली स्वैरं स्वैरं मूषक-समीपं गच्छतु ।

३. चकोर चांदनी का पान करें = चकोराः चन्द्रिकां पिबन्तु ।

४. पथिकजन वृक्ष की छाया में विश्राम करें = पथिकाः (पान्था) तरोः छायायां विश्राम्यन्तु ।

५. मनुष्य की व्याधियाँ नष्ट हो जायें = नराणां व्याधयः नश्यन्तु ।

६. बतलाओ कि फिर क्या हुआ = ततः किं अभवत् इति कथय ।

७. विनय-शीलता मत छोड़ो = विनयं मा त्यजत ।

८. हे चकवी ! तू अपने साथी को बुला ले = भो चक्रवाकि ! स्वसहचरं आमन्त्रयस्व ।

९. तुम सब गुरुजनों की वन्दना करो = यूयं गुरून् वन्दध्वम् ।

१०. हम लोग कीर्ति के लिये यत्न करें = वयं कीर्तये यतामहे ।

११. दो सियार मर जायें = शृगालौ म्रियेताम् ।

१२. अपराधी को कभी मत क्षमा करो = अपराधिनं कदापि मा क्षमस्व ।

१३. राजा लोग अनाज की बढ़ती से प्रसन्न होवें = नृपाः धान्यस्य समृद्धया मोदन्ताम् ।

१४. दो लड़कियाँ गाना सीखें = कन्ये गीतं शिक्षेताम् ।

१५. बावड़ी की शोभा देखो = वाप्याः शोभां प्रेक्षस्व ।

## अभ्यास ११

### ( लृट् लकार = भविष्यत्काल )

१. मैं कानपुर जाऊँगा = अहं कान्यकुब्जपुरं गमिष्यामि ।

२. हम दोनों सेवा करेंगे = आवां सेविष्यावहे ।

३. स्त्रियाँ खिड़कियों से उत्सव को देखेंगी = नार्यः वातायनेभ्यः उत्सवं द्रक्ष्यन्ति ।

४. तुम्हारी लड़की विविध प्रकार के हुनर सीखेगी = ते कन्या विविध-कलाः शिक्षिष्यते ।

५. राम जनक की लड़की से ब्याह कर लेंगे = रामः जनकस्य कन्यां परिणेष्यति ।

६. राजा की सेना के भार से पृथ्वी काँप उठेगी = नृपतेः बलस्य भरेण मही कम्पिष्यते ।

७. दासियाँ रानी की सेवा करेंगी = दास्यः महिषीं सेविष्यन्ते ।

८. तुम सब कानपुर से कब लौटोगे = यूयं कान्यकुब्जपुरतः कदा प्रतिनिवर्तिष्यध्वे ।

९. दुष्ट मनुष्य लज्जा त्याग देगा = लज्जां त्यक्ष्यते अविनीतः ।

१०. स्त्रियाँ अटारी पर चढ़ेंगी = ललनाः प्रासादतलं आरोक्ष्यन्ति ।

११. हम विभिन्न कथाओं से रात गुजार लेंगे = वयन्तु ताभिः ताभिः कथाभिः रजनीं नेष्यामः ।

१२. तुम किस बालक को इनाम दोगे = कस्मै बालकाय पारितोषिकं दास्यसि ।

१३. हम बाणों से शत्रुओं पर प्रहार करेंगे = वयं बाणैः शत्रुन् प्रहरिष्यामः ।

१४. वे दोनों कभी भी झूठ नहीं बोलेंगे = तौ कदापि असत्यं न वदिष्यतः ।

१५. वह पानी पियेगा = सः जलं पास्यति ।

## अभ्यास १२

### (विधिलिङ्)

१. हमें रस्सी को साँप न समझ लेना चाहिये = वयं रज्जुं पंसन मन्येमहि ।

२. सम्पत्ति में प्रसन्न और विपत्ति में दुःखी न होना चाहिये = सम्पत्तौ न हृष्येत् विपत्तौ च न विषीदेत् ।

३. तुम्हें कभी भी ऋषियों का तिरस्कार न करना चाहिये = ऋषीन् मा कदापि अवधीरयेः ।

४. स्त्रियों पर क्रोध न करना चाहिये=स्त्रीभ्यः न क्रुध्येत् ।

५. धैर्य का सहारा लेकर तुम्हें शत्रुओं से लड़ना चाहिये = धैर्यं आश्रित्य यूयं शत्रुभिः सह युध्येध्वम् ।

६. तुम्हें अपने धर्म से विलग न होना चाहिए=त्वं स्वधर्मात् मा निवर्तेथाः ।

७. राजा लोग धर्म से पृथ्वी का शासन करें = नृपाः धर्मेण पृथिवीं शिष्युः ।

८. विद्वानों के समाज में मूर्खों को चुप रहना चाहिये = पण्डितानां समाजे मूर्खाः मौनं भजेयुः ।

९. सभी जगह से जीत की इच्छा करे किन्तु शिष्य से हार की ही इच्छा करनी चाहियें = सर्वतो जयमिच्छेत् शिष्याद् इच्छेत् पराजयम् ।

१०. दुष्ट मनुष्य को भलाई करके शान्त करना चाहिये, बुराई करके नहीं = दुर्जनः उपकारेण शाम्येत् प्रत्यपकारेण तु न ।

## अभ्यास १३

### पठ् धातु के सभी रूप

### लट् लकार

(१) राम किताब पढ़ता है = रामः पुस्तकं **पठति** ।

(२) सीता और गीता रामायण पढ़ती हैं = सीतागीते रामायणं **पठतः** ।

(३) विद्यार्थी एक श्लोक पढ़ते हैं = विद्यार्थिनः श्लोकमेकं **पठन्ति** ।

(४) तुम क्या पढ़ते हो = त्वं किं **पठसि** ?

(५) तुम दोनों एक कथा पढ़ते हो = युवां कथामेकां पठथः ।

(६) तुम सब महाभारत पढ़ते हो = यूयं महाभारतं **पठथ** ।

(७) मैं एक गीत पढ़ता हूँ = अहं गीतिमेकां **पठामि** ।

(८) हम दोनों दशवीं कक्षा में पढ़ते हैं = आवां दशमायां कक्षायां **पठावः** ।



(९) हम सब आज कुछ भी नहीं पढ़ते = वयं अद्य किमपि न **पठामः** ।

## अभ्यास १४

### लिट् लकार

(१) अध्यापक ने श्लोक पढ़ा = अध्यापकं श्लोकं **पपाठ**।
(२) दोनों लड़कों ने पद्य पढ़ा = द्वौ बालकौ पद्यं **पेठतुः**।
(३) विद्यार्थियों ने पुस्तक पढ़ी = विद्यार्थिनः पुस्तकं **पेठुः**।
(४) तुमने रामायण पढ़ी = त्वं रामायणं **पेठिथ**।
(५) तुम दोनों ने यह नाटक पढ़ा = युवां नाटकमिदं **पेठथुः**।
(६) तुम सबने श्लोक पढ़ा = यूयं श्लोकं **पेठ**।
(७) मैंने श्लोक पढ़ा = अहं श्लोकं **पपाठ**।
(८) हम दोनों ने नाटक पढ़ा = आवां नाटकं **पेठिव**।
(९) हम सबने पुस्तक पढ़ी = वयं पुस्तकं **पेठिम**।

**नोट** :—लिट् लकार के उत्तम पुरुष का प्रयोग चित्त-विक्षेप (=अचेनावस्था) में होता है।

## अभ्यास १५

### लुट् लकार

(१) रमेश परसों पढ़ेगा = रमेशः परश्वः **पठिता**।
(२) वे दोनों लड़के परसों पढ़ेंगे = तौ बालकौ परश्वः **पठितारौ**।
(३) विद्यार्थी परसों पढ़ेंगे = विद्यार्थिनः परश्वः **पठितारः**।
(४) तुम परसों क्या पढ़ोगे = त्वं परश्वः किं **पठितासि** ?
(५) तुम दोनों परसों क्या पढ़ोगे = युवां परश्वः किं **पठितास्थः** ?
(६) तुम सब परसों क्या पढ़ोगे = यूयं परश्वः किं **पठितास्थ** ?
(७) मैं कल नहीं पढ़ूंगा = अहं श्वः न **पठितास्मि**।
(८) हम दोनों कल नहीं पढ़ेंगे = आवां श्वः न **पठितास्वः**।
(९) हम सब कल नहीं पढ़ेंगे = वयं श्वः न **पठितास्मः**।

## अभ्यास १६

### लृट् लकार

(१) रमाशंकर संस्कृत नहीं पढ़ेगा=रमाशंकरः संस्कृतं न **पठिष्यति**।
(२) वे दोनों लड़कियां बंगला पढ़ेंगी=ते बालिके बंगभाषां **पठिष्यतः**।

(३) ये छात्र अंग्रेजी पढ़ेंगे = इमे छात्राः आंग्लभाषां **पठिष्यन्ति** ।
(४) क्या तुम मृच्छकटिक पढ़ोगे = किं त्वं मृच्छकटिकं **पठिष्यसि** ?
(५) क्या तुम दोनों गीता न पढ़ोगे = किं युवां गीतां न **पठिष्यथः** ?
(६) क्या तुम लोग संस्कृत पढ़ोगे = किं यूयं संस्कृतं **पठिष्यथ** ?
(७) मैं महाभारत पढ़ूंगा = अहं महाभारतं **पठिष्यामि** ।
(८) हम दोनों इस समय नहीं पढ़ेंगे = आवां इदानीं न **पठिष्यावः** ।
(९) हम सब रामायण अवश्य पढ़ेंगे = वयं रामायणं अवश्यमेव **पठिष्यामः** ।

## अभ्यास १७

### लोट् लकार

(१) वह लड़की शीघ्र ही ईश्वर की स्तुति पढ़े = सा बालिका शीघ्रमेव ईशस्तुतिं **पठतु** ।

(२) मोहन और सोहन मिलकर एक श्लोक पढ़ें = मोहनसोहनौ मिलित्वा श्लोकमेकं **पठताम्** ।

(३) सब विद्यार्थी नवां पाठ पढ़ें = सर्वे छात्राः नवमं पाठं **पठन्तु** ।
(४) तुम शीघ्र एक स्तुति पढ़ो = त्वं शीघ्रं स्तुतिमेकां **पठ** ।
(५) तुम दोनों अब मेघदूत पढ़ो = युवां इदानीं मेघदूतं **पठतम्** ।
(६) तुम लोग जो मन में आवे पढ़ो = यूयं यथेच्छं **पठत** ।
(७) मैं अपनी पुस्तक पढ़ूं = अहं स्वपुस्तकं **पठानि** ।
(८) हम दोनों व्याकरण पढ़ें = आवां व्याकरणं **पठाव** ।
(९) हम लोग काव्यदीपिका पढ़ें = वयं काव्यदीपिकां **पठाम** ।

## अभ्यास १८

### लङ् लकार

(१) सुरेश ने इस पुस्तक को पढ़ा है अथवा सुरेश यह पुस्तक पढ़ चुका है = सुरेशः पुस्तकमिदं **अपठत्** ।

(२) उन दोनों ने रामायण पढ़ी है अथवा वे दोनों रामायण पढ़ चुके हैं = तौ रामायणं **अपठताम्** ।

(३) लड़कों ने इस काव्य को पढ़ा है अथवा लड़के इस काव्य को पढ़ चुके हैं = बालकाः काव्यमिदं **अपठन्** ।

(४) तुमने व्याकरण कब पढ़ी = त्वं व्याकरणं कदा **अपठः** ।

(५) तुम दोनों ने अपनी किताब क्यों नहीं पढ़ी = युवां स्वपुस्तकं कथं न **अपठतम्** ?

(६) तुम लोगों ने वेदान्त पढ़ा है = यूयं वेदान्तं **अपठत** ।

(७) मैंने साइन्स पढ़ी है अथवा मैं साइन्स पढ़ चुका हूँ = अहं विज्ञानं **अपठम्** ।

(८) हम दोनों ने सिद्धान्तकौमुदी पढ़ी है अथवा हम दोनों सिद्धान्तकौमुदी पढ़ चुके हैं = आवां सिद्धान्तकौमुदीं **अपठाव** ।

(९) हम सबने शृंगारतिलक पढ़ा है अथवा हम सब शृङ्गारतिलक पढ़ चुके हैं = वयं शृङ्गारतिलकं **अपठाम** ।

## अभ्यास १९

### लृङ् लकार

(१) यदि विद्यार्थी पढ़ता तो अवश्य पास हो जाता = विद्यार्थी **अपठिष्यत्** तदा अवश्यमेव उत्तीर्णः **अभविष्यत्** ।

(२) यदि वे दोनों विद्यार्थी पढ़ते तो अवश्य ही उत्तीर्ण हो जाते = विद्यार्थिनौ **अपठिष्यतां** तदा उत्तीर्णौ **अभविष्यताम्** ।

(३) यदि विद्यार्थी पढ़ते तो अवश्य ही पास हो जाते = विद्यार्थिनः **अपठिष्यन्** तदा उत्तीर्णाः **अभविष्यन्** ।

(४) यदि तुम पढ़ते तो अवश्य ही पास हो जाते = त्वं **अपठिष्यः** तदा उत्तीर्णः **अभविष्यः** ।

(५) यदि तुम दोनों पढ़ते तो अवश्य ही उत्तीर्ण हो जाते = युवां **अपठिष्यतं** तदा अवश्यमेव उत्तीर्णौ **अभविष्यतम्** ।

(६) यदि तुम लोग पढ़ते तो अवश्य ही पास हो जाते = यूयं **अपठिष्यत** तदा अवश्यमेव उत्तीर्णाः **अभविष्यत** ।

(७) यदि मैं पढ़ता तो अवश्य ही पास हो जाता = अहं **अपठिष्यं** तदा अवश्यमेव उत्तीर्णः **अभविष्यम्** ।

(८) यदि हम दोनों पढ़ते तो अवश्य ही पास हो जाते = आवां **अपठिष्याव** तदा अवश्यमेव उत्तीर्णौ **अभविष्याव** ।

(९) यदि हम लोग पढ़ते तो अवश्य ही उत्तीर्ण हो जाते = वयं **अपठिष्याम** तदा अवश्यमेव उत्तीर्णाः **अभविष्याम** ।

## अभ्यास २०

### विधिलिङ्

(१) तुम्हारा पुत्र रामायण पढ़े अथवा तुम्हारे पुत्र को रामायण पढ़नी चाहिये = तव पुत्रः रामायणं **पठेत्** ।

(२) राम और श्याम गीता पढ़ें अथवा राम और श्याम को गीता पढ़नी चाहिये = रामः श्यामश्च गीतां **पठेताम्** ।

(३) विद्वान् लोग भागवत पढ़ें अथवा विद्वान् लोगों को भागवत पढ़नी चाहिये = विद्वांसः भागवतं **पठेयुः** ।

(४) तुम अभिज्ञानशाकुन्तल पढ़ो अथवा तुम्हें अभिज्ञानशाकुन्तल पढ़नी चाहिये = त्वं अभिज्ञानशाकुन्तलं **पठेः** ।

(५) तुम दोनों व्याकरण पढ़ो अथवा तुम दोनों को व्याकरण पढ़ना चाहिये = युवां व्याकरणं **पठेतम्** ।

(६) तुम सब लोग महाभारत पढ़ो अथवा तुम सब लोगों को महाभारत पढ़नी चाहिये = यूयं महाभारतं **पठेत** ।

(७) मैं गीता पढ़ूं अथवा मुझे गीता पढ़नी चाहिये = अहं गीतां **पठेयम्** ।

(८) हम दोनों पञ्चतन्त्र पढ़ें अथवा हम दोनों को पञ्चतन्त्र पढ़नी चाहिये = आवां पञ्चतन्त्रं **पठेव** ।

(९) हम सब हितोपदेश पढ़ें अथवा हम सबको हितोपदेश पढ़नी चाहिये = वयं हितोपदेशं **पठेम** ।

## अभ्यास २१

### आशीर्लिङ्

(१) यह बच्चा बहुत दिनों तक पढ़े = अयं शिशुः चिरं **पठ्यात्** ।

## अभ्यास ३७

### [ विविध शब्द ]

१. **पाप** का घड़ा भर चुका है।
२. चाँद के चेहरे पर भी एक काला **दाग** है।
३. **अधिक इज्जत** से भी डरना चाहिये।
४. कुछ लड़के **अत्यन्त लज्जालु** होते हैं।
५. प्रसाद की कविता **बेजोड़** है।
६. यह **खबर** सरासर **झूठ** है।
७. उद्योगी के उन्नतिपथ में कोई **बाधा** नहीं आती।
८. हमने जनमेजय जी को **नये** कालिदास की उपाधि दी है।
९. गरीबों को **ठगना** तुम्हें शोभा नहीं देता।
१०. एनासिन सिरदर्द की **अचूक** दवा है।
११. नाटक की **समाप्ति** सुखद रही।
१२. यहाँ मांस **खाना मना है**।
१३. उसका हृदय **वज्र** के समान कठोर है।
१४. मैंने **काले** वस्त्र पहने एक पुरुष को देखा।
१५. रमेश का बड़ा भाई **नकचपटा** है।
१६. हरिमोहन पैदाइश से ही **नकटा** है।
१७. मेरा मित्र **बेहोश** था।
१८. यह आम बहुत **खट्टा** है।
१९. **आजकल की** दुनियाँ में किसी का सिर काट लेना कोई बड़ी बात नहीं है।
२०. पेड़ पर एक बन्दर **लटका हुआ है**।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—पाप = पापं, अघं, अहस्। दाग = अंकः। अधिक इज्जत = अत्यादरः। अत्यन्त लज्जालु = अतिह्रेपणः। बेजोड़ = अनुत्तमः, अनुत्तमा, अनुत्तमम्। झूठा = अनृतम्। खबर = उदन्तम्। बाधा= अन्तरायः। नया = अभिनव (विशे०)। ठगना = अतिसन्धानम्। अचूक = अमोघ (विशे०)। समाप्ति = अवसानम्। खाना = अशनम्। मना है =

वर्जितम् अस्ति । वज्र = अशनिः । काला = असित ( विशे० ) । नकचपटा= अवनाटः, अवटीटः । नकटा = छिन्ननासिकः । बेहोश = अपगतचेतनः । खट्टा= अम्लम् । आजकल की=आधुनिक ( विशे० ), अर्वाचीन ( विशे० ) । लटका हुआ = अवलम्बितः ।

## अभ्यास ३८

### [ विविध शब्द ]

१. मैं तुम्हारा **मतलब** न समझ पाऊँगा ।
२. **नालिश** के कारण उसे कचहरी जाना पड़ा ।
३. आज **आकाश** बिल्कुल मेघरहित है ।
४. यह मकान **टेढ़ा** है ।
५. हम अपनी माँ का **तिरस्कार** सहने में असमर्थ हैं ।
६. तुम **रनिवास** में प्रवेश न कर सकोगे ।
७. आजकल **फूहड़** गीतों का बड़ा प्रचलन है ।
८. सीता गुड़िया खरीदने **बाज़ार** गई है ।
९. यह **जौहरी** की **दुकान** है ।
१०. यह **दुकानदार** बड़ा **ठग** है ।
११. इस पौधे के **थल्हे** में पानी भर दो ।
१२. रमेश **भँवर** में फँस कर डूबने लगा ।
१३. मैसूर में सोने की **खानें** हैं ।
१४. आजकल कनपटीमार का **आतंक** फैल रहा है ।
१५. तुम इस कड़ी **धूप** में कहाँ जा रहे हो ?
१६. राम ने शबरी की **मेहमानगीरी** मंजूर कर ली ।
१७. आजकल बाज़ार पर सिन्धी और पंजाबियों का ही एकमात्र **अधिकार** है ।
१८. **आमदनी** के अनुसार ही खर्च भी करना चाहिये ।
१९. सूर्य निकलते ही **उजाला** फैलने लगता है ।
२०. हमारी आँखों के सामने अज्ञान का **पर्दा** पड़ा है ।

**सहायतार्थं टिप्पणी**—मतलब = अभिप्रायः । नालिश = अभिहारः । आकाश = अम्बरम् । तिरस्कार = अवज्ञा । रनिवास = अवरोधः । फूहड़ = अश्लीलम् । बाजार = आपणम् , आपणः । जौहरी = मणिकारः । दुकान = आपणः, आपणम् । दूकानदार = आपणिकः । ठग = वञ्चकः । पौधा = पादपः । थलहा = आलवालम् । भँवर = आवर्तः । खान = आकरः । आतंक = आतंकः । धूप = आतपः । मेहमानगीरी = आतिथ्यम् । अधिकार = आधिपत्यम् । आमदनी = आयः । उजाला = आलोकः, प्रकाशः । परदा = आवरणम् ।

## अभ्यास ३९

### [ विविध शब्द ]

१. मेरी इस छोटी सी **भेंट** को स्वीकार कर लीजिये ।
२. बेटा ! अब **आचमन** कर डालो ।
३. राजा ने ब्राह्मणों को **ऊनी कम्बल** दिये ।
४. राम का भाई बड़ा **पेटू** है ।
५. कुछ ऊँटों के दो **कूबड़** होते हैं ।
६. उसने घर-बार छोड़ **गेरुये कपड़े** पहन लिये ।
७. पेड़ की **खोह** में उल्लू रहता है ।
८. **बदनामी** किसी की भी हो, मुझे नहीं **भाती** ।
९. किसान **खेत** जोतता है ।
१०. तुम्हारे कुकर्म के कारण मुझे महान् **असन्तोष** है ।
११. **कीचड़** में भी कमल उगते हैं ।
१२. आज तो खूब **ओलों** की **वर्षा** हुई ।
१३. तुम चिड़ियों के **घोसले** क्यों नष्ट करते हो ?
१४. हरिमोहन **कपास** खरीदने जा रहा है ।
१५. कभी-कभी तो मजदूरों को बहुत कम **मजदूरी** मिलती है ।
१६. सारथी **चाबुक** के बल से घोड़ों को काबू में रखता है ।
१७. **लगाम** ढीली करने पर घोड़े बहकने लगते हैं ।
१८. मुझे केवल एक **बालिश्त** कपड़ा दे दो ।

१९. जूते पहन लो, नहीं तो **काँटा** चुभ जायगा ।

२०. **कमखर्ची** ठीक है लेकिन **कंजूसी** ठीक नहीं ।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—भेंट = उपहारः, उपदा । आचमन=उपस्पर्शः । ऊन = ऊर्णा । ऊनीकम्बल = ऊर्णाकम्बलम् । पेटू = औदरिकः ( त्रिशे० ) । कूबड़ = ककुदम्, ककुदः । गेरुवा कपड़ा = काषायम् । खोह = कोटरः, कोटरम् । बदनामी = कौलीनम् । भाति = रोचते । खेत = क्षेत्रम्, केदारः । असन्तोष = क्षोभः । कीचड़ = कर्दमः, पंकः । ओले = करका । वर्षा = वृष्टिः । घोसला = कुलायः, नीडः । कपास = कार्पासः, तूलम् । मजदूरी = कर्मण्या, पारिश्रमिकम् । चाबुक = कशा । बालिश्त = किष्कु । काँटा = कण्टकम्, कण्टकः । कमखर्ची = मितव्ययता । कंजूसी = कार्पण्यम् । लगाम = कणिका, खलीनम्, खलीनः ।

## अभ्यास ४०

### [ विविध शब्द ]

१. मेरे पास किसी की कोई **धरोहर** नहीं है ।

२. तोतों को **पिंजरे** में रख दो ।

३. इस **पिटारी** में क्या है ?

४. यह मुर्गा खूब **मोटा-ताजा** है ।

५. लड़की **कमरे** में नाचती है ।

६. औरतों ने रात में **जागरण** किया ।

७. तुम बड़े **जिद्दी** हो ।

८. कोई **उपाय** सोचो ।

९. मुझे **ताजे** फल अच्छे लगते हैं ।

१०. बीरबल बड़े **हाजिर जवाब** थे ।

११. यहाँ पानी का **छिड़काव** किया गया है ।

१२. हम लोग **साबुन** से हाथ धोते हैं ।

१३. अजी, यह तो **भूसे** का ढेर है ।

१४. जीवन पानी के **बुलबुले** के समान है ।

१५. स्त्रियाँ बड़ी **डरपोक** होती हैं।
१६. कल रात में **पाले** से खेत नष्ट हो गये।
१७. हाथियों का **झुण्ड** इधर ही आ रहा है।
१८. धोबी गधे को **लाठी** से पीटता है।
१९. **बुढ़ापा** बड़ा कष्टदायक होता है।
२०. मुझे एक **बालिश्त** ही कपड़ा दे दो।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—धरोहर=न्यासः, निक्षेपः। पिंजरा = पञ्जरः। पिटारी = पिटः, करण्डिका। मोटा-ताजा = पीवरः, पीनः (विशे०)। कमरा = कक्षः, प्रकोष्ठः। जागरण = प्रजागरः, जागरणम्। जिद्दी = प्रतिनिविष्टः (विशे०)। उपाय = प्रतीकारः। ताजा = प्रत्यग्रः (विशे०)। हाजिर जवाब = प्रत्युत्पन्नमतिः (विशे०)। छिड़काव = प्रश्चोतनम्। साबुन = फेनिलः। भूसा = बुसः। बुलबुला = बुदबुदः। डरपोक = भीरु (विशे०)। पाला = मिहिका। झुण्ड = यूथः, यूथम्। लाठी = लगुडः, यष्टिका। बुढ़ापा = वार्धकम्। बालिश्तभर = वितस्तिमात्रम्।

## अभ्यास ४१

### [ छीछालेदर ]

एक पुरुष के दो स्त्रियाँ थीं। एक **बूढ़ी** थी और **दूसरी जवान**। वह स्वयं भी **वृद्ध होने को** था। उसके सिर के बाल कुछ सफेद और कुछ काले थे। एक दिन जवान स्त्री उसके **सिर में तेल मालिश** कर रही थी। उसने **सोचा** कि मैं तो जवान हूँ। इसलिये मेरा पति भी जवान होना चाहिये। ऐसा **निश्चय करके** उसने अपने पति के सिर से सफेद बाल **उखाड़ डाले**। एक दिन बूढ़ी स्त्री उसके सिर में तेल लगा रही थी। उसने सोचा कि मैं बूढ़ी हूँ। इसलिये मेरा पति भी बूढ़ा होना चाहिये। ऐसा निश्चय करके उसने भी उसके सिर से काले बाल उखाड़ डाले। इस प्रकार वह मनुष्य सर्वथा केश रहित हो गया। लोग उसे देखकर हँसते थे। **सच है कि** दो स्त्री वालों की यही **दशा** होती है।



**सहायतार्थ टिप्पणी**—बूढ़ी = वृद्धा। दूसरी = अपरा। जवान =

वृद्ध होने को = वृद्ध प्रायः । सिर में = सिरसि । तेल मालिश = तैल मर्दनम् । सोचा = अचिन्तयत् । निश्चय करके = निश्चित्य । उखाड़ डाले गये = उत्पाटिताः, उत्खनिताः । सच है = सत्यमिदम् । कि = यत् । दशा = अवस्था ।

## अभ्यास ४२

### [ उस्ताद जी ]

किसी गाँव में एक **उस्ताद** जी रहते थे। वे कुछ **शागिर्दों** को पढ़ाया करते थे। लड़के उस्ताद जी से वहुत डरते थे। वे अपने घर से कुछ न कुछ लाया करते थे और उस्ताद जी को दिया करते थे। रहीम नाम का भी एक शागिर्द था। वह उस्ताद जी के लिये कभी कुछ नहीं लाता था। इसलिये उस्ताद जी उसपर नाराज रहते थे। एक दिन रहीम एक **मिट्टी के कटोरे** को भरकर उस्ताद साहब के लिये दूध लाया। उस्ताद जी ने कटोरे को **जल्दी से** मुंह में लगा लिया और दूध **पीने लगे**। मगर कटोरा बहुत बड़ा था। उस्ताद जी सारा दूध **एक दम से** न पी सके। कुछ रुक कर उन्होंने रहीम से पूछा—"सुन तो रहीम, आज क्या बात है ? तू आज दूध कैसे ले आया ?" रहीम ने उत्तर दिया—"उस्ताद साहब, आज मेरी माँ दूध दुह रही थी। उसने ज्यों ही दूध दुह कर नीचे रखा कि एक **कुत्ता** आया और दूध पीने लगा। मेरी माँ ने सोचा कि वह दूध फेंकना बेकार है। इसी लिये उन्होंने यह दूध आपके लिये भेजा है।" उस्ताद ने सुनते ही कटोरा जमीन पर **पटक दिया** और लगे रहीम को **गाली** देने। रहीम ने **जोर-जोर** रोते हुये कहा—"उस्ताद साहब, आपने कटोरा फोड़ कर बड़ा **नुकसान** कर दिया है, क्योंकि मेरी माँ इस कटोरे में मेरे **छोटे भाई** को रात में पेशाब करवाया करती थीं।"

**सहायतार्थ टिप्पणी**—उस्ताद = शिक्षकः । शागिर्द = शिष्य । मिट्टी का कटोरा = मृन्मयपात्रम्, मृन्मय-कंसः । जल्दी से = क्षिप्रं एव । पीने लगे= पातुं प्रारभत् । एक दम से=एकपदेव । कुत्ता = कुक्कुरः । गाली=आक्रोशनं । जोर-जोर से = उच्चैः । नुकसान = हानिः । छोटा भाई = अनुजः । पटक दिया = अपातयत्

## अभ्यास ४३

### [ दो मुसाफिर ]

दो **मुसाफिर कहीं** जा रहे थे। उन्होंने **प्रतिज्ञा की** कि **मुसीबत में एक दूसरे का** साथ देंगे। वे एक **घने** जंगल में पहुँचे। वहाँ पहुँचते ही उनके **सामने** एक **रीछ आया**। उसे देखकर एक आदमी **फौरन ही** पेड़ पर चढ़ गया। दूसरा न चढ़ पाया। वह पेड़ पर चढ़ना न जानता था। उसने पेड़ पर चढ़े हुये अपने साथी से कहा—"मित्र, अब मैं क्या करूँ? मेरी मदद करो।" उसने उत्तर दिया—"मैं कुछ नहीं कर सकता। अपने **बचाव** का उपाय **खुद** सोचो।

उस असहाय व्यक्ति को एक **तरकीब** सूझ गई। वह प्राणायाम चढ़ाकर **लेट गया**। रीछ आकर उसे सूँघने लगा। उसने उसे मरा **समझ कर** छोड़ दिया। रीछ के चले जाने के बाद वह आदमी नीचे **उतरा** और दूसरे से पूछने लगा कि—"हे मित्र! वह रीछ तुम्हारे कान में क्या कह रहा था?" उसने उत्तर दिया कि—"रीछ कह रहा था कि **दगाबाजों** का कभी विश्वास **मत** करो।"

**सहायतार्थ टिप्पणी**—मुसाफिर = पथिक, पंथिन्। कहीं = कुत्रचित्। प्रतिज्ञा की = प्रतिज्ञातम्। मुसीबत् में = संकटे, आपात्काले। एक दूसरे का = अन्योन्यस्य। घना = सघनम्। सामने = पुरतः। रीछ = भल्लूकः। आया = समायातः। फौरन ही=तत्क्षणमेव। पेड़ पर चढ़ना=वृक्षारोहणम्। बचाव = रक्षा। खुद = स्वयमेव। तरकीब = युक्तिः। लेट गया = भूमौ पतितः। समझ कर = मत्वा। नीचे उतरा = अवततार। दगाबाज = विप्रलम्भकः। मत = मा।

## अभ्यास ४४

### [ दुष्ट भेड़िया ]

किसी नदी के **किनारे** एक **भेड़िया** और एक **भेड़ का बच्चा** पानी पी रहे थे। भेड़िया ऊपर की ओर और भेड़ का बच्चा नीचे की ओर था। भेड़िये ने भेड़ के बच्चे से कहा—"ओ **बेवकूफ**! पानी क्यों **जूठा** कर रहा

है, देखता नहीं कि मैं पानी पी रहा हूं ?" भेड़ के बच्चे ने जवाब दिया—भगवन् ! मैं आपके **नीचे की ओर** हूं, पानी तो ऊपर से मेरी ओर आ रहा है। फिर वह जूठा कैसे हो सकता है। भेड़िये ने कहा—"**ठीक है, परसाल** तूने मुझे **गाली** दी थी।" भेड़ के बच्चे ने जवाब दिया—"महाराज ! मैं केवल नौ महीने का हूं, पर के साल तो मैं पैदा भी नहीं हुआ था। भेड़िये ने कहा—"तेरा बाप रहा होगा।" भेड़ के बच्चे ने कहा—"मेरा बाप तो एक वर्ष पहले ही मर चुका है।" भेड़िये ने यह कहकर कि वह तेरी **जाति** का और कोई रहा होगा, भेड़ बच्चे को पकड़-कर **मार डाला** और **खा गया**। दुष्ट अपनी दुष्टता के लिए कोई न कोई **बहाना** बना ही लेता है।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—किनारे = तीरे। भेड़िया = वृकः। भेड़ का बच्चा = मेष शावकः, अविसुतः। ओ बेवकूफ = अयि मन्दबुद्धे !। नीचे की ओर = अधस्तात्। ठीक है = भवतु, युक्तं। परसाल = गत-वर्षे, गते वर्षे। जाति = ज्ञाति। बहाना = व्याजः, अपदेशः। जूठा = अशुद्धं। गाली=गालिः। मार डाला = व्यापादितः। खा डाला = खादितः।

## अभ्यास ४५

## [ शठ के साथ शठता ]

किसी **तालाब** के किनारे एक बालक खेल रहा था। बालक के **बहुमूल्य** वस्त्रों और जेवरों को देखकर एक **ठग** उसके पास गया। बालक ने जब जाना कि वह ठग है, तब वह बहुत घबराया। वह कुछ सोचकर **रोने लगा**। बालक को रोते देख ठग ने उसके रोने का कारण पूछा। बालक ने कहा कि—"मेरी एक सोने की **अँगूठी** इस तालाब में गिर गई है।" ठग ने कपड़े उतारे और पानी में **घुस गया**। बालक ने ठग के कपड़े उठाये और भाग गया।

ठीक है, शरारती के साथ **शरारत** करना ही **ठीक है**।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—तालाब = तडागः। बहुमूल्य = महार्ह। ठग = वञ्चकः। रोने लगा = रोदनं प्रारभत। अँगूठी = मुद्रिका। घुस गया = प्राविशत। शरारत = उत्पातः। ठीक है = उचितमस्ति।

## अभ्यास ४६

### [ बोपदेव ]

बोपदेव **बचपन** में बहुत मन्दबुद्धि था। **बार-बार** अभ्यास करने पर भी अपना पाठ **याद न कर सकता था**। उसने बड़े परिश्रम से व्याकरण के अनेक ग्रन्थ पढ़े, परन्तु उसे ज्ञान न प्राप्त हुआ। एक दिन वह निराश हो, पाठशाला **त्याग कर** एक सरोवर के किनारे जा बैठा और विचारमग्न हो गया।

थोड़ी देर बाद उसने एक युवती देखी, जिसने घड़ा जल से **भर कर** एक **पत्थर पर** रक्खा और वह स्नान करने लगी। स्नान करने के बाद वह घड़ा उठाकर अपने घर को चली गई।

प्रतिदिन घड़े की **रगड़** से उस पत्थर में एक **गड्ढा** हो गया था। यह देखकर बोपदेव के हृदय में एक नवीन भाव उदित हुआ और वह प्रसन्नचित्त हो गुरु के पास गया और बोला—

"गुरु जी! यदि प्रतिदिन घड़े की रगड़ से पत्थर में गड्ढा हो सकता है तो अवश्य ही निरन्तर परिश्रम से मेरी बुद्धि भी तीक्ष्ण हो जायेगी।"

बोपदेव का कथन सत्य निकला और एक दिन वह एक बहुत बड़ा विद्वान् हो गया।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—बचपन=शैशवम्; बाल्यम्। बार-बार= पुनः पुनः (अव्यय)। याद न कर सकता था=स्मर्तुं नाशक्नोत्। त्याग कर=त्यक्त्वा। विहाय। भर कर=प्रपूर्य। पत्थर पर=प्रस्तरखण्डोपरि। पाषाण=शिलायाम्। रगड़=घर्षणम्। गड्ढा=गर्तः।

## अभ्यास ४७

### [ मीरा ]

मीरा एक राठौर सामन्त की कन्या थीं। **दो बातों के लिये** तो वह **बचपन** से ही विख्यात हो गई थी। एक तो अलौकिक रूपसौन्दर्य के लिये और दूसरे मधुर वाणी के लिये। उसके ये दो गुण देश-विदेश सब जगह

**फैल गये।** यहाँ तक कि उसकी सुन्दरता को देखने के लिये और उसके **सुरीले** गानों को **सुनने के लिये** दूर-दूर से लोग उसके पिता के **पास** आया करते थे। मीरा अपने रूपलावण्य और संगीत माधुर्य के द्वारा सबको मुग्ध कर देती थी।

मीरा बचपन से ही ईश्वर की भक्ति में लीन रहती थी। उसके जी में सांसारिक भोग-विलास की **लालसा** थी ही नहीं। वह सबको साथ लेकर भगवान् के गुणों का ही गान किया करती थी।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—दो बातों के लिये = गुणद्वयेन, द्वाभ्यां गुणाभ्याम्। बचपन = बाल्यम् (नपुं०)। फैल गये = ख्यातिं गताः, प्रसिद्धाः, प्रसिद्धिगताः, विश्रुताः। सुरीला = मधुर (विशे०)। सुनने के लिये = श्रोतुम्। पास = समीपम्, अन्तिकम्। लालसा = तृष्णा।

## अभ्यास ४८

### [ एक सरल सम्वाद ]

तुम कौन हो? मैं एक लड़का हूँ। तुम्हारा क्या नाम है? मेरा नाम रमेश है। तुम क्या करते हो? मैं एक **विद्यार्थी** हूँ। किस कक्षा में पढ़ते हो? मैं दसवीं कक्षा में पढ़ता हूँ। किस स्कूल में पढ़ते हो? मैं कान्यकुब्ज कालेज में पढ़ता हूँ। तुम्हारा घर कहाँ पर है? मैं **लखनऊ** में रहता हूँ। तुम यहाँ पर किस लिये आये हो? मेरे चाचा जी यहाँ पर रहते हैं। मैं **उनसे मिलने** आया हूँ। तुम्हारे चाचा जी **इस समय** कहाँ हैं? वे इस समय अपने **दफ्तर** में हैं। तुम्हारे कितने **मित्र** हैं? मेरे केवल दो मित्र हैं। उन दोनों के क्या नाम हैं? उनमें से एक का नाम रणधीर है और **दूसरे का** बज्रांगबली। इस समय तुम कहाँ जा रहे हो? इस समय मैं अपने **मामा** जी के यहाँ जा रहा हूँ। कब तक **लौटोगे?** मैं शाम को लौट आऊँगा। तुम मेरे घर कब आओगे? मैं तुम्हारे घर **परसों** आऊँगा। तुम अपने साथ और किसको लाओगे? मैं **अकेला ही** आऊँगा। ऐसा ही सही। **अच्छा,** नमस्ते।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—विद्यार्थी = छात्रः, लखनऊ=लक्ष्मणपुर। किस लिये = कथं, किमर्थं। चाचा = पितृव्यः। उनसे मिलने के लिये = तस्य दर्शनाय। इस समय = इदानीं। दफ्तर = कार्यालयः। मित्र = मित्रं, वयस्यः। दूसरे का = अपरस्य। मामा = मातुलः। लौटोगे = प्रत्यागमिष्यसि। परसों= परश्वः। अकेला ही = एकाकी एव। अच्छा = भवतु।

## अभ्यास ४९

### [ प्रातःकाल का उपयोग]

सवेरे का समय बड़ा ही **सुहावना** होता है। **रंग-बिरंगी चिड़ियों का** मधुर गान चित्त को **प्रसन्न कर देता है**। शीतल-मन्द-सुगन्ध वायु बल को **बढ़ाने वाली** होती है। जो लोग सूर्योदय के पूर्व **उठते हैं** वे स्वस्थ और चिरजीवी होते हैं। कोयल की तान मन को हर लेती है। फूलों की महक **दिमाग को** ताजा करती है और हरी-हरी घास आँखों को तरावट देती है। सवेरे **टहलना** या नदी-स्नान अवश्य करना चाहिये।

प्रातःकाल का काम सर्वश्रेष्ठ होता है। जिस मनुष्य का शरीर निर्बल है, उसे प्रातःकाल ही **कसरत** करनी चाहिये। जिसका दिमाग कमजोर है उसे प्रातःकाल मानसिक परिश्रम करना चाहिये। प्रातःकाल ईश्वर की प्रार्थना करने से मन दिन भर स्थिर, शान्त और प्रसन्न रहता है।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—सुहावना=सुरम्यः। रंग-बिरंगी चिड़ियों का= विविधवर्णानां खगानाम्। प्रसन्न कर देता है = प्रसादयति। बढ़ाने वाली = वर्धिका, वर्धकः। उठते हैं = प्रबुध्यते, उत्तिष्ठन्ति। दिमाग को = मस्तिष्कम्। टहलना = परिभ्रमणम्। कसरत = व्यायामः।

## अभ्यास ५०

### [ रामचरितमानस ]

हम सब के लिये रामचरित एक निर्मल **दर्पण** है। इसमें हम देख सकते हैं कि बालकों को माता-पिता की आज्ञा का किस प्रकार पालन करना चाहिये? भाइयों को आपस में किस प्रकार प्रेम रखना चाहिये?

पतिव्रता स्त्री को अपने पति की सेवा कैसे करनी चाहिये ? अभिमानी और हठी मनुष्यों को हठ का क्या फल मिलता है ? सत्य पालन से क्या लाभ और असत्य से कैसी हानि होती है ?

प्यारे बालकों ! परम पवित्र रामायण का पढ़ना और उसके अनुसार सुनीति का **बर्ताव करना** तुम्हारे लिये हितकारी होगा और तुम अपनी संसार यात्रा का निर्वाह सुख से कर सकोगे ।

**सहायतार्थ टिप्पणी—**

दर्पण = दर्पणः, आदर्शः । किस प्रकार = कथम् । हठी = दुराग्रहशील (विशे०) । बर्ताव करना = वर्तनम् , व्यवहारः ।



# [ ख ] हिन्दी से संस्कृत में अनुवाद करो

## अभ्यास १

### ( लट् लकार = वर्तमान काल )

१. विद्यार्थी **अखबार** पढ़ते हैं।
२. **मेहनती** लड़के सदा सुखी रहते हैं।
३. **भौंरे** कमलों पर बैठते हैं।
४. **बाघ** मनुष्यों को खाता है।
५. पेड़ से **पके हुये** फल गिरते हैं।
६. हम दो **बन्दरों** को देखते हैं।
७. **चिड़ियाँ** आसमान में उड़ती हैं।
८. क्या तुम दोनों दौड़ते हो ?
९. वर्षा काल में **बादल** पानी **बरसाते** हैं।
१०. वह लड़की एक गीत गाती है।
११. **चोर** दूसरों का धन चुराता है।
१२. जंगल में **मोर** नाचते हैं।
१३. दवा से **रोग** नष्ट होते हैं।
१४. राजा की सभा में दो वेश्यायें नाचती हैं।
१५. हम दोनों संस्कृत पढ़ते हैं।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—अखबार = समाचारपत्रं। मेहनती = परिश्रमशीलः। भौंरा = भ्रमरः। बाघ = व्याघ्रः। पके हुये = पक्वानि। बन्दर = वानरः। चिड़ियाँ = पक्षिणः। बादल = मेघः, बलाहकः। बरसाते हैं = कटन्ति। चोर = चोरः, तस्करः। मोर = मयूरः। रोगः = व्याधिः। सभा में = सदसि, सभायां। वेश्या = गणिका।

## अभ्यास २

### ( लट् लकार = वर्तमान काल )

१. तुम दुःख **सहते** हो ।
२. योधा शत्रुओं से **युद्ध करता** है ।
३. तू **इनाम** की **इच्छा करता** है ।
४. मनुष्य प्रायः धन के लिये **यत्न करता** है ।
५. भक्त को ईश्वर की पूजा **अच्छी लगती** है ।
६. मैं आचार्य से अपना कर्तव्य **सीखता** हूँ ।
७. पर्वत कभी नहीं **हिलते** ।
८. नीले आकाश में तारे **चमकते** हैं ।
९. हम अपने माता पिता की **सेवा करते** हैं ।
१०. मूर्ख के अङ्ग **बढ़ते** हैं, ज्ञान नहीं ।
११. माता को देखकर बालक **मुस्कराता** है ।
१२. **सुनार** सोने की **परख करता** है ।
१३. हम अपने किये कर्मों का फल **पाते** हैं ।
१४. **गोबर से** बिच्छू **पैदा होते** हैं ।
१५. लोग देवताओं से भोगों की **याचना करते** हैं ।
१६. बुद्धिमान् ऐश्वर्य में **प्रसन्न नहीं होते** ।
१७. सत्य सदा **विजयी होता** है ।
१८. अपनी गाय को मोहन **खोजता फिरता है** ।
१९. हम सत्कर्मों से मोक्ष **प्राप्त करते** हैं ।
२०. दुःख और सुख संसार से ही **उत्पन्न होते** हैं ।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—सहन करना = सह ( आ० ) । युद्ध करना = युध् (आ०) । इनाम = पारितोषिकम् । इच्छा करना = अप + ईक्ष् (आ०) । यत्न करना = यत् ( आ० ), प्र + यत् ( आ० ) । अच्छा लगना = रुच् = रोच् (आ०) । सीखना = शिक्ष् (आ०) । हिलना = कम्प् (आ०) । चमकना = प्र + काश् (आ०) । सेवा करना = सेव् (आ०) । बढ़ना = वृध् = वर्ध् (आ०) ।

मुस्कराना = स्मि = स्मय् (आ०)। सुनार = कलादः, हेमकारः, स्वर्णकारः। परखना = परि + ईक्ष् (आ०)। पाना = लभ् (आ०), विन्द् (आ०)। गोबर से = गोमयात्। पैदा होना = जन् = जाय् (आ०)। माँगना = याच् (आ०)। प्रसन्न होना = मुद् = मोद् (आ०)। विजयी होना = वि + जि = विजय् (आ०)। खोजना = मृग् = मृगय् (आ०)।

## अभ्यास ३

### ( लट् लकार = वर्तमान काल )

अध्यापक कक्षा में आज इतिहास पढ़ाता है। **माली बाल्टी से** बाग को सींचता है। तुम घर में घुसते हो। अभिमानी पुरुष अपने अभिमान का फल **खाते हैं**। पेड़ फल आने पर **झुक जाते हैं**। राजा अपने विवेक से प्रजा पर शासन करता है। विद्यार्थी गुरु जी को प्रणाम करता है। सोहन मोहन के साथ गाँव को सवारी से जाता है। भक्त ईश्वर की पूजा करते हैं। इन्द्र की सभा में अप्सरायें नाचती हैं, गन्धर्व **गाते हैं**, किन्नर **बजाते हैं**। बालक आपस में मिलकर मैदान में खेलते हैं। तुम अपनी माता के पत्र में क्या लिखती हो ? पिता पुत्र की विजय से प्रसन्न है। वामन राजा **बलि से पृथ्वी माँगते हैं**। परिश्रमी छात्र जीवन में अवश्य सफल होता है। सेनापति सैनिकों को **कूच करने की** आज्ञा देता है। तुम सब प्रातःकाल स्वास्थ्य के लिये बाहर **घूमते हो**। ग्वाले जंगलों में गायों को **चराते हैं**।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—माली = मालाकारः। बाल्टी से = जलपात्रेण। खाते हैं = भुञ्जते। झुक जाते हैं = अवनमन्ति। गाते हैं = गायन्ति। बजाते हैं = वादयन्ति। बलि से पृथ्वी माँगते हैं = बलिं वसुधां याचते। कूच करने के लिये = अभियानाय। घूमते हो = परिक्रामसि। चराते हैं = चारयन्ति।

## अभ्यास ४

### ( लट् लकार = वर्तमान काल )

१. सूर्य अपने प्रकाश से अन्धकार को दूर करता है।

२. विद्वान् का यश सारे संसार में फैलता है।

३. गंगा नदी हिमालय से निकलती है।
४. **बच्चा** माँ की **गोद में निःशंक भाव से** सोता है।
५. इस सुन्दर वृक्ष की शीतल छाया में हरिण विश्राम करते हैं।
६. सेनापति सैनिकों को **कूच करने के लिये** आज्ञा देता है।
७. **ग्वाले** जंगलों में गायों को **चराते हैं**।
८. अध्यापक कक्षा में आज गणित पढ़ाता है।
९. नौकर मालिक का अनुसरण करता है।
१०. मैं याचकों को धन देता हूँ।
११. **किसान** धान्य के लिये खेत जोतते हैं।
१२. इन्द्र अपने **वज्र** से पर्वतों पर प्रहार करता है।
१३. सीता अपनी कलम से एक चिट्ठी लिखती है।
१४. हम दोनों गंगा स्नान करने जाते हैं।
१५. सज्जन लोग अपकार करने पर भी उपकार ही करते हैं।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—बच्चा = शिशुः। गोद में = अंके। निःशंक भाव से = विश्रब्धेन। कूच करने के लिये = अभियानाय। ग्वाले = गोपालकाः। चराते हैं = चारयन्ति। किसान = कृषकः। वज्र = कुलिशम्।

## अभ्यास ५

### ( लङ् लकार = अनद्यतन भूतकाल )

१. किसी जंगल में एक शेर रहता था।
२. तुमने उस दुष्ट को दण्ड क्यों नहीं दिया?
३. लक्ष्मण ने सीता को जंगल में छोड़ दिया।
४. ईश्वर ने सूर्य, चन्द्रमा और तारे बनाये।
५. शेर **कुयें** में गिर गया और मर गया।
६. उन्होंने हमारी **तारीफ** की।
७. पेड़ से दो **बन्दर** पृथ्वी पर गिर पड़े।
८. हम बनारस गये और वहाँ पर शिव का **मन्दिर देखा**।
९. लड़के ने **तीर** से चिड़िया मारी।

१०. कैकेयी ने मन्थरा को सोने के गहने दिये ।
११. क्या वह मेरी पुस्तक लाया ?
१२. कालिदास ने सात ग्रन्थ लिखे ।
१३. **जज** की आज्ञा से चोर को **पुलिस** वालों ने खूब पीटा ।
१४. रात में एक चोर घर में घुस आया ।
१५. मुझको देखकर बन्दर भाग गया ।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—कुआँ = कूपः । तारीफ़ = प्रशंसा । बन्दरः = वानरः । मन्दिर = देवालयः । शिव का मन्दिर = शिवालयः । तीर=बाणः । जज = न्यायाधीशः । पुलिस वाला = यामिकः, राजपुरुषः ।

## अभ्यास ६

### ( लङ् लकार = अनद्यतन भूतकाल )

१. हम दोनों **शेर** को देखकर भय से **काँप उठे** ।
२. **व्यापारियों** ने अपने परिश्रम से बहुत सा धन कमाया ।
३. हम सब आपके दर्शन से बहुत **प्रसन्न हुये** ।
४. नौकर ने मालिक की आज्ञा की **अवहेलना की** ।
५. मैंने भोजन के लिये तुम्हें **न्यौता दिया** था ।
६. पाण्डवों ने कौरवों के साथ **युद्ध किया** ।
७. **शिकारी** ने हिरन पर बाण **चलाया** ।
८. मैं तुम्हारी उन्नति पर बड़ा आनन्दित हुआ ।
९. सीता ने गीता से गाना **सीखा** ।
१०. तुम दोनों ने अपनी पुस्तकें क्यों **जला दीं** ?
११. **मैं पिछले वर्ष** इटारसी में **रहता था** ।
१२. **बुढ़िया** ने बच्चों से एक कहानी **कही** ।
१३. तुम मेरी कलम क्यों ले गये ।
१४. दो **परीक्षकों** ने कन्याओं की नृत्य में **जाँच की** ।
१५. सेनापति अपनी सेना युद्धभूमि में ले गया ।
१६. हम दोनों ने जनता को **शांत किया** ।

१७. शिवाजी ने शत्रु की स्त्रियों की भी रक्षा की।

१८. उस लड़की ने अनाज की **मुट्ठियों** से उस हिरन का **पोषण किया**।

१९. उदार मालिक ने नौकरों के सभी अपराध **क्षमा कर** दिये।

२०. **माली** ने राजा के लिये फूल **गूँथना प्रारम्भ किया**।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—शेर = शार्दूलः, सिंहः। काँपना = कम्प्, वेप्। व्यापारी = वणिक्। प्रसन्न होना = मुद् (मोद्)। अवहेलना करना = अव + मन्। न्योता देना = नि + मंत्र। युद्ध करना = युध्। शिकारी = व्याधः। चलाना = क्षिप्, अस्। सीखना = शिक्ष्। जलाना = दह्। पिछले वर्ष = गते वर्षे, गतवर्षे। रहना = नि + वस्, प्रति + वस्। बुढ़िया = वृद्धा। कहना = कथय्। लेजाना = नी (= नय्), हृ (= हर्)। परीक्षक = प्राश्निकः। जाँच करना = परि + ईक्ष्। जाँच = परीक्षणम्। शान्त करना = सान्त्व। मुट्ठी = मुष्टिः। पोषण करना = पुष्। क्षमा करना = क्षम्। माली = मालाकारः। गूँथना = ग्रथनम्। प्रारम्भ करना = प्र + आ + रभ्।

## अभ्यास ७

### ( लृट् लकार = भविष्यत् काल )

बालक बूढ़ी दादी से कहानी सुनेंगे। तुम बाहर टहलने जाओगे। अशोक परीक्षा में **उत्तीर्ण होगा**। क्या तुम सब **मोटरकार में** बैठोगे। हम सब झूठ नहीं बोलेंगे। दानी गरीबों को धन देगा। **सिपाही** वीरता से लड़ेंगे। कल हम **मेला देखेंगे**। आज माता जी और पिता जी **लौटेंगे**। श्याम पत्र कब लिखेगा? वे प्रतिदिन टहलने जायेंगे। वे दीनों की सहायता नहीं करेंगे। डाक्टर तुम्हें कब **दवा** देंगे? हम तुम्हारे विद्यालय जायेंगे। वे दोनों इस **बुरी आदत** को छोड़ देंगे।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—टहलने = भ्रमणाय। उत्तीर्ण होगा = उत्तीर्णः भविष्यति। मोटरकार में = मरुत्तरयाने। झूठ = अनृतम्, असत्यम्। सिपाही = सैनिकाः। मेला देखेंगे (हम) = मेलापकं द्रक्ष्यामः। (पिता और माता जी) लौटेंगे = प्रत्यागमिष्यतः। दवा = औषधम्। बुरी आदत = दुर्व्यसनम्।

## अभ्यास ८

### ( लृट् लकार = भविष्यत् काल )

**गर्मियों की छुट्टियों में** हम सभी नैनीताल जायेंगे। शायद आज बरसा होगी। अब तुम मेरे आशय को **समझ जाओगे**। कुम्भ के मेले में लाखों मनुष्य **इलाहाबाद** जायेंगे। पुत्र माता की सेवा करेगा। कल मैं **बाजार से** अर्थशास्त्र की पुस्तक **खरीदूँगा**। आज यहाँ वसन्त महोत्सव होगा। जैसा सोचोगे वैसा ही बनोगे। इस माह तक हमारा काम समाप्त हो जायेगा। अगले सप्ताह में इस बालक का **परीक्षाफल निकलेगा**। लड़को की सफलता से गुरु जी प्रसन्न होंगे। बलवीर पढ़ता तो नहीं है, क्या वह दसवीं कक्षा में जावेगा? तुम्हें कोई मार न **सकेगा**। धर्म तुम्हारी रक्षा अवश्य करेगा। जितना गुड़ डालोगे उतना ही मीठा होगा।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—गर्मी की छुट्टियों में = ग्रीष्मावकाशे। आशय को = मन्तव्यम्। समझ जाओगे = अवगमिष्यसि। इलाहाबाद = प्रयागं। बाजार से = आपणात्। खरीदूंगा = क्रेष्यामि। परीक्षाफल निकलेगा = परीक्षाफलं प्रकाशिष्यते। सकेगा = शक्ष्यति।

## अभ्यास ९

### ( लोट् लकार = आज्ञा )

१. तुम स्कूल जाओ।
२. राजा प्रजा का पालन करे।
३. तुम लोग सदा सत्य की **खोज करो**।
४. हम अपने पापों पर **लज्जित होवें**।
५. पक्षी उस पेड़ पर से **उड़ जायें**।
६. मैं मित्रों की उन्नति पर **आनन्द मनाऊँ**।
७. हम दोनों आम चखें।
८. तुम दोनों **बेकार में बातें मत करो**।
९. वह अपनी माँ का **स्मरण करे**।
१०. राम की जीत में सन्देह मत करो।

११. वे **सब** सोमरस पियें।

१२. लड़कों को लड्डू दो।

१३. तुम दोनों विद्याध्ययन में **प्रमाद मत करो**।

१४. यात्री वृक्ष की छाया में **आराम करें**।

१५. तुम्हारी सफलता पर तुम्हारे माँ बाप प्रसन्न होवें।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—लज्जित होना = लज्ज्। खोज करना = मृग्। उड़ना = उत् + पत्, उत् + डी = उड्डी। प्रसन्न होना = मुद्। चखना = आ + स्वद्। बेकार की बात करना = जल्प्, प्र + जल्प्। स्मरण करना = स्मृ। लड्डू = मोदकः। प्रमाद करना = प्र + मद्। आराम करना = वि + श्रम्।

## अभ्यास १०

### ( लोट् लकार = आज्ञा )

१. **बगीचे** से **फूल** ले आओ।

२. सदा सच बोलो।

३. तुम अपना पाठ याद करो।

४. अपनी माँ को पानी दो।

५. द्वारपाल यहाँ आवे।

६. वे दोनों दूसरों की भलाई करें।

७. पिता लड़की का विवाह करे।

८. हम दोनों अपना काम करें।

९. मुझे उसके घर का मार्ग दिखाओ।

१०. दीन दुःखियों को वस्त्र दो।

११. तुम सब बड़ों की आज्ञा मानो।

१२. प्रातःकाल उठो, हाथ मुंह **धोओ** और पढ़ो।

१३. आलस छोड़ो और परिश्रम करो।

१४. मैं साधुओं का उपदेश ग्रहण करूँ और उन पर चलूँ।

१५. निरक्षरों को पढ़ाओ और दुर्बलों की रक्षा करो।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—बगीचा = वाटिका । फूल = पुष्पम् । धोना = क्षल् ( = क्षः लय् ) । छोड़ना = मुञ्च् ।

## अभ्यास ११

### ( विधिलिङ् = चाहिये )

१. छोटों को बड़ों के सामने न बोलना चाहिये ।
२. हमें **मुसीबत** मे धैर्य नहीं छोड़ना चाहिये ।
३. बिना विचारे कभी काम न करें ।
४. गरीबों के साथ दया का वर्ताव करें ।
५. पराये धन का लोभ कभी न करें ।
६. विद्यार्थी को हमेशा समय पर पढ़ना और समय पर खेलना चाहिये ।
७. मुझे **बाजार** जाना चाहिये ।
८. प्रातःकाल सबको उठना चाहिये और पढ़ना चाहिये ।
९. हमें दीन दुःखियों की सेवा करनी चाहिये ।
१०. तुमको सूर्य की पूजा करनी चाहिये ।
११. तुम दोनों को अपने कार्य पर ध्यान देना चाहिये ।
१२. सुख में हमें ईश्वर को न भूलना चाहिये ।
१३. उसे अपने से बड़ों का सम्मान करना चाहिये ।
१४. कभी भी **धीरज को** न छोड़ें ।
१५. अपने मित्रों की **भलाई** के लिये तुम दोनों को यत्न करना चाहिये ।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—मुसीबत = आपत् । बाजार = आपण, हट्टम् । धीरज को = धैर्यम् । भलाई = हितम् ।

## अभ्यास १२

### ( विधिलिङ् = चाहिये )

१. हमें वृक्ष की छाया में बैठना चाहिये ।
२. किसी को दूसरे के धन की इच्छा न करनी चाहिये ।

३. तुम दोनों को भगवद्गीता पढ़नी चाहिये ।
४. मनुष्य को धर्म पथ से न **हटना** चाहिये ।
५. तुम्हें माता पिता की आज्ञा **माननी** चाहिये ।
६. मुझे दरिद्रों को धन देना चाहिये ।
७. मनुष्य को बिना कारण **क्षोभ** न करना चाहिये ।
८. हम दोनों को सदा सत्य बोलना चाहिये ।
९. उन लोगों को उद्योग कभी भी न **छोड़ना** चाहिये ।
१०. राजा को चाहिये कि प्रजा को कष्टों से **बचावे** ।
११. उन दोनों को गुरु जी से व्याकरण पढ़नी चाहिये ।
१२. हमें दुर्बलों को कभी न **सताना** चाहिये ।
१३. सज्जनों से किसी को भी **द्वेष** न करना चाहिये ।
१४. महाराज का यश पृथ्वी पर फैले, यह हमारी इच्छा है ।
१५. आपको **गुनगुना** दूध पीना चाहिये ।

**सहायतार्थं टिप्पणी**—बैठना = सीद् (परस्मैपद), आस् (आत्मनेपद) । हटना = प्र + वि + चल् । मानना = मन् । क्षोभ करना = क्षुभ् । छोड़ना = त्यज्, मुञ्च्, हा । बचाना = रक्ष्, पा, प्रति + पल् । सताना = परि + पीड़; त्रस् । द्वेष करना = द्रुह् । फैलना = प्र + सृ । गुनगुना = कवोष्णम् ।

## अभ्यास १३

### ( लुङ् लकार = सामान्य भूतकाल )

१. उसके चार रानियाँ थीं ।
२. वे दोनों हँसे थे ।
३. तुमने गीता पढ़ी थी ।
४. राम ने सुग्रीव की रक्षा की थी ।
५. मैं अचानक बोल पड़ा था ।
६. ब्राह्मणों ने भोजन पकाया था ।
७. हम सब रामेश्वर जी गये थे ।
८. चन्द्रापीड ने उस मन्दिर में महाश्वेता को देखा था ।

९. सभी ने उनका चरणोदक पिया था।
१०. मैंने फूलों की सुगन्ध सूँघी थी।
११. माता ने अन्त समय में तुम्हारी याद की थी।
१२. मैंने वहाँ पर एक कोलाहल सुना था।
१३. तुम वहाँ कितने दिन रहे थे?
१४. लक्ष्मण ने राम और सीता की सेवा की थी।
१५. मैंने अपने किये का फल पाया था।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—थीं = अभूवन्। हँसे थे = अहसिष्टाम्। पढ़ी थी = अपठीः। रक्षा की थी = अरक्षीत्। बोल पड़ा था = अवादिषम्। पकाया था = अपाक्षुः। गये थे = अगमाम। देखा था = अद्राक्षीत्। पिया था = अपुः। सूँघी थी = अघ्रासिषम्। याद की थी = अस्मार्षीत्। सुना था = अश्रौषम्। रहे थे = अवात्सीः (वस् धातु)। सेवा की थी = असेविष्ट। पाया था = अलप्सि।

## अभ्यास १४

### (लुङ् लकार = सामान्य भूतकाल)

१. उसका कर्ज बहुत बढ़ गया था।
२. मेरी बात सुनकर गुरु जी बहुत प्रसन्न हुये थे।
३. तुम लोगों ने बड़े कष्ट सहे थे।
४. मैंने उसके कवच और कुण्डल मांगे थे।
५. तुम मेरी किताब ले गये थे।
६. रावण ने वन से सीता को चुराया था।
७. उन्होंने जाते-जाते यह कहा था।
८. ग्वाले ने दूध दुहा था।
९. उसे देखकर मैं बहुत रोई थी।
१०. वह चादर तानकर खूब सोया था।
११. तुमने मेरी माँ को मार डाला था।

१२. तुम लोग शेर को देखकर डर गये थे।

१३. राजा ने मुझे गाय दी थी ।

१४. मीरां कृष्ण के सामने बहुत देर तक नाची थी ।

१५. मित्र ने मित्र के कुशल समाचार पूछे थे ।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—बढ़ गया था = अवर्धिष्ट । प्रसन्न हुये थे = अमोदिष्ट । सहे थे = असहिष्वम् । माँगे थे = अयाचिषम् । ले गये थे = अनैषीः । चुराया था = अहार्षीत्, अहृत । कहा था = अवोचन् , अवोचन्त ( ब्रू धातु ) । दुहा था = अधुक्षन् । रोई थी = अरोदिषम् । सोया था = अस्वाप्सीत् । मार डाला था = अवधीः । डर गये थे = अभैष्ट । दी थी = अदात् । नाची थी = अनर्तीत् । पूंछे थे = अप्राक्षीत् ।

## अभ्यास १५

### ( लिट् लकार = परोक्ष भूतकाल )

१. शूद्रक नाम के एक राजा हुये ।

२. दो कवियों ने श्लोक पढ़े ।

३. चाँद हँस पड़ी ।

४. देवों ने भक्तों की रक्षा की ।

५. बीरबल ने खिचड़ी पकाई ।

६. राम लक्ष्मण ने परशुराम को प्रणाम किया ।

७. मैं घबराकर जंगल को चला गया ।

८. दिलीप ने एक शेर को देखा ।

९. पार्वती न गईं और न रुकीं ।

१०. कृष्ण ने पूतना का दूध पिया ।

११. हम सबने फैलती हुई महक को सूंघा ।

१२. महाश्वेता ने कपिञ्जल का रुदन सुना ।

१३. कृष्ण ने सांदीपन ऋषि की सेवा की ।

१४. पाण्डवों ने अपना राज्य नहीं पाया ।

१५. राम को पाकर दशरथ बहुत खुश हुये ।

**सहायतार्थं टिप्पणी**—हुये = बभूव । पढ़े = पेठतुः । हँस पड़े = जहास । रक्षा की = ररक्षुः । पकाई = पपाच । प्रणाम किया = नेमतुः । चला गया = जगाम । देखा = ददर्श । रुकी = तस्थौ । पिया = पपौ । सूँघा = जघ्रिम । सुना = शुश्राव । सेवा की = सिषेवे । पाया = लेभिरे । खुश हुये = मुमुदे ।

## अभ्यास १६

### ( लिट् लकार = परोक्ष भूतकाल )

१. विश्वामित्र ने राम लक्ष्मण को माँगा ।
२. राजा नल ने हार चुरा लिया ।
३. करकट और दमनक बोले ।
४. नारद ने कामधेनु को दुहा ।
५. महाश्वेता की हालत देख कादम्बरी बहुत रोई ।
६. अज ने एक सुअर मारा ।
७. अंगिरा आदि ऋषि हिमालय के पास गये ।
८. मैं तख्त पर बैठ गया ।
९. अथर्वन ऋषियों ने हवन किया ।
१०. शिक्षक ने एक तमाचा दिया ।
११. शंकर जी नाच उठे ।
१२. उसका राज-पाट सब नष्ट हो गया ।
१३. शिकार की तलाश में राजा इधर उधर घूमता रहा ।
१४. रघु ने इन्द्र पदवी पाई ।
१५. पार्वती ने मर जाने की इच्छा की ।

**सहायतार्थं टिप्पणी**—माँगा = ययाच, ययाचे । चुरा लिया = जहार, जह्रे । बोले = ऊचतुः । दुहा = दुदोह, दुदुहे । रोई = रुरोद । मारा = जघान । गये = ईयुः । बैठ गया = आसांचक्रे । हवन किया = जुहुवः । तमाचा = चपेटः । दिया = ददौ । नाच उठे = ननर्त । नष्ट हो गया = ननाश । घूमता रहा = बभ्राम । पाई = आप । इच्छा की = इयेष ।

## अभ्यास १७

### ( आशीर्लिङ् = आशीर्वाद )

१. तुम्हारा कल्याण हो।
२. तुम्हारे लड़के बहुत दिनों तक पढ़ें।
३. तुम बड़े आदमी बनो।
४. वे दोनों प्रसन्न रहें।
५. शंकर जी हम पर कृपा करें।
६. भगवान् तुम दोनों की रक्षा करें।
७. तुम्हारा काम कभी न रुके।
८. सदा फूलो फलो।
९. ईश्वर सबकी याद रक्खे।
१०. उसे युद्ध में विजय मिले।
११. अपनी मेहनत का मीठा फल पाओ।
१२. उन सबों की कीर्ति बढ़े।
१३. भक्त जन प्रसन्न रहें।
१४. भगवान् तुम्हारे कष्ट हरें।
१५. उसका भला हो।
१६. तुम्हारे शत्रु सो जायें।
१७. ईश्वर हमें मुक्ति दे।
१८. तुम तेजस्वी बनो।
१९. राजा का यश चारों ओर फैले।
२०. गुणी आदर पावें।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—हो = भूयात्। पढ़ें = पठ्यासु। बनो = भूयाः। प्रसन्न रहें = मोदिषीयास्ताम्। करें = क्रियात्। रक्षा करें = रक्ष्यात्। रुकें = स्थेयात्। फूलो फलो = वर्धिषीष्ठाः। याद रक्खें = स्मर्यात्। मिलें = आप्यात्, लप्सीष्ट। पाओ = आप्याः, लप्सीष्ठाः। बढ़ें = वर्धिषीष्ट। प्रसन्न रहें = मोदिषीरन्। हरें = ह्रियात्। सो जायें = सुप्यासु। दें = देयात्। फैलें = तन्यात् (तन धातु)। पावें = आप्यासुः, लप्सीरन्।

## अभ्यास १८

### ( लुट् लकार = अनद्यतन भविष्यत् )

१. लड़के जाते होंगे ।
२. विद्यार्थी परसों पढ़ेंगे ।
३. मैं कल इन्दौर जाऊंगा ।
४. शीला रो रही होगी ।
५. थोड़ी देर में वह आयेगा ।
६. शाम को हम सिनेमा जायेंगे ।
७. गीता गाना गा रही होगी ।
८. तुम्हारा नुकसान होगा ।
९. सबेरे कलियाँ हँसेंगी ।
१०. दो ब्राह्मण वेद पढ़ेंगे ।
११. राजा अवश्य ही मेरी रक्षा करेगा ।
१२. रुको रुको ! माँ खाना पकायेगी ।
१३. तुम कहाँ जाओगी ?
१४. तुम सब खेल देखोगे ।
१५. तुम्हारी बहन मेरी याद करेगी ।
१६. हम लोग रामायण सुनेंगे ।
१७. मैं स्कूल में इनाम पाऊँगा ।
१८. वे दोनों किताब माँगेंगे ।
१९. तुम दोनों मेरे शव को ले जाओगे ।

**सहायतार्थं टिप्पणी**—जाते होंगे = गन्तारः । पढ़ेंगे = पठितारः । जाऊँगा = गन्तास्मि । होगी = भविता । आयेगा = आगन्ता । जायेंगे = गन्तास्मः । नाच रही होगी = नर्तिता । हँसेगी = हसितारः । पढ़ेंगे = पठितारौ । रक्षा करेगा = रक्षिता । पकायेगी = पक्ता । जाओगी = गन्तासि । देखोगे = द्रष्टास्थ । याद करेगी = स्मर्ता । सुनेंगे = श्रोतास्मः । पाऊँगा = लब्धास्मि । माँगेंगे = याचितारौ । ले जाओगे = नेतास्थः ।

## अभ्यास १९

### ( लृङ् लकार = हेतुहेतुमद् भविष्यत् काल )

१. यदि तुम पढ़ते तो पास हो जाते ।
२. अगर वह हँसता तो उसे भी मार पड़ती ।
३. अगर वह रक्षा करता तो उसका भी नाम होता ।
४. अगर वह कहता तो मैं उसकी मदद करता ।
५. यदि वह पकाती तो मैं भी खाता ।
६. अगर मैं प्रणाम करता तो वह खुश हो जाता ।
७. अगर मैं चला जाता तो वह मान जाता ।
९. अगर दूध पी लिया होता तो मोटा हो जाता ।
१०. यदि फूल सूँघ लेता तो मैं बेहोश हो जाता ।
११. अगर वह मेरी याद कर लेती तो मैं जी उठता ।
१२. यदि तुम मेरी बात सुन लेते तो मैं चुप हो जाता ।
१३. अगर वे दोनों माँग लेते तो वह दे देता ।
१४. अगर तुम दोनों उसका धन चुरा लेते तो वह कष्ट में पड़ जाता ।
१५. यदि वह रो पड़ती तो राजा का दिल पसीज जाता ।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—( तुम ) पढ़ते = अपठिष्यः । हो जाते = अभविष्यः । ( वह ) हँसता = असहिष्यत् । (वह रक्षा) करता = अरक्षिष्यत् । ( वह ) कहता = अवदिष्यत् । ( मैं ) मदद करता = अकरिष्यत् । ( वह ) पकाती = अपक्ष्यत् । ( मैं ) खाता = अभोक्ष्यम् । ( मैं ) प्रणाम करता = अनस्यम् । ( वह ) खुश हो जाता = अमोदिष्यत् । ( मैं ) चला जाता = अगमिष्यम् । ( वे दोनों ) बैठ जाते = आसिष्येताम् । ( मैं ) बैठ जाता = आसिष्ये । (तुमने) पी लिया होता = अपास्यः । (मैं) सूँघ लेता = अघ्रास्यम् । ( वह ) याद कर लेती = अस्मरिष्यत् । ( तुम ) सुन लेते = अश्रोष्यः ( वे दोनों । माँग लेते = अयाचिष्यताम् , अयाचिष्येताम् । ( वह ) दे देता = अदास्यत् । ( तुम दोनों ) चुरा लेते = अचोरयिष्यतम् , अचोरयिष्येथाम । ( वह ) रो पड़ती = अरोदिष्यत् । पसीज जाता = आर्द्रं अभविष्यत् ।

## अभ्यास २०

### ( कर्ता कारक )

१. प्रकाश अन्धेरे को **नष्ट करता** है।
२. शिष्य खेलते हैं ।
३. मोहन स्कूल जाता है।
४. मोहिनी पुत्री के दोषों का **अनुभव करती** है।
५. हमें आज इसका ज्ञान हुआ।
६. हम पढ़ते हैं।
७. तुम हँसते हो ।
८. **हमको नींद आती** है।
९. **दिया** रात में जलता है।
१०. वर्षा से गर्मी शान्त होती है।
११. सोहन नदी से जल **लाता** है।
१२. कौशल के मित्र आज कानपुर से आते हैं।
१३. कमजोर भी संघटित होकर सबल बन जाते हैं।
१४. **आप अभी** यहाँ से नहीं जा सकते ।
१५. उधार पैसा मनुष्य को जकड़ लेता है।
१६. कमला विमला की दो सौ की **ऋणी** है।
१७. सब जगह परिश्रम सफल होता है।

**सहायतार्थं टिप्पणी**—नष्ट करता है = नाशयति। हमको नींद आती है = वयं निद्रामः। अनुभव करती है = अनुभवति। दिया = दीपः, दीपकः। लाता है = आनयति। आप = भवान्। विमला की = विमलायै। ऋणी है = धारयति।

## अभ्यास २१

### ( कर्म कारक )

१. बलवीर ग्राम को **पैदल** जाता है।

२. आप **इसका** अनुभव करिये।

३. किसान लोग अपने-अपने खेत **जोतते** हैं।
४. **दर्जी** हमारे कपड़े नहीं **सीता**।
५. **सुनार** सोना **पिघलाता** है।
६. वे हमसे **बातें करते** हैं।
७. अधिकतर चोर **रात को** धन चुराते हैं।
८. सोहन **लाठी से** शेर मारता है।
९. तुम रात को अपने घर **वापिस आते हो**।
१०. भौंरा फूलों का रस लेता है।
११. लड़कियाँ मधुर गीत गाती हैं।
१२. लड़की अपनी माता को बाहर **ले जाती** है।
१३. पपीहा बादल देखकर बोलता है।
१४. डाक्टर रोगी की **चिकित्सा करता** है।
१५. गुरु कक्षा में आते हैं।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—पैदल = पादाभ्याम्। जोतते हैं = कर्षन्ति। इसका = इदम्। दर्जी=सूचीकारः। सीता है=सीव्यति। सुनार=स्वर्णकारः। पिघलाता है = द्रावयति। रात को = रात्रौ। लाठी से = लगुडेन। वापस आते हो = प्रत्यागच्छति। ले जाती है = नयति। बातें करते हैं = वार्ता कथयन्ति। चिकित्सा करता है = चिकित्सति।

## अभ्यास २२

### (करण कारक)

१. तुम **चाकू से** आम **काटते** हो।
२. मोहनी सहेली के साथ **आयी**।
३. **समय पर** सब **ठीक हो जाता** है।
४. साधु विनय से सबको अपनी ओर आकर्षित करते हैं।
५. महाराज अशोक नें धर्म से विजय पाई।
६. शिकारी बाण से हरिण को **मारता** है।
७. **कवि** अपनी कविता से मनुष्य का मन हरता है।

८. सदाचार से उन्नति होती है।

९. आदमी पैर से **लँगड़ा** और आँख का **काना** है।

१०. चित्रकार रेखाओं से शब्द का काम लेता है।

११. हम आज साथियों के साथ तालाब में तैरे।

१२. राम ने हरिण को बाण से मारा।

१३. क्या आप **मोटर से** जायेंगे ?

१४. वे कर्म से शूद्र और जाति से वैश्य हैं।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—चाकू से = लवित्रेण, छुरिकया। काटते हो = छिन्दसि। आई = आगच्छत्। ठीक हो जाता है=स्थिरीभवति। समय पर= समयेन। मारता है = विध्यति। लँगड़ा = खञ्जः। काना = काणः। मोटर से = मरुत्तरयानेन।

## अभ्यास २३

### ( सम्प्रदान कारक )

१. **मित्र से बैर** मत करो।

२. सब पुराने विद्वानों को नमस्कार है।

३. राम रावण के लिये **पर्याप्त** हैं।

४. ऐसे दुष्ट पुरुषों को दूर से ही नमस्कार करो।

५. देवताओं को नमस्कार है।

६. परोपकारी पुरुष का **कल्याण हो**।

७. यजमान का कल्याण हो!

८. यह चावल और **घृत** इन्द्र की आहुति के लिये हैं।

९. **हारा हुआ** मनुष्य जीते हुये मनुष्य से द्वेष रखता है।

१०. यह आदमी विना कारण ही मित्रों पर क्रोध करता है।

११. मुझे लड्डू बहुत **अच्छे लगते** हैं।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—मित्र से = मित्राय। वैर करना=द्रुह्। पर्याप्त है = अलम्। दूर से ही = दूरादेव। कल्या हो = स्वस्ति भवतु। घृत=घृतम्। हारा हुआ = पराजितः। तिल और जल = तिलोदकम्। अच्छे लगते हैं= रोचन्ते।

## अभ्यास २४

### ( सम्प्रदान कारक )

१. यह **कापी** सीता को दे दो ।
२. माताजी हमारे लिये पुस्तक लाईं ।
३. भाई हमारे लिये **खिलौने** लाये ।
४. राम ने अपवाद के लिये सीता को छोड़ा ।
५. यह पुस्तकें विद्यार्थियों के लिये हैं ।
६. भूखों को भोजन दो ।
७. ये पुस्तकें विद्यार्थी के लिये **कठिन हैं** ।
८. सफलता के लिये परिश्रम परम आवश्यक है ।
९. हमको चार कपड़े दो ।
१०. ये वस्त्र **वर को** दिये जायेंगे ।
११. तुम्हारे लिये प्रयाग से कुछ नहीं आया ।
१२. **प्यासे को** पानी और भूखे को खाना अवश्य दिया जाय ।
१३. तुम लोगों का **व्यवहार** अपनी माता के प्रति अच्छा नहीं है ।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—कापी = पुस्तिका । खिलौने = क्रीडनकानि । कठिन हैं = क्लिष्टानि सन्ति । वर को = वराय । दिया जाय = देयम् । व्यवहार = व्यवहारः ।

## अभ्यास २५

### ( अपादान कारक )

१. **कल** मोहन हाथी से गिर पड़ा ।
२. सीता **महल से देखती है** ।
३. ये चोर विद्यार्थी बनारस से आये हैं ।
४. घसियारा घास लाया है ।
५. किसान खेत से **लौटता है** ।
६. भरत राम के छोटे और लक्ष्मण के बड़े भाई थे ।
७. हेमन्त में पेड़ से पत्ते गिरते हैं ।

८. कानपुर से लखनऊ अधिक दूर नहीं है।
९. **भेड़िये** शेर से **डरते हैं**।
१०. पानी से **सिवाल** और कीचड़ से कमल **पैदा होता है**।
११. कठिनाई में मित्र की सहायता करनी चाहिये।
१२. सोना **खान से** निकलता है।
१३. बरसात में पानी बरसता है।
१४. मेहनती विद्यार्थी परीक्षा से नहीं डरते हैं।
१५. इसका राज्य **समुद्र तक** है।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—कल = ह्यः। गिर पड़ा = अपतत्। देखती हैं = प्रेक्षते। महल से = प्रासादात्। लौटता है = निवर्तते। भेड़िये = वृकाः। डरते हैं = बिभ्यन्ति। सिवाल = शैवालम्। पैदा होता है = जायते। खान से = खनितः। समुद्र तक = आसमुद्रात्।

## अभ्यास २६
### ( सम्बन्ध कारक )

१. **विद्वानों का सब जगह** आदर होता है।
२. यह पुस्तक कमला की है।
३. यह बालकों में श्रेष्ठ है।
४. आपका क्या नाम है?
५. हम सदा आपके गुणानुवाद करते हैं।
६. वे सब पर ईश्वर की कृपा चाहते हैं।
७. पुत्र अपने पिता की **याद करता** है।
८. गुणों का सर्वत्र आदर होता है।
९. हनुमान जी की पूंछ ने लंका स्वाहा कर दी।
१०. बच्चों का मन **खेल में** अधिक **लगता है**।
११. परिश्रम का फल **मीठा** होता है।
१२. उनका नाम समाचारपत्रों में है।
१३. अभिमानी का सिर सदा **नीचे झुकता है**।

१४. वे तुम्हारा आशय **ठीक तरह से समझते हैं**।

१५. उस पुस्तकालय में संस्कृत की पुस्तकें बहुत ही कम हैं।

१६. शिवाजी का नाम इतिहास में अमर है।

**सहायतार्थं टिप्पणी**—विद्वानों का = विदुषाम्। सब जगह = सर्वत्र। याद करता है = स्मरति। खेल में = क्रीडासु, खेलासु। लगता है = रमते, सज्जते। मीठा = मधुरम्। नीचे झुकता है = नीचैः नमति। ठीक तरह से = साधु। समझते हैं = अवगच्छन्ति।

## अभ्यास २७

### ( अधिकरण कारक )

१. इस आश्रम में पाँच सौ पुरुष और तीन सौ स्त्रियाँ रहती हैं।

२. इस मकान में **कितने आदमी** रहते हैं?

३. दानियों में कर्ण सबसे अधिक प्रसिद्ध है।

४. इस कक्षा में **पचास** विद्यार्थी पढ़ते हैं।

५. विश्व में वीर मनुष्य की पूजा होती है।

६. विपत्ति में धैर्य नहीं छोड़ना चाहिये।

७. **तालाब में मेढक** रहते हैं।

८. पहाड़ की चोटियों पर **बर्फ पड़ी है**।

९. यमुना नदी में **मगर** अधिक रहते हैं।

१०. पेड़ों पर बन्दर और पक्षी **बैठते हैं**।

११. इस समय **दूकानें** बन्द हैं।

१२. बाग में **कोयल** बोल रही है।

१३. इस रास्ते में हाथी, घोड़े, गधे सभी भागते हैं।

१४. विनय में अनेक गुण रहते हैं।

१५. आप एक माह में स्वस्थ हो जायेंगे।

१६. आसन पर साधु जी विराजमान हैं।

**सहायतार्थं टिप्पणी**—कितने आदमी = कियन्तः पुरुषाः। पचास = पञ्चाशत्। तालाब में = तडागे, जलाशये। मेढक = दर्दुराः, भेकाः, मण्डूकाः। बरफ = हिमम्। पड़ी है = तिष्ठति। मगर = नक्राः। बैठते हैं = सीदन्ति, तिष्ठन्ति। दूकानें = विपणयः। कोयल = पिकः।

## अभ्यास २८

### ( कर्ता और कर्म कारक )

१. मैं राम को देखता हूं ।
२. वे **फिर** घर जाते हैं ।
३. वे पाठ याद करते हैं ।
४. वे पुस्तक पढ़ते हैं ।
५. वह मनुष्यों को देखता है ।
६. बालक भोजन करते हैं ।
७. राजा दान देता है ।
८. घोड़े **बाग** को दौड़ते हैं ।
९. बालक चित्रों को देखते हैं ।
१०. मुनि उपदेश करते हैं ।
११. राजा प्रजा को पालता है ।
१२. सीता राम का चिन्तन करती है ।
१३. पिता पुत्र से पूछता है ।
१४. **चोर** धन चुराता है ।
१५. कवि काव्य लिखते हैं ।
१६. पिता पुत्र से कहता है ।
१७. मित्र मित्र को **चाहता** है ।
१८. वे पानी पीते हैं ।
१९. बालक विद्यालय को जाते हैं ।
२०. सूर्य प्रकाश को देता है ।
२१. शिष्य गुरु को नमस्कार करते हैं ।
२२. अग्नि लकड़ी को जलाती है ।
२३. बाघ हरिणों को **मारता** है ।
२४. मोहन वस्त्रों को **धोता** है ।
२५. राजा प्रजा को प्रसन्न करता है ।



**सहायतार्थ टिप्पणी**—फिर=पुनः । बाग=उद्यानम् । उपदेश करना=

उप + दिश्। चोर = चौरः, तस्करः। चाहना = कम्, अभि + लष् इच्छ्। मारना = मृ + णिच् ( मारय् ), वि + आ + पद् ( व्यापादय् ), हन्। धोना = क्षल् ( क्षालय् )।

## अभ्यास २९

### ( करण और सम्प्रदान कारक )

१. मनुष्य आँखों से देखता है।
२. राम बाण से रावण को **मारता** है।
३. राम स्वभाव से नम्र है।
४. **कुम्हार** दण्ड से घड़ा **बनाता** है।
५. पुण्य से सुख होता है।
६. वह नाम से राम है।
७. हाथ से काम करो।
८. मैं हर्ष से घर गया।
९. निर्धनों को धन दो।
१०. रावण जाति से ब्राह्मण था।
११. मनुष्य बुद्धि से सोचता है।
१२. मैं ईश्वर को **भजता** हूँ।
१३. पुरुष फलों से वृक्षों को **जानता** हैं।
१४. परिश्रम से धन **कमाओ**।
१५. तू मुझे पुस्तक दे।
१६. स्त्रियाँ पानी **लाने** जाती हैं।
१७. राम ने सीता के लिये रावण को मारा।
१८. क्रोध नाश के लिये होता है।
१९. वह माता के लिये भोजन **लाया**।
२०. राजा कल्याण के लिये राज्य करे।
२१. राजा विद्वान् को धन देता है।
२२. श्रवण पिता के लिये पानी लाया।
२३. पत्नी पति के लिये दुख सहे।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—मारना = मारय्, हन् । कुम्हार = कुम्भकारः । बनाना = रच् । सोचना = चिन्त् । भजना = भज् । जानना = ज्ञा, अव + गम् । कमाना = अर्ज् । लाने = आ + नी + तुमुन् प्रत्यय । लाना = आनय् । सहना = सह् ।

## अभ्यास ३०

### ( अपादान और सम्बन्ध कारक )

१. राम घर से जाता है ।
२. बालक बाग से आता है ।
३. तुम बुरे काम से **हटो** ।
४. स्वर्ग से देवता देखते हैं ।
५. गंगा हिमालय से आती है ।
६. राम का घर प्रयाग में है ।
७. वृक्ष के पत्ते गिरते हैं ।
८. मेरा घर यहाँ है ।
९. पाठशाला शहर के **बाहर** है ।
१०. पुत्र का नाम राम था ।
११. युधिष्ठिर का भाई अर्जुन था ।
१२. मैं बनारस से अयोध्या गया ।
१३. चूहे **बिल्ली** से **डरते** हैं ।
१४. वृक्ष से पत्ता गिरता है ।
१५. मेरे भाई का नाम यज्ञदत्त है ।
१६. मित्र के वचन का पालन करो ।
१७. नदियाँ पहाड़ों से **निकलती हैं** ।
१८. परिश्रम का फल तुम **पाओगे** ।
१९. फूल लता से गिरते हैं ।
२०. तेरा घर **कहाँ** पर है ?
२१. यमुना का जल नीला है ।

२२. यह किसकी कलम है ?

२३. ईश्वर मनुष्य का पालन करता है ।

२४. **कुएँ** का पानी **मीठा** होता है ।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—हटना = अप + सृ, वि + रम् । बाहर = बहिः; बहिस्तात् । बिल्ली = मार्जारी, विडाली । डरना = भी । निकलना = निः + सृ । पाना = प्राप्, आप्, लभ् । कहाँ = कुत्र । कुआँ=कूपः । मीठा=मिष्ठम् ।

## अभ्यास ३१

### ( अधिकरण और सम्बोधन कारक )

१. वन में **जंगली** जानवर रहते हैं ।

२. नगर में आदमी रहते हैं ।

३. ऋषि मुनियों में ज्ञान होता है ।

४. हिमालय पर वृक्ष होते हैं ।

५. समुद्र में जल होता है ।

६. हाथ में पुस्तक लो ।

७. **तालाबों** में फूल **खिलते** हैं ।

८. क्रान्ति में देश का कल्याण है ।

९. पानी में **मछलियाँ** जीती हैं ।

१०. वे जंगलों में रहते हैं ।

११. हमारी कक्षा में २० लड़के पढ़ते हैं ।

१२. स्वदेश में सुख मिलता है ।

१३. महाकवि कालिदास की कविता में रस होता है ।

१४. उपवन में मोर नाचता है ।

१५. तुम्हारे विद्यालय में कितनी श्रेणियाँ हैं ?

१६. हे भगवान् ! भारत का भाग्योदय **कब** होगा ?

१७. हे बालक ! तू पढ़ ।

१८. अरे लोगों ! भागो, शेर **आ रहा** है ।

१९. हे मनुष्यों ! तुम प्रेम से रहो ।

२०. हे मुने ! उपदेश कीजिये ।
२१. हे पिता ! आप भोजन कीजिये ।
२२. उनके हृदय में शान्ति और चित्त में सन्तोष होता है ।
२३. राम ! वहाँ जाओ ।
२४. हे गुरुजी ! मैं नमस्कार करता हूँ ।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—जंगली = वन्य ( विशे० ) । तालाब = तडागः, जलाशयः । खिलना = वि + कस्, फुल्ल् । मछली = मीनः, शफरी । कब = कदा । आना = आ + गम् ।

## अभ्यास ३२

### ( उपपद विभक्तियाँ )

१. राम अपने शरीर को रत्नों से **सजाता है**।
२. लोग अपने शरीर को **अन्न से** पालते हैं ।
३. मनुष्य अपने **शत्रुओं** को तलवार से मारता है ।
४. **झील** कमलों से **शोभित होती है**।
५. हम **रथ में बैठकर** ग्राम को जाते हैं ।
६. वह **मन से** ईश्वर का **चिन्तन करता है**।
७. इन्द्र अपने वज्र से पर्वतों पर प्रहार करता है ।
८. झीलें **धूप से** सूख जाती हैं ।
९. राम भोजन के लिये घर जाता है ।
१०. हरि को अश्वपति का सौ रुपया देना है ।
११. ब्राह्मण राजा से धन पाते हैं ।
१२. देव **पापियों को** स्वर्ग से **गिरा देते हैं**।
१३. विद्यार्थी अध्यापकों से ज्ञान प्राप्त करते हैं ।
१४. किसान धान्य के लिये **खेत जोतते हैं**।
१५. मूर्ख **अज्ञान से** बकते हैं ।



**सहायतार्थ टिप्पणी**—सजाता है = अलंकरोति, विभूषयति । अन्न से=

धान्येन, अन्नेन। शत्रुओं को = शत्रून्, अरीन्। झील = कासारः। शोभित होती है = शोभते। रथ में बैठकर = रथेन। मन से = मनसा। चिन्तन करता है = ध्यायति। धूप से = आतपेन, घर्मेण। पापियों को = पापिनः, पापशीलान् जनान्। गिरा देते हैं = क्षिपन्ति, पातयन्ति। खेत = क्षेत्रं। जोतते हैं = कर्षन्ति। अज्ञान से = अज्ञानाद्।

## अभ्यास ३३

### (उपपद विभक्तियाँ)

१. समुद्र में बहुत से **रत्न** हैं।
२. कमल जल में **उगते हैं**।
३. मैं अग्नि में **घी** डालता हूँ।
४. कवियों में कालिदास **पहला** है।
५. चोर ब्राह्मण का धन चुराता है।
६. बादल आकाश में **चलते हैं**।
७. झीलों का पानी **खारा** होता है।
८. फूल **बगीचे में** वृक्षों को भूषित करते हैं।
९. हरि के दोनों पुत्रों का आचरण प्रशंसनीय है।
१०. बन्दरों की **पूँछें** लम्बी होती हैं।
११. राजा लोग **महलों में** रहते हैं।
१२. मैं बगीचों की सुन्दरता से प्रसन्न हूँ।
१३. ईश्वर पापियों के पापों को क्षमा कर देता है।
१४. बुद्धिमान् मनुष्य अपने मन में क्रोध को **स्थान नहीं देता**।
१५. हे हरि! विनय से लोग प्रसन्न होते हैं।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—रत्न=रत्नानि। उगते हैं=उद्भवन्ति, रोहन्ति। घी = घृतम्। पहला = श्रेष्ठः। चलते हैं=सरन्ति। खारा = लवणम्, क्षारम्। बगीचे में = उद्याने। पूँछें = लाङ्गूलानि। महलों में = प्रसादेषु, हर्म्येषु। स्थान नहीं देता = प्रसरो न ददाति।

# अभ्यास ३४
## ( सर्वनाम )

१. इस पेड़ पर एक **कौवे** का **घोंसला** है ।
२. इस **कुयें** का पानी **खारा** है ।
३. इस पेड़ से यह **आम** गिरा है ।
४. इस **कंगले** को भिक्षा दे दो ।
५. इन कानों से मैं नहीं **सुनता** ।
६. इस पत्र को पढ़ लो ।
७. यह मेरी पुस्तक है ।
८. ये लड़कियाँ मधुर गीत गाती हैं ।
९. मैंने उन्हें वहाँ से भागते देखा ।
१०. ये दोनों लड़कियाँ भी विवाह के योग्य हैं ।
११. तुम बहुत दुष्ट हो ।
१२. इन पर्वतों से बहुत से **पत्थर गिरे** हैं ।
१३. हम दोनों स्कूल जाते हैं ।
१४. मैंने इस **छड़ी** से चोर को **पीटा** ।
१५. वह **गाय** उस **रास्ते** से गई है ।
१६. हम दोनों किसके साथ **खेलें** ?
१७. इस नदी में बहुत पानी है ।
१८. वे लड़के इस घर में रहते हैं ।
१९. यह कलम उसकी नहीं, मेरी है ।
२०. इन दोनों **गड्ढों** को **मिट्टी** से **भर दो** ।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—कौवा = काकः । घोंसला = नीडः । कुआँ = कूपः । खारा = क्षारम् ( विशेषण ) । आम = आम्रः । कंगला = याचकः, भिक्षुकः । सुनना = श्रु । भागना = धाव्, अप् + सृ । पत्थर = पाषाणम् । गिरना = पत्, आ+पत् । छड़ी = यष्टिः, यष्टिका । पीटना = ताड् । गाय = गौः, धेनुः । रास्ता = मार्गम्, पथस्, वर्त्मन् । खेलना = क्रीड् । गड्ढा = गर्तम् । मिट्टी = मृत्तिका । भर देना = पूर्, आ + पूर् ।

## अभ्यास ३५

### ( विशेषण )

१. **अनुभवी** विद्वानों का सब जगह आदर होता है ।
२. **गन्दी** पुस्तकों को मत पढ़ो ।
३. **अँधेरी रातों को** बहुत चोरी होती है ।
४. इस बूढ़े व्यक्ति को देखो ।
५. उस मकान में **कौआ** बैठा है ।
६. चंचल बच्चे पढ़ते नहीं हैं ।
७. उसने नीली स्याही से सफे **कागज** पर लिखा है ।
८. इनके कुल प्रसिद्ध हैं ।
९. राम ने पूज्य गुरुजनों का आदर किया है ।
१०. निर्धन व्यक्ति को अधिक धन दो ।
११. बडे कुलों में ही बड़े व्यक्ति होते हैं ।
१२. पुत्रवती स्त्रियों का हृदय बहुत ही कोमल होता है ।
१३. बालक **ऊँचे पेड़ से** फल **गिराते हैं** ।
१४. धीर पुरुष का मन कभी चंचल नहीं होता है ।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—अनुभवी ( का ) = अनुभविनाम् । गन्दी = अश्लीलानि । अँधेरी रातों में = अन्धासु रात्रिषु । कौआ = काकः । कागज = कर्गलम् । ऊँचे पेड़ से = उन्नतात् वृक्षात् । गिराते हैं = पातयन्ति ।

## अभ्यास ३६

### ( विशेषण का तर-तम भाव )

१. सब जन्तुओं में हाथी **बड़ा** होता है ।
२. वह मुझसे **छोटा** नहीं है ।
३. ये बैल दूसरों से **मोटे** हैं ।
४. मुझे तो धन से धर्म **प्यारा** है ।
५. सत्यभामा की अपेक्षा कृष्ण को रुक्मिणी अधिक **प्यारी** थी ।

६. दशरथ की रानियों में कौशल्या सबसे **बड़ी** और सुमित्रा सबसे छोटी थी।
७. पहाड़ों में हिमालय सबसे **ऊँचा** है।
८. राम से श्याम अधिक **बुद्धिमान्** है।
९. **कौरवों** से पाण्डव अधिक **बलवान्** थे।
१०. फूलों में शिरीष का फूल सबसे अधिक **कोमल** होता है।
११. सदानन्द रामानन्द से **अच्छा** है।
१२. चारों वर्णों में ब्राह्मण श्रेष्ठ है।
१३. कंस तो रावण से भी अधिक दुष्ट था।
१४. पक्षियों में कौआ सबसे **चालाक** होता है।
१५. नदियों में गंगा सबसे **लम्बी** और अच्छी है।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—बड़ा = महत्। छोटा = लघु। मोटा = स्थूल। प्यारा = प्रिय। प्यारी = प्रिया। ऊँचा = उन्नत। बुद्धिमान् = बुद्धिमत्। बलवान् = बलवत्। कौरव = धार्तराष्ट्राः। कोमलम् = मृदु। अच्छा = साधु। चालाक = पटुः। लम्बी = दीर्घा। अच्छी = वरा।

## अभ्यास ३७
### ( संख्यावाचक शब्द )

१. शंकर जी के तीन नेत्र हैं।
२. सूर्य के सात घोड़े होते हैं।
३. हिन्दुओं में चार वर्ण पाये जाते हैं।
४. इन्द्र ने सौ यज्ञ किये थे।
५. मनुस्मृति में बारह अध्याय हैं।
६. सत्व, रज और तम ये तीन गुण हैं।
७. रावण के दस सिर थे।
८. आठों **दिशाओं** के आठ **अलग-अलग मालिक** हैं।
९. मैंने एक कम पचास आम **खरीदे**।
१०. राम तेरह लड़कों के साथ खेलता है।

११. चार ब्राह्मणों को कपड़े दो।
१२. आज केवल बत्तीस लड़के हाजिर हैं।
१३. अठारह पुराण और चौबीस स्मृतियाँ होती हैं।
१४. वेद केवल चार होते हैं।
१५. महाभारत के अठारह पर्वों में **तीसरा** सब से अच्छा है।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—दिशा = दिक्। अलग-अलग = पृथक् पृथक्। मालिक = स्वामिन्। खरीदना = क्री। हाजिर = उपस्थितः (विशे०)। तीसरा = तृतीय।

## अभ्यास ३८
### (पूरणार्थक संख्या शब्द)

१. कवियों में कालिदास पहले हैं।
२. मैं दिन में **एक बार** खाता हूँ।
३. उसके **खिलौने** के चार **टुकड़े** हो गये।
४. मेरा भाई करीब पाँच साल का है।
५. वह पाँच-छः बार मेरे घर आया।
६. एकादशी को मैं फलाहार करता हूँ।
७. जन्म से दसवें दिन नामकरण करना चाहिये।
८. महीने की सत्ताइसवीं **तारीख** को एक सभा हुई।
९. रघुवंश में दस से अधिक सर्ग हैं।
१०. उसके पिता का **श्राद्ध** बारहवीं तारीख को होगा।
११. परशुराम ने इक्कीस बार क्षत्रियों को हराया।
१२. उन पुस्तकों में से आठवीं पुस्तक मुझे दो।
१३. इस **गली** में मेरा घर बीसवाँ है।
१४. साठ वर्ष का बुड्ढा रहीम अब भी **दौड़ता** है।
१५. मुझे तो इन लड़कों में पाँचवाँ **पसन्द** है।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—एक बार = सकृत्। खिलौना = क्रीड़नकम्। टुकड़ा = खण्डम्। तारीख = तिथिः। श्राद्ध=श्राद्धम्। गली=रथ्या, वीथिका। दौड़ना = धाव्। पसन्द होना = रुच्।

# अभ्यास ३९

## ( अव्यय शब्द )

१. तुम दोनों कब आओगे ?
२. **आप कैसे** इस प्रश्न का उत्तर न देंगे ?
३. आप हमारे लिये पुस्तकें कब लायेंगे ?
४. जहाँ राम जायगा **वहीं** उसकी पत्नी सीता जायगी ।
५. जब वसन्त ऋतु आती है, तब सुन्दर पुष्प खिलते हैं ।
६. हमारे देश भारत में ऋषि-मुनि रहते थे ।
७. विद्वान् सब जगह पूजा जाता है ।
८. मनुष्य कभी भी असत्य न बोले, चोरी न करे ।
९. **जब तक** मैं उस नगर से नहीं आता **तब तक** आप यहीं ठहरें ।
१०. **कल** वहाँ कौन सोया था ?
११. यदि तू फिर ऐसा करेगा तो अच्छा न होगा ।
१२. क्योंकि वह तुम्हारा बड़ा भाई है अतः तुम्हें उसका सम्मान करना चाहिये ।
१३. **जैसे-तैसे** आप बी० ए० परीक्षा अवश्य पास कर लें ।
१४. तुम सब यहीं **चुपचाप** बैठो, मैं अभी आता हूँ ।
१५. कल मैं सोऊँगा ।
१६. आज मेरे भाई जायेंगे ।
१७. आज तू यहाँ इस मकान में सोओ ।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—कैसे = कथम् । आप = भवान् । वहीं = तत्रैव । पूजा जाता है = पूज्यते । जब तक = यावत् । तब तक = तावत् । ठहरना = स्था ( तिष्ठ ) । कल = ह्यः ( बीता हुआ ) । जैसे-तैसे = यथाकथा, येनकेन प्रकारेण । चुपचाप = तूष्णीम् ।

# अभ्यास ४०

## ( प्रेरणार्थक क्रियायें )

१. गुरु शिष्यों को वेद पढ़ाता है ।

२. जो भूखों को **भोजन** कराता है, उस पर ईश्वर प्रसन्न होता है।
३. राजा ने गरीबों को कपड़े **दिलाये**।
४. माता अपने पुत्र को अपने हाथ से पानी **पिलाती** है।
५. माँ ने पुत्र को कुछ सुन्दर चित्र **दिखलाये**।
६. पिता ने पुत्र को पढ़ने विद्यालय **भेजा**।
७. जब मैं कल यहाँ आऊँ, मुझे इस विषय का **स्मरण करना**।
८. सीता ने श्री राम से हरिण को **मरवाया**।
९. अपने धन का **नाश मत करो**।
१०. मैंने अपना कार्य अपने भाई से **करवाया**।
११. तुम मेरे लिये कब भोजन **पकाओगे** ?
१२. पण्डित जी आज रात को रामायण की कथा **सुनायेंगे**।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—पढ़ाता है=पाठयति। भोजन कराता है=भोजयति, भोजनं कारयति। दिलाये=अदापयत्। पिलाता है=पाययति। दिलवाने=अदर्शयत्। भेजा=आगमयत्। स्मरण करना=स्मारय। मरवाया=घातयत। नाश करो=नाशय। करवाया=अकारयत्। पकवाओगे=पाचयिष्यसि। सुनायेंगे=श्रावयिष्यति।

## अभ्यास ४१

### (प्रेरणार्थक क्रियायें)

१. वशिष्ठ दशरथ को **यज्ञ करवाते** हैं।
२. राजा ब्राह्मणों से धन **ग्रहण करवाता** है।
३. ग्वाला गाय को घास **खिलाता** है।
४. वह गरीबों पर दया **दिखाता** है।
५. राम रहीम से धन **चुरवाता** है।
६. सञ्जय युद्ध का वर्णन धृतराष्ट्र को **सुनाता** था।
७. दुर्भाग्य कभी-कभी मित्रों को आपस में **लड़वाता** और एक दूसरे का गला **कटवाता** है।
८. वह ब्राह्मणों को भोजन **कराता** है।

९. गाय अपने बछड़ें को दूध **पिलाती** है।

१०. पुष्पा मुझसे पत्र **लिखवाती** है।

११. तुम्हारे दुष्टता भरे काम हमें लज्जित करते हैं।

१२. भक्त भगवान् को **बुलवाता** है।

१३. मानसिंह अकबर को गुस्सा दिखवाता है।

१४. माता अपने पुत्र को धीरे-धीरे **चलाती** है।

१५. मदारी बन्दर को नचाता है।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—यज्ञ करना = यज्। ग्रहण करना=प्रति+ग्रह्। खाना = खाद्। देखना = दृश्। चुराना = चुर्। सुनना = श्रु। लड़ना=युध्। काटना = कर्त्। करना=कृ। पीना = पा। लिखना = लिख्। बुलाना = आ + कृ, आ + ह्वे। चलना = चल्। नाचना = नृत्।

## अभ्यास ४२

### ( उपसर्ग युक्त धातुयें )

१. राम ने रावण को युद्ध में **हराया**।

२. क्रोध से मोह **पैदा होता** है।

३. तू विद्यालय में विद्या **पायेगा** या घर में।

४. नगर से **निकल** वन को **आ**।

५. अपने कर्मों का फल सब **अनुभव करते** हैं।

६. क्या मेरे प्रश्न को **समझते** हो ?

७. भगवान् बुद्ध **तप करते** हैं।

८. दुष्टों के **पीछे मत जाओ**।

९. क्या यह **सम्भव** है कि युधिष्ठिर असत्य बोले।

१०. अज्ञान विवेक को **चुराता** है।

११. पार्वती पति को फूल **अर्पित करती** है।

१२. वर्षा धूल को **दूर कर देती** है।

१३. समुद्रगुप्त दिग्विजय के लिये **रवाना हुआ**।

१४. मेरे पास अपने भाई को **ला**।

१५. मैं **फैसला करता** हूँ कि आप दोषी नहीं हैं।

१६. मैं काव्य **बनाता** हूँ।

१७. जब मैं प्रातः **उठता** हूँ मेरा चित्त अति प्रसन्न होता है।

१८. सुदामा श्री कृष्ण जी के लिये चावल **लाया**।

१९. अपने मित्र को **मनाओ**।

२०. नल ने दमयन्ती के साथ **विवाह किया**।

२१. पिता पुत्र को **उपदेश देता** है।

२२. पति के पीछे पत्नी **चले**।

२३. आप **विस्तार न करें,** कथा को **संक्षेप में कर दें**।

२४. आप क्या **सन्देश देते** हैं?

२५. आप क्या **आज्ञा देते** हैं?

२६. पत्नी सदा पति की **सेवा करें**।

२७. मैं तुम्हें **जनेऊ पहनाऊँगा**।

२८. वायु सर्वत्र **घूमती** है।

२९. सोलह वर्ष के पुत्र के साथ मित्र जैसा **व्यवहार करे**।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—हराना = परा + भू। पैदा होना = प्र + भू। पाना = अधि + गम्। निकलना = निर् + गम्। आना = आ + गम्। अनुभव करना = अनु + भू। समझना = अव + गम्। (तप) करना = अनु + स्था (अनुतिष्ठ)। पीछे-पीछे जाना = अनु + गम्। सम्भव होना = सम् + भू। चुराना = अप + हृ।

भेंट करना = उप + हृ। दूर करना = अप + नी = (अपनय्)। रवाना होना = प्र + स्था। लाना = आ + नी। फैसला करना = निः + नय् = (निर्णय)। बनाना = प्र + नय् = (प्रणय्)। उठना = उत् + तिष्ठ = (उत्तिष्ठ्)। लाना = आ + हृ = (आहर्)। मनाना = अनु + नी = (अनुनय्)। विवाह करना = परि + नी = (परिणय्)।

उपदेश देना = उप + दिश्। पीछे-पीछे चलना = अनु + चर्। संक्षेप करना = सम् + क्षिप् = (संक्षिप्)। सन्देश देना = सम् + दिश् = (संदिश्)। आज्ञा देना = आ + दिश्। सेवा करना = परि + चर्। जनेऊ पहनना अथवा

जनेऊ करना = उप + नी = ( उपनय् )। घूमना = सम् + चर् = ( संचर् )। आचरण करना = आ + चर्।

## अभ्यास ४३

### ( शतृ और शानच् प्रत्यय )

१. किसान खेतों में हल चला रहा है।
२. सीता रामायण **पढ़ रही** है।
३. बादल आकाश में छा रहे हैं।
४. चोर डर से भाग रहा है।
५. पर्वतों पर **भेड़ और बकरियाँ चढ़ रही** हैं।
६. कंगूरों पर मोर **नाच रहे** हैं।
७. बालिकायें गेंद खेल रही हैं।
८. यमुना में सैकड़ों यात्री स्नान कर रहे हैं।
९. ये दोनों घोड़े गाड़ी को **खींच** रहे हैं।
१०. प्रेमलता **रसोईघर में** भोजन **पका रही** है।
११. मेरा भाई **धूप में** कपड़े **सुखा रहा** है।
१२. इन्द्र देव आकाश से जल बरसा रहे हैं।
१३. कुलदीप और श्याम इस नदी में **तैर रहे** हैं।
१४. उसके बड़े भाई बालकों को मिठाई दे रहे हैं।
१५. तुम इन कुत्तों को यहाँ से क्यों **भगा रहे** हो?
१६. सूर्य अपनी किरणों से पृथ्वी पर गर्मी फैला रहा है।
१७. **साबुन के बिना** तुम दोनों कपड़े क्यों **धो रहे हो?**
१८. शेर जंगल में घूम रहा है।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—पढ़ रही है=पठन्ती अस्ति। भेड़ और बकरियाँ=अवयश्च अजाश्च। चढ़ रही है=आरोहन्त्यः सन्ति। नाच रहे हैं=नृत्यन्तः सन्ति। खींच रहे हैं (द्विवचन) कर्षन्तौ स्तः। पका रही है=पचन्ती अस्ति। धूप में=घर्मे। सुखा रहा है=शोषयन् अस्ति। तैर रहे हैं ( द्विवचन )= तरन्तौ स्तः। रसोईघर में=महानसे, पाकशाले। भगा रहे हो=वारयन्

असि। साबुन के बिना = फेनिलं बिना। धो रहे हो (तुम दोनों) = क्षालयन्तौ स्थः।

## अभ्यास ४४

### [ शतृ और शानच् प्रत्यय ]

१. यह मकान अब **गिरने वाला है**।

२. पं० जवाहरलाल वायुयान से अमेरिका **जाने वाले हैं**।

३. वर्षा होने वाली है।

४. देखो, ये वीर सिपाही इस नदी में **कूदने ही वाले हैं**।

५. आकाश में सूर्य **निकलने ही वाला है**।

६. अब ऊषा **आने ही वाली है**।

७. देखो, सन्ध्या **बढ़ती जाती** है।

८. क्या तुम भोजन अभी करने वाले हो?

९. दस महीने बाद तुम ही वहाँ **जाने वाले हो**।

१०. कुछ भारतीय हिमालय की यात्रा करने **जाने वाले हैं**।

११. सरोज रोने ही वाली है।

१२. हम लोग यहाँ से शीघ्र **जाने वाले हैं**।

१३. राष्ट्रपति भाषण देने वाले हैं।

१४. अभी समाचार पत्रों में कुछ सूचनायें निकलने वाली हैं।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—गिरने वाला है = पतिष्यन् अस्ति। जाने वाला है = गमिष्यन् अस्ति। कूदने ही वाले हैं = कूर्दिष्यन्तः सन्ति। निकलने ही वाला है = उदेष्यन् अस्ति। आने ही वाली है = आगमिष्यन्ती अस्ति। बढ़ती जाती है = वर्धमाना अस्ति। करने वाले हो = क्रियमाणः असि। जाने वाले हो = गमिष्यन् असि। जाने वाले हैं = गमिष्यन्तः सन्ति। (हम) जाने वाले हैं = गमिष्यन्तः स्मः।

## अभ्यास ४५

### [ क्त प्रत्यय ]

१. राम ने पुस्तक पढ़ी।

२. राजा ने गरीबों को धन **दिया** ।
३. हम सब ने आपका उपदेश सुन कर अति आनन्द **पाया** ।
४. क्या तूने घर जाने के लिये गुरु जी से आज्ञा **ली** ।
५. क्या तूने पिता जी की आज्ञा **सुन ली** ?
६. राम ने रावण को **मारा** ।
७. माता ने पुत्र से **कहा** ।
८. शिष्य ने गुरु से **पूछा** ।
९. मैंने चार गायें **देखीं** ।
१०. कमला ने पुस्तकें **पढ़ीं** ।
११. क्या आपने **भोजन किया** ?
१२. मनुष्य ने पिछले जन्म में जो काम **किये** हैं उनका फल वह अब भोगता है ।
१३. सीता ने कौन-कौन से दुःख **सहन नहीं किये** ।
१४. शिष्य ने गुरु से दीक्षा **ग्रहण की** ।
१५. इन्द्र ने रघु का घोड़ा **चुरा लिया** ।
१६. क्या तुमने इस काम का परिणाम **सोचा** है ?
१७. तूने यह गाय कितने की **खरीदी** ।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—पढ़ी = पठित । दिया = दत्त । पाया = प्राप्त । ली = लब्ध । सुन ली = श्रुत । मारा = हत । कहा = उक्त । पूछा = पृष्ठ । देखीं = दृष्ट । पढ़ी = पठित । किया = कृत । सहन किये = सोढ़ । ग्रहण की = गृहीत । चुरा लिये = चोरित । सोचा = चिन्तित । खरीदी = क्रीत ।

**नोट**—(१) उक्त शब्दों के रूप लिंग विभक्ति और वचन के अनुसार चला लो ।
(२) प्रत्येक तुमन् युक्त वाक्य में 'कर्ता' में तृतीया विभक्ति लगती है ।

## अभ्यास ४६

### [ क्तवतु प्रत्यय ]

१. कर्ण इन्द्र से वरदान ले चुका है ।

२. गुरु जी व्याख्यान दे चुके हैं।
३. रूपा पूजा **कर चुकी** है।
४. क्या तुम्हारी दादी गीता **पढ़ चुकी** है?
५. एशिया महाद्वीप के अधिकतर भाग **स्वतन्त्र हो चुके** हैं।
६. तुम सब अब नाटक **देख चुके** हो।
७. मोर ने साँप को **मार दिया** है।
८. सब लड़कियाँ स्कूल **जा चुकी** हैं।
९. महिलायें कुयें से जल **ले आई हैं**।
१०. तुमने अपनी बात **कह दी** है।
११. मास्टर अपनी कक्षा को पढ़ा चुका है।
१२. वे लोग बाहर जा चुके हैं।
१३. अध्यापक ने सब अपराधी विद्यार्थियों को दण्ड दिया है।
१४. सिपाही ने **बन्दूक से** शेर को मार दिया है।
१५. क्या तुम भी विद्यालय में पढ़ चुके हो?

**सहायतार्थ टिप्पणी**—ले चुका है = प्राप्तवान् अस्ति। कर चुकी है = कृतवती अस्ति। पढ़ चुकी है = पठितवती अस्ति। स्वतन्त्र हो चुके हैं = मुक्तिं स्वातंत्र्यं वा प्राप्तवन्तः सन्ति। (तुम सब) देख चुके हो = दृष्टवन्तः स्थः। मार दिया है = हतवान् अस्ति। जा चुकी हैं = गतवत्यः सन्ति। ले आई हैं = आहृतवत्यः सन्ति। (तुमने) कह दी है = कथितवान् असि। बन्दूक से = द्विनालिकया।

## अभ्यास ४७

### [ तुमुन् प्रत्यय ]

१. बालकों! प्रातःकाल हो गया, **स्नान के लिये** नदी पर जाओ।
२. रघु शत्रुओं को **जीतने के लिये** पश्चिम दिशा में गये।
३. **नमस्कार करने के लिये** गुरु के पास जाओ।
४. भीम दुःशासन का रक्त **पीने के लिये** व्याकुल हो गया।
५. **पढ़ने के लिये** विद्यालय जाओ।
६. चोर **चोरी करने के लिये** धनी के घर में गया।

७. कौन **मरना** चाहता है ?
८. सब कोई **जीना** चाहते हैं ।
९. क्या आप मेरे घर **काम करने के लिये** आयेंगे ?
१०. मैं कुछ **बोलना** चाहता हूँ, क्या समय होगा ?
११. विद्या **ग्रहण करने के लिये** शिष्यं सदा उद्यत रहें ।
१२. वेद मन्त्रों को **सुनने के लिये** मैं पाठशाला आऊँगा ।
१३. दान **देने के लिये** हरिश्चन्द्र ने विश्वामित्र को बुलाया ।
१४. रावण सीता को **हरने के लिये** आश्रम को आया ।
१५. राजा जनक प्रश्न **पूछने के लिये** ऋषि याज्ञवल्क्य के पास गये ।
१६. बच्चा **सोने के लिये** माता की गोद में जाता है ।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—स्नान के लिये = स्नातुम् । जीतने के लिये = जेतुम् । नमस्कार करने के लिये = नन्तुम् । पीने के लिये = पातुम् । पढ़ने के लिये = पठितुम् । चोरी करने के लिये = चोरयितुम् । मरना = मर्तुम् । जीना = जीवितुं । करने के लिये = कर्तुम् । बोलना = वक्तुम् । ग्रहण करने के लिये = ग्रहीतुम् । सुनने के लिये = श्रोतुम् । हरने के लिये = हर्तुम । पूछने के लिये = प्रष्टुम् । सोने के लिये = स्वप्तुम् । देने के लिये = दातुम् ।

## अभ्यास ४८

### [ क्त्वा प्रत्यय ]

१. निर्धन **होकर** कौन सुखी होता है ।
२. **सोच कर** काम करो ।
३. राम रावण को **जीत कर** अयोध्या में वापिस आ गये ।
४. मनुष्य विद्या **पढ़ कर** योग्य हो सकता है ।
५. **जाकर** बाहर देखो कि कौन बाहर खड़ा है ?
६. यह **कह कर** राजा अपने आसन पर बैठ गया ।
७. **देख कर** शीघ्र मेरे पास आओ ।
८. रसोइया भोजन **पका कर** स्वामी के पास ले जाता है ।
९. यहाँ **ठहर कर** गायत्री जाप करो ।

१०. सम्मान **पाकर** ही मनुष्य महान् बनता है।

११. देवेन्द्र से यह **पूछ कर** जल्दी मालूम करो कि वह कब घर जायगा ?

१२. शिष्य गुरु को **नमस्कार करके** घर जाता है।

१३. गौ का दूध **दुह कर** लाओ और बच्चे को पिलाओ।

१४. अनेक कष्टों को **सहन कर** सीता घर आईं।

१५. जल **पीकर** पथिक मार्ग पर चल पड़ा।

१६. ईश्वर का **स्मरण कर** मनुष्य का हृदय शान्त होता है।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—होकर = भूत्वा। सोच कर = चिन्तयित्वा। जीत कर = जित्वा, विजित्य। पढ़ कर = पठित्वा। जाकर = गत्वा। कह कर = उक्त्वा। देख कर = दृष्ट्वा। पका कर = पक्त्वा। ठहर कर = स्थित्वा। पाकर = आप्त्वा। पूछ कर = पृष्ट्वा। नमस्कार करके = नत्वा। दुहकर = दुग्ध्वा। सहन कर = सहित्वा। पीकर = पीत्वा। स्मरण कर = स्मृत्वा।

## अभ्यास ४९

### [ तव्यत् प्रत्यय ]

१. मुझे अब घर **जाना चाहिये**।

२. प्रातःकाल उठकर प्रतिदिन माता-पिता को नमस्कार **करना चाहिये**।

३. तुझे पुस्तक **पढ़नी चाहिये**।

४. आज का पाठ आज ही **याद करना चाहिये**।

५. यतियों को इन्द्रियों का **दमन करना चाहिये**।

६. हमें प्रातःकाल उठकर वन्दना **करनी चाहिये**।

७. रसोइये को अब भोजन **पकाना चाहिये**।

८. तुम दोनों भाइयों को कुयें पर जाकर पानी **पीना चाहिये**।

९. क्या यह पुस्तक मुझे घर ले जानी चाहिये।

१०. मनुष्य को व्यर्थ की चिन्ता नहीं **करनी चाहिये**।

११. राजन् यह आश्रम का मृग है।
१२. इसे न **मारना चाहिये।**
१३. कभी किसी का धन नहीं **चुराना चाहिये।**
१४. दरिद्र को दान **देना चाहिये,** धनिक को नहीं।
१५. वही वस्तु **लेनी चाहिये** जो अपनी है।
१६. तुमसे जो मैं कहता हूँ वह तुम्हें ध्यान से **सुनना चाहिये।**
१७. गुरु जी से **पूछना चाहिये,** जैसा वह कहें वैसा काम करना चाहिये।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—पढ़ना चाहिये = पठितव्यम्। करना चाहिये = कर्त्तव्यम्। जाना चाहिये = गन्तव्यम्। याद करना चाहिये = स्मर्तव्यः। दमन करना चाहिये = जेतव्यानि। ले जानी चाहिये = नेतव्यम्। करनी चाहिये = कर्त्तव्या। पकाना चाहिये = पक्तव्यम्। पीना चाहिये=पातव्यम्। मारना चाहिये = हन्तव्यः। चुराना चाहिये = चोरयितव्यः। देना चाहिये= दातव्यम्। लेनी चाहिये = ग्रहीतव्यम्। सुनना चाहिये = श्रोतव्यम्। पूछना चाहिये = पृष्टव्यम्।

## अभ्यास ५०

### [ विविध शब्द ]

१. **बेईमान** लोग बहुत सी **दौलत** इकट्ठा कर लेते हैं।
२. हिरन **निश्चिन्त होकर** चर रहे थे।
३. पशुओं के **सींग** ही उनके हथियार हैं।
४. बच्चे को **बिछावन** पर लिटा दो।
५. राहगीरों को **लूटना** ही वाल्मीकि की **जीविका** थी।
६. यह कुलवधू नहीं **वेश्या** है।
७. जरा रुक जाओ, **अपशकुन** हो गया।
८. उसका **भाषण बड़ा** प्रभावजनक रहा।
९. गोविन्द बड़ा **बातूनी** है।
१०. **गन्ने** का एक **टुकड़ा** मुझे भी दो।

११. मैंने समुद्र से एक **सीप** ढूंढ निकाली।

१२. राजा **रनिवास** में चला गया।

१३. **महावत अंकुश** से हाथी को **वश में रखता है।**

१४. इस तालाब में **काई** उग आई है।

१५. सभी सैनिक **छावनी** को लौट गये।

१६. फूलों का यह **गुच्छा** कितना सुन्दर है।

१७. उसकी आँखों से **चिनगारियाँ** निकल रही थीं।

१८. पड़ोसियों से **मेलजोल** बनाये रखना चाहिये।

१९. उस **बेचारे** पर तो **मुसीबतों** का पहाड़ टूट पड़ा।

२०. सभी **जीवों** पर दया करनी चाहिये।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—बेईमान = वितथप्रियः। दौलत = विभवः। निश्चिन्त होकर = विश्रब्धम्। सींग=शृङ्गः, विषाणः, विशाणम्। बिछावन= विष्टरः। लूटना = लुण्ठनम्। जीविका = वृत्तिः। वेश्या = वेशवनिता, रूपजीवा, पण्य भोज्या। अपशकुन = वैकृतम्। भाषण = व्याहृतिः (स्त्री०), व्याहारः (पु०), व्याख्यानम् (नपुं०)। बड़ा=महत्। बातूनी=वाचालः। गन्ना=इक्षुः। टुकड़ा=खण्डम्, शकलम्। सीप=शुक्तिः (स्त्री०)। रनिवास= शुद्धान्तः। महावत = हस्तिपः। अंकुशः = शृणिः (स्त्री०)। वश में रखना = शास्। काई = शैवलम्। छावनी = स्कन्धावारः। गुच्छा=स्तवकः। चिनगारी=स्फुल्लिंगः। मेल-जोल = संसर्गः। बेचारा = वराकिन् = वराकी। मुसीबत = विपत्। जीव = सत्वम्।

## अभ्यास ५१

### [ दो कुत्ते ]

सूर्य की किरणों से **व्याकुल होकर** दो कुत्ते एक वृक्ष की छाया में बैठ गये और **बातचीत** करने लगे। एक ने कहा—'भाई! संसार में मूर्ख लोग **व्यर्थ ही** लड़ते और **दुःखी होते हैं।**' दूसरे ने उत्तर दिया—'मित्र तुम सत्य कहते हो। कलह करना अनुचित है। सदा सबसे प्रेम के साथ **रहना चाहिये।** आओ हम दोनों प्रतिज्ञा करें कि परस्पर कभी कलह न करेंगे।

तब दोनों ने परमात्मा का ध्यान करके उक्त प्रकार से **प्रतिज्ञा की**। ठीक उसी समय मांस का एक **टुकड़ा ऊपर से** उनके **सामने** आ गिरा। दोनों कुत्ते उसे देख कर दौड़े। क्योंकि दोनों ही मांस खाना चाहते थे। इसलिये उनमें **लड़ाई** होने लगी। यहाँ तक कि दोनों के शरीर खून से **सन गये**।

उनकी यह दशा देखकर एक कौआ **उड़ा** और मांस का टुकड़ा **चोंच से पकड़कर** ले गया। सच है, संसार में मित्रता उसी समय तक रहती है जब तक स्वार्थ नहीं होता। स्वार्थ होने पर स्नेह और मित्रता का नाश हो जाता है।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—व्याकुल होकर = व्याकुलीभूय, सन्तप्तौ। बातचीत करना = आ + लप् (परस्मै०)। दुःखी होते हैं = सीदन्ति, दुःखं अनुभवन्ति। व्यर्थ ही = व्यर्थमेव, वृथैव। रहना चाहिये=वस्तव्या। प्रतिज्ञा की = प्रतिज्ञातम्। टुकड़ा = खण्डः। ऊपर से = उपरिष्टात् (अव्यय)। सामने = पुरतः। लड़ाई = कलह। सन गये = लिप्ताः, आलिप्ताः। उड़ा = उत्पतितः। उड़ना = उत् + पत्, उत् + डी। चोंच से = चञ्च्वा। पकड़-कर = आदाय, गृहीत्वा।

## अभ्यास ५२

### [ दो बकरे ]

एक पहाड़ के **नीचे** एक नदी बहती थी। नदी के **किनारे** पहाड़ से मिला हुआ एक **तंग** रास्ता था। **संयोगवश** दो बकरे एक ही समय उस राह से आ निकले, एक इधर से और दूसरा उधर से।

जब वे **एक दूसरे के सामने** आये, तब बड़ी कठिनाई में पड़ गये। न कोई **मुड़कर** लौट सकता था और न दूसरे की **बगल से** आगे ही निकल सकता था। एक ओर ऊँचा पहाड़ रोकता था और दूसरी ओर नदी का भय था कि पैर **फिसलते** ही नदी में गिर जायेंगे।

तब उनमें से एक बकरा राह में लेट गया और दूसरा **धीरे-धीरे** उस पर पाँव रखकर उतर गया। अब जो लेटा हुआ था उसके लिये भी मार्ग

साफ हो गया। जहाँ जाना था उठकर चला गया। इस प्रकार मेल-जोल से दोनों ने अपनी जान बचा ली।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—नीचे=अधस्तात्, अधः (अव्यय)। किनारे-किनारे = तटेन, तीरेण। तंग = संकुचित (विशे०)। संयोगवश = संयोगात्। एक-दूसरे के = अन्योन्यस्य। सामने = पुरतः। मुड़कर=परिवृत्य। बगल से= पार्श्वप्रदेशात्। फिसलना = स्खलनम्। धीरे-धीरे = शनैः शनैः।

## अभ्यास ५३

### [ असली मजाक ]

एक दिन गोपाल और शंकर **सैर-सपाटे को** निकले। गर्मी का दिन था। वे एक पेड़ के **नीचे** बैठ गये। **थोड़ी-सी दूर पर** एक **घसियारा** मैदान में **घास** काट रहा था। उसके **जूते** उसी पेड़ के नीचे पड़े थे।

दोनों लड़के **बहुत देर तक** उसे ताकते रहे, पर उसने उनकी तरफ ध्यान न दिया। केवल **दिल्लगी के लिये** ही वे उसे छेड़ना चाहते थे।

गोपाल ने शंकर से कहा 'दोस्त, उसके जूते **टरका दें**। जब वह यहाँ आयेगा तो उसे मालूम होगा कि जूते **गायब** हैं। जरूर ही वह इस **नटखटी का** दोष हम पर ही लगावेगा और फिर हम उसे सबक सिखा देंगे।'

शंकर स्वभाव से दयालु था। वह बोला 'दोस्त, तुम अमीर आदमी के लड़के हो। किसी को **सताना** तुम्हें **शोभा नहीं देता**। वह गरीब आदमी है। इस **नुकसान** से उसका दिल दुःखेगा। वह थोड़ा **कमाता** है और यह **मालूम पड़ता** है कि बड़ा **कुनबा** पालता है। अगर तुम मजाक ही करना चाहते हो तो दूसरी जगह से भी कर सकते हो। जूतों में एक-एक रुपया रख दो और फिर देखना कि वह क्या करता है? बड़ा मजा आयेगा।'

गोपाल ने वैसा ही किया। दोनों लड़के झाड़ी में छिप गये। घसियारा काम कर चुकने के बाद जूते पहनने के लिये वहाँ आया। जूतों में रुपये देखकर **भौंचक्का-सा रह गया**। पहले तो वह उन्हें उठाते हुए हिचकिचाया, फिर उसने सोचा कि इन्हें ले लेने में कोई पाप नहीं है। यह तो ईश्वर की कृपा है। वह उन्हें जेब में डालकर सिर पर घास का गट्ठा लादे हुये घर की तरफ चल दिया।

जब वह कुछ दूर निकल गया तब गोपाल ने शंकर से कहा 'हमारी हँसी उपकारी है। आज उसके बीवी-बच्चे बहुत खुश होंगे। शायद उसने जिन्दगी भर एक दिन में दो रुपये न कमाये होंगे।

**सहायतार्थं टिप्पणी**—सैर-सपाटे को=परिभ्रमणाय। नीचे=अधस्तात्। थोड़ी ही दूर पर=नातिदूरे। घसियारा=शस्यकर्तकः। घास=दूर्वा, शस्यम्। जूता=उपानत्। बहुत देर तक=चिराय। दिल्लगी के लिये=विनोदाय, परिहासाय। टरका दें=अपनयावः। गायब=लुप्तः। नटखटी का=दुर्ललितस्य कर्मस्य। सताना=परिपीडनम्। शोभा नहीं देता=न शोभते। नुकसान=हानिः। कमाता है=अर्जति। मालूम पड़ता है=प्रतीयते। कुनबा=परिवारः। रुपया=रुप्यकः। भौंचक्का-सा रह गया=स्तम्भितः, चकितचकितः।

## अभ्यास ५४

### [ पेट ]

**एक बार** पेट और दूसरे अंगों में झगड़ा हो गया। शरीर से दूसरे अंगों ने कहा कि पेट कुछ काम नहीं करता, **चुपचाप** बैठा रहता है। एक दिन **सलाह** करके उन सबने अपना-अपना काम छोड़ दिया। यह **हाल** देखकर पेट चुप रह गया। इसी तरह कई दिन बीत गये। पेट में खाना न पहुँचने से सभी अंग शिथिल पड़ गये। उनकी यह दशा हो गई कि कान सुन नहीं सकता था, जबान बोल नहीं सकती थी, हाथ काम नहीं कर सकते थे, पाँव चल नहीं सकते थे और आँखों से दिखाई नहीं देता था।

एक दिन पेट ने उनकी यह दुर्दशा देखकर कहा—"भाइयों! तुम बड़ी **भूल में हो**। तुम समझते हो कि मैं कोई काम नहीं करता। पर वास्तव में यह सत्य नहीं। जो कुछ तुम मुझे खिलाते हो, मैं उनमें से हरएक को **हिस्सा** पहुँचा देता हूँ।"

**सहायतार्थं टिप्पणी**—एक बार=एकदा। चुपचाप=तूष्णीम्। हाल=दशा। (तुम) भूल में हो=(यूयं) भ्रान्ताः स्थ। झगड़ा होना=विग्रहः, कलिः। सलाह करके=मन्त्रयित्वा, सम्मन्त्र्य। हिस्सा=भागः, अंशः।

## अभ्यास ५५

### [ दिलीप ]

सूर्य वंश में दिलीप नामक एक विख्यात राजा था। वह प्रजापालन में सदा **रत** रहता था और सभी गुणों से अलंकृत भी था। किन्तु पुत्र के अभाव से उसका हृदय सदा **दुःखी रहता था**।

एक दिन कुछ **सोचकर** महर्षि वशिष्ठ ने दिलीप से कहा—"राजन्! नन्दिनी नामक गाय की सेवा कर। **इसके प्रसन्न होने पर** तेरे पुत्र उत्पन्न होगा।" ऐसा सुनकर दिलीप नन्दिनी के पास गया और उसकी सेवा करने लगा।

एक बार नन्दिनी राजा सहित हिमालय की एक **गुफा** में चली गई। वहाँ एक सिंह ने उसे पकड़ लिया। राजा ने बाण चलाने की **इच्छा की**, किन्तु उसका हाथ शिथिल पड़ गया। सिंह ने हँसकर कहा—

हे राजन्! तेरे तीर से मैं नहीं मर सकता। मेरे रक्षक शिव जी हैं। मेरे भोजन के लिये यह गाय मेरे **पास** आई है। मैं इसे नहीं छोड़ूँगा।"

राजा ने कहा—"हे सिंह! तू मुझे खा ले। किन्तु इस गाय को छोड़ दे।" यह सुनकर सिंह प्रसन्न हुआ। उसने अपना असली रूप धारण कर लिया। वह वस्तुतः नन्दिनी ही थी जो कि सिंह बनकर राजा दिलीप की परीक्षा कर रही थी।

**सहायतार्थं टिप्पणी**—रत = तत्परः। दुःखी रहता था = दूयते स्म। सोचकर = विचिन्त्य, विचार्य। इसके प्रसन्न होने पर = अस्यां प्रसन्नायाम्। गुफा = कन्दरा, गह्वरम्। इच्छा की = ऐच्छत्। पास = समीपं, अन्तिकम्।

## अभ्यास ५६

### [ राजा नल ]

निषध देश के राजा नल अपने बाग में खड़े हुये थे। उन्होंने एक राजहंस को देखा जो सरोवर में **विहार कर रहा था**। राजा ने उसे **पकड़ लिया**। हंस ने कहा—

"राजन् मुझे छोड़ दो। मैं तुम्हारा गुण-गान दमयन्ती के **सामने** करूँगा। वह अत्यन्त रूपवती कन्या है और तुम्हारे साथ विवाह करने के योग्य है।"

राजा ने हंस को छोड़ दिया। हंस उड़ता हुआ दमयन्ती के **पास** पहुँचा और उसके सम्मुख **नल** के रूप, बल, विद्या आदि गुणों की **चर्चा की**।

दमयन्ती के पिता राजा भीम ने अपनी पुत्री का स्वयंवर-समारोह रचाया। उसमें दूर-दूर देश से अनेक राजा लोग **पहुँचे**। दमयन्ती ने उन सब राजाओं को देखा और उनके गुणों का वर्णन भी सुना। जब वह नल के पास पहुँची, उसने जयमाला उसी नल को पहनाई। अन्य राजा लोग निराश होकर वापस घर चले गये।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—विहार कर रहा था = विहरन् आसीत्। पकड़ लिया = जग्राह, ग्रहीतः। सामने = समक्षं, सम्मुखं, पुरतः। पास = समीपं, अन्तिकं। चर्चा की = चर्चाञ्चकार। पहुँचे = प्राप्ताः, आगताः।

## अभ्यास ५७

## [ रणजीतसिंह ]

रणजीत सिंह एक वीर और **निडर सिपाही** था। उसे युद्ध में बड़ा आनन्द आता था। वीर पुरुषों का वह सम्मान करता था। उन्हें **इनाम** दिया करता था। वह एक सफल **जनरल** था। उसके सिपाही उससे बहुत प्रेम करते थे। वे उसकी आज्ञा का पालन करते थे और उसके लिये **प्राण** तक देने के लिये तैयार रहते थे। वह अपना सब काम नियत समय पर करता था। वह **सिक्ख धर्म को मानने वाला था,** लेकिन उसने कभी किसी को सिक्ख होने के लिये **विवश नहीं किया**। फिर भी उसकी कृपा प्राप्त करने के लिये बहुत से लोग सिक्ख **बन गए**।

वह **पढ़ा-लिखा** न था, फिर भी शिक्षा के महत्व को जानता था और विद्वानों का आदर करता था। उसकी **बुद्धि** बहुत **तेज** थी और नई बातों को **जानने के लिए** वह सदा उत्सुक रहता था। उसे इतिहास से प्रेम था। वह अपने भाग्य का निर्माता था। वह **युद्ध में** निडर रहता था।

रणजीत सिंह एक योग्य शासक भी था। उसने **पंजाब में** स्थायी शासन स्थापित किया। उसने सिक्खों को संगठित किया। **अँग्रेज** उससे बहुत डरते थे। वह भी अँग्रेजों के साथ मित्रता रखने के लाभ को **खूब** जानता था। भारतवर्ष रणजीत सिंह को कभी **नहीं भूल सकता।**

**सहायतार्थ टिप्पणी**—निडर=निर्भीकः। सिपाही=सैनिकः, यामिकः। इनाम=पुरस्कारः। जनरल=सेनानी, नायकः। सिक्ख धर्म को मानने वाला=सिक्खधर्मानुयायी। विवश नहीं किया=न अप्रेरयत्। बन गये=अभवन्। पढ़ा लिखा=शिक्षितः। तेज=प्रखरा। जानने के लिये=अवगन्तुं। युद्ध में=युधि, युद्धस्थले, सङ्गरे। पंजाब में=पञ्चनदप्रान्ते। अँग्रेज=आङ्ग्लदेशीयाः। खूब=सम्यक् प्रकारेण। नहीं भूल सकता=विस्मर्तुम् न शक्नोति।

## अभ्यास ५८

### [ सदुपदेश ]

अपना कर्तव्य प्रसन्नता से करो। उसके करने में उदास वा निराश मत हो। अपने कार्य को **भरसक** मनोरंजन बनाओ। इस प्रकार वह कार्य **आसानी से** सिद्ध होगा। **कुछ न कुछ** कार्य सदा करते रहो। किसी उद्देश्य को दिल में बनाये रक्खो। इससे निःसन्देह सफलता मिलेगी।

धर्मात्मा **बनो**। जो धर्मशील हैं वे स्वार्थी नहीं होते। वे लोग विपत्ति में भी अपने धर्म पर दृढ़ रहते हैं। इसी लिये उनका यश **वृद्धि पाता है।**

तुम्हें उद्यमपूर्वक विद्या लाभ करना चाहिये। आलस तुम्हारे मार्ग का बहुत बड़ा शत्रु है। तुम पढ़-लिखकर विद्वान् बनो। विद्वान् चाहे बालक हो या वृद्ध, चाहे रूपवान् हो या कुरूप, सदैव **आदर के योग्य** है। परन्तु विद्वान् को अपनी विद्या का अहंकार कभी न करना चाहिये।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—भरसक=यथाशक्ति (अव्यय)। आसानी से=अनायासेन। कुछ न कुछ=यत्किमपि, यत्किञ्चित्। बने=भव। वृद्धि पाता है=वर्धते, वृद्धिं गच्छति। आदर के योग्य=आदरणीयः।

# अभ्यास ५९

## [ कविता ]

विचारशील मनुष्यों के मुख से ऐसा **सुना जाता है** कि कविता और मानव जाति का अनादि सम्बन्ध चला रहा है। मनुष्य के बिना अन्य कोई प्राणी कविता रचनें, सुनने या **समझने में** समर्थ नहीं है। मनुष्यों में भी सभी कविता के **पारखी** नहीं होते। कोई-कोई सहृदय पुरुष ही उसकें **मर्म** को जान सकता है। कविता ज्ञान से रहित मनुष्य पशुवत् होते हैं।

संसार में ऐसी कोई भाषा नहीं, जिसमें कुछ न कुछ कविता न पाई जाय। संगीत भी कविता का मित्र है। संगीत कविता प्रेम में बड़ा सहायक है और प्रेम ही सृष्टि का मूल मन्त्र है।

आजकल के नवशिक्षित युवकों में से कई एक अपनी मातृभाषा की कविता से **घृणा करते हैं**। इसका कारण यही **प्रतीत होता है** कि वे कविता के मर्मज्ञ तथा अपनी मातृभाषा के स्नेही नहीं।

**सहायतार्थं टिप्पणी**—पारखी = परीक्षकः, तत्त्वज्ञः। सुना जाता है= श्रूयते। समझने में = अवगन्तुम्। घृणा करते हैं = जुगुप्सन्ते, घृणां कुर्वन्ति। प्रतीत होता है = प्रतीयते, अवभासते।

# अभ्यास ६०

## ( बुद्धि और स्वास्थ्य )

बुद्धि के साथ-साथ **हमें शरीर को भी बढ़ाना चाहिये**। जो लोग इनमें से किसी एक पर ही बल **देना चाहते हैं**, वे सफल नहीं होते। मनुष्य का **काम** बुद्धि और शरीर दोनों से ही **चलता है**। पश्चिमी देशों में लोग शारीरिक बल के महत्व को अच्छी प्रकार **समझते हैं**। खेलना उनके दैनिक कार्यों में आवश्यक होता है। **अस्सी** वर्ष का बूढ़ा अँग्रेज खेल में युवकों की तरह **उछलता है**। जब तक खेलता है, तब तक खेल के **आनन्द में डूब जाता है**। सब चिन्ताओं को **भूल जाता है**। इसी से उन लोगों का **स्वास्थ्य उत्तम होता है**। हम भारतीय खेलों का महत्त्व बहुत कम

समझते हैं। **फलस्वरूप** न हमारा शरीर बढ़ता है और न बुद्धि ही। वस्तुतः बुद्धि भी स्वस्थ शरीर में ही विकास पाती है।

**सहायतार्थं टिप्पणी**—हमें = अस्माभिः। शरीर को=शरीरं। बढ़ाना चाहिये = वर्धनीयम्। देना चाहते हैं = दित्सन्ति। काम चलता है = कार्यं सरति। समझते हैं = अवगच्छन्ति। अस्सी = अशीतिः। उछलता है = उच्छलति, उत्कूर्दते। आनन्द में = आनन्दे। डूब जाता है = निमज्जति। भूल जाता है = विस्मरति। फलस्वरूप = फलतः, परिणामतः। बढ़ता है = वर्धते। विकास पाती है = विकसति।

## अभ्यास ६१

### ( महाश्वेता और पुण्डरीक )

श्वेतकेतु नाम के एक परम रूपवान् ऋषि थे। लक्ष्मी जी के संसर्ग से उनके पुण्डरीक नाम का पुत्र हुआ। वह एक दिन स्नानार्थं अपने बालमित्र कपिञ्जल के साथ अच्छोद झील पर गया। वहाँ पर उसने गन्धर्वराज हंस की अपनी धर्मपत्नी गौरी से उत्पन्न महाश्वेता नाम की रूप-यौवन-सम्पन्न कन्या को देखा। वह भी अपनी माँ के साथ स्नान करने के लिये वहाँ पर आई थी और सखियों के साथ उपवन में घूम रही थी। एक दूसरे को देख कर दोनों को प्रेम हो गया। परिचय आदि हो जाने पर पुण्डरीक ने अपनी कर्ण कुसुममञ्जरी को महाश्वेता के कान में खोंस दिया। स्पर्श सुख के कारण अनजाने में उसके हाथ से अक्षमाला गिर पड़ी। भूमि पर गिरने के पूर्व ही महाश्वेता ने उसे पकड़ कर गले में पहन लिया और बदले में अपना कीमती एकावली हार देकर चली गई।

चन्द्रोदय होने पर कामपीड़ित अपने मित्र की चिन्तनीय दशा को देख कर पुण्डरीक को महाश्वेता के घर जाना पड़ा। वह भी अत्यन्त कामातुर हो रही थी। अँधेरा होने पर वह छिपती-छिपाती पुण्डरीक के पास आई, किन्तु उसका प्राणान्त हो चुका था। वह भी चिता बना कर मरने का उपक्रम करने लगी। इसी समय आकाशवाणी हुई कि "हे महाश्वेते! प्राण मत त्याग! कालान्तर में तेरा प्रिय समागम होगा।" इसके बाद ही चन्द्रमा

से एक दिव्य ज्योति निकली और आकर पुण्डरीक के मृत शरीर को उठाकर चल पड़ी। कपिञ्जल ने उसका पीछा किया। चलते-चलते वह मार्ग में ध्यानावस्थ बैठे एक ऋषि को लाँघ गया। उसने श्राप दिया कि "जा, घोड़ा हो जा।" कपिञ्चल सचमुच समुद्र में गिर कर इन्द्रायुध नाम का घोड़ा हुआ। इधर महाश्वेता घर न जाकर अच्छोद के किनारे स्थित शिव मन्दिर में रह कर तपस्या करने लगी।

**सहायतार्थं टिप्पणी**—झील = महाह्लदम्। प्रेम=राग। कान में खोंस दिया=कर्णे अकरोत्। पहन लिया=आधारयत्। वदले में=प्रतिदानरूपेण। छिपती छिपाती = अन्यजन-दृष्टि परिहरन्ती, निलीयन्ती इव। उठाकर = उत्तोलयित्वा। पीछा किया = अन्वसरत्। लाँघ गया = अलंघयत्।

## अभ्यास ६२

## ( चन्द्रापीड और वैशम्पायन )

तारापीड़ नाम के एक राजा हो चुके हैं। उनके शुकनास नाम का एक परम प्रवीण मन्त्री था। राजा के घर में चन्द्रापीड और मन्त्री के घर वैशम्पायन नाम के पुत्र पैदा हुये। रानी के मर जाने से शुकनास की पत्नी मनोरमा ने ही चन्द्रापीड का भी अपने ही पुत्र की तरह स्तनपान पूर्वक पालन किया। दोनों में घनी मित्रता थी। ये दोनों ही पूर्व जन्म में चन्द्र और पुण्डरीक थे। पूर्व जन्म का कपिञ्जल अब इन्द्रायुध घोड़ा बनकर राजकुमार की सवारी में आ रहा था।

एक दिन शिकार खेलते समय किन्नर-मिथुन का पीछा करते-करते चन्द्रापीड़ मार्ग भूल गया। इन्द्रायुध उसे अपनी सुपरिचित अच्छोद झील पर ले आया। वहाँ पर राजकुमार ने महाश्वेता को देखा और उसका जीवन वृत्त जाना। वह उसे अपने घर ले गई और अपनी सहेली कादम्बरी से मिलाया। दोनों में प्रेम हो गया।

वैशम्पायन भी सेना सहित राजकुमार को खोजते-खोजते वहाँ आ पहुँचा। चन्द्रापीड कादम्बरी को आश्वासन देकर घर लौट गया। घर पहुँच कर मालूम हुआ कि वैशम्पायन लापता है। टोह लगाते-लगाते चन्द्रापीड

पुनः अच्छोद झील पर आये और महाश्वेता से अपने मित्र के विषय में पूछा। उसने बतलाया कि 'वह तो तोते की तरह बार-बार प्रेम-प्रस्ताव कर रहा था। इसलिये मैंने श्राप दिया कि तोता हो जा। इसलिये उसका देहान्त हो गया।' मित्र का मरण सुनकर राजकुमार की छाती फट गई। वह भी गिर कर मर गया।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—मार्ग भूल गया = दिग्भ्रमो जातः। खोजते-खोजते = अन्विष्यन्। लापता है = नास्ति, न प्रत्यागतोऽस्ति। तोते की तरह = शुकवत्, शुक इव। छाती फट गई = वक्षविदीर्णो जातः। मर गया = मृतः।

## अभ्यास ६३

### ( शाप का अन्त )

शूद्रक नाम के एक बड़े प्रतापी राजा थे। एक दिन राजदरबार में आकर एक चाण्डाल कन्या ने राजा को एक तोते का बच्चा भेंट किया। राजा उसे लेकर दुलार करने लगे। वह भी अपनी भाषा में बोलने लगा। वह कह रहा था कि—'मैं अपने पूर्व जन्मों में श्वेतकेतु का पुत्र पुण्डरीक और शुकनास का पुत्र वैशम्पायन था। महाश्वेता ने मेरे प्रेम-प्रस्ताव से रुष्ट होकर श्राप दिया था। इसीलिये मैं तोता बना। एक दिन एक बहेलिये ने मेरे माँ-बाप को जाल फैलाकर पकड़ लिया। मैं पेड़ के नीचे जा गिरा, एक मुनि-कुमार मुझे पकड़कर अपने पिता जाबालि के पास ले गया। उन्होंने उसे मेरे पूर्वजों की कथा सुनाई। मैंने भी सब कुछ सुन लिया। महाश्वेता की याद आते ही मैं उड़ चला। किन्तु यह चाण्डाल कन्या मुझे पकड़कर यहाँ ले आई।'

इतना कहते-कहते वह तोता शोक की अधिकता से मर गया। राजा शूद्रक को भी अपने पूर्व जन्मों का स्मरण हो आया। उनका सन्ताप भी इतना बढ़ा कि वे मरकर काठ बन गये।

वास्तविकता तो यह थी कि श्राप का अन्त हो चुका था। फलतः चन्द्रापीड ने पुनर्जीवन पाकर कादम्बरी से विवाह किया। जो कि उसके शव

की अब तक रक्षा कर रही थी। उधर पुण्डरीक भी अपने मित्र कपिञ्जल के साथ जी उठा और महाश्वेता से उसका विवाह हुआ। सब लोग सुखपूर्वक रहने लगे।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—दुलार करने लगे=लालनं अकरोत्। बहेलिया=व्याधः, शाकुनिकः। फैलाकर=प्रसार्य, विस्तीर्य। पकड़कर=गृहीत्वा। कहते-कहते=आचक्षन्नेव, ब्रुवन्नेव। शोक की अधिकता से=शोकाधिक्यात्, शोकाधिक्येन। काठ=काष्ठः। विवाह किया=पर्यणयत्, विवाहं अकरोत्।



# चतुर्थोऽध्यायः

## [ ख ] संस्कृत से हिन्दी में अनुवाद करो

### अभ्यास १

### ( कारकचिह्न )

फले । ग्रहयोः । जले । वृक्षे । ब्राह्मणाः । पवनेषु । मृगौ । अश्वानाम् । व्याघ्राभ्याम् । **शठैः** । **शरेण** । नरान् । वस्त्राणि । वेदाः । **पर्यङ्के** । ग्रामौ । गजस्य पादः । बुधानां पुस्तकानि । रामस्य हस्तौ । **शुकस्य** नेत्रे । सिंहात् भयम् । मुखे ओदनम् । ईश्वरस्य धर्मः । वीराणां क्रोधः । पर्वतेषु सुवर्णम् । सुखाय । शास्त्रेभ्यः । शासकैः । वेदानां ज्ञानम् । वनस्य वृक्षाः । **ओदने** विषम् । वनेषु तृणानि । ईश्वरस्य ध्यानम् । वचनात् । नेत्राभ्याम् । **काणः** । ब्राह्मणाय आसनम् । क्षेत्रेषु जलम् । करैः । नराय । ब्राह्मणेभ्यः दानम् । राजपुरुषाभ्याम् । बालकयोः पुस्तके । मे भ्राता । तुभ्यं फलानि । धनस्य प्राप्तिः । मुनीनां तपस्या ।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—शठ = धूर्त । शर = बाण । पर्यङ्क = पलँग । शुक = तोता । ओदन = भात, चावल । काणः = काना ।

### अभ्यास २

### ( कुछ धातुयें )

( क ) वसन्ति । भवथ । स्मरामि । वदतः । पतति । **बोधय** । नयामः । रक्षसि । गच्छन्ति । भवावः । वन्दे । कम्पे । लभेते । नयन्ति । वहतः । वसथ । रक्षति । पतामि । बोधावः । स्मरथः । त्यजसि । फलन्ति । नमतः । पचन्ति । **यजामः** । पश्यामि । जयावः । भवामि । पिबन्ति । स्मरसि । **सरन्ति** । गच्छथः । बोधति । सेवामहे । कम्पध्वे । **यतामहे** । लभावहे । वन्दन्ते । **वेपसे** । शोभते । **मोदन्ते** । रोचते । **वर्तामहे** । शंकसे । **क्षमे** । स्वादध्वे । **त्रपावहे** । [illegible] । [illegible] । [illegible] । वहेथे । वहसे ।

(ख) पण्डिताः सत्यं वदन्ति। पवनः तृणानि नयति। बालकाः पुस्तकं पठन्ति। **तरवः** पवनेन पतन्ति। वृक्षात् फले पततः। नराः ज्ञानं लभन्ते। मृगाः वनेषु वर्तन्ते। शठात् राजा रक्षति। नृपः **पर्यङ्के** वर्तते। पादौ दुःखेन कम्पेते। कुक्कुराः जलं मुखैः पिबन्ति। भिक्षुकाः धनं याचन्ते। व्याघ्रात् भयं **जायते**। कमलानि जलेषु शोभन्ते।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—बुध् = जगाना। यज् = यज्ञ करना। सृ = सरकना। यत् = कोशिश करना। वेप = काँपना। मुद् = प्रसन्न होना। वृत् = होना। क्षम् = क्षमा करना, सहन करना। वप् = बोना। तरवः = पेड़। पर्यङ्के = पलँग पर। जायते = पैदा होता है।

## अभ्यास ३

### (कर्ता और क्रिया का साम्य)

मूर्खाः निन्दन्ति। बुधाः **शंसन्ति**। समुद्रः **क्षुभ्यति**। अहं नगरं गच्छामि। त्वं **स्वीयानि** मित्राणि स्मरसि। **व्याधयः** श्रेष्ठान् नरान् न पीडयन्ति। स यूयं च कुत्र गच्छथ? यूयं वयं च पठामः। अहं युवां च क्रीडामः। एषः मां ताडयति। तौ मां निन्दतः। रामः अस्मान् **श्लिष्यति**। आवां युवां **सान्त्वयावः**। कृषकाः अस्माकं **धान्यं** तोलयन्ति। ममात्मजः पाठशालां गच्छति। तवोपरि ईश्वरस्य कृपा भवति। युवां किं **जल्पथः**?

**सहायतार्थ टिप्पणी**—शंस् = कहना, उपदेश या आज्ञा देना। क्षुभ् = क्षुब्ध होना। स्वीयानि=अपने। व्याधयः=व्याधियाँ। श्लिष् = गले लगाना, आलिंगन करना। सान्त्वय् = तसल्ली या धीरज बंधाना। धान्यं = अनाज। जल्प् = बकवाद करना।

## अभ्यास ४

### (सर्वनाम)

सः पत्रं लिखति। तौ गृहं गच्छतः। ते पुस्तकं पठन्ति। त्वं फलं खादसि। युवां गृहं गच्छथः। यूयं गीतां पठथ। अहं कार्यमिदं करोमि। आवां पाठशालां गच्छावः। वयं ईश-स्तवनं कुर्मः।

तत् नगरं गच्छ। तं अश्वं पश्य। कस्य **एषा** कन्या? तानि पुस्तकानि कस्य सन्ति? तस्याः कः पिता? एतत् उपवनं अस्ति। एतानि फलानि पश्य। यः परिश्रमं करोति सः सुखी भवति। यस्मिन् नगरे त्वं वससि। तस्मिन् एव नगरे अहं अपि वसामि।

यत् पत्रं सा पठति तत् कस्य अस्ति? कासु लतासु पुष्पाणि भवन्ति? का का नगरी भारते प्रसिद्धा अस्ति? तव किं नाम? युष्माकं कुत्र गृहम्? **युष्मभ्यं** किं **रोचते**?

**सहायतार्थ टिप्पणी**—स्तवनं = स्तुति। कुर्मः = करते हैं। एषा = यह। युष्मभ्यं = तुम्हें। रोचते = अच्छा लगता है।

## अभ्यास ५

### ( कारक—कर्ता और कर्म )

पुत्राः पितरं **प्रीणयन्ति**। **रजकः** वस्त्राणि **क्षालयन्ति**। चिन्ता चित्तं दहति। ते विद्यां यच्छन्ति। पुत्राः सुखं यच्छन्ति। आवां गृहं धावावः। सिंहः पशुं **हन्ति**। मूषकाः **मार्जारं** पश्यन्ति। मोहनः रामं वदति। आवां गृहं गच्छावः। ते उपवनं गच्छन्ति। तौ पुस्तकं पठतः। सः गुरुं नमति। वयं ईश्वरं स्मरामः।

ते फलानि खादन्ति। बालकाः दुग्धं पिबन्ति। रामः **चित्रमेकं** पश्यति। वयं अश्वान् पश्यामः। ऋषयः उपदेशं **कुर्वन्ति**। कालिदासः मेघदूतं लिखति। त्वं किं इच्छसि? भवान् **कुत्र** गच्छति? गुरुः कुशलं **पृच्छति**। माता पुत्रान् पालयति। पिता स्वसुतं **लालयति**। रजकः **गर्दभं** ताडयति। कृष्णः नवनीतं चोरयति।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—प्रीणयन्ति = प्रसन्न करते हैं। रजकः = धोबी। क्षालयन्ति = धोता है। हन्ति = मारता है। मार्जारं = बिल्ली को। चित्रमेकं = एक चित्र को। कुर्वन्ति = करते हैं। कुत्र = कहाँ। पृच्छति = पूंछता है। लालयति = खिलाता है। गर्दभम् = गधे को।

## अभ्यास ६

### ( कारक—करण और सम्प्रदान )



अहं **तुभ्यं** धनं **दास्यामि**। कल्याणाय धर्मं **कर्तव्यम्**। **जलानयनाय**

गृहं गच्छ । **मात्रे** जलमानय । कृष्णः चक्रेण शिशुपालं हन्ति । **कुम्भकारः** चक्रेण घटं रचयति । स्वमत्या चिन्तय । स्वभावेन सः सुशीलः । मनसा ईश्वरं भज । **विदुषे** धनं यच्छत ।

जनाः मुखेन भक्षयन्ति । पुण्यैः पुत्राः जायन्ते । नाम्ना अहं यदुनन्दनः । जन्मना सः शूद्रः अभवत् । करेण **गृहाण** पुस्तकम् । दरिद्रेयः अन्नं **यच्छ** ।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—तुभ्यं = तुम्हें । दास्यामि = दूंगा । कर्तव्यम् = करना चाहिये । जलानयनाय = जल लाने के लिये । मात्रे = माता के लिये । कुम्भकारः = कुम्हार । विदुषे = विद्वान् को । गृहाण = लो । यच्छ = दो ।

## अभ्यास ७

### ( कारक—अपादान और सम्बन्ध )

रामस्य भ्राता लक्ष्मणः । वृक्षात् फलं पतति । मित्राणां वचनं **शृणु** । पापस्य फलं पश्य । वृक्षाणां **शाखाः** पतन्ति । तस्य नाम देवदत्तः । तव किं नाम ? तव पितुः किं नाम ? पर्वतात् जलं पतति । मेघात् **वृष्टिः** भवति । रामः **उपवनात्** आगच्छति । मार्जारात् सः **बिभेति** ।

**मूषिकाः** बिलेभ्यः **निस्सरयन्ति** । **विरमति** । नगराद् **बहिः देवालयो वर्तते** । स्वर्गात् पुष्पाणि पतन्ति ।

इदं देवदत्तस्य पुस्तकं अस्ति । ईश्वरस्तु नराणां रक्षकः । गंगायाः जलं शीतलं भवति । समुद्रस्य जलं **क्षारं** भवति तस्य गृहं **तत्र** अस्ति ।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—शृणु = सुनो । शाखाः = डालियाँ । अधः = नीचे । वृष्टिः = वर्षा । उपवनात् = बगीचे से । बिभेति = डरता है । निस्सरन्ति = निकलते हैं । मूषिकाः चूहे । मलयात् = मलय पर्वत से । विरमति = रुकता है । बहिः = बाहर । देवालयः = मन्दिर । वर्तते = है । क्षारं = खारा । तत्र = वहाँ पर ।

## अभ्यास ८

### ( कारक—अधिकरण और सम्बोधन )

धनिकाः नगरे वसन्ति । अस्मिन् **पात्रे** जलं अस्ति । तस्मिन् ग्रामे

उत्सवः भविष्यति । तव **करे** किं अस्ति ? वनेषु ऋषयः अवसन् । शान्त्यां सुखं वसति । पर्वते हिमं भवति । **तडागे** कमलानि **विकसन्ति ।**

भो भो जनाः । कुत्र गच्छथ । भ्रातरः । परस्परं **स्नेहेन** वसत । हे पितः । भवान् जलमिदं पिबतु । भो नृपाः । युद्धं न कुरुत । बालकाः । अत्र न क्रीडत । भो पुत्रि । अत्रागच्छ । भगवन् ! **कदा मयि** कृपां करिष्यसि ?

**मीनाः** नदीषु भवन्ति । समुद्रस्य **क्षारे** जले अपि मीनाः वसन्ति । अस्यां **श्रेण्यां कति** बालकाः पठन्ति ? वने वनजन्तवः वसन्ति । **रसाले** पिकः **कूजति ।**

**सहायतार्थ टिप्पणी**—पात्रे = बर्तन में । तडागे = तालाब में । विकसन्ति = खिलते हैं । स्नेहेन = प्रेमपूर्वक । कदा = कब । मयि = मुझ पर । मीनाः = मछलियाँ । क्षारे = खारे । श्रेण्यां = कक्षा में । कति = कितने । रसाले = आम के पेड़ पर । कूजति = कूकती है ।

## अभ्यास ९

### ( लट् लकार )

अहं पठामि । युवां पठथः । सः गच्छति । वयं गच्छामः । आवां पश्यावः । त्वं नृत्यति । ते नमन्ति । अहं **स्मरामि ।** मृगः **धावति ।** बालकाः धावन्ति । वयं जलं पिबामः । फलानि **पतन्ति ।** चिन्ता दहति । रामः खादति । बालिका **क्रीडति ।** गुरवः **यच्छन्ति ।** अहं सत्यं **वदामि ।** सः हसति । खगाःनृत्यन्ति । अश्वः धावत्ति । मेघः वर्षति । चन्द्रः उदयति । वानरः चलति । **पिकः** कूजति । मे पिता **शेते ।** सः धनं लभते । वयं संस्कृतं पठामः ।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—स्मरामि = याद करता हूँ । धावति = दौड़ता है । पतन्ति = गिरते हैं । क्रीडति = खेलता है । यच्छन्ति = देते हैं । वदामि = बोलता हूँ । पिकः = कोयल । शेते = सोता है ।

## अभ्यास १०

### ( लङ् लकार )

मयूरः अनृत्यत् । तौ अगच्छताम् । मेघः अवर्षत् । रात्रिः **अभवत् ।** ते

अहृष्यन् । बालः अस्वपत् । शिष्याः **अपृच्छन्** । माता अचिन्तयत् । अहं अपश्यम् । ते अपश्यन् । वयं **अनमाम** । ते अस्मरन् । मृगः अधावत् । अहं जलं अपिबम् । वयं वृक्षात् **अपताम** ।

सः अपठत् । तौ अपठताम् । ते अपठन् । वयं अगच्छाम । ते **अदहन्** । युवां अक्रीडतम् । वयं **अयच्छाम** । ते अखादन् । सः अधावत् । अश्वाः अधावन् । अहं **अवदम्** । ते अहसन् ।

त्वं **अपठः** । युवां अपठतम् । यूयं अपठत । स अपठत् । तौ अपठताम् । ते अपठन् । अहं अपठम् । आवां अपठाव । वयं अपठाम ।

**सहायतार्थं टिप्पणी**—अपृच्छन् = पूछा । अभवत् = हुआ । अनमाम= प्रणाम किया । अपताम = गिर पड़े । अदहन् = जलाया । अयच्छाम = दिया । अवदम् = कहा, बोला । अपठः = पढ़ा ।

## अभ्यास ११

## ( लृट् लकार )

सूर्यः उदेष्यति । बालकाः फलं खादिष्यन्ति । ते पुस्तकं पठिष्यन्ति । खगः **नर्त्स्यति** । ते स्मरिष्यन्ति । त्वं **द्रक्ष्यसि** । मेघः वर्षिष्यन्ति । अहं जलं **पास्यामि** । आवां गृहं गमिष्यावः । नृपः दानं दास्यति । अहं पठिष्यामि । तौ धाविष्यतः । पिकः कूजिष्यति । वयं गमिष्यामः । चिन्ता **धक्ष्यति** । अहं **उच्चैः** हसिष्यामि । ते क्रीडिष्यन्ति । दुःखं तु अवश्यमेव भविष्यति । फलानि **पतिष्यन्ति** । युवां चलिष्यथः । यूयं वदिष्यथ । वयं नंस्यामः ।

**सहायतार्थं टिप्पणी**—नर्त्स्यति=नाचेगा । द्रक्ष्यसि=देखोगे । पास्यामि= पिऊँगा । धक्ष्यति = जलावेगी । उच्चैः = जोरों से । पतिष्यन्ति = गिरेंगे ।

## अभ्यास १२

## ( लोट् लकार )

सत्यं वद । धर्मं **चर** । स्वाध्यायाद् **मा प्रमदः** । पिकः नृत्यतु । सुखं भवतु । ते फलानि खादन्तु । तौ **स्मरताम्** । यूयं पश्यत । अन्धकारः

नश्यतु। युवां पठतम्। ते गीतां पठन्तु। राजा धनं **यच्छतु**। चन्द्रः उदयतु। मृगाः धावन्तु। यूयं गृहं **गच्छत**। ते नमन्तु। त्वं हस। प्रातः कालो भवतु। खगाः हृष्यन्तु। मेघाः जलं **कटन्तु**। अहं दुग्धं **पिबन्ति**। वृक्षाः पतन्तु। चिन्ता शरीरं न दहतु। तौ गच्छताम्। त्वं पश्य। ते नारायणं **स्तुवन्तु**।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—चर = आचरण कर। मा = मत। प्रमदः = आलस कर। स्मरताम् = (वे दोनों) स्मरण करें। यच्छतु = देवें। गच्छत = (तुम सब) जाओ। कटन्तु = बरसावें। पिबानि = पिऊँ। स्तुवन्तु = स्तुति करें।

## अभ्यास १३

### (विधिलिङ्)

सः धनं सत्यं वदेत्। तौ धावेताम्। सः सत्यं वदेत्। तौ हसेताम्। मयूरः वने नृत्येत्। मेघः जलं वर्षेत्। सः सुखी भवेत्। ते दुःखिनः न **भवेयुः**। तौ **हृष्येताम्**। ते नश्येयुः।

वयं धावेम। किं सः पिबेत्? किं ते पतेयुः। चिन्ता दहेत् किम्? ते खादेयुः। तौ **क्रीडनकेन** क्रीडेताम्। आवां पठेव। ते नमेयुः। त्वं पुस्तकं **पठेः**। युवाम् रामायणं लिखेतम्।

सः गृहं गच्छेत्। ते पश्येयुः। त्वं पिबेः जलम्। आवां पश्येव। यूयं स्वपुस्तकानि पठेत।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—भवेत् = होवें, होना चाहिये। हृष्येताम् = (वे दोनों) प्रसन्न होवें, प्रसन्न होना चाहिये। क्रीडनकेन = खिलौने से। पठेः = पढ़ो, (तुम्हें) पढ़ना चाहिये।

## अभ्यास १४

### (विद्या)

ज्ञानस्य प्राप्तेः साधनं विद्यां वदन्ति। विद्यारूपं धनं सर्वेषु धनेषु श्रेष्ठं धनं अस्ति। चोरः इदं चोरयितुं न **शक्नोति**। न च भ्राता **वण्टयितुं** शक्नोति। विद्यायाः कोशे अयमेको महान् **विशेषो** वर्तते यत् व्यये कृते अपि नित्यं वर्धते, व्ययाभावे **क्षीयते** च।

सर्वे देशाः जातयश्च विद्याबलेनैव उन्नतिं गच्छन्ति। यस्मिन् देशे विद्यायाः प्रचारो न भवति स देशः कदापि **समृद्धो** भवितुं न शक्नोति। प्राचीना नवीनाश्च सर्व एव आविष्काराः विद्यावृक्षस्यैव फलानि सन्ति। **इत्थं** विद्या सर्वप्रकाराणां उन्नतीनां साधनमस्ति।

विद्या अज्ञानान्धकारं दूरी करोति। कठिनानि कार्याणि विद्या सरलानि करोति। विद्या एकतां मैत्रीं च परस्परं स्थापयति। विदेशे च **बन्धुरिव सहाया** भवति। विद्यावान् नरः सर्वत्र **नृपादपि** अधिकतरं सम्मानं **लभते**। विद्याधनेन विहीनः नरः **पशुरेवास्ति**। अतः सर्वे एव विद्यायाः **उपार्जनं कुर्युः**।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—शक्नोति = सकता है। वण्टयितुम् = बँटाने में; बँटाने के लिये। विशेषो = विशेषता। क्षीयते = नष्ट हो जाता है, क्षीण हो जाता है। समृद्धो = धन-दौलत से भरा-पूरा। इत्थम् = इस प्रकार से। बन्धुरिव = बन्धुः + इव = भाई के समान, बिरादरी वालों के समान। सहाया = सहायता करने वाली। नृपादपि = नृपात् + अपि = राजा से भी। लभते = पाता है। पशुरेवास्ति = पशुः + एव + अस्ति = पशु के समान है; पशु ही है। उपार्जनम् = पैदा। कुर्युः = करना चाहिये।

## अभ्यास १५

### ( सदाचारः )

**सतां** पुरुषाणां आचरणं सदाचार **उच्यते**। सदाचारे दैवी शक्तिः **निहिता** अस्ति। उत्तमजीवनस्य सर्वोत्तमं साधनं सदाचार एवास्ति।

मातापित्रोः, **शुश्रूषा,** गुरूणां च वन्दनं, तेषां आज्ञायाः पालनं, सत्य-भाषणं, अहिंसा, **भूतेषु** दया, क्षमा, परोपकारादयः सर्वे गुणाः सदाचारस्य अङ्गानि सन्ति।

सदाचारात् **आयुषः** वृद्धिः भवति सदाचारवान् नरः सर्वासां सुखसम्पदां **आस्पदं** भवति। तस्य सर्वे दोषाः नाशं यान्ति गुणाश्च **प्रादुर्भवन्ति**।

आचारः **परमो** धर्मः इति वचनं सर्वथा सत्यमस्ति।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—सतां = सज्जनों का। उच्यते = कहलाता है।

शुश्रूषा = सेवा : भूतेषु = प्राणियों पर। आयुषः = आयु की, उम्र की। आस्पदं = स्थान। प्रादुर्भवन्ति = पैदा होते हैं। परमो = सर्वोत्तम।

## अभ्यास १६

### ( सत्सङ्गतिः )

अस्मिन् संसारे मानवानां उन्नतेः **बहूनि** साधनानि सन्ति। तेषु सर्वेषु = सज्जनानां सङ्गतिः सर्वोत्तमं अस्ति साधनम्। सत्सङ्गतेः प्रभावः जीवने आश्चर्यकरं परिवर्तनं करोति। **सत्सङ्गत्या** दुष्टाः दुराचाराः च मानवाः सदाचारिणो भवन्ति। पापकार्याणि च **त्यजन्ति**। सत्सङ्गेन मनुष्यस्य ज्ञानं वर्धते।

नीचोऽपि सत्सङ्गतिबलेन महत्वं **प्राप्नोति**। नीचकुले **जाताः** अपि निर्धनाः अपि मूर्खाः अपि दुराचाराः अपि सत्सङ्गेन श्रेष्ठतमाः भवन्ति। यथा च **व्याधः** बाल्मीकिः अपि **आदिकविः** अभवत्।

उत्तमपुस्तकानां अध्ययनं अपि सत्सङ्गतेः तुल्यं अस्ति। तेषां अध्ययनेन ज्ञानकोषस्य पूर्तिः भवति। शुभेषु कार्येषु च मनः **प्रवर्तते**। दुःसङ्गतिः तु जीवनं दुःखमयं करोति। बुद्धिं **मलिनयति**। कुविचारान् **उत्पादयति**। अत एव **दुःसङ्गं** त्यक्त्वा सत्सङ्गतिं कुर्यात्। सत्सङ्गतिः खलु **स्वर्गापवर्गयोः** द्वारं; सुखसम्पदां जननी चास्ति।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—बहूनि = बहुत से। सत्सङ्गत्या=अच्छी सङ्गति से। त्यजन्ति = छोड़ देते हैं। प्राप्नोति = पाता है। जाताः = पैदा हुये। व्याधः = बधिक। आदिकविः = सर्वप्रथम कवि। प्रवर्तते = लगता है। मलिनयति = मलिन करती है। उत्पादयति = पैदा करती है। दुःसङ्गम् = बुरी संगति को। स्वर्गापवर्गयोः = स्वर्ग + अपवर्गयोः=स्वर्ग और मोक्ष का।

## अभ्यास १७

### ( परस्परं प्रीतिः )

परस्परं युद्धं न कर्तव्यम्। क्रोधेन शरीरं दुर्बलं भवति। यो विद्यार्थी अन्यैः सह युद्धं करोति तम्प्रति कोऽपि न **वदति**। सर्वैः तस्माद् घृणा क्रियते।

**द्रुमेषु** शान्त्या निवसन्ति पक्षिणः। शरीरहानिश्च **भवत्यशान्तितः**। ततः कुतश्चन-छात्र-जनैः परस्परं कदापि न कार्यः **कलहो** निजे कुले। सहाध्यायिभिः सह सर्वदा प्रीत्या **वर्तनीयम्**। **ऐक्ये** बहवो गुणा निवसन्ति।

**सहायतार्थं टिप्पणी**—वदति = बोलता है। द्रुमेषु=पेड़ों पर। भवत्यशान्तितः = भवति + अशान्तितः = अशान्ति या कलह से होती है। कलहो–कलहः=झगड़ा। सहाध्यायिभिः=सह + अध्यायिभिः=सहपाठियों के (साथ)। वर्तनीयम् = रहना चाहिये। ऐक्ये = एकता में।

## अभ्यास १८

### ( परोपकाराय सतां विभूतयः )

परोपकारः मनुष्यस्य मुख्यो धर्मं अस्ति। परोपकारेण तुल्यः कश्चित् द्वितीयो धर्मो नास्ति।

परेषां हितस्य साधनं, दीने जने दया, असहायस्य सहायता, दानं, क्षमा परोपकारस्य एव अङ्गानि सन्ति। परोपकारेण नरस्य लोके आदरः कीर्तिश्च भवति। परोपकारात् मनसि महत् सुखं शान्तिश्च उत्पद्यते। परोपकारिणां **कृते** तु **वसुधैव** कुटुम्बकं भवति। तेषां मनसि **स्वकीयस्य परकीयस्य** वा भेदज्ञानं न भवति। ते तु मूर्खे पण्डिते : **ईश्वरे** दरिद्रे, दुर्बले **बलवति** च सर्वत्र **समं** पश्यति।

अचेतनाः अपि परोपकारं कुर्वन्ति। नद्यः परोपकाराय जलं वहन्ति। तरवः पुष्पैः फलैः छायाभिश्च जनान् उपकुर्वन्ति। **जलधरोऽपि अयाचितः** एव **लोकाय** जलं ददाति।

अस्माकं देशे अनेके परोपकारकाः महापुरुषाः उत्पन्नाः। दधीचिः महर्षिः लोकहिताय सहर्षं **स्वास्थीनि** समर्पयामास। महाराजं शिविं कर्णं वा को न जानाति। रन्तिदेवस्य कीर्तिः समस्तं जगत् **अद्यापि** धवलीकरोति। अस्माभिः अपि तेषां अनुगमने प्रयत्नः कर्तव्यः।

**सहायतार्थं टिप्पणी**—विभूतयः = सम्पत्तियाँ, धन-दौलत। कृते = लिये। वसुधैव = वसुधा + एव = सारी दुनियाँ ही। स्वकीयस्य = अपना। परकीयस्य = पराया। ईश्वरे = सामर्थ्यवान् मनुष्य में, समृद्ध मनुष्य में।

बलवति = बलवान् मनुष्य में । समं = एक समान । जलधरः = बादल । अयाचितः = बिना माँगे । लोकाय = संसार को । स्वास्थीनि = स्व + अस्थीनि = अपनी हड्डियाँ । अद्यापि = अद्य + अपि = आज भी ।

## अभ्यास १९

### ( ग्रीष्मः )

अधुना ग्रीष्मकालो वर्तते । शरीरे बहु **प्रस्वेदो** वर्तते । वायुः अपि उष्णो वर्तते । शीतलं जलं **पातुं** इच्छामि । अस्मिन् काले गङ्गायाः जलं शीतलं भवति । सायंकाले गङ्गाजलेन स्नानं कृत्वा **शैत्यं जायते** । **मध्याह्ने** कोपि गृहात् बहिर्गन्तुं न इच्छति । अन्ये मनुष्याः **छत्रं धारयित्वा** बहिर्गच्छन्ति । **पादुके धारयित्वा बहिर्गन्तव्यम्** । अन्यथा **आतपेन पादौ ज्वलतः** ।

**सहायतार्थ टिप्पणी**—प्रस्वेदो = पसीना । पातुम्=पीने को । शैत्यम्= ठण्डक, तरावट । जायते = आती है, पैदा होती है । मध्याह्ने = दोपहर में । छत्रम् = छाता । धारयित्वा = लेकर । पादुके = जूते । धारयित्वा = पहन कर । बहिर्गन्तव्यम् = बहिः + गन्तव्यम् = बाहर जाना चाहिये । आतपेन = तपन से । ज्वलतः = जलने लगते हैं ।

## अभ्यास २०

### ( मूर्खाणां नेता महामूर्खः )

एकस्मिन् ग्रामे **बहवः** मूर्खा जनाः निवसन्ति । तेषां प्रधानः "लालबुझक्कड़" नामा एकः महामूर्खः अस्ति । सर्वे तम् सदा सत्कुर्वन्ति । आपत्ति समये तस्य परामर्शं ग्रहणाय तम् एव **उपगच्छन्ति** । सः प्रधानः अज्ञानवशात् तेभ्यः सदा हानिकारकं **असत्परामर्शं** एव ददाति, तथापि मूर्खाणां सम्मानपात्रं भवति ।

एकस्मिन् दिवसे एकस्य मूर्खस्य **महिषी** यदा **काष्ठपात्रे तृणं** चरति, तदैव तस्याः शृङ्गयोः तत्पात्रं **संलग्नं भवति** । बहुभिः प्रयत्नैः च मुक्तं न भवति ।



सर्वे मूर्खाः लालबुझक्कड़ उपगच्छन्ति, कथयन्ति च वृत्तान्तं, पृच्छन्ति

